जिस मेरी क्रोधरूपी आग शत्रुओं की स्त्रीरूपी दिशाओं के मुखरूपी चन्द्र-माओं को निरन्तर शोकरूपी धूमों से मलिन बनाकर मन्त्रीरूपी वृक्षों के लिये नीतिरूपी वायु से लाई गई पर्याप्त मोहरूपी भस्म को बिखेर कर प्रतिष्ठित नागरिकरूपी पक्षिसमूहों से रहित नन्दरूपी बाँस के अङ्कुरों को जलाकर, जङ्गल में आग के समान, (किसी दूसरी) जलाने योग्य वस्तु के न होने से शान्त हो रही है, थक जाने से नहीं (शान्त हो रही है) ॥११॥

**विशेष:**---आलङ्कारिकता से रहित सीधा-सादा अर्थ इस प्रकार होगा---मेरा क्रोध शत्रुओं के मारे जाने से उनकी स्त्रियों के मुखों को शोक से मलिन बनाकर, (शत्रु के) मन्त्रियों को अपनी नीति से किङ्कर्तव्यविमूढ़ बनाकर, प्रतिष्ठित लोग (दुराचार के कारण) जिनका साथ छोड़ दिये हैं ऐसे नन्दों को समूल जलाकर, किसी शत्रु के अव-शिष्ट न होने से, उसी प्रकार शान्त हो रहा है जैसे जङ्गल जलाकर वनाग्नि शान्त होता है। इसे श्रान्त समझना किसी की भूल होगी ॥११॥

---

गणरहितान्=प्रतिष्ठित नागरिकरूपी पक्षिसमूहों से रहित, नन्दवंशप्ररोहान्=नन्दरूपी बाँस के अङ्कुरों को, दग्ध्वा=जलाकर; वने=जङ्गल में, ज्वलनः=आग (के), इव=समान, दाह्याभावात्=(किसी दूसरी) जलाने योग्य वस्तु के न होने से, शाम्यति=शान्त हो रही है, खेदात्=थक जाने से, न=नहीं (शान्त हो रही है) ॥११॥

**टीका—श्यामीकृत्येति** । यस्य ममेति पदद्वयं गद्यभागाद्‌ग्राह्यम् । यस्य ममेति अहङ्कारद्योतकं पदयुगलम् । क्रोधः=कोपः एव वह्निः=अग्निः, अरीति—अरीणाम्=शत्रूणाम् युवतयः=तरुण्यः एव दिशः=काष्ठाः ('दिशस्तु ककुभः काष्ठाः' इत्यमरः) तासाम्, आननेन्दून्—आननानि=मुखानि एव इन्दवः=सुधाकराः तान् सन्ततैः=निरन्तरस्थितैः, शोकेति—शोकाः=(पत्यादिमरणोत्पन्नाः) खेदाः एव धूमाः तैः, श्यामी-कृत्य—अश्यामान् श्यामान् कृत्वा इति श्यामीकृत्य=मलिनीकृत्य, शत्रून् विनाश्येति फलितार्थः; मन्त्रिद्रुमेति—मन्त्रिणः=शत्रोः नन्दस्य सचिवाः एव द्रुमाः=वृक्षाः तेभ्यः; नयेति—नयः=नीतिः एव पवनः तेन हृतम्=आनीतम्, कामम्—पर्याप्तम् अथवा क्रियाविशेषणमेतत् तदा कामम्=यथेच्छम् अनिरोधमित्यर्थः यथा तथा, मोहः=विवेक-शून्यता एव भस्म=भूतिः तत्; ('भूतिर्भस्म' इत्यमरः), प्रकीर्य=विकीर्य, सम्भ्रान्तेति---सम्भ्रान्ताः=वरिष्ठाः ये पौराः=पुरनिवासिनः एव द्विजाः=पक्षिणः तेषां गणाः समूहाः तैः रहितान्=शून्यान्, नन्दाः=नन्दराजानः एव वंशाः=वेणवः तेषां प्ररोहान्=अङ्कुरान् शिशूनिति यावत्, दग्ध्वा=भस्मीकृत्य विनाश्येत्यर्थः; वने=अरण्ये, ज्वलनः=अनलः, इव=यथा; दाह्याभावात्—दाह्यस्य=विनाश्यस्य अभावात्=विरहात्, शाम्यति=शान्तः भवति, खेदात्=श्रमात्, न=नहि शाम्यतीति शेषः। शत्रून् उन्मूल्य मदीयः कोपः शाम्यति न तु परिश्रमाधिक्यात् व्यापारविरतो भवतीति भावः ॥११॥

**टिप्पणी—श्यामीकृत्य**---नन्दवंश के विनाश के अनन्तर उनकी स्त्रियों का आनन शोक से मलिन हो गया था।

अपि च—

शोचन्तोऽवनतैर्नराधिपभयाद्धिक्शब्दगर्भैर्मुखैर्
मामग्रासनतोऽवकृष्टमवशं ये दृष्टवन्तः पुरा।
ते पश्यन्ति तथैव संप्रति जना नन्दं मया सान्वयं
सिंहेनेव गजेन्द्रमद्रिशिखरात्सिंहासनात्पातितम् ॥१२॥

सोऽहमिदानीमवसितप्रतिज्ञाभारोऽपि वृषलापेक्षया शस्त्रं धारयामि। येन मया

नयपवनहतम्—जब चाणक्य की नीति की आँधी चली तो नन्द के मन्त्रियों की बुद्धि मोहग्रस्त हो गयी, वे किङ्कर्त्तव्यविमूढ़ हो गये।

प्रकीर्य—प्र + √कृ + ल्यप्।

दग्ध्वा—√दह् + क्त्वा।

इस श्लोक में रूपक अलङ्कार तथा स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥११॥

शोचन्त इति—

अन्वयः—पुरा, ये, नराधिपभयात्, अवनतैः, धिक्शब्दगर्भैः, मुखैः, (उपलक्षिताः), शोचन्तः, अवशम्, माम्, अग्रासनतः, अवकृष्टम्, दृष्टवन्तः; सम्प्रति, ते, जनाः, सिंहेन, अद्रिशिखरात्, पातितम्, गजेन्द्रम्, इव, मया, सान्वयम्, नन्दम्, सिंहासनात्, तथा, एव, पातितम्, पश्यन्ति ॥१२॥

शब्दार्थः—पुरा = पहले, ये = जिन लोगों ने, नराधिपभयात् = राजा (नन्द) के भय से, अवनतैः = झुके हुए, धिक्शब्दगर्भैः = 'धिक्' शब्द है गर्भ में जिनके ऐसे, मुखैः = मुखों से (उपलक्षिताः = युक्त होकर), शोचन्तः = अफसोस करते हुए, अवशम् = विवश, माम् = मुझको, अग्रासनतः = उच्च (श्राद्धीय ब्राह्मण के) आसन से, अवकृष्टम् = नीचे खींचे जाते हुए, दृष्टवन्तः = देखा था; सम्प्रति = इस समय, ते = वे, जनाः = लोग, सिंहेन = सिंह के द्वारा, अद्रिशिखरात् = पर्वत की चोटी से, पातितम् = गिराये गये, गजेन्द्रम् = गजराज (के), इव = समान; मया = मेरे द्वारा, सान्वयम् = कुल के सहित, नन्दम् = नन्द को, सिंहासनात् = राजगद्दी से, तथा = उसी प्रकार, एव = ही, पातितम् = गिराया गया, पश्यन्ति = देख रहे हैं ॥१२॥

टीका—शोचन्त इति। पुरा=पूर्वम्, ये=जनाः, नराधिपेति—नराधिपात्=राज्ञः नन्दात्, भयम् = भीतिः तस्मात्, अवनतैः = नम्रीकृतैः, अनुचितकार्यावलोकनादवनतत्वं बोध्यम्, धिगिति—धिक्शब्दः = राजानं धिक् इति शब्दः गर्भे = अभ्यन्तरे येषां तादृशैः, अस्फुटधिक्शब्दयुक्तैः इत्यर्थः, मुखैः = आननैः उपलक्षिताः, शोचन्तः = शोकं कुर्वन्तः, आमन्त्रितबुभुक्षितब्राह्मणस्य अपमानादन्तः शोकं कुर्वन्तः इत्यर्थः, अवशम् = प्रतिकारासमर्थम्, माम् = ब्राह्मणं चाणक्यम्, अग्रासनतः—अग्रयम् = मुख्यम् च तदासनम् = पीठम् ('पीठमासनम्' इत्यमरः) तस्मात् श्राद्धीयब्राह्मणासनतः इत्यर्थः, अवकृष्टम् = आकृष्य पातितं निस्सारितमित्यर्थः, दृष्टवन्तः = अवलोकितवन्तः; सम्प्रति =

और भी--

पहले जिन लोगों ने राजा (नन्द) के भय से झुके हुए 'धिक्' शब्द है गर्भ में जिनके ऐसे मुखों से (युक्त होकर) अफसोस करते हुए, विवश मुझको ऊँचे (श्राद्धीय ब्राह्मण के) आसन से नीचे खींचे जाते हुए देखा था, इस समय वे ही लोग सिंह के द्वारा पर्वत की चोटी से गिराये गये गजराज के समान, मेरे द्वारा कुल के सहित नन्द को राजगद्दी से उसी प्रकार ही गिराया गया देख रहे हैं ॥१२॥

वही मैं इस समय समाप्त कर लिया गया है प्रतिज्ञा का भार जिसके द्वारा ऐसा होकर भी (अर्थात् नन्दकुल के विनाश की प्रतिज्ञा को पूरी करके भी) चन्द्रगुप्त के लिए (नीतिरूप) शस्त्र को धारण करता हूँ। (क्योंकि) जिस मेरे द्वारा

---

इदानीम्, ते = पूर्वस्मिन् काले साक्षिभूताः, जनाः = मनुष्याः, सिंहेन = केशरिणा, अद्रिशिखरात्--अद्रेः = पर्वतस्य शिखरात् = शृङ्गात्, पातितम् = आकृष्य व्यापादितम्, गजेन्द्रम् = गजराजम्, इव = यथा, मया = पूर्वं तिरस्कृतेन चाणक्येनेत्यर्थः, अन्वयेन = वंशेन सहितं सान्वयम् = सकुलम्, नन्दम् = नन्दराजानम्, सिंहासनात् = राजासनात्, तथैव = तेनैव प्रकारेण अग्रयासनादवकृष्टं मामिवेत्यर्थः, पातितम् = भ्रंशितम्, पश्यन्ति = अवलोकयन्ति ॥१२॥

**टिप्पणी--नराधिपभयात्**--'पञ्चमी भयेन' पा० २।१।३७ इति समासः। विरोध करने पर राजा हमें भी कहीं अपमानित न कर दे--इस भय से (किसी ने कुछ भी नहीं कहा)।

**धिक्शब्दगर्भैः**--सिर झुकाये हुए भीतर ही भीतर लोग नन्द को धिक्कार रहे थे, किन्तु स्पष्ट कोई कुछ भी न कह पाता था। "इत्थं भूतलक्षणे" पा० २।३।२१ से तृतीया ॥

**अवकृष्टम्**--अव + √कृष् + क्त + विभक्तिकार्यम्।

एक बार नन्द ने चाणक्य को, जब कि वे निमन्त्रित ब्राह्मणों के साथ बैठे थे, अपमान के साथ अपने यहाँ से निकलवा दिया था। उसी का यहाँ सङ्केत है।

**पातितम्**--गिराये गये, √पत् + णिच् + क्त + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण--

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१२॥

**शब्दार्थः**--अवसितप्रतिज्ञाभारः = समाप्त कर लिया गया है प्रतिज्ञा का भार जिसके द्वारा, वृषलापेक्षया = चन्द्रगुप्त के लिए, शस्त्रम् = नीतिरूप शस्त्र को ॥

**टीका**--अवसितेति--अवसितः = समाप्तः, प्रतिज्ञायाः = नन्दकुलविनाशप्रणस्य, भारः = गुरुत्वम् येन असौ, वृषलस्य = चन्द्रगुप्तस्य, अपेक्षया = हेतुनेत्यर्थः, शस्त्रम् = शत्रुकुलविनाशकं राजनीतिरूपमायुधमिति भावः ॥

**टिप्पणी--शस्त्रम्**--√शस् + ष्ट्रन् + विभक्तिकार्यम् ॥

समुत्खाता नन्दा नव हृदयशल्या इव भुवः
कृता मौर्ये लक्ष्मीः सरसि नलिनीव स्थिरपदा ।
द्वयोः सारं तुल्यं द्वितयमभियुक्तेन मनसा
फलं कोपप्रीत्योर्द्विषति च विभक्तं सुहृदि च ॥१३॥

अथवा अगृहीते राक्षसे किमुत्खातं नन्दवंशस्य किं वा स्थैर्यमुत्पादितं चन्द्रगुप्तलक्ष्म्याः । (विचिन्त्य) अहो राक्षसस्य नन्दवंशे निरतिशयो भक्तिगुणः । स खलु कस्मिंश्चिदपि जीवति नन्दान्वयावयवे वृषलस्य साचिव्यं ग्राहयितुं न शक्यते । तदभियोगं प्रति निरुद्योगः शक्योऽवस्थापयितुमस्माभिः । अनयैव बुद्ध्या तपोवनगतोऽपि घातितस्तपस्वी नन्दवंशीयः सर्वार्थसिद्धिः । यावदसौ मलयकेतुमङ्गीकृत्यास्मदुच्छेदाय विपुलतरं प्रयत्नमुपदर्शयत्येव । (प्रत्यक्षवदाकाशे लक्ष्यं बद्ध्वा) साधु अमात्य राक्षस, साधु । साधु श्रोत्रिय, साधु ! साधु मन्त्रिबृहस्पते, साधु । कुतः ?

समुत्खाता इति---

**अन्वयः**--भुवः, हृदयशल्याः, इव, नव, नन्दाः, समुत्खाताः; सरसि, नलिनी, इव, मौर्ये, लक्ष्मीः, स्थिरपदा, कृता; कोपप्रीत्योः, द्वयोः, सारम्, द्वितयम्, फलम्, अभियुक्तेन, मनसा, द्विषति, च, सुहृदि, च, तुल्यम्, विभक्तम् ॥१३॥

**शब्दार्थः**—भुवः=पृथिवी के, हृदयशल्याः=हृदयस्थित काँटे (के), इव=समान, नव=नौ, नन्दाः=नन्द, समुत्खाताः=उखाड़ फेंके गये; सरसि=तालाब में, नलिनी=कमलिनी (के), इव=समान, मौर्ये=चन्द्रगुप्त में, लक्ष्मीः=राजलक्ष्मी, स्थिर पदा=स्थिर पैरवाली अर्थात् अचञ्चला, कृता=कर दी गयी । कोपप्रीत्योः=कोप और प्रीति, द्वयोः=दोनों के, सारम्=योग्य, द्वितयम्=द्विविध, फलम्=फल को, अभियुक्तेन=तत्पर, मनसा=मन से, द्विषति=शत्रु में, च=और, सुहृदि=मित्र में, तुल्यम्=समान रूप से अथवा एक साथ, विभक्तम्=विभक्त किया गया ॥१३॥

**टीका**—समुत्खाता इति । 'येन मया' इति पदद्वयं गद्यभागाद्ग्राह्यम् । येन मया=चाणक्येन, भुवः=पृथिव्याः, तत्रस्थानां जनानामित्यर्थः, हृदयशल्याः=हृदयेऽर्पिताः शङ्कवः इव, नव=नवसंख्याकाः, नन्दाः=नन्दः अष्टौ तत्पुत्राश्च, समुत्खाताः=उन्मूलिताः अथवा हृदयशल्याः=मम जनानाञ्च हृदयस्थिताः शङ्कवः इव नव नन्दाः भुवः=पृथिव्याः (अपादाने पञ्चमी) उन्मूलिताः; सरसि=जलाशये, नलिनानि=कमलानि सन्ति अस्यामिति, नलिनी=कमललता, इव=यथा, मौर्ये=कृपापात्रे चन्द्रगुप्ते, लक्ष्मीः=नन्दस्य राजलक्ष्मीः, स्थिरपदा—स्थिरम्=स्थायि पदम्=स्थानम् यस्याः सा अचलेत्यर्थः, कृता=सम्पादिता; कोपप्रीत्योः—कोपश्च प्रीतिश्चेति कोपप्रीती तयोः कोपप्रीत्योः=निग्रहानुग्रहयोः, द्वयोः=उभयोः, सारम्=योग्यम्, द्वितयम्=द्विविधम्, फलम्=परिणामम्, अभियुक्तेन=तत्परेण तल्लीनेन वा, मनसा=चेतसा, द्विषति=शत्रौ नन्दे, च=तथा, सुहृदि=मित्रे चन्द्रगुप्ते च, तुलया संमितं तुल्यम्=समानम्, एककाले वा,

पृथिवी के हृदय में स्थित काँटे के समान सभी नन्द (नन्द और उसके आठ पुत्र) उखाड़ फेंके गये। तालाब में कमलिनी के समान, चन्द्रगुप्त में राज्यलक्ष्मी स्थिर पैरवाली (अर्थात् अचला) कर दी गयी। कोप और प्रीति (इन) दोनों के योग्य द्विविध फल को तत्पर मन से शत्रु (नन्द) और मित्र (चन्द्रगुप्त) में समान रूप से विभक्त कर दिया गया ॥१३॥

अथवा राक्षस को वश में बिना किये (मेरे द्वारा) नन्दवंश का क्या उखाड़ लिया गया? (अर्थात् कुछ नहीं), अथवा चन्द्रगुप्त की लक्ष्मी की क्या स्थिरता पैदा की गयी? (अर्थात् कुछ भी नहीं)। (सोचकर) आश्चर्य है, राक्षस का नन्द के वंश में अति महान् भक्तिरूपी गुण है। (अर्थात् राक्षस की नन्द के वंश में आश्चर्यजनक भक्ति है)। नन्द वंश के किसी भी व्यक्ति के जीवित रहने पर उसको चन्द्रगुप्त का सचिवत्व ग्रहण नहीं कराया जा सकता। इसीलिए हम लोगों के द्वारा (वह राक्षस) उद्योग (चन्द्रगुप्त पर आक्रमण) के प्रति निरुद्योग (करके) रखा जाना चाहिये (अर्थात् हम लोगों को ऐसा करना चाहिये जिससे वह निरुद्योग होकर बैठ जाय)। इसी विचार से बेचारा नन्दवंशीय सर्वार्थसिद्धि तपोवन में गया हुआ भी मरवा दिया गया। फिर भी (अर्थात् नन्दवंश के समूल नष्ट किये जाने पर भी) वह (राक्षस) मलयकेतु को सहारा बना कर हम को नष्ट करने के लिए अत्यधिक प्रयत्न कर ही रहा है। (प्रत्यक्ष के समान आकाश में निगाह लगा कर) धन्य हो अमात्य राक्षस, धन्य! धन्य हो वेदपाठी ब्राह्मण, धन्य! धन्य हो मन्त्रियों में बृहस्पति तुल्य (राक्षस), धन्य! क्योंकि -

---

विभक्तम्=विभज्य दत्तम्। मया स्वनिग्रहानुग्रहयोः फलं सम्यक् प्रदर्शितमिति भावः ॥१३॥

**टिप्पणी**—**हृदयशल्याः**—इससे प्रतीत होता है कि नन्दों का शासन पृथिवी के लिए भारस्वरूप था। वे अत्याचारी थे।

**द्वितयम्**—दौ अवयवौ अस्य इति द्वि + तयप् + विभक्तिकार्यम्।

**तुल्यम्**—तौला हुआ अर्थात् समान, तुला + यत् + विभक्तिकार्यम्।

**फलं कोपप्रीत्योः**---कोप का फल शत्रु नन्द को और प्रीति का फल मित्र मौर्य को दिया गया।

**विभक्तम्**—वि + √भज् + क्त + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा शिखरिणी छन्द है। छन्द का लक्षण—

रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागाः शिखरिणी ॥१३॥

**शब्दार्थः**—अगृहीते=बिना पकड़े, बिना वश में किये। उत्खातम्=उखाड़ा गया, उन्मूलित किया गया, स्थैर्यम्=स्थिरता, दृढ़ता, निरतिशयः=अति महान्। नन्दान्वयावयवे=नन्दवंश के अंश, साचिव्यम्=मन्त्रित्व, अभियोगम्=उद्योग को (के प्रति)॥

ऐश्वर्यादनपेतमीश्वरमयं लोकोऽर्थतः सेवते
तं गच्छन्त्यनु ये विपत्तिषु पुनस्ते तत्प्रतिष्ठाशया ।
भर्तुर्ये प्रलयेऽपि पूर्वसुकृतासंगेन निःसंगया
भक्त्या कार्यधुरां वहन्ति कृतिनस्ते दुर्लभास्त्वादृशाः ॥१४॥

अत एवास्माकं त्वत्संग्रहे यत्नः कथमसौ वृषलस्य साचिव्यग्रहणेन सानुग्रहः स्यादिति । कुतः—

अप्राज्ञेन च कातरेण च गुणः स्याद्भक्तियुक्तेन कः
प्रज्ञाविक्रमशालिनोऽपि हि भवेत्किं भक्तिहीनात्फलम् ।

---

टीका—अध्रुहीते=अनायत्तीकृते । उन्खातम्=उन्मूलितम् । स्थैर्यम् = स्थिरता, दृढता, निरतिशयः = नास्ति, अतिशयः = अधिकः, यस्मात् स निरतिशयः = सर्वाधिकः । नन्दोते—नन्दस्य अन्वयः = वंशः तस्य अवयवे = अंशे एकस्मिन् अपि व्यक्तौ इत्यर्थः; साचिव्यम् = अमात्यताम्, अभियोगम् = उद्योगम् ॥

टिप्पणी—**उत्खातम्**—उद् + $\sqrt{}$ खन् + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

**स्थैर्यम्**—स्थिर + ष्यञ् + विभक्तिकार्यम् ।

**साचिव्यम्**—सचिव + ष्यञ् विभक्तिकार्यम् ।

**ऐश्वर्यादिति**—

**अन्वयः**—अयम्, लोकः, ऐश्वर्यात्, अनपेतम्, ईश्वरम्, अर्थतः, सेवते, ये, विपत्तिषु, तम्, अनुगच्छन्ति, ते, पुनः, तत्प्रतिष्ठाशया; ये, भर्तुः, प्रलये, अपि, पूर्वसुकृतासङ्गेन, निःसङ्गया, भक्त्या, कार्यधुराम्, वहन्ति, ते, त्वादृशाः, कृतिनः, दुर्लभाः ॥१४॥

**शब्दार्थः**—अयम् = यह, लोकः = संसार, ऐश्वर्यात् = ऐश्वर्यसे, अनपेतम् = युक्त, ईश्वरम् = स्वामीकी, अर्थतः = प्रयोजनवश, सेवते = सेवा करता है; ये = जो लोग, विपत्तिषु = विपत्तियों में, ( अर्थात् सम्पत्ति के नष्ट हो जाने पर ), तम् = उसका (स्वामी का), अनुगच्छन्ति = अनुसरण करते हैं, ते = वे लोग, पुनः = फिर, तत्प्रतिष्ठाशया = उस ( स्वामी ) की उन्नति की आशा से; ये = जो लोग, भर्तुः = स्वामी के, प्रलये = नाश हो जाने पर, अपि = भी, पूर्वसुकृतासङ्गेन = पहले किये गये उपकार के स्मरण से, निःसङ्गया = निःस्वार्थ, भक्त्या = भक्ति से, कार्यधुराम् = कार्य के भार को, वहन्ति = वहन करते हैं, ते = वे, त्वदृशाः = तुम्हारे समान, कृतिनः = कुशल, दुर्लभाः = दुर्लभ हैं ॥१४॥

**टीका**—राक्षसस्य साधुत्वमाह—**ऐश्वर्यादिति** । अयम् = एषः, लोकः, ईश्वरस्य भावः ऐश्वर्यं तस्मात् ऐश्वर्यात् = विभूतिमत्वात् ( 'विभूतिभूतिरैश्वर्यम्' इत्यमरः ), अनपेतम् = युक्तम्, सम्पत्तिशालिनमित्यर्थः, ईश्वरम् = अविकारसम्पन्नं स्वामिनम्, अर्थतः = प्रयोजनवशात् धनार्थं वा, सेवते = भजते । ये = जनाः, विपत्तिषु = आपत्तिषु, धनहीनावस्थायामित्यर्थः, तम् = स्वामिनम्, अनुगच्छन्ति = अनुसरन्ति, ते = जनाः,

यह संसार ऐश्वर्य से युक्त (अर्थात् प्रभुतासम्पन्न) स्वामी की प्रयोजनवश सेवा करता है। जो लोग विपत्तियों में (अर्थात् सम्पत्ति के नष्ट हो जाने पर) उसका (स्वामी का) अनुसरण करते हैं वे लोग फिर उस (स्वामी) की उन्नति की आशा से (अनुसरण करते हैं)। जो लोग स्वामी के नाश हो जाने पर भी पहले किये गये उपकार के स्मरण से निःस्वार्थ भक्ति द्वारा कार्य के भार को वहन करते हैं वे तुम्हारे जैसे योग्य (व्यक्ति) दुर्लभ हैं ॥१४॥

इसीलिये तुमको अपने वश में (पक्ष में) करने का हमारा प्रयत्न है—(कि) कैसे यह (राक्षस) चन्द्रगुप्त के मन्त्रित्व को ग्रहण करके (हम लोगों पर) कृपा करनेवाला होगा। क्योंकि—

भक्ति से युक्त बुद्धिहीन तथा पराक्रम से रहित (भृत्य से) क्या लाभ होगा? (अर्थात् कुछ भी नहीं); बुद्धि और पराक्रम से युक्त भी भक्ति से रहित (भृत्य से) क्या फल होगा? (अर्थात् कुछ भी नहीं);

---

पुनः = मुहुः, तस्य = धनहीनस्वामिनः प्रतिष्ठायाः = ऐश्वर्यलाभस्य आशया = अभिलाषया; विपत्तावनुवर्तनेन सम्पत्तौ मामनुग्रहिष्यतीति भावः इत्याशयेनेत्यर्थः। ये = जनाः, भर्तुः = स्वामिनः, प्रलये = नाशङ्गते, अपि, पूर्वसुकृतेति—पूर्वसुकृतस्य = पूर्वं कृतोपकारस्य पूर्वानुग्रहस्य वा आसङ्गेन = आसक्त्या, स्मरणेनेत्यर्थः, निःसङ्गया = निःस्वार्थया, भक्त्या = श्रद्धया, कार्यस्य = तत्कर्मणः धुराम् = भारम्, वहन्ति = धारयन्ति, ते = एतादृशाः, त्वादृशाः = त्वत्समाः, कृतिनः = योग्याः ('कृतीस्यात्पण्डिते योग्ये' इति हैमः), दुर्लभाः = दुष्प्रापाः सन्तीति शेषः ॥१४॥

**टिप्पणी—तत्प्रतिष्ठाशया**—कुछ व्यक्ति विपत्ति में पड़े हुए स्वामी की इसलिये सेवा करते हैं कि पुनः सम्पत्तिशाली होने पर वह हमें कृपा की दृष्टि से देखेगा।

**ऐश्वर्यात्**—ईश्वर + ष्यञ् + विभक्तिकार्यम् ॥

इस श्लोक में व्यतिरेक अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्दका लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१४॥

**शब्दार्थः**—त्वत्संग्रहे = तुम्हें अपने साथ करने में (तुमको अपने वश में करने में), सानुग्रहः = कृपा करनेवाला।

**टीका—त्वत्संग्रहे**—तव = भवतः संग्रहे = संग्रहणे, वशीकरणे इत्यप्यर्थः, अनुग्रहेण सहितः सानुग्रहः—कृपापूर्णः। त्वया चन्द्रगुप्तस्य मन्त्रित्वग्रहणमस्मासु तव कृपैवास्ते इति भावः ॥

**अप्राज्ञेनेति**—

**अन्वयः**—भक्तियुक्तेन, अप्राज्ञेन, च, कातरेण, (भृत्येन) च, कः, गुणः स्यात्; प्रज्ञाविक्रमशालिनः, अपि, भक्तिहीनात्, (भृत्यात्), किम्, फलम्, भवेत्;

प्रज्ञाविक्रमभक्तयः समुदिता येषां गुणा भूतये
ते भृत्या नृपतेः कलत्रमितरे संपत्सु चापत्सु च ॥१५॥

तन्मयाप्यस्मिन्वस्तुनि न शयानेन स्थीयते यथाशक्ति क्रियते तद्ग्रहणं प्रति यत्नः। कथमिव। अत्र तावद्वृषलपर्वतकयोरन्यतरविनाशेनापि चाणक्यस्यापकृतं भवतीति विषकन्यया राक्षसेनास्माकमत्यन्तोपकारि मित्रं घातितस्तपस्वी पर्वतक इति संचारितो जगति जनापवादः। लोकप्रत्ययार्थमस्यैवार्थस्याभिव्यक्तये पिता ते चाणक्येन घातित इति रहसि त्रासयित्वा भागुरायणेनापवाहितः पर्वतकपुत्रो मलयकेतुः। शक्यः खल्वेष राक्षसमतिपरिगृहीतोऽपि व्युत्तिष्ठमानः प्रज्ञया निग्रहीतुम्। न पुनरस्य निग्रहात्पर्वतकवधोत्पन्नं राक्षसस्यायशः प्रकाशीभवत्प्रमार्ष्टुमिच्छामि। प्रयुक्ताश्च स्वपक्षपरपक्षयोरनु

---

येषाम्, प्रज्ञाविक्रमभक्तयः, समुदिताः, गुणाः, (सन्ति), ते, भृत्याः, संपत्सु, च, आपत्सु, नृपतेः, भूतये, (भवन्ति), इतरे, कलत्रम्, (सन्ति) ॥१५॥

शब्दार्थः—भक्तियुक्तेन = भक्ति से युक्त, अप्राज्ञेन = बुद्धिहीन, च = तथा, कातरेण = पराक्रम से रहित, (भृत्येन = भृत्य से), कः = क्या, गुणः = लाभ, स्यात् = होगा ? प्रज्ञाविक्रमशालिनः = बुद्धि और पराक्रम से युक्त, अपि = भी, भक्तिहीनात् = भक्ति से रहित, (भृत्यात् = भृत्य से), हि = निश्चित ही, किम् = क्या, फलम् = मतलब, भवेत् = होगा; येषाम् = जिन (भृत्यों) के (में), प्रज्ञाविक्रमभक्तयः = बुद्धि, पराक्रम और भक्ति, समुदिताः = (ये) एक साथ अर्थात् मिले हुए, गुणाः = गुण, (सन्ति = हैं), ते = वे, भृत्याः = सेवक, सम्पत्सु = सुखों में, च = और, आपत्सु = दुःखों में, नृपतेः = राजा के, भूतये = कल्याण के लिये, (भवन्ति = होते हैं), इतरे = दूसरे, कलत्रम् = स्त्री (अर्थात् स्त्री के समान केवल पोष्य), (सन्ति = हैं) ॥१५॥

**टीका—अप्राज्ञेनेति**। भक्त्या = श्रद्धया युक्तेन = समन्वितेन, अप्राज्ञेन—प्रकृष्टम्— विशेषम् जानातीति प्राज्ञः न प्राज्ञः अप्राज्ञः = विवेकरहितः तेन, च = तथा, कातरेण = भीरुणा, (भृत्येन = सेवकेन), च कः = कीदृशः, गुणः = लाभः, स्यात् = भवेत्, न कोऽपि लाभः इत्यर्थः; प्रज्ञेति—प्रज्ञा = विवेकिनी बुद्धिः, विक्रमः = सामर्थ्यम्, प्रज्ञा च विक्रमश्च प्रज्ञाविक्रमौ ताभ्यां शालते = शोभते इति प्रज्ञाविक्रमशाली तस्मात्, अपि, भक्तिहीनात् = श्रद्धारहितात्, (भृत्यात् = सेवकात्), हीति निश्चये, किम् = कीदृशम्, फलम् = लाभः, भवेत् = स्यात्; येषाम् = येषां भृत्यानां समीपे, प्रज्ञा च विक्रमश्च भक्तिश्चेति प्रज्ञाविक्रमभक्तयः = विवेकपराक्रमश्रद्धाः, एते समुदिताः = मिलिताः एकत्रिताः इत्यर्थः, गुणाः सन्ति, ते = तादृशाः, भृत्याः = सेवकाः, सम्पत्सु = सुखेषु, च = तथा, आपत्सु = दुःखेषु च, नृपतेः = राज्ञः स्वामिनः इति भावः, भूतये = कल्याणाय उन्नतये वा भवन्ति, इतरे = अन्ये प्रज्ञादिरहिताः भृत्याः, कलत्रम् = भार्या इव पोष्यमात्रम् सन्तीति शेषः। एते समस्ताः गुणाः राक्षसे सन्ति अतः तत्संग्रहे यत्नः इति भावः ॥१५॥

जिन (भृत्यों) में बुद्धि, पराक्रम और भक्ति—ये एक साथ गुण हैं वे भृत्य (सेवक) सुखों में और आपत्तियों में राजा के कल्याण के लिये (होते हैं) और दूसरे (अर्थात् इन गुणों से हीन भृत्य) स्त्री हैं (अर्थात् स्त्री के समान केवल पोष्य हुआ करते हैं) ॥१५॥

तो मेरे द्वारा भी इस विषय में (अर्थात् राक्षस को वश में करने में) सावधान रहा जा रहा है (अर्थात् मैं भी सर्वदा सतर्क हूँ) । (तथा उसको वश में करने के लिए शक्तिभर कोशिश की जा रही है । किस प्रकार ? (अब आगे चाणक्य अपनी कोशिशों का वर्णन कर रहा है)—(१) इस विषय में सर्वप्रथम 'चन्द्रगुप्त और पर्वतक—इन दोनों में किसी एक के भी विनाश से चाणक्य का अहित होगा, ऐसा विचार कर विषकन्या के माध्यम से राक्षस के द्वारा हमारा अत्यन्त उपकारी मित्र बेचारा पर्वतक मरवा दिया गया ।' ऐसी अफवाह लोक में फैलवा दी गयी । (२) लोगों के विश्वास के हेतु इसी बात के प्रचार के लिए (अर्थात् 'राक्षस ने पर्वतक को मरवाया है, लोगों को ऐसा विश्वास दिलाने के लिए) ही 'तुम्हारे पिता को चाणक्य ने मरवाया है (राक्षस ने नहीं)' ऐसा एकान्त में भय दिखलाकर 'भागुरायण' के द्वारा पर्वतक का पुत्र मलयकेतु भगा दिया गया । राक्षस की बुद्धि के वशीभूत (होकर काम करने वाला) यह (मलयकेतु आक्रमण के लिए) तैयार होता हुआ भी (मेरी) बुद्धि के द्वारा वश में किया जा सकता है । किन्तु इस (मलयकेतु) को वश में कर लेने से पर्वतक के वध से उत्पन्न तथा चारों ओर फैलते हुए राक्षस के अपयश को (मैं)

---

**टिप्पणी**—**भृत्याः**—$\sqrt{}$भृ + क्यप् तक् च + विभक्तिकार्यम् ।

**कलत्रम्**—गड् + अत्रन्, गकारस्य ककारः, डलयोरभेदः + विभक्तिकार्यम् ।

**प्रज्ञाविक्रमभक्तयः**—प्रज्ञा विक्रम और भक्ति ये तीनों गुण एक साथ होने चाहिए, तभी भृत्य प्रशंसनीय होता है । राक्षस में ये तीनों गुण हैं । अतः चाणक्य उसे वश में करना चाहता है ।

इस श्लोक में व्यतिरेक अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१५॥

**शब्दार्थः**—अस्मिन् = इस, वस्तुनि = विषय में, शयानेन = सोया हुआ, असावधान । सञ्चारितः = फैला दिया गया, जनापवादः = लोकापवाद (अफवाह) । लोकप्रत्ययार्थम् = लोगों के विश्वास के हेतु । रहसि = एकान्त में, अपवाहितः = भगा दिया गया । व्युत्तिष्ठमानः = उठता हुआ, (लड़ाई के लिये तैयार होता हुआ) । निग्रहात् = वश में करने से । नानाव्यञ्जनाः = बहुत प्रकार के वेश को धारण करने वाले, प्रणिधयः = गुप्तचर । निपुणम् = सावधानीपूर्वक, प्रचारगतम् = गतिविधि को । अप्रमादिनः = सावधान । आप्तपुरुषाः = विश्वसनीय पुरुष । सहाध्यायी = सहपाठी । औशनस्याम् = शुक्राचार्य के द्वारा प्रणीत । प्रावीण्यम् = निपुणता को । क्षपणकलिङ्गधारी = बौद्धसंन्यासी के रूप को धारण करनेवाला । सख्यम् = मित्रता को । परिहास्यते = कमी रहना । प्रधानप्रकृतिः = मुख्य अङ्ग । अपाकृतम् = दूर, रहित ।

...कारकजनजिज्ञासया बहुविधदेशवेषभाषाचारसञ्चारवेदिनो नानाव्यञ्जनाः प्रणिधयः। अन्विष्यते च कुसुमपुरवासिनां नन्दामात्यसुहृदां निपुणं प्रचारगतम्। तत्तत्कारणमुत्पाद्य कृतकृत्यतामापादिताश्चन्द्रगुप्तसहोत्थायिनो भद्रभटप्रभृतयः प्रधानपुरुषाः। शत्रुप्रयुक्तानां च तीक्ष्णरसदायिनां प्रतिविधानं प्रत्यप्रमादिनः परीक्षितभक्तयः क्षितिपतिप्रत्यासन्ना नियोजितास्तत्र तत्राप्तपुरुषाः। अस्ति चास्माकं सहाध्यायि मित्रमिन्दुशर्मा नाम ब्राह्मणः। स चौशनस्यां दण्डनीत्यां चतुःषष्ट्यङ्गे ज्योतिःशास्त्रे च परं प्रावीण्यमुपगतः। स मया क्षपणकलिङ्गधारी नन्दवंशवधप्रतिज्ञानन्तरमेव कुसुमपुरमुपनीय सर्वनन्दामात्यैः सह सख्यं ग्राहितो विशेषतश्च तस्मिन् राक्षसः समुत्पन्नविश्रम्भः। तेनेदानीं महत्प्रयोजनमनुष्ठेयं भविष्यति। तदेवमस्मत्तो न किंचित्परिहीयते। वृषल एव केवलं प्रधानप्रकृति-

---

टीका—अस्मिन् = एतस्मिन्, वस्तुनि = विषये, राक्षसग्रहणे इत्यर्थः, शयानेन = असावधानेन, प्रमत्तेन, न स्थीयते। सञ्चारितः = प्रसारितः, जनेति—जनेषु = लोकेषु अपवादः = राक्षसस्य दूषणम्, लोकापवादः इत्यर्थः। लोकेति—लोकस्य = जनसमुदायस्य प्रत्ययार्थम् = विश्वासार्थम्। रहसि = एकान्ते, जनशून्ये इत्यर्थः; अपवाहितः = अपसारितः। व्युत्तिष्ठमानः = युद्धार्थं यतमानः। निग्रहात् = वशे करणात्। नानेति—नाना = बहुविधम् व्यञ्जनम् = चिह्नम् येषाम् ते तथोक्ताः, प्रणिधयः = गूढपुरुषाः ('प्रणिधिः ... चारश्च गूढपुरुषश्च' इत्यमरः), निपुणम् = सावहितम्, प्रचारगतम् = कार्यावस्थाम्, अप्रमादिनः = सावधानाः। आप्तपुरुषाः = विश्वसनीयजनाः ('आप्तः प्रत्ययितः' इत्यमरः)। सहाध्यायी = सहपाठी। उशनसा = शुक्राचार्येण कृता औशनसी तस्यामौशनस्याम् = शुक्रनिर्मितायाम्। प्रावीण्यम् = निपुणताम्। क्षपणकेति—क्षपणकस्य = बौद्धसंन्यासिनः लिङ्गम् = चिह्नम् धरतीति क्षपणकलिङ्गधारी = बौद्धसंन्यासीवेषभृत्। सख्यम् = मैत्रीम्। परिहास्यते = न्यूनं भविष्यति। प्रधानप्रकृतिः = मुख्यप्रकृतिः स्वामी राजा इत्यर्थः। अपाकृतम् = वर्जितम्॥

**टिप्पणी—विषकन्यया**—पहले किसी लड़कीको विषैली बनाने के लिए उसे बचपन से ही थोड़ा-थोड़ा विष खिलाया जाता था। इस क्रम से एक ऐसा समय आता था जब कि उसका शरीर सर्पिणी के समान विषैला बन जाता था। उसके साथ जो भी सम्भोग करता था वह मर जाता था। ऐसी लड़कियाँ काफी सुन्दरी हुआ करती थीं। लोग अपने शत्रुको मारने के लिए ऐसी लड़कियों का प्रयोग किया करते थे।

**अत्यन्तोपकारि**—चन्द्रगुप्त ने पर्वतक की सेनाओं से ही कुसुमपुर के (पटना के) चारों ओर घेरा डाला था। राज्य मिल जाने पर बदले में उसे आधा राज्य देने को भी कहा था। अतः चाणक्य उसे अत्यन्तोपकारी बतला रहा है।

**लोकप्रत्ययार्थम्**—चाणक्य ने विषकन्या का प्रयोग करके पर्वतक को मरवा दिया था और अफवाह फैलवा दी थी कि राक्षस ने उसे मरवाया है। किन्तु इस अफवाह के विपरीत चाणक्य ने भागुरायण के द्वारा मलय केतु को यह विश्वास दिला दिया था कि तुम्हारे पिता को चाणक्य ने मरवाया है राक्षस ने नहीं। अतः मलयकेतु वहाँ से भाग जाता

खोना नहीं चाहता हूँ। (३) (और) अपने पक्ष में अनुरक्त तथा विरक्त एवं शत्रु के पक्ष में अनुरक्त और विरक्त व्यक्तियों को जानने की इच्छा से विभिन्न देशों के वेश, भाषा और आचार को जानने वाले बहुत प्रकार के वेश को धारण करने वाले गुप्तचर नियुक्त किये गये हैं। (४) तथा कुसुमपुर (पटना) में रहने वाले नन्द के मन्त्रियों (राक्षस आदि) के मित्रों की गतिविधि का सावधानी के साथ पता लगाया जा रहा है। (५) चन्द्रगुप्त के साथ (नन्द को हराने में) उद्यम करने वाले भद्रभट आदि प्रमुख पुरुष उन-उन कारणों को उत्पन्न करके कृत-कृत्य बना दिये गये हैं। (६) और शत्रुओं द्वारा नियुक्त विष देने वालों का प्रतिकार करने के लिए सावधान, जिनकी भक्ति की परीक्षा ली जा चुकी है ऐसे विश्वसनीय पुरुष उन-उन स्थानों पर राजा के निरन्तर पास में रहने वाले के रूप में नियुक्त कर दिये गये हैं। (७) और हमारा सहपाठी मित्र इन्दुशर्मा नाम का ब्राह्मण है। वह शुक्राचार्य के द्वारा प्रणीत दण्डनीति एवं चौंसठ अङ्गवाले ज्योतिष शास्त्र में अत्यन्त निपुणता को प्राप्त कर चुका है। बौद्धसंन्यासी के रूप को धारण करने वाला वह, नन्दवंश के वध की प्रतिज्ञा के पश्चात् ही, मेरे द्वारा कुसुमपुर में लाकर नन्द के सभी मन्त्रियों के साथ मित्रता को प्राप्त करा दिया गया। और राक्षस उसमें विशेष रूप से विश्वास करता है। उससे (क्षपणक वेशधारी इन्दुशर्मा से) इस समय बहुत बड़ा प्रयोजन सिद्ध होगा। तो इस प्रकार हमसे कुछ कमी नहीं रह जायगी। केवल (राज्य का) प्रधान अङ्ग चन्द्रगुप्त ही

---

है। चाणक्य जान-बूझकर उसे भागने का मौका देता है। भागुरायण चाणक्य से पृथक् होकर राक्षस से जा मिलता है। अन्त में 'मलयकेतु' को विश्वास हो जाता है कि उसके पिता को चाणक्य ने नहीं अपितु राक्षस ने मरवाया है। अतः वह राक्षस से अलग हो जाता है।

**भागुरायणेन**—यह चाणक्य का गुप्तचर है।

**व्युत्तिष्ठमानः**—वि + उद् + √स्था + शानच् विभक्तिकार्यम्।

**प्रमार्ष्टुम्**—प्र + √मृज् + तुमुन् + विभक्तिकार्यम्।

**अनुरक्तापरक्त**—अनु + रञ्ज + क्त + विभक्ति = कार्यम्।

अप + √रञ्ज+क्त + वि० का० ॥

**तत्तत्कारणम्**—'स्त्रीमद्यमृगयादि' तृतीय अङ्क में वर्णित हैं।

**सहाध्यायि**—सह + अधि + √इङ् + णिनि + विभक्तिकार्यम्। यह 'मित्रम्' का विशेषण है।

**प्रावीण्यम्**—प्रवीण + ष्यञ् + विभक्तिकार्यम्।

**प्रधानप्रकृतिः**—राजा, अमात्य, सुहृत्, कोष, राष्ट्र, सेना और दुर्ग ये सात राज्य की प्रकृति = अङ्ग हैं। राजा इनमें प्रधान है।

स्मास्वारोपितराज्यतन्त्रभारः सततमुदास्ते । अथवा यत्स्वयमभियोगदुःखैरुपार्जितैः पाकृतं तदेव राज्यं सुखयति । कुतः ?

स्वयमाहृत्य भुञ्जाना बलिनोऽपि स्वभावतः ।
गजेन्द्राश्च नरेन्द्राश्च प्रायः सीदन्ति दुःखिताः ॥१६॥

( ततः प्रविशति यमपटेन चरः )

प्रणमत यमस्य चरणौ किं कार्यं दैवतैरन्यैः ।
एष खल्वन्यभक्तानां हरति जीवं परिस्फुरन्तम् ॥१७॥

पणमह जमस्स चलणे किं कज्जं देवएहिं अण्णेहिं ।
एसो खु अण्णभत्ताणं हरइ जीअं चडफडन्तं ॥

अपि च (अवि अ)—

पुरुषस्य जीवितव्यं विषमाद्भवति भक्तिगृहीतात् ।
मारयति सर्वलोकं यस्तेन यमेन जीवामः ॥१८॥

---

**स्वयमाहृत्येति**—

**अन्वयः**—स्वयम्, आहृत्य, भुञ्जानाः, स्वभावतः, बलिनः, अपि, गजेन्द्राः, च, नरेन्द्राः, च, प्रायः, दुःखिताः, (सन्तः), सीदन्ति ॥१६॥

**शब्दार्थः**—स्वयम् = अपने आप, आहृत्य = लाकर, भुञ्जानाः = भोग करते हुए, स्वभावतः = स्वभाव से, बलिनः = बलशाली, अपि = भी, गजेन्द्राः = गजराज, च = और, नरेन्द्राः = राजा लोग, प्रायः = प्रायः, दुःखिताः = दुःखित, (सन्तः = होते हुए), सीदन्ति = पीडित होते हैं ॥१६॥

**टीका**—अत्र चन्द्रगुप्तस्य सुखित्वं साधयति **स्वयमित्यादिना** । स्वयम् = स्वपुरुषार्थेनेत्यर्थः, आहृत्य = संगृह्य, भुञ्जानाः = भोगं कुर्वाणाः, स्वभावतः = प्रकृत्यैव, बलिनः = बलशालिनः अपि, गजेन्द्राः = गजराजाः, च = तथा, नरेन्द्राः = भूपालाश्च, प्रायः = आधिक्येन, दुःखिताः = क्लेशयुक्ताः, (सन्तः = भवन्तः), सीदन्ति = ग्लायन्ते ॥१६॥

**टिप्पणी**—**आहृत्य**—आ + √हृ + ल्यप्, तुक् + विभक्तिकार्यम् ।

**भुञ्जानाः**—√भुज् + शानच् + विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में दीपक अलङ्कार तथा अनुष्टुप् छन्द है । छन्द का लक्षण—

श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययो ॥१६॥

**प्रणमतेति**—

**अन्वयः**—यमस्य, चरणौ, प्रणमत, अन्यैः, दैवतैः, किम्, कार्यम्, एषः, खलु, अन्यभक्तानाम्, परिस्फुरन्तम्, जीवम्, हरति ॥१७॥

**शब्दार्थः**—यमस्य = यमराजके, चरणौ = चरणों को, प्रणमत = प्रणाम करो; अन्यैः = दूसरे, दैवतैः = देवताओं से, किम् = क्या, कार्यम् = करना है, एषः = यह (यमराज), खलु = निश्चय ही, अन्यभक्तानाम् = दूसरे (देवताओं) के भक्तों के, परिस्फुरन्तम् = छटपटाते हुए, जीवम् = प्राण को, हरति = अपहरण कर लेता है ॥१७॥

उन पर राज्य की व्यवस्था के भार को डालकर निरन्तर उदासीन रह रहा है। अथवा जो (राज्य) स्वयं राजकार्य में व्यस्तता के दुःखों से रहित होता है, वही राज्य सुख देता है। क्योंकि—

अपने आप लाकर ( उपार्जितकर ) भोग करते हुए स्वभाव से बलशाली भी गजराज और राज लोग प्रायः दुःखित होते हुए पीड़ित होते हैं ॥१६॥

(इसके बाद यमपट के साथ गुप्तचर प्रवेश करता है)

चर—यमराज के चरणों को प्रणाम करो, दूसरे देवताओं से क्या करना है ? (अर्थात् कुछ भी नहीं )। यह (यमराज) निश्चय ही दूसरे (देवताओं) के भक्तों के छटपटाते हुए प्राणों को हर लेता है। (यहाँ एक दूसरा अर्थ भी ध्वनित होता है—चाणक्य की भक्ति करो, राक्षस की भक्ति से क्या करना है। यह (चाणक्य) निश्चय ही राक्षस के भक्तों के छटपटाते हुए प्राणों को ले लेता है) ॥ १७ ॥

और भी—

भक्ति के द्वारा वश में किये गये क्रूर ( यम से भी ) पुरुष का जीवन-यापन होता है। जो सभी प्राणियों को नष्ट कर देता है उसी यम से हम लोग जीवन धारण करते हैं। ( यहाँ यह भी ध्वनि निकलती है कि जिस प्रकार यम की भक्ति मृत्यु का अपहरण करने वाली है। उसी प्रकार क्रूर चाणक्य की सेवा भी व्यक्तियों को आनन्द देने वाली है) ॥१८॥

---

**टीका**—यमस्य = मृत्योः, यमतुल्यस्य चाणक्यस्येत्यपि, चरणौ = पादौ, प्रणमत = वन्दत; अन्यैः = यमातिरिक्तैः, चाणक्यान्यैः इत्यपि, दैवतैः = देवैः, राक्षसादिभिरित्यपि ध्वनितम्, किं कार्यम् = किं प्रयोजनम्, न किमपीत्यर्थः, एषः = अतिभयङ्करः यमः, चाणक्योऽपि, खलु = निश्चयेन, अन्येषाम् = इतरेषाम्, राक्षसादीनामित्यपि, भक्तानाम् = पूजकानाम्, परिस्फुरन्तम् = स्पन्दमानं कम्पमानं वा, जीवम् = जीवनम्, हरति = अपहरति। चाणक्यः राक्षसभक्तानां विनाशं करोति इति बुद्ध्वा तद्भक्तिं स्वीकुरुतेति ॥ १७ ॥

**टिप्पणी यमपटेन**—यमराज विषयक वस्त्र के साथ। कुछ भिक्षुक एक ऐसे कपड़े को लेकर घूमा करते थे जिस पर यमपुरी के अनेक चित्र अङ्कित रहते थे। इसको लोगों के सामने दिखला कर वे लोग अपनी जीविका चलाते थे।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिए कि इस यमपटचर की नियुक्ति चाणक्य ने लोगों की गतिविधियों का पता लगाने के लिए तथा राक्षस की मुद्रा (अँगूठी) प्राप्त करने के लिए की थी।

इस श्लोक में अप्रस्तुतप्रशंसा नामक अलङ्कार तथा आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण—

यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥१७॥

**पुरुषस्येति—**

**अन्वयः**—भक्तिगृहीतात्, विषमात्, (यमात् अपि), पुरुषस्य, जीवितव्यम्, भवति, यः, सर्वलोकम्, मारयति, तेन, यमेन, (वयम्), जीवामः ॥ १८ ॥

पुरिसस्स जीविदव्वं विसमादो होइ भत्तिगहिआदो ।
मारेइ सव्वलोअं जो तेण जमेण जीआमो ॥

यावदिदं गृहं प्रविश्य यमपटं दर्शयन् गीतानि गायामि । (जाव एदं गेहं पविसिअ जमपडं दंसअन्तो गीआइं गाआमि ।)

(इति परिक्रामति ।)

**शिष्यः**—(विलोक्य) भद्र, न प्रवेष्टव्यम् ।

**चरः**—अहो ब्राह्मण, कस्येदं गृहम् । (हंहो बह्मण, कस्स एदं गेहं ।)

**शिष्यः**—अस्माकमुपाध्यायस्य सुगृहीतनाम्न आर्यचाणक्यस्य ।

**चरः**—(विहस्य) अहो ब्राह्मण, आत्मीयस्यैव मम धर्मभ्रातुर्गृहं भवति । तस्माद्देहि मे प्रवेशं यावत्तवोपाध्यायस्य यमपटं प्रसार्य धर्ममुपदिशामि । (हंहो बह्मण, अत्तणकेरकस्स जेव्व मह धम्मभादुणो घरं होदि । ता देहि मे पवेसं जाव दे उवज्झाअस्स जमपडं पसारिअ धम्मं उपदिसामि ।)

**शिष्यः**—(सक्रोधम्) धिङ् मूर्ख ! किं भवानस्मदुपाध्यायादपि धर्मवित्तरः ।

**चरः**—अहो ब्राह्मण, मा कुप्य । न हि सर्वः सर्वं जानाति । तत्किमपि ते उपाध्यायो जानाति किमपि अस्मादृशा जानन्ति । (हंहो बह्मण, मा कुप्प । ण हि सव्वो सव्वं जाणादि । ता किंवि ते उवज्झाओ जाणादि किंवि अह्मारिसा जाणन्दि ।)

**शिष्यः**—मूर्ख, सर्वज्ञतामुपाध्यायस्य चोरयितुमिच्छसि ।

**चरः**—अहो ब्राह्मण, यदि तवोपाध्यायः सर्वं जानाति तर्हि जानातु तावत्कस्य चन्द्रोऽनभिप्रेत इति । (हंहो बह्मण, जइ तव उवज्झाओ सव्वं जाणादि ता जाणादु दाव कस्स चन्दो अणभिप्पेदो त्ति ।)

**शिष्यः**—मूर्ख, किमनेन ज्ञातेनाज्ञातेन वा ।

---

**शब्दार्थः**— भक्तिगृहीतात् = भक्ति के द्वारा वश में किये गये । विषमात् = क्रूर, (यमात् = यम से; अपि = भी), पुरुषस्य = पुरुष का, जीवितव्यम् = जीवन-यापन, भवति = होता है; यः = जो, सर्वलोकम् = सभी प्राणियों को, मारयति = नष्ट कर देता है, तेन = उसी, यमेन = यम से, वयम् = हमलोग, जीवामः = जीवन धारण करते हैं ॥१८॥

**टीका**—भङ्ग्यन्तरेणोक्तमेवार्थं प्रकाशयन्नाह—पुरुषस्येति । भक्त्या = सेवया श्रद्धया वा गृहीतात् = वशीकृतात्, विषमात् = क्रूरात्, यमादपीति शेषः, पुरुषस्य = जनस्य, जीवितव्यम् = जीवनधारणम्, भवति = जायते; यः = यमः, सर्वलोकम् = प्राणिमात्रम्, मारयति = विनाशयति, तेन = प्रसिद्धेन क्रूरेण, यमेन = मृत्युना, वयम् = तस्य भक्ताः, जीवामः = जीवनं धारयामः । चाणक्यस्य भक्त्या सुखोपलब्धिरपि भवितुं शक्यते । तमाश्रित्यैव वयं जीवामः । अन्येऽपि सुखेच्छवः तदाश्रयणं कुर्युरित्यपिध्वन्यते ॥१८॥

**टिप्पणी**—जीवितव्यम्—जीव + तव्यत् + विभक्तिकार्यम् ।

तब तक इस (सामने दिखलाई पड़ने वाले) घर में प्रवेश करके यमपट को फैलाता हुआ गीत गाता हूँ।

( ऐसा कहकर चारों ओर घूमता है )।

**शिष्य**—( देखकर ) भले आदमी, ( भीतर ) प्रवेश नहीं करना चाहिए ( अर्थात् भीतर मत प्रवेश करो )।

**चर**—हे ब्राह्मण, किसका यह घर है ?

**शिष्य**—हमारे उपाध्याय प्रातःस्मरणीय आर्य चाणक्य का।

**चर**—(हँसकर) हे ब्राह्मण (तब तो) अपने ही मेरे धर्म भाई का (यह) घर होता है। तो मुझे (अन्दर) जाने दो, जिससे तुम्हारे उपाध्याय के (समक्ष अपना यमपट फैला कर (उन्हें) धर्म का उपदेश करूँ।

**शिष्य**—(क्रोध के साथ) मूर्ख, (तुमको) धिक्कार है, क्या तुम हमारे उपाध्याय से भी अधिक धर्म जानने वाले हो ?

**चर**—अरे ब्राह्मण, क्रोध मत करो। सभी लोग सब कुछ नहीं जानते हैं; तो कुछ (बातों) को तुम्हारे उपाध्याय जानते हैं (और) कुछ को हमारे जैसे लोग भी जानते हैं।

**शिष्य**—मूर्ख, ( तू हमारे ) उपाध्याय की सर्वज्ञता को छिपाना चाहता है।

**चर**—हे ब्राह्मण, यदि तुम्हारे उपाध्याय सब कुछ जानते हैं तो (वह यह बतावें) कि चन्द्र (चन्द्रमा, चन्द्रगुप्त) किसको प्रिय नहीं है।

**शिष्य**—मूर्ख, इस बात के जानने अथवा न जानने से क्या होता है ?

---

**शब्दार्थः**—प्रवेष्टव्यम् = प्रवेश करना चाहिए। सुगृहीतनाम्नः = प्रातःस्मरणीय पवित्र नाम वाले। धर्मभ्रातुः = धर्म भाई का। धर्मवित्तरः = अधिक धर्म को जानने वाले।

**टीका**—न प्रवेष्टव्यम् = गृहाभ्यन्तरे न गन्तव्यम्। सुगृहीतेति—सुगृहीतम् = प्रातः स्मरणीयम्, शोभनं वा नाम = अभिधानम् यस्य सः तस्य प्रवित्रनाम्नः इत्यर्थः। धर्मेण = सम्बन्धेनेत्यर्थः भ्राता = बन्धुः तस्य, एककार्यकरणात् एकगुरोरध्ययनाद्वा भ्रातुः। धर्मवित्तरः—अतिशयेन धर्मवित् इति धर्मवित्तरः = अधिकधर्मज्ञः।

**टिप्पणी—धर्मभ्रातुः**—एक गुरु से अध्ययन करने वाले सभी छात्र परस्पर धर्म-भ्राता हैं। एक धर्म-कार्य को करने वाले व्यक्ति भी धर्मभ्राता हैं। इस प्रकार चर और चाणक्य धर्मभ्राता हैं। क्योंकि उन दोनों का एक समान कार्य है—राक्षस को जिस किसी प्रकार वश में करना।

**उपाध्याय**—अध्यापक—उप + अधि + √इङ् + घञ् + विभक्तिकार्यम्।

**टिप्पणी—चन्द्रोऽनभिप्रेतः**—चन्द्र अर्थात् चन्द्रगुप्त इस नगरी में या प्रदेश में किसको-किसको प्रिय नहीं है। कौन-कौन राक्षस के पक्षपाती और चन्द्रगुप्त के विरोधी हैं—इस बात को तुम्हारा उपाध्याय बतलावे। यह वास्तविक अभिप्राय है।

**चरः**—तवोपाध्याय एव ज्ञास्यति यदेतेन ज्ञातेन भवति। त्वं तावदेतावत् जानासि कमलानां चन्द्रोऽनभिप्रेत इति। ननु पश्य (तव उवज्झाओ एव्व जाणिस्सदि जं इमिणा जाणिदेण होदि। तुमं दाव एत्तिअं जाणासि कमलाणं चन्दो अणभिप्पेदो त्ति। णं पेक्ख।)

कमलानां मनोहराणामपि रूपाद्विसंवदति शीलम्।
सम्पूर्णमण्डलेऽपि यानि चन्द्रे विरुद्धानि ॥१९॥

कमलाण मणहराण वि रूवाहिंतो विसंवदइ शीलं।
संपुण्णमण्डलम्मि वि जाइं चन्दे विरुद्धाइं॥

**चाण०**—( आकर्ण्यात्मगतम् ) अये चन्द्रगुप्तादपरक्तान् पुरुषान् जानामीत्युपक्षिप्तमनेन।

**शिष्यः**—मूर्ख, किमिदमसंबद्धमभिधीयते।

**चरः**—अहो ब्राह्मण, सुसंबद्धमेवैतद्भवेत्। (हंहो बह्मण, सुसंबद्धं ज्जेव्व एदं भवे)

**शिष्यः**—यदि किं स्यात्।

**चरः**—यदि श्रोतुं जानन्तं लभे। (जदि सुणिदुं जाणन्तं लहे)

**चाण०**—भद्र विश्रब्धं प्रविश लप्स्यसे श्रोतारं ज्ञातारं च।

**चरः**—एष प्रविशामि। ( प्रविश्योपसृत्य च) जयतु आर्यः। (एसो पविसामि। जेदु अज्जो)

---

**कमलानामिति—**

**अन्वयः**— मनोहराणाम्, अपि, कमलानाम्, शीलम्, रूपात्, विसंवदति; यानि, (कमलानि), सम्पूर्णमण्डले, अपि, चन्द्रे, विरुद्धानि ॥१९॥

**शब्दार्थः**—मनोहराणाम् = रमणीय, अपि = भी, कमलानाम् = कमलों का, शीलम्= स्वभाव, रूपात् = (उनकी) आकृति से, विसंवदति = बेमेल होता है; यानि = जो, (कमलानि = कमल), सम्पूर्णमण्डले = पूर्णबिम्ब (पूर्ण आकृतिवाले), अपि = भी, चन्द्रे = चन्द्रमा के विषय में, विरुद्धानि = विपरीत आचरणवाले (होते हैं) ॥१९॥

**टीका**—मनोहराणाम् = रमणीयानाम्, अपीति अमनोहरत्वनिरासार्थम्, कमलानाम् = जलजानाम्, शीलम् = स्वभावः, रूपात् = आकृतेः, विसंवदति = विपरीतं भवति; कस्मादित्याह—यानि = मनोहराणि कमलानि, सम्पूर्णम् = षोडशकलासमन्वितम्, मण्डलम् = बिम्बम्, स्वरूपमित्यर्थः, यस्य तस्मिन्, अतिशयमनोज्ञे इत्यर्थः, पक्षे—सम्पूर्णराज्ये, अपिना असम्पूर्णमण्डलस्य चन्द्रस्य निराशः, चन्द्रे = चन्द्रमसि, पक्षे-चन्द्रगुप्ते इत्यपि, विरुद्धानि = विपरीतानि। मनोहराकृतेः अपि राक्षसपक्षपातिनः जनस्य अव्यवस्थितराज्ये चन्द्रगुप्ते विरुद्धाचरणं सूचितमनेन। 'न ह्याकृतिर्विजहाति सुसदृशं वृत्तम्' नायं सिद्धान्तः सार्वदेशिकः इतिभावः ॥१९॥

**टिप्पणी—सम्पूर्णमण्डलेऽपि**—कमल सूर्य के रहने पर खिलते हैं और उसके अस्त

**चर**—(यह तो) तुम्हारा उपाध्याय ही जानेगा जो इस (बात) के जानने से होता है। तुम तो इतना ही जानते हो कि कमलों को चन्द्र प्रिय नहीं है। अच्छा देखो—

रमणीय भी कमलों का स्वभाव (उनकी) आकृति से बेमेल होता है; क्योंकि जो (कमल भले लगनेवाले) पूर्णबिम्ब भी चन्द्रमा के विषय में विपरीत आचरण-वाले (होते हैं)। (अर्थात् यह कोई आवश्यक नहीं है कि सुन्दर रूपवाले सुन्दर आचरण भी करें। कमल देखने में सुन्दर होते हैं, किन्तु फिर भी वे चन्द्रमा को देखकर प्रसन्न न हो कर मुकुलित हो जाते हैं। इसी प्रकार बाहर से भले दीखनेवाले भी चन्द्रगुप्त के विरोधी हैं—यह अर्थ भी निकलता है) १९॥

**चाणक्य**–(सुनकर अपने आप) अरे, 'चन्द्रगुप्त से असन्तुष्ट पुरुषों को जानता हूँ' —यह बात इस (कथन) से सूचित होती है।

**शिष्य**—मूर्ख यह क्यों असङ्गत (बात) कह रहे हो।

**चर**—हे ब्राह्मण, सुसङ्गत ही होती।

**शिष्य**—यदि क्या होता ?

**चर**—यदि सुननेवाले, जाननेवाले को पाऊँ।

**चाणक्य**—भले व्यक्ति; विश्वासपूर्वक (इस घर में) प्रवेश करो। सुननेवाले और जाननेवाले को (यहाँ) पाओगे।

**चर**—यह प्रवेश करता हूँ। (प्रवेश करके और पास में जाकर) आप विजयी बनें (अर्थात् आप की जय हो)॥

---

होने पर तथा चन्द्रमा, चाहे वह पूरा ही क्यों न हो, के निकलने पर मुकुलित हो जाते हैं। पूर्णचन्द्रमा सब को आनन्द देनेवाला होता है किन्तु कमल उससे आनन्दित नहीं होते। उनका यह आचरण उनकी आकृति से बेमेल है। यहाँ यह भी ध्वनित होता है कि कुछ लोग राजा गुप्तचन्द्र के शत्रु हैं, जो उसके सम्पूर्णमण्डल होने के विरोधी हैं।

विसंवदति—वि + सम् + √वद् + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में अप्रस्तुतप्रशंसा अलङ्कार है ॥१९॥

**शब्दार्थः**—अपरक्तान् = असन्तुष्ट, उपक्षिप्तम् = सूचित होती है। असम्बद्धम् = असङ्गत। विश्रब्धम् = विश्वासपूर्वक।

**टीका**—अपरक्तान् = असन्तुष्टान्, उपक्षिप्तम् = सूचितम्, निर्दिष्टमित्यर्थः। असम्बद्धम् = असङ्गतम्, क्रमहीनमिति यावत्। विश्रब्धम् = विश्वासपूर्वकम्॥

**टिप्पणी—अपरक्तान्**—अप + √रञ्ज् + क्त + द्वितीयाबहुवचने विभक्तिकार्यम्।

**विश्रब्धम्**—वि + √श्रम्भ + क्त + विभक्तिकार्यम्।

**उपक्षिप्तम्**—उप + √क्षिप् + क्त + विभक्तिकार्यम्।

**चाण०**—( विलोक्यात्मगतम् ) कथमयं प्रकृतिचित्तपरिज्ञाने नियुक्तो निपुणकः । ( प्रकाशम् ) भद्र, स्वागतमुपविश ।

**चरः**—यदार्य आज्ञापयति । (जं अज्जो आणवेदि) (भूमावुपविष्टः)

**चाण०**—भद्र, वर्णयेदानीं स्वनियोगवृत्तान्तम् । अपि वृषलमनुरक्ताः प्रकृतयः ।

**चरः**—अथ किम् । आर्येण खलु तेषु तेषु विरागकारणेषु परिहृतेषु सुगृहीतनामधेये देवे चन्द्रगुप्ते दृढमनुरक्ताः प्रकृतयः । किंतु पुनरस्त्यत्र नगरे अमात्यराक्षसेन सह प्रथमं समुत्पन्नस्नेहबहुमानास्त्रयः पुरुषा देवस्य चन्द्रश्रियः श्रियं न सहन्ते । (अह इं । अज्जेण खु तेसु तेसु विराअकारणेसु सुहिरिदेसु सुगहीदणामहेए देवे चन्दउत्ते दिढं अणुरत्ताओ पकिदिओ किंदु उण अत्थि एत्थ णअरे अमच्चरक्खसेण सह पढमं समुप्पण्णसिणेहबहुमाणा तिण्णि (ण्णा) पुरीसा देवस्स चन्दसिरिणो सिरिं ण सहन्दि ।)

**चाण०**—( सक्रोधम् ) ननु वक्तव्यं स्वजीवितं न सहन्त इति । भद्र, अपि ज्ञायन्ते नामधेयतः ।

**चरः**—कथमज्ञातनामधेया आर्यस्य निवेद्यन्ते । (कहं अजाणिअणामहेआ अज्जस्स णिवेदीअन्ति) ।

**चाण०**—तेन हि श्रोतुमिच्छामि ।

**चरः**—शृणोत्वार्यः । प्रथमं तावदार्यस्य रिपुपक्षे बद्धपक्षपातः क्षपणकः—(सुणादु अज्जो । पढमं दाव अज्जस्स रिपुपक्खे बद्धपक्खवादो खवणओ—)

**चाण०**—( आत्मगतम् ) अस्मद्रिपुपक्षे बद्धपक्षपातः क्षपणकः ।

**चरः**—जीवसिद्धिर्नाम स येन सा अमात्यराक्षसप्रयुक्ता विषकन्या देवे पर्वतेश्वरे समावेशिता । (जीवसिद्धी णाम सो जेण सा अमच्चरक्खसप्पउत्ता विसकण्णा देवे पव्वदीसरे समावेसिदा) ।

---

**शब्दार्थः**—प्रकृतिचित्तपरिज्ञाने = प्रजा के भावों को ज्ञात करने में (के लिये) । स्वनियोगवृत्तान्तम् = अपने कार्यभार के समाचार को । प्रकृतयः = प्रजाजन ॥

**टीका**—प्रकृतिचित्तपरिज्ञाने—प्रकृतीनाम् = प्रजानाम् चित्तस्य = मनोभावस्य परिज्ञाने = अवबोधने । स्वनियोगेति—स्वस्य = तवेत्यर्थः यः वियोगः = कार्यभारः तस्य वृत्तान्तम् = समाचारम् । प्रकृतयः = प्रजाजनाः ('प्रकृतयः पौराणां श्रेयणोऽपि च' इत्यमरः) ॥

**शब्दार्थः**—विरागकारणेषु = विरक्ति के कारणों में (के), परिहृतेषु = दूर कर दिये जाने पर । दृढम् = अत्यधिक । चन्द्रश्रियः = चन्द्रगुप्त के, श्रियम् = राजश्री को, स्वजीवितम् = अपने जीवन को । नामधेयतः = नाम से ॥

**टीका**—विरागेति—विरागस्य = विरक्तेः कारणेषु हेतुषु, परिहृतेषु = दूरीकृतेषु । दृढम् = अत्यधिकम् । चन्द्रश्रियः—चन्द्रस्य = चन्द्रमसः श्रीः = कान्तिः इव श्रीः यस्य तस्य, चन्द्रगुप्तस्येत्यर्थः; श्रियम् = राजलक्ष्मीम् । स्वजीवितम् = स्वजीवनम्, अनेन व्यवहारेण तेषां जीवनमेव अस्माभिः नाशितं भविष्यतीति भावः । नामधेयतः = नामतः

**चाणक्य**—(देखकर अपने आप) क्या यह प्रजा के भावों को ज्ञात करने के लिये नियुक्त किया गया 'निपुणक' है। (प्रकट रूप में) भले व्यक्ति (आपका) स्वागत है, बैठो।

**चर**—जो आप आज्ञा देते हैं (अर्थात् जैसी आपकी आज्ञा)। जमीन पर ही बैठ जाता है)।

**चाणक्य**—भले व्यक्ति, अब अपने कार्यभार के समाचार को बतलाओ। क्या प्रजाजन चन्द्रगुप्त में प्रेम करते हैं? ॥

**चर**—और क्या! आपके द्वारा (प्रजाजनों के) उन-उन विरक्ति के कारणों के दूर कर दिये जाने पर प्रातः स्मरणीय देव चन्द्रगुप्त में प्रजाजन अत्यधिक अनुरक्त हैं। किन्तु फिर भी इस (कुसुमपुर) नगर में अमात्य राक्षस के साथ पहले से ही स्नेह तथा आदर करनेवाले तीन व्यक्ति देव चन्द्रगुप्त की (अर्थात् चन्द्रमा के समान कान्तिवाले चन्द्रगुप्त की) राजश्री को सहन नहीं करते हैं।

**चाणक्य**—(क्रोध के साथ) अरे, ऐसा कहना चाहिये कि अपने जीवन को सहन नहीं करते हैं। भद्र, क्या वे नाम से जाने जाते हैं? (अर्थात् क्या उनका नाम भी जानते हो?) ॥

**चर**—क्या बिना नाम जाने गये (व्यक्ति) आपसे कहे जा रहे हैं? (अर्थात् क्या अज्ञात नामवाले व्यक्तियों को आपसे कह रहा हूँ?)।

**चाणक्य**—तो निश्चय ही (उनका नाम) सुनना चाहता हूँ।

**चर**—आप सुनें। सर्वप्रथम तो आपके शत्रु के पक्ष में पक्षपात करनेवाला पक्षणक (है)—

**चाणक्य**—(मन ही मन) हमारे शत्रु के पक्ष में पक्षपात करनेवाला पक्षणक?

**चर**—जीवसिद्धि नामवाला वह पक्षणक जिसके द्वारा, अमात्य राक्षस से नियत की गयी विषकन्या महाराज पर्वतेश्वर से मिलायी गयी ॥

---

('नामधेयं च नाम च' इत्यमरः) ॥

**टिप्पणी**—**परिहृतेषु**—परि + √हृ + क्त + विभक्तिकार्यम् ॥

**स्वजीवितम्**—स्व + √जीव् + क्त + विभक्तिकार्यम्। चन्द्रगुप्त की राज्यश्री को सहन न करने के कारण उनका जीवन ही विनष्ट होगा—यह भाव है ॥

**शब्दार्थः**—बद्धपक्षपातः = पक्षपात करनेवाला। अमात्यराक्षसप्रयुक्ता = अमात्य राक्षस के द्वारा नियत की गयी। समावेशिता = मिलाई गयी ॥

**टीका**—बद्धपक्षपातः—बद्धः = गृहीतः, कृतः इत्यर्थः पक्षपातः = अनुरागः येन असौ। अमात्येति—अमात्यराक्षसेन = मन्त्रिणा राक्षसेन प्रयुक्ता = नियता नियुक्तेति यावत्। समावेशिता = सम्मेलनं प्रापिता ॥

**टिप्पणी**—**जीवसिद्धिर्नाम सः**—चाणक्य को मौन देखकर चर समझ रहा है कि वह (चाणक्य) क्षपण को नहीं जान पा रहा है। अतः उसे समझाने के लिये जीवसिद्धि की चर्चा कर रहा है। वस्तुतः चर विषकन्या के वास्तविक कथानक से अनभिज्ञ है।

**प्रयुक्ता**—प्र + √युज् + क्त + टाप्।

**समावेशिता**—सम् + आ + √विश् + णिच् + क्त + टाप् ॥

चाण०—( स्वगतम् ) जीवसिद्धिः। एष तावदस्मत्प्रणिधिः। ( प्रकाशम् ) भद्र, अथापरः कः।

चरः—आर्य अपरोऽप्यमात्यराक्षसस्य प्रियवयस्यः कायस्थः शकटदासो नाम। (अज्ज अवरोवि अमच्चरक्खसस्स पिअवअस्सो का अत्थो सअडदासो णाम।)

चाण०—( विहस्यात्मगतम् ) कायस्थ इति लघ्वी मात्रा। तथापि न युक्तं प्राकृतमपि रिपुमवज्ञातुम्। तस्मिन्मया सुहृच्छद्मना सिद्धार्थको विनिक्षिप्तः। ( प्रकाशम् ) भद्र, तृतीयमपि श्रोतुमिच्छामि।

चरः—तृतीयोऽपि अमात्यराक्षसस्य द्वितीयमिव हृदयं पुष्पपुरनिवासी मणिकारश्रेष्ठी चन्दनदासो नाम यस्य गेहे कलत्रं न्यासीकृत्य अमात्यराक्षसो नगरादपक्रान्तः। ( तिदीओ वि अमच्चरक्खसस्स दुदीअं हिअअं पुप्फउरणिवासी मणिआरसेट्ठी चन्दणदासो णाम। जस्स गेहे कलत्तं णासीकदुअ अमच्चरक्खसो णअरादो अवक्कन्तो।)

चाण०—( आत्मगतम् ) नूनं सुहृत्तमः। न ह्यनात्मसदृशेषु राक्षसः कलत्रं न्यासीकरिष्यति। ( प्रकाशम् ) भद्र, चन्दनदासस्य गृहे राक्षसेन कलत्रं न्यासीकृतमिति कथमवगम्यते।

चरः—आर्य, इयमंगुलिमुद्रा आर्यमवगतार्थं करिष्यति। (अज्ज इअं अंगुलिमुद्दा अज्जं अवगदत्थं करिस्सदि।) ( इति मुद्रामर्पयति। )

---

जीवसिद्धि एक ऐसा एजेण्ट था जिसके द्वारा राक्षस ने विषकन्या को पर्वतेश्वर के पास भेजा था।

**शब्दार्थः**—प्रणिधिः = गुप्तचर। प्रियवयस्यः = प्रियमित्र। लघ्वी = छोटी। प्राकृतम् = साधारण। अवज्ञातुम् = उपेक्षा करना। सुहृच्छद्मना = मित्र के बहाने से। विनिक्षिप्तः = प्रेरित किया है, लगा दिया है। कलत्रम् = स्त्री को, न्यासीकृत्य = धरोहर रख कर, अपक्रान्तः = भाग गया।

**टीका**—प्रणिधिः = चरः ('प्रणिधिरपसर्पश्चरः स्पशः' इत्यमरः)। प्रियवयस्यः = प्रियमित्रम्। लघ्वी = अत्यल्पा, 'मात्रानुसारं शौर्यादयो गुणाः निवसन्ति' इति विश्वासः कार्यरतस्तदानीमासीत्। प्राकृतम् = साधारणम्, पामरमिति यावत् ('पामरो नीचः प्राकृतश्च' इत्यमरः)। अवज्ञातुम् = तिरस्कर्तुम्। सुहृच्छद्मना = मित्रच्छलेन। विनिक्षिप्तः = नियुक्तः, प्रेरितः इति यावत्। कलत्रम् = स्त्रियम् ('कलत्रं श्रोणिभार्ययोः' इत्यमरः), न्यासीकृत्य–अन्यासं न्यासं कृत्वा इति न्यासीकृत्य=उपनिधिं कृत्वा ('पुमानुपनिधिर्न्यासः' इत्यमरः), अपक्रान्तः = पलायितः॥

**टिप्पणी—एष तावदस्मत्प्रणिधिः**—यह जीवसिद्धि नामक क्षपणक असल में चाणक्य का मित्र इन्दुशर्मा है। इसी के लिए चाणक्य ने पीछे कहा भी है—'तेनेदानीं महत्प्रयोजनमनुष्ठेयं भविष्यति'। क्षपणक के वेष में यह चाणक्य के लिए गुप्तचर का काम कर रहा है।

**प्रणिधिः**—प्र + नि + √धा + कि + विभक्तिकार्यम्।

**चाणक्य**—( अपने आप ) जीवसिद्धि ? यह तो हमारा ही गुप्तचर है। (प्रकट रूप में) भद्र, दूसरा और कौन है ?

**चर**—आर्य, दूसरा भी अमात्य राक्षस का प्रियमित्र कायस्थ शकटदास नामक (व्यक्ति है)।

**चाणक्य**—(हँस कर अपने आप) कायस्थ यह (तो) अत्यन्त छोटी मात्रा है (अर्थात् कायस्थ जाति बलहीन होती है, इससे हमारा कुछ भी नहीं बिगड़ सकता)। तो भी साधारण शत्रु की भी उपेक्षा करना ठीक नहीं है। उसके विषय में (पता लगाने के लिए) मेरे द्वारा मित्र के बहाने से (अर्थात् बनावटी मित्र बना कर) सिद्धार्थक नियुक्त कर दिया गया है। (प्रकट रूप में) भद्र, तीसरे व्यक्ति (के नाम) को भी सुनना चाहता हूँ।

**चर**—तीसरा भी अमात्य राक्षस का दूसरा हृदय-सा (अर्थात् अति घनिष्ठ मित्र) पुष्पपुर (पाटलिपुत्र) का निवासी जौहरी सेठ चन्दनदास है, जिसके घर में (अपनी) स्त्री को धरोहर रख कर अमात्य राक्षस नगर से भाग गया था।

**चाणक्य**—(अपने आप) अवश्य ही (चन्दनदास राक्षस का) परम मित्र है। क्योंकि राक्षस जो अपने समान नहीं है ऐसे व्यक्ति (के पास) में पत्नी को धरोहर के रूप में नहीं रखेगा। (प्रकट रूप में) भद्र, चन्दनदास के घर में राक्षस के द्वारा (अपनी) स्त्री धरोहर के रूप में रखी गयी है—यह बात कैसे मालूम ?

**चर**—आर्य, यह अँगूठी (ही) आपको विषय से परिचित करायेगी। (ऐसा कह कर देता है)।

---

**कायस्थ इति लघ्वी मात्रा**—जातियों एवं व्यक्तियों के गुण उनके नामों से भी झलकते हैं। नाम की मात्राओं से तत्तत् गुण प्रतीत हो जाते हैं। 'कायस्थ' यह एक ऐसा नाम है जिससे शूरता आदि गुण प्रकट न होकर नपुंसकता ही झलकती है। इसीलिए चाणक्य ने इसे 'लघ्वी मात्रा' कहा है।

**अवज्ञातुम्**—अव + √ज्ञा + तुमुन् + विभक्तिकार्यम्।

**न्यासीकृत्य**—न्यस्यते इति नि + √अस् + घञ् कर्मणि न्यासः, अन्यासं न्यासं कृत्वा इति न्यास + च्वि + √कृ + ल्यप्। न्यास धरोहर को कहते हैं। यह बाद में लौटा लिया जाता है।

**अपक्रान्तः**—अप + √क्रम + क्त + विभक्तिकार्यम्।

**शब्दार्थः**—अनात्मसदृशेषु = जो अपने समान नहीं हैं ऐसे व्यक्ति के (पास) में (अर्थात् जो अपना घनिष्ठ नहीं है ऐसे व्यक्ति के पास में)। अङ्गुलिमुद्रा = अँगूठी, अवगतार्थम् = विषय से परिचित। अस्मदङ्गुलिप्रणयी = हमारी अँगुली में प्रेम करने-वाला (अर्थात् हस्तगत), संवृत्तः = हो गया। अङ्गुलिमुद्राधिगमम् = अँगूठी की प्राप्ति को॥

चाण०—(मुद्रामवलोक्य गृहीत्वा राक्षसस्य नाम वाचयति । सहर्षं स्वगतम् ) ननु वक्तव्यं राक्षस एवास्मदंगुलिप्रणयी संवृत्त इति । (प्रकाशम्) भद्र, अंगुलिमुद्राधिगमं विस्तरेण श्रोतुमिच्छामि ।

चरः—शृणोत्वार्यः । अस्ति तावदहमार्येण पौरजनचरितान्वेषणे नियुक्तः परगृहप्रवेशे परस्यानाशङ्कनीयेन अनेन यमपटेन हिण्डमानो मणिकारश्रेष्ठिनश्चन्दनदासस्य गृहं प्रविष्टोऽस्मि । तत्र यमपटं प्रसार्य प्रवृत्तोऽस्मि गीतानि गातुम् । ( सुणादु अज्जो । अत्थि दाव अहं अज्जेण पौरजणचरिदअण्णेसणे णिउत्तो परघरप्पवेसे परस्स अणासङ्कणिज्जेण इमिणा जमपडेण हिण्डन्तो मणिआरसेट्ठिणो चन्दणदासस्स गेहं पविट्ठोम्हि । तहिं जमपडं पसारिअ पउत्तोम्हि गीदाइं गाइदुं । )

चाण०—ततः किम् ।

चरः—ततश्च एकस्मादपवरकात्पञ्चवर्षदेशीयः प्रियदर्शनो मनोहराकृतिः कुमारको बालत्वसुलभकौतूहलोत्फुल्लनयनो निष्क्रमितुं प्रवृत्तः । ततो हा निर्गतो हा निर्गत इति शङ्कापरिग्रहनिवेदयिता तस्यैवापवरकस्याभ्यन्तरे स्त्रीजनस्योत्थितो महान् कलकलः । (तदो एक्कादो अववरकादो पञ्चवरिसदेसीओ पिअदंसणीअसरीराकिदी कुमारओ बालत्तण-सुलहकोदुहल्लोप्फुल्लणअणो णिक्कमिदुं पउत्तो । तदो हा णिग्गदो हा णिग्गदोत्ति सङ्कापरिग्गहणिवेदइत्तिओ तस्स एव्व अववरकस्स अब्भन्तरे इत्थिआजणस्स उट्ठिदो महन्तो कलअलो । )

तत ईषद्द्वारदेशदापितमुख्या एकया स्त्रिया स कुमारको निष्क्रामन्नेव निर्भर्त्स्यावलम्बितः कोमलया बाहुलतया । तस्याः कुमारसंरोधसंभ्रमप्रचलितांगुलेः करात्पुरुषांगुलि-परिणाहप्रमाणघटिता विगलितेयमंगुलिमुद्रिका देहलीबन्धे पतिता उत्थिता तया अनवबुद्धैव मम चरणपार्श्वे समागत्य प्रणामनिभृता कुलवधूरिव निश्चला संवृत्ता । मयापि अमात्य-राक्षसस्य नामाङ्कितेति आर्यस्य पादमूलं प्रापिता । तस्मादेषोऽस्या आगमः । (तदो

टीका—अनात्मेति—आत्मना = स्वेन सदृशाः = तुल्याः आत्मसदृशाः = स्वतुल्याः, न आत्मसदृशाः अनात्मसदृशाः तेषु आत्मसदृशभिन्नेषु इत्यर्थः । अङ्गुलिमुद्रा = अङ्गु-लीयकम्, अवगतः = परिज्ञातः अर्थः विषयः येन तम्, विषयपरिचितमित्यर्थः । अस्मदिति—अस्माकम् अङ्गुलिषु = करोरुहेषु प्रणयी = स्नेहयुक्तः, अस्माकं हस्तगतः इत्यर्थः, संवृत्तः = जातः । अङ्गुलीति—अङ्गुलिमुद्रायाः = अङ्गुलीयकस्य अधि-गमम् = प्राप्तिम् ॥

**टिप्पणी**—**अस्मदङ्गुलिप्रणयी**—चाणक्य सोचता है कि इस अँगूठी के माध्यम से राक्षस को आसानी से वश में किया जा सकता है । अतः उसके मन में यह बात उठती है कि—यह केवल अँगूठी ही नहीं है जो उसके हाथ में आ गयी है, अपितु यह स्वयं राक्षस ही उसके हाथ में आ गया है ।

**विस्तरेण**—वि + √स्तृ + अप् + विभक्तिकार्यम् ॥

**शब्दार्थः**—पौरजनचरितान्वेषणे = नागरिकों के चरित्रों (गतिविधियों) को जानने में (के लिए), अनाशङ्कनीयेन=शङ्का न किये जानेवाले । आहिण्डमानः=घूमता हुआ । प्रसार्य = फैलाकर, खोलकर । अपवरकात् = अन्तर्गृह से, पञ्चवर्षदेशीयः=लगभग पाँच

**चाणक्य**—(अँगूठी को देखकर और लेकर उस पर लिखे हुए) राक्षस के नाम को पढ़ता है। (फिर प्रसन्नतापूर्वक अपने आप) तब तो कहना चाहिए (कि) राक्षस ही हमारे हाथ में आ गया। (प्रकट रूप में) भद्र, अँगूठी की प्राप्ति को विस्तार के साथ सुनना चाहता हूँ।

**चर**—आर्य, सुनें। इस अँगूठी की प्राप्ति इस प्रकार है—आपके द्वारा नागरिकों की गतिविधियों को जानने के लिए नियुक्त मैं दूसरे के घर में प्रवेश करने में अन्य व्यक्ति के द्वारा शङ्का न किये जानेवाले इस यमपट के साथ घूमता हुआ जौहरी सेठ चन्दनदास के घर में घुस गया। वहाँ यमपट को फैलाकर (मैं) गाना गाने में प्रवृत्त हो गया (अर्थात् गाना शुरु किया)।

**चाणक्य**—उसके बाद क्या (हुआ)?

**चर**—उसके बाद एक अन्तर्गृह से लगभग पाँच वर्ष की आयुवाला, प्रिय और देखने योग्य शरीर की बनावटवाला, लड़कपन की सुलभ उत्सुकता से प्रसन्न आँखोंवाला एक बालक निकलने लगा। तदनन्तर अरे निकल गया, अरे निकल गया, इस प्रकार का, घबराहट की उत्पत्ति को सूचित करनेवाला उसी अन्तर्गृह के भीतर स्त्री-समूह का भारी कोलाहल उठ खड़ा हुआ। उसके बाद थोड़ा-सा दरवाजे पर दिखलाया है मुख को जिसने ऐसी एक स्त्री के द्वारा वह बालक निकलते हुए ही डाँट कर (अपनी) सुकुमार भुजलता से पकड़ लिया गया। पुरुष की अँगुली की चौड़ाई की माप से बनी हुई वह अँगूठी बालक को रोकने की शीघ्रता में बढ़ी हुई अँगुलीवाले, उस

---

वर्ष की आयुवाला, प्रियदर्शनीयशरीराकृतिः=प्रिय और देखने योग्य है शरीर की बनावट जिसकी ऐसा। बालत्वसुलभकौतूहलोत्फुल्लनयनः = लड़कपन की सुलभ (अर्थात् बालकपन की स्वाभाविक) उत्सुकता से प्रसन्न आँखोंवाला। शङ्कापरिग्रहनिवेदयिता= घबराहट की उत्पत्ति को सूचित करनेवाला। द्वारदेशदापितमुख्या=दरवाजे पर दिखलाया है मुख को जिसने ऐसी। निर्भर्त्स्य=डाँट कर। कुमारसंरोधसंभ्रमप्रचलिताङ्गुलेः = बालक को रोकने की शीघ्रता से बढ़ी हुई अँगुलीवाले। पुरुषांगुलिपरिणाहप्रमाणघटिता=पुरुष की अँगुली की चौड़ाई की माप से बनी हुई, विगलिता = निकली हुई। अनवबुद्धा=न जानी गयी॥

**टीका**—पौरेति—पुरे भवाः पौराः=नगरनिवासिनः ते च ते जनाः = मनुष्याः तेषां चरितानि=कर्माणि तेषाम् अन्वेषणे=ज्ञाने। अनाशङ्कनीयेन=सन्देहायोग्येन। आहिण्डमानः = इतस्ततः भ्रमन्। प्रसार्य=उद्घाट्येत्यर्थः। अपवरकात्=अन्तर्गृहात् गर्भगृहादित्यर्थः। पञ्च वर्षाणि अस्य पञ्चवर्षः ईषदूनः पञ्चवर्षः इति पञ्चवर्षदेशीयः= किञ्चिदूनपञ्चवर्षः, प्रियदर्शनीयेति—प्रिया = मनोहरा, दर्शनीया=अवलोकनीया, शरीरस्य=कायस्य, आकृतिः = अवयवसंस्थानम् आकारः इत्यर्थः यस्य तादृशः। बालत्वेति—बालत्वे = शैशवे सुलभम्=स्वाभाविकम् यत्, कौतूहलम्=उत्कण्ठा तेन,

ईसिदारदेशदाविदमुहीए एक्काए इत्थिआए सो कुमारओ णिक्कमन्तो एव्व णिवारिअ अवलम्बिदो कोमलाए वाहुलदाए। तस्साए कुमारसंरोधसंभमप्पचलिदंगुलिदो करादो पुरिसअंगुलिपरिणाहप्पमाणघडिआ विअलिआ इअं अंगुलिमुद्दिआ देहलीबन्धम्मि पडिआ उट्ठिदा ताए अणवबुद्धा एव्व मम चलणपासं समागच्छिअ पणामणिहुदा कुलवहु विह णिच्चला संवुत्ता। मए वि अमच्चरक्खसस्स णामङ्किदेत्ति अज्जस्स पादमूलं पाविदा। ता एसो इमाए आअमो।)

चाण०—भद्र, श्रुतम्; अपसर। नचिरादस्य परिश्रमस्यानुरूपं फलमधिगमिष्यसि।

चरः—यदार्य आज्ञापयति। (जं अज्जो आणवेदि।)

(इति निष्क्रान्तः)

चाण०—शार्ङ्गरव, शार्ङ्गरव!

(प्रविश्य)

शिष्यः—उपाध्याय आज्ञापय।

चाण०—वत्स मसीभाजनं पत्रं चोपानय।

(शिष्यस्तथा करोति)

चाण०—(पत्रं गृहीत्वा स्वगतम्) किमत्र लिखामि। अनेन खलु लेखेन राक्षसो जेतव्यः।

(प्रविश्य)

प्रतिहारी—जयत्वार्यः। (जेदु अज्जो)

चाण०—(सहर्षमात्मगतम्) गृहीतो जयशब्दः। (प्रकाशम्) शोणोत्तरे, किमागमनप्रयोजनम्।

---

उत्फुल्ले=प्रसन्ने, विकसिते वा, नयने=लोचने यस्य तादृशः। शङ्कापरिग्रहेति—शङ्कायाः= सन्देहस्य यः, परिग्रहः=स्वीकरणम् तस्य, निवेदयिता=सूचकः ज्ञापकः इति यावत्। द्वारदेशेति—द्वारदेशे=प्रवेशमार्गप्रदेशे दापितम्=दत्तम्, मुखम्=आननम् यया तादृश्या। निर्भर्त्स्य=तिरस्कृत्य। कुमारसंरोधेति—कुमारस्य=बालकस्य, संरोधे=नियमने यः, संभ्रमः=शीघ्रता तेन, प्रचलिताः=प्रसारिताः, अंगुल्यः=करशाखाः ('अंगुल्यः करशाखाः स्युः' इत्यमरः) यस्य तादृशात्। पुरुषांगुलीति—पुरुषस्य=पुंसः, अंगुलिः=करशाखा तस्य, परिणाहः=विस्तारः तस्य, प्रमाणेन=परिमाणेन, घटिता=निर्मिता। विगलिता=च्युता। अनवबुद्धा = अज्ञाता॥

**टिप्पणी—पञ्चवर्षदेशीयः**—पञ्चवर्ष + देशीयर् + विभक्तिकार्यम्।

**अपवारकात्**—अपवृयते अनेन अस्मिन् वा, अप + $\sqrt{}$वृ + वुञ् स्त्रियां टाप् + विभक्तिकार्यम्। अपवारक भीतरी घर को कहते हैं।

**हा निर्गतः, हा निर्गतः**—राक्षस का परिवार वहाँ छिपे रूप से था। बालक के बाहर निकलने से लोगों को यह बात ज्ञात होने का भय था कि राक्षस का परिवार चन्दनदास के यहाँ है।

**निर्भर्त्स्य**—निर + $\sqrt{}$भर्त्स + ल्यप्।

स्त्री के हाथ से निकल कर ड्योढ़ी पर गिर गयी (तथा गिरने से) उछलती हुई, उस स्त्री के द्वारा न जानी गयी ही मेरे पैर के पास आकर, प्रणाम करने में निश्चल अवयवों वाली कुलवधू के समान, गतिशून्य हो गयी (अर्थात् रुक गयी)। (और वह अँगूठी) अमात्य राक्षस के नाम से अङ्कित है ऐसा सोचकर मेरे द्वारा आपके चरणों में पहुँचा दी गयी। तो यही इसकी प्राप्ति (का प्रकार) है ॥

**चाणक्य**—भद्र, सुन लिया, जाओ। अति शीघ्र इस परिश्रम के योग्य फल को पाओगे।

**चर**—जैसी आर्य आज्ञा देते हैं (अर्थात् जैसी आर्य की आज्ञा)।

(ऐसा कहकर निकल गया)

**चाणक्य**— शार्ङ्गरव, शार्ङ्गरव !

(प्रवेश करके)

**शिष्य**—आचार्य, आज्ञा दीजिये।

**चाणक्य**—बेटा, दावात और कागज लाओ।

(शिष्य वैसा करता है)

**चाणक्य**—(कागज को लेकर अपने आप) इस (कागज) पर क्या लिखूँ? इस लेख के द्वारा राक्षस को जीतना है।

(प्रवेश करके)

**प्रतिहारी**—आर्य की जय हो, जय हो।

**चाणक्य**—(प्रसन्नतापूर्वक अपने आप) 'जय' शब्द ग्रहण कर लिया गया (अर्थात् 'जय' प्राप्त हो गयी)। (प्रकट रूप में) शोणोत्तरे, (तुम्हारे) आने का क्या प्रयोजन है?

---

**शब्दार्थः**—चन्द्रश्रीः=चन्द्रगुप्त, शीर्ष = मस्तक पर, कमलमुकुलाकारम्=कमल की कली के आकारवाली। अभ्यनुज्ञातः=आज्ञा पाया हुआ, पारलौकिकम्=श्राद्ध को। धारितपूर्वाणि=पहले पहने गये, आभरणानि=जेवरों को। संमन्त्र्य=सलाह करके। अभिज्ञः=जाननेवाले, ज्ञाता। गुणवन्ति=बहुमूल्य, सुन्दर, गुणवद्भ्यः = गुणी लोगों को ॥

**टीका**—चन्द्रश्रीः—चन्द्रस्य=चन्द्रमसः, श्रीः=कान्तिः इव श्रीः यस्य असौ चन्द्रगुप्तः इत्यर्थः; कमलेति—कमलस्य=जलजस्य, मुकुलः=कुड्मलः ('कुड्मलो मुकुलोऽस्त्रियाम्' इत्यमरः) तस्य आकारः = आकृतिः इव आकारः यस्य तादृशम्। अभ्यनुज्ञातः= आज्ञप्तः, परलोके भवं, पारलौकिकम्=पिण्डादिदानम्। पूर्वं धारितानि इति धारितपूर्वाणि = पूर्वं धारितानि, आभरणानि = आभूषणानि। संमन्त्र्य=मन्त्रणां कृत्वा। अभिज्ञः=प्रवीणः ('प्रवीणे निपुणाभिज्ञविज्ञनिष्णातशिक्षिताः' इत्यमरः)। गुणवन्ति =

प्रति०— आर्य देवश्चन्द्रश्रीः शीर्षे कमलमुकुलाकारमञ्जलिं निवेश्य आर्यं विज्ञापयति। इच्छाम्यार्येणाभ्यनुज्ञातो देवस्य पर्वतेश्वरस्य पारलौकिकं कर्तुम्। तेन च धारितपूर्वाणि आभरणानि ब्राह्मणेभ्यः प्रतिपादयामीति। (अज्ज देवो चन्दसिरी सीसे कमलमुउलाआरमञ्जलिं णिवेसिअ अज्जं विण्णवेद। इच्छामि अज्जेण अब्भणुण्णादो देवस्स पव्वदीसरस्स पारलोइअं कादुं तेण अ धारिदपुव्वाइं आहरणाइं बम्हणाणं पडिवादेमित्ति।)

चाण०—(सहर्षमात्मगतम्) साधु वृषल ममैव हृदयेन सह संमन्त्र्य सन्दिष्टवानसि। (प्रकाशम्) शोणोत्तरे, उच्यतामस्मद्वचनाद्वृषलः—साधु वत्स, अभिज्ञः खल्वसि लोकव्यवहाराणां तदनुष्ठीयतामात्मनोऽभिप्रायः। किन्तु पर्वतेश्वरधृतपूर्वाणि गुणवन्ति भूषणानि गुणवद्भ्य एव प्रतिपादनीयानि। तदहं स्वयमेव परीक्षितगुणान् ब्राह्मणान् प्रेषयामीति।

प्रति०—यत् आर्य आज्ञापयति। (जं अज्जो आणवेदि।)

(इति निष्क्रान्ता)

चाण०—शार्ङ्गरव, उच्यन्तामस्मद्वचनाद्विश्वावसुप्रभृतयस्त्रयो भ्रातरः वृषलात्प्रतिगृह्याभरणानि भवद्भिरहं द्रष्टव्य इति।

शिष्यः—तथेति (निष्क्रान्तः)।

चाण०—उत्तरोऽयं लेखार्थः। पूर्वः कथमस्तु (विचिन्त्य) आः ज्ञातम्। उपलब्धवानस्मि प्रणिधिभ्यो यथा तस्य म्लेच्छराजलोकस्य मध्यात्प्रधानतमाः पञ्च राजानः परया सुहृत्तया राक्षसमनुवर्तन्ते। ते यथा—

कौलूतश्चित्रवर्मा मलयनरपतिः सिंहनादो नृसिंहः
काश्मीरः पुष्कराक्षः क्षतरिपुमहिमा सैन्धवः सिन्धुषेणः।
मेघाख्यः पञ्चमोऽस्मिन्पृथुतुरगबलः पारसीकाधिराजो
नामान्येषां लिखामि ध्रुवमहमधुना चित्रगुप्तः प्रमार्ष्टु॥ २०॥

---

बहुमूल्यानि, सुन्दराणीति यावत्, गुणवद्भ्यः=दयादाक्षिण्यादिगुणशालिभ्यः, दानयोग्येभ्यः इत्यर्थः॥

**टिप्पणी**—**प्रतिहारी**—प्रति + √ हृ + घञ् + ङीप् पक्षे उपसर्गस्य दीर्घः तदा प्रतीहारी।

**अभ्यनुज्ञातः**—अभि + अनु + √ ज्ञा + क्त + विभक्तिकार्यम्।

**पारलौकिकम्**—परलोक + ठञ् तस्य इक् + विभक्तिकार्यम्।

**अभिज्ञः**—अभि + √ ज्ञा + क + विभक्तिकार्यम्।

**संमन्त्र्य**—सम् + √ मन्त्र + ल्यप्॥

**शब्दार्थः**—प्रतिगृह्य=दान लेकर। प्रणिधिभ्यः=गुप्तचरों के द्वारा। परया=अति उत्कृष्ट, सुहृत्तया=मित्रभाव से।

**टीका**—प्रतिगृह्य = दाने गृहीत्वा। प्रणिधिभ्यः=चरैः। परया=उत्कृष्टया, सुहृत्तया=मित्रभावनया॥

**प्रतिहारी**—आर्य, (चन्द्रमा की तरह कान्तिवाले) महाराज चन्द्रगुप्त मस्तक पर कमल की कली के आकारवाली अञ्जलि को रख कर (अर्थात् हाथ जोड़ कर) आपसे निवेदन करते हैं—'आपसे आज्ञा पाकर मैं महाराज पर्वतेश्वर के श्राद्ध को करना चाहता हूँ और उनके द्वारा (मरने के) पहले पहने गये जेवरों (आभूषणों) को ब्राह्मणों को देना चाहता हूँ।'

**चाणक्य**—(प्रसन्नतापूर्वक अपने आप) बहुत बढ़िया चन्द्रगुप्त, (मानो) मेरे ही हृदय के साथ सलाह करके सन्देश भेजे हो। (प्रकट रूप में) शोणोत्तरे, हमारी ओर से चन्द्रगुप्त से कहना—बहुत अच्छा वत्स, (तुम) लोक-व्यवहार को जाननेवाले हो। तो अपने विचार (को कार्यरूप में परिणत) करो। किन्तु पर्वतेश्वर के द्वारा (मरने के) पहले पहने गये बहुमूल्य आभूषण गुणी व्यक्तियों को ही देने के योग्य हैं। तो मैं खुद ही परीक्षा कर ली गयी है जिनके गुणों की ऐसे ब्राह्मणों को भेजता हूँ।

**प्रतिहारी**—आर्य जो आज्ञा देते हैं (अर्थात् आर्य की जैसी आज्ञा)।

(ऐसा कहकर निकल गयी)

**चाणक्य**—शार्ङ्गरव, हमारी ओर से विश्वावसु आदि तीनों भाई कहे जायँ कि—चन्द्रगुप्त से आभूषणों को दान लेकर आप लोगों के द्वारा मैं देखने के योग्य हूँ। (अर्थात् चन्द्रगुप्त से दान में आभूषणों को लेकर आप लोगों को मेरे पास आना चाहिए)।

**शिष्य**—बहुत अच्छा। (निकल गया)।

**चाणक्य**—यह (आभूषणों के बारे में) लेख का आखिरी आधा भाग है। आदि (का आधा भाग) कैसा हो। (सोच कर) अच्छा, मालूम पड़ गया। (मैं) गुप्तचरों के द्वारा जान गया हूँ कि उस म्लेच्छराज (मलयकेतु) के व्यक्तियों में से प्रमुखतम पाँच राजा अति उत्कृष्ट मित्रभाव से राक्षस का अनुसरण कर रहे हैं। वे राजा लोग इस प्रकार हैं—

कुलूत देश का राजा चित्रवर्मा, मनुष्यों में सिंह के समान (अर्थात् मनुष्यों में श्रेष्ठ) मलय देश का शासक सिंहनाद, कश्मीर देश का राजा पुष्कराक्ष, शत्रुओं के सामर्थ्य को नष्ट करनेवाला सिन्धु देश का राजा सिन्धुषेण, विशाल घोड़ों की सेनावाला पारसीक (फारस) देश का अधिपति मेघ नामवाला पाँचवाँ (राजा है)। इस (लेख के प्रथम आधे भाग) में मैं अवश्य ही इस समय इनके नामों को लिख रहा हूँ। (यमराज के सचिव) चित्रगुप्त (यदि उनमें ताकत हो तो) मिटावें ॥२०॥

---

**टिप्पणी**—**विश्वावसुप्रभृतयस्त्रयो भ्रातरः**—तीन अलङ्कारों को अलग-अलग लेने के लिए 'त्रयो भ्रातरः' कहा गया है। चन्द्रगुप्त के यहाँ से लाये गये ये ही आभूषण आगे चल कर एक व्यापारी के द्वारा राक्षस को बेच दिये जायेंगे।

**लेखार्थः**—सम्पूर्ण लेख का वर्णन पाँचवें अंक में आयेगा।

**कौलूतश्चित्रवर्मेति**—

**अन्वयः**—कौलूतः, चित्रवर्मा; नृसिंहः, मलयनरपतिः, सिंहनादः; काश्मीरः,

( विचिन्त्य ) अथवा न लिखामि पूर्वमनभिव्यक्तमेवास्ताम् ( नाट्येन लिखित्वा ) शार्ङ्गरव !

( प्रविश्य )

**शिष्यः**—उपाध्याय, आज्ञापय ।

**चाण०**—वत्स, श्रोत्रियाक्षराणि प्रयत्नलिखितान्यपि नियतमस्फुटानि भवन्ति । तदुच्य-तामस्मद्वचनात्सिद्धार्थकः । एभिरक्षरैः केनापि कस्यापि स्वयं वाच्यमिति अदत्तबाह्यनामानं लेखं शकटदासेन लेखयित्वा मामुपतिष्ठस्व । न चाख्येयमस्मै चाणक्यो लेखयतीति ।

**शिष्यः**—तथा ( इति निष्क्रान्तः ) ।

**चाण०**—( स्वागतम् ) हन्त जितो मलयकेतुः ।

( प्रविश्य लेखहस्तः )

---

पुष्कराक्षः; क्षतरिपुमहिमा, सैन्धवः, सिन्धुषेणः; पृथुतुरगबलः, पारसीकाधिराजः, मेघाख्यः, पञ्चमः; अस्मिन् , ( लेखस्य, पूर्वार्द्धे ), अहम् , ध्रुवम् , अधुना, एषाम् , नामानि, लिखामि; चित्रगुप्तः, प्रमार्ष्टु ॥२०॥

**शब्दार्थः**—कौलूतः = कुलूत देश का राजा, चित्रवर्मा = चित्रवर्मा; नृसिंहः = मनुष्यों में सिंह के समान, मलयनरपतिः = मलय देश का शासक, सिंहनादः = सिंहनादः; काश्मीरः = कश्मीर देश का राजा, पुष्कराक्षः = पुष्कराक्ष; क्षतरिपुमहिमा = शत्रुओं के सामर्थ्य को नष्ट करनेवाला, सैन्धवः = सिन्धु देश का राजा, सिन्धुषेणः = सिन्धुषेण; पृथु-तुरगबलः = विशाल घोड़ों की सेनावाला, पारसीकाधिराजः = पारसीक देश का अधिपति, मेघाख्यः = मेघ नामवाला, पञ्चमः = पाँचवाँ (राजा है) । अस्मिन् = इस, (लेखस्य = लेख के, पूर्वार्द्धे = प्रथम आधे भाग में), अहम् = मैं, ध्रुवम् = अवश्य ही, अधुना = इस समय, एषाम् = इनके, नामानि = नामों को, लिखामि = लिख रहा हूँ । चित्रगुप्तः = ( यमराज के सेक्रेटरी ) चित्रगुप्त, प्रमार्ष्टु = पोंछे, मिटावें ॥२०॥

**टीका**—**कौलूतेति**—कुलूतानां राजा इति कौलूतः = कुलूतदेशाधिपतिः, चित्रम् = विचित्रम् वर्म = सन्नाहः यस्य सः चित्रवर्मा = एतन्नामा शासकः; नृषु सिंहः इव नृसिंहः = नरश्रेष्ठः, मलयनरपतिः = मलयदेशाधिपतिः, सिंहस्येव नादः = गर्जनम् यस्य सः सिंहनादः = एतन्नामा व्यक्तिविशेषः; कश्मीराणां राजा काश्मीरः = कश्मीरप्रदेशा-धिपतिः, पुष्करे = कमले इव अक्षिणी यस्य सः पुष्कराक्षः = पुष्कराक्षनामा व्यक्ति-विशेषः, क्षतः = विनाशितः रिपूणाम् = शत्रूणाम् महिमा = महत्वम् येन असौ क्षतरिपु-महिमा = शत्रुदमनः, सिन्धूनां राजा सैन्धवः = सिन्धुप्रदेशनरपतिः, सिन्धुषेणः=सिन्धुषेणो नाम; पृथु = महत् तुरगबलम् = अश्वसैन्यम् यस्य सः, पारसीकाधिराजः = पारसीकाधि-पतिः, मेघाख्यः = मेघनामा, पञ्चमः राजा अस्तीति शेषः । अस्मिन् = एतस्मिन् लेखस्य पूर्वार्द्धे इति शेषः, अहम् = चाणक्यः, ध्रुवम् = निश्चितम् , एषाम् = पञ्चराक्षससुहृदाम् , नामानि = अभिधानानि, लिखामि = अङ्कितं करोमि, विनाशार्थमिति शेषः; चित्रगुप्तः = यमपुरे जीवितानां नाम्नां लेखने नियुक्तः कायस्थः, प्रमार्ष्टु = मल्लिखितानि नामानि

( सोचकर ) अथवा ( इन राजाओं का नाम ) नहीं लिखूँगा। पहले ( यह सब ) गुप्त ही रहे अथवा ( लेख का ) पूर्वभाग गुप्त ही रहे।

( अभिनयपूर्वक लिखकर ) शार्ङ्गरव !

(प्रवेश करके)

**शिष्य**—उपाध्याय, आज्ञा दीजिए।

**चाणक्य**—बेटा, प्रयत्नपूर्वक लिखे गये भी वेदपाठी ब्राह्मण के (हाथ के) अक्षर निश्चितरूप से अस्पष्ट हुआ करते हैं। तो मेरी ओर से सिद्धार्थक को कहना—इन अक्षरों से किसी के द्वारा भी किसी को भी (लिखे गये), स्वयं (लेखक तथा प्राप्तकर्ता के द्वारा) जानने योग्य अर्थवाले, नहीं लिखा गया है (लेखक) का बाहर नाम जिसमें ऐसे लेख को शकटदास से लिखवाकर मेरे पास उपस्थित होओ। (और किसी से यह) नहीं कहना है कि चाणक्य इसको लिखवा रहा है।

**शिष्य**—जैसी आज्ञा (ऐसा कहकर निकल गया)।

**चाणक्य**—(अपने आप) प्रसन्नता की बात है, मलयकेतु जीत लिया गया।

(लेख को हाथ में लिये हुए प्रवेश करके)

---

प्रोञ्छतु। यदा तेषां निग्रहे मारणे च अहमुद्युक्तः भविष्यामि तदा चित्रगुप्तोऽपि तेषां रक्षणे विफल एव भविष्यतीति गर्वोक्तिः ॥२०॥

**टिप्पणी**—**चित्रगुप्तः**—जीवों को मारने तथा जिलाने का काम यमराज के सेक्रेटरी चित्रगुप्त का है। वे जिसको मारना चाहते हैं उसका नाम अपने रजिस्टर से काट देते हैं और जिसको जिलाना चाहते हैं उसका नाम लिख रखते हैं। चाणक्य की ललकार है कि वह भी मेरे द्वारा विनाश करने के लिए लिखे गये नामों को मिटा नहीं सकता।

**प्रमार्ष्टु**—प्र + $\sqrt{}$ मृज् + लोट् तस्य तिप् (तु) ॥२०॥

इस श्लोक में अर्थापत्ति अलङ्कार तथा स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥२०॥

**शब्दार्थः**—श्रोत्रियाक्षराणि = वेदपाठी (ब्राह्मण) के अक्षर, अस्फुटानि = अस्पष्ट। अदत्तबाह्यनामानम् = नहीं लिखा गया है (लेखक का) बाहर नाम जिसमें ऐसे। आख्येयम् = कहने योग्य अर्थात् वक्तव्य। मुद्रय = अङ्कित करो। आप्तजनानुष्ठेये = विश्वसनीय व्यक्ति के द्वारा करने योग्य॥

**टीका**—**श्रोत्रियेति**—श्रोत्रियस्य = वेदपाठिनः अक्षराणि = लिखिताः वर्णाः इत्यर्थः, अस्फुटानि = अस्पष्टानि, अपठितुमयोग्यानीति यावत्। अदत्तेति—अदत्तम् = अलिखितम् बाह्ये = पत्रोपरीत्यर्थः नाम = संज्ञा यस्मिन् तम्। आख्येयम् = वक्तव्यम्। मुद्रय = अङ्कय। आप्तेति—आप्ताः = विश्वासयोग्याः जनाः = व्यक्तयः तैः अनुष्ठेये = कर्तव्ये, अतिगोपनीये इति यावत्॥

**सिद्धार्थकः**—जयत्वार्यः। आर्य, अयं स शकटदासेन लिखितो लेखः। ( जेदु अज्जो। अज्ज अअं सो सअडदासेण लिहिदो लेहो। )

**चाण०**—( गृहीत्वा ) अहो दर्शनीयान्यक्षराणि। ( अनुवाच्य ) भद्र, अनया मुद्रया मुद्रयैनम्।

**सिद्धा०**—( तथा कृत्वा ) आर्य, अयं मुद्रितो लेखः। किमपरमनुष्ठीयताम्। ( अज्ज अअं मुद्दिदो लेहो किं अवरं अणुचिट्ठीअदु। )

**चाण०**—भद्र, कस्मिंश्चिदाप्तजनानुष्ठेये कर्मणि त्वां व्यापारयितुमिच्छामि।

**सिद्धा०**—( सहर्षम् ) आर्य, अनुगृहीतोस्मि। आज्ञापयत्वार्यः किमनेन दासजनेनार्यस्यानुष्ठातव्यम्। ( अज्ज अणुग्गिहिदोह्मि आणवेदु अज्जो किं इमिणा दासजणेण अज्जस्स अणुचिट्ठिदव्वं। )

**चाण०**—प्रथमं तावद्वध्यस्थानं गत्वा घातकाः सरोषदक्षिणाक्षिसङ्कोचसंज्ञां ग्राहयितव्याः। ततस्तेषु गृहीतसंज्ञेषु भयापदेशादितस्ततः प्रद्रुतेषु शकटदासो वध्यस्थानादपनीय राक्षसं प्रापयितव्यः। तस्माच्च सुहृत्प्राणपरितुष्टात्पारितोषिकं ग्राह्यम्। राक्षस एव कंचित्कालं सेवितव्यः। ततः प्रत्यासन्नेषु परेषु प्रयोजनमिदमनुष्ठेयम्। ( कर्णे एवमेवम्। )

---

**टिप्पणी**—श्रोत्रियाक्षराणि ''भवन्ति—ऐसा कहकर चाणक्य ने, शिष्य के मन में उठनेवाली इस शङ्का का निवारण कर दिया कि चाणक्य क्यों शकटदास से पत्र लिखवाना चाहता है।

**प्रयत्नलिखितानि**—प्राचीन काल में विद्वान् लोग विषय को कण्टस्थ कर लेते थे। वे लिखते अति स्वल्प थे। अतः सावधानी से भी लिखे गये उनके अक्षर अस्पष्ट ही होते थे।

**सिद्धार्थक**—चाणक्य ने सिद्धार्थक को शकटदास की गतिविधियों को ज्ञात करने के लिए नियुक्त किया था।

**स्वयं वाच्यम्**—पत्र का अभिधेय अर्थ क्या है, इस बात को लेखक और पानेवाला ही जानता है।

**न वाख्येयम्**—शकटदास राक्षस का मित्र है। चाणक्य का नाम लेने पर उसे शङ्का हो सकती है। अतः चाणक्य अपना नाम बतलाने से रोक रहा है।

**मुद्रया**—यह राक्षस की वही मुद्रा है जिसे चाणक्य ने अभी-अभी गुप्तचर निपुणक से प्राप्त की है।

**व्यापारयितुम्**—वि + आ + √पृ + णिच् + तुमुन्।

**शब्दार्थः**—**अनुष्ठातव्यम्** = करना चाहिए। वध्यस्थानम् = फाँसी के स्थान को। घातकाः = जल्लाद। ग्राहयितव्याः = ग्रहण कराने योग्य हैं अर्थात् ग्रहण कराना चाहिए। गृहीतसंज्ञेषु = इशारा के समझ जाने पर, भयापदेशात् = भय के बहाने से, प्रद्रुतेषु = भाग जाने पर। प्रत्यासन्नेषु = पास में आ जाने पर, परेषु = शत्रुओं के।

**टीका**—अनुष्ठातव्यम् = कर्तव्यम्। वध्यस्थानम् = श्मशानमित्यर्थः। घातकाः =

**सिद्धार्थक**— आर्य, विजयी बनें। आर्य शकटदास के द्वारा लिखा गया यह वह (आपके द्वारा कहा गया) पत्र है।

**चाणक्य**—(लेकर) अहा, पत्र के अक्षर देखने लायक हैं। (पढ़कर) भद्र, इस मुद्रा (अँगूठी) से इस पत्र को चिह्नित कर दो (अर्थात् इस अँगूठी से इस पत्र पर मुहर लगा दो)।

**सिद्धार्थक**— (वैसा करके) आर्य, यह पत्र चिह्नित (Sealed) हो गया। दूसरा क्या (कार्य) किया जाय ?

**चाणक्य**—भद्र, (अपने) विश्वसनीय व्यक्ति के द्वारा करने योग्य किसी कार्य में तुमको लगाना चाहता हूँ॥

**सिद्धार्थक**—(प्रसन्नतापूर्वक) आर्य, अनुगृहीत हूँ (अर्थात् आपकी कृपा से अभिभूत हूँ)। आर्य आज्ञा दें, आपके (इस) दास के द्वारा क्या करना चाहिये ?

**चाणक्य**—(१) सर्वप्रथम तो फाँसी के स्थान पर जाकर जल्लादों को क्रोध के साथ दाहिनी आँख को दबा कर इशारे को ग्रहण कराना चाहिए। (२) उसके बाद उनके द्वारा इशारा समझ जाने पर (तथा) भय के बहाने से इधर-उधर भाग जाने पर शकटदास फाँसी के स्थान से हटा कर राक्षस के पास पहुँचा दिया जाना चाहिए। (३) और मित्र (शकटदास) के प्राणों की रक्षा से प्रसन्न हुए उस (राक्षस) से पुरस्कार लेना चाहिए। (४) (फिर) राक्षस की ही कुछ समय तक सेवा करनी चाहिए। (५) उसके बाद (हमारे) शत्रुओं के (नगर के पास) आ जाने पर यह कार्य करना चाहिए। (कान में ऐसा, ऐसा)॥

---

हननशीलाः चाण्डालाः। ग्राहयितव्याः = बोधयितव्याः। गृहीता = अवबुद्धा संज्ञा = सङ्केतः यैः तेषु गृहीतसंज्ञेषु = ज्ञातसङ्केतेषु इत्यर्थः। भयम् = भीतिः एव अपदेशः = व्याजः तस्मात् ('व्याजोऽपदेशः' इत्यमरः), प्रद्रुतेषु = पलायितेषु। प्रत्यासन्नेषु = कुसुमपुरस्य निकटे आगतेषु, परेषु = शत्रुषु ("·····शात्रवः। ·····परारातिपरिपन्थिनः" इत्यमरः)॥

**टिप्पणी—सरोषदक्षिणाक्षिसङ्कोचसंज्ञाम्**—सिद्धार्थक घातकों को इस प्रकार पहले से ही सङ्केत देगा—"शकटदास को शूली पर चढ़ाये जाने के अवसर पर जब मैं दाहिनी आँख का इशारा करूँ उस समय तुम लोग शकटदास को छोड़कर भाग जाना।"

**भयापदेशात्**—जल्लाद वस्तुतः भयभीत नहीं होंगे अपितु भयभीत होने का बहाना करके भागेंगे।

**राक्षसं प्रापयितव्यः**—शकटदास को राक्षस के पास पहुँचाने से वह तुम्हें अपना घनिष्ठ मित्र मानने लगेगा। यह भाव है।

**पारितोषिकम्**—परितोष + ठञ् + विभक्तिकार्यम्।

**कर्णे एवमिव**—राक्षस के द्वारा मिले हुए पारितोषिक का कैसा उपयोग तुम्हें करना होगा—यह सब चाणक्य ने उसके कान में कहा है।

**सिद्धा०**—यदार्य आज्ञापयति। (जं अज्जो आणवेदि।)

**चाण०**—शार्ङ्गरव शार्ङ्गरव!

( प्रविश्य )

**शिष्यः**—उपाध्याय, आज्ञापय।

**चाण०**—उच्यतामस्मद्वचनात्कालपाशिको दण्डपाशिकश्च यथा वृषलः समाज्ञापयति य एष क्षपणको जीवसिद्धिर्नाम राक्षसप्रयुक्तो विषकन्यया पर्वतकं घातितवान्स एनमेव दोषं प्रख्याप्य सनिकारं नगरान्निर्वास्यतामिति।

**शिष्यः**—तथा (इति परिक्रम्य)

**चाण०**—वत्स, तिष्ठ तिष्ठ। योऽयमपरः कायस्थः शकटदासो नाम राक्षसप्रयुक्तो नित्यमस्मच्छरीरमभिद्रोग्धुमिह प्रयतते स चाप्येनं दोषं प्रख्याप्य शूलमारोप्यतां गृहजनश्चास्य बन्धनागारं प्रवेश्यतामिति।

**शिष्यः**—तथा ( इति निष्क्रान्तः )

**चाण०**—( चिन्तां नाटयित्वा आत्मगतम् ) अपि नाम दुरात्मा राक्षसो गृह्येत।

**सिद्धा०**—आर्य गृहीतः। ( अज्ज गहीदो )

**चाण०**—(सहर्षमात्मगतम्) हन्त गृहीतो राक्षसः ( प्रकाशम् ) भद्र, कोऽयं गृहीतः?

**सिद्धा०**—गृहीत आर्यसन्देशः। तस्माद्गमिष्यामि कार्यसिद्धयै। ( गिहीदो अज्जसन्देसो ता गमिस्सं कज्जसिद्धीए। )

**चाण०**—( सांगुलिमुद्रं लेखमर्पयित्वा ) गम्यताम्। अस्तु ते कार्यसिद्धिः।

**सिद्धा०**—तथा ( तह ) ( इति निष्क्रान्तः। )

**शिष्यः**—(प्रविश्य) उपाध्यायऽकालपाशिको दण्डपाशिकश्च उपाध्यायं विज्ञापयतः। इदमनुष्ठीयते देवस्य चन्द्रगुप्तस्य शासनमिति।

**चाण०**—शोभनम्। वत्स, मणिकारश्रेष्ठिनं चन्दनदासमिदानीं द्रष्टुमिच्छामि।

---

**शब्दार्थः**—राक्षसप्रयुक्तः = राक्षस के द्वारा नियुक्त, घातितवान् = मार डाला था, प्रख्याप्य = घोषित करके, सनिकारम् = तिरस्कारपूर्वक। अभिद्रोग्धुम् = द्रोह करने के लिए, शूलमारोप्यताम् = फाँसी पर चढ़ा दिया जाय। गृहजनः = परिवार के व्यक्ति॥

**टीका**—राक्षसप्रयुक्तः—राक्षसेन प्रयुक्तः = प्रेरितः, घातितवान् = विनाशितवान्, प्रख्याप्य = संकीर्त्य, निकारेण = तिरस्कारेण सहितं सनिकारम् = सतिरस्कारम्। अभिद्रोग्धुम् = द्रोहं कर्तुं विनाशयितुमिति यावत्, शूलमारोप्यताम् = शूलम् आरोह्यताम्। गृहजनः = परीवारः॥

**टिप्पणी**—**प्रख्याप्य**—प्र + √चक्षिङ् + णिच् + ल्यप्।

**नगरान्निर्वास्यताम्**—अपराधी संन्यासी को अन्य दण्ड न देकर उसे केवल देश से निकाल भर दिया जाता था। यहाँ यह ध्यान रखना है कि जीवसिद्धि वस्तुतः चाणक्य का आदमी है। इसे देश से निकालने के पीछे कुछ खास कारण हैं। चाणक्य चाहता है कि वह राक्षस के पास चला जाय। चाणक्य के द्वारा यह निकाला गया है—ऐसा जानकर राक्षस उसे और अधिक प्यार करेगा। इसके अतिरिक्त अपने द्वारा (चाणक्य

**सिद्धार्थक**—जो आर्य आज्ञा देते हैं (अर्थात् जैसी आपकी आज्ञा) !

**चाणक्य**—शार्ङ्गरव, शार्ङ्गरव !

(प्रवेश करके)

**शिष्य**—आचार्य, आज्ञा दीजिए ।

**चाणक्य**—मेरी तरफ से कालपाशिक और दण्डपाशिक (दोनों जल्लाद) कहे जायँ कि चन्द्रगुप्त आज्ञा देता है—"राक्षस के द्वारा नियुक्त जिस इस जीवसिद्धि नामक क्षपणक (बौद्धसंन्यासी) ने विषकन्या के द्वारा पर्वतक को मार डाला था, वह इसी अपराध को घोषित करके तिरस्कारपूर्वक (इस) नगर से निकाल दिया जाय ।

**शिष्य**—जो आज्ञा (ऐसा कहकर घूमता है) ।

**चाणक्य**—बेटा, रुको, रुको । राक्षस के द्वारा नियुक्त जो यह दूसरा (व्यक्ति) शकटदास नामवाला कायस्थ हमेशा हमारे शरीर (अर्थात् चन्द्रगुप्त) से द्रोह करने के लिए इस नगरी में प्रयत्नशील है, वह भी इसी दोष को (अर्थात् चन्द्रगुप्त के साथ शत्रुता को) घोषित करके फाँसी पर चढ़ा दिया जाय और इसके परिवार के व्यक्ति जेल में डाल दिये जायँ ॥

**शिष्यः**—जो आज्ञा (ऐसा कहकर निकल गया) ।

**चाणक्य**—(चिन्तित होने का अभिनय करके अपने आप) क्या दुरात्मा राक्षस पकड़ा जायगा ?

**सिद्धार्थक**—आर्य, पकड़ लिया (ग्रहण कर लिया) गया ।

**चाणक्य**—(प्रसन्नतापूर्वक अपने आप) प्रसन्नता की बात है, राक्षस पकड़ लिया गया । (प्रकटरूप में) भद्र, यह कौन पकड़ लिया गया ?

**सिद्धार्थक**—आर्य का (आपका) संदेश हृदयङ्गम कर लिया गया । तो (अब) कार्य की सिद्धि के लिए जाता हूँ ।

**चाणक्य**—(अँगूठी से चिह्नित लेख को देकर) जाओ । तुम्हारे कार्य की सिद्धि हो ।

**सिद्धार्थक**—जो आज्ञा (ऐसा कहकर निकल गया) ।

**शिष्य**—(प्रवेश करके) उपाध्याय, कालपाशिक और दण्डपाशिक उपाध्याय से (आपसे) निवेदन करते हैं—'महाराज चन्द्रगुप्त की आज्ञा अतिशीघ्र (इदम्) पालन की जा रही है ।

**चाणक्य**—बहुत अच्छा । वत्स, इस समय सेठ जौहरी चन्दनदास को देखना चाहता हूँ ।

---

के द्वारा) किये गये पर्वतेश्वर के वध को राक्षस के द्वारा किया हुआ प्रसिद्ध करना है । यही बात आगे चल कर जीवसिद्धि मलयकेतु से कहेगा—"पर्वतेश्वरो राक्षसेनैव हतो न तु चाणक्येन ॥"

**आरोप्यताम्**—आ + √रुह् + णिच् + लोट् ताम् ॥

शिष्यः—तथा ( इति निष्क्रम्य चन्दनदासेन सह प्रविश्य ) इत इतः श्रेष्ठिन् ।

चन्दनदासः—( स्वगतम् )

चाणक्येनाकरुणेन सहसा शब्दायितस्यापि जनस्य ।
निर्दोषस्यापि शङ्का किं पुनर्मम जातदोषस्य ॥ २१ ॥

चाणक्कम्मि अकरुणे सहसा सद्दाविदस्स वि जणस्स ।
णिद्दोसस्स वि सङ्का किं उण मह जाददोसस्स ॥

तस्माद्भणिता मया धनसेनप्रमुखा निजनिवेशसंस्थिताः कदापि चाणक्यहतको गेहं मे विचाययति । तस्मादवहिता निर्वहत भर्तुरमात्यराक्षसस्य गृहजनम् । मम तावद्यद्भवति तद्भवत्विति । ( ता भणिदा मए धणसेणप्पमुहा णिअणिवेससण्ठिआ कदावि चाणक्कहदओ गेहं मे विचिण्णावेदि । ता अवहिदा णिव्वहेह भट्टिणो अमच्चरक्खसस्स घरअणं । मह दाव जं होदि तं होदु त्ति । )

शिष्यः—भोः श्रेष्ठिन्, इत इतः ।

चन्द०—अयमागच्छामि । ( अअमाअच्छामि । ) ( उभौ परिक्रामतः ) ।

शिष्यः—( उपसृत्य ) उपाध्याय, अयं श्रेष्ठी चन्दनदासः ।

चन्द०—जयत्वार्यः ( जेदु अज्जो )

चाण०—( नाट्येनावलोक्य ) श्रेष्ठिन्, स्वागतमिदमासनमास्यताम् ।

चन्द०—( प्रणम्य ). किं न जानात्यार्यः यथानुचित उपचारो हृदयस्य परिभवादपि महद्दुःखमुत्पादयति । तस्मादिहैवोचितायां भूमावुपविशामि । ( किं ण जाणादि अज्जो जह अणुचिदो उवआरो हिअअस्स परिहवादोवि महन्तं दुःखमुप्पादेदि । ता इह ज्जेव उचिदाए भूमीए उवविसामि । )

---

**चाणक्येनेति**—

**अन्वयः**—अकरुणेन, चाणक्येन, सहसा, शब्दायितस्य, निर्दोषस्य, अपि, जनस्य, (मनसि), शङ्का, (जायते), जातदोषस्य, मम, पुनः, किम् (वक्तव्यम्) ॥२१॥

**शब्दार्थः**—अकरुणेन = निर्दयी, चाणक्येन = चाणक्य के द्वारा, सहसा = एकाएक, शब्दायितस्य = बुलाये गये, निर्दोषस्य = निरपराधी, अपि = भी, जनस्य = व्यक्ति के (मनसि = मन में), शङ्का = सन्देह, (जायते = उत्पन्न होता है), जातदोषस्य = उत्पन्न दोषवाले (अर्थात् दोषी), मम = मेरा, पुनः = फिर, किम् = क्या, (वक्तव्यम् = कहना) ॥२१॥

**टीका**—**चाणक्येति** । अकरुणेन = करुणाशून्येन, चाणक्येन = कौटिल्येन, सहसा = झटिति, अकारणमित्यर्थः, शब्दायितस्य = आहूतस्य, निर्दोषस्य = निरपराधस्य, अपि शब्दोऽत्र सदोस्य ग्रहणार्थम्, जनस्य = मनुष्यस्य, मनसीति शेषः, शङ्का = सन्देहः, अपराधसन्देहः इत्यर्थः, जायते इति शेषः, जातः = उत्पन्नः दोषः = अपराधः = यस्मिन् असौ जातदोषः = कृतापराधः इत्यर्थः, राक्षसकलत्ररक्षणेन सापराधस्येत्यर्थः,

**शिष्य**—जो आज्ञा (ऐसा कहने के बाद निकलकर चन्दनदास के साथ प्रवेश करके) सेठजी, इधर से (आइये), इधर से (आइये)।

निर्दयी चाणक्य के द्वारा एकाएक बुलाये गये निरपराधी भी व्यक्ति के (मन में) सन्देह (उत्पन्न होता है, तो) उत्पन्न दोष वाले (अर्थात् दोषी) मेरा फिर क्या (कहना। अर्थात् मेरा शङ्कित होना तो ठीक ही है) ॥२१॥

इसलिए मेरे द्वारा अपने (मेरे) घर में रहनेवाले धनसेन आदि कहे गये हैं (कि) दुष्ट चाणक्य कभी भी हमारे घर की तलाशी लिवायेगा (अर्थात् कभी भी तलाशी लिवा सकता है)। इसलिए सावधान होकर स्वामी अमात्य राक्षस के परिवार को (घर से) हटा दो। मेरा तो जो होना है, वह होगा।

**शिष्य**—हे सेठजी, इधर से, इधर से (आइये)।

**चन्दनदास**—यह आ रहा हूँ।

(दोनों घूमते हैं)

**शिष्य**—(पास में आकर) उपाध्याय, यह सेठ चन्दनदास (उपस्थित) है।

**चन्दनदास**—आर्य की जय हो।

**चाणक्य**—(अभिनय के साथ देखकर) सेठजी, (आपका) स्वागत है। यह आसन है। (इस पर) बैठिये।

**चन्दनदास**—(प्रणाम करके) क्या आर्य नहीं जानते हैं कि अयोग्य सम्मान तिरस्कार से भी अधिक दुःख हृदय में पैदा करता है। इसलिए यहीं (अपने) योग्य भूमि पर बैठ रहा हूँ।

---

मम = चन्दनदासस्य, विषयेइति शेषः, पुनः = मुहुः, किम् = किम् वक्तव्यमिति भावः। मम मनसि शङ्कोत्पत्तिस्तु स्वाभाविकीति भावः ॥२१॥

**टिप्पणी**—जातदोषस्य—राक्षस के परिवार को अपने घर में छिपाकर रखने के कारण चन्दनदास अपने को अपराधी समझ रहा है।

इस श्लोक में अर्थापत्ति अलङ्कार तथा आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण—

यस्याः पादेप्रथमे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥२१॥

**शब्दार्थः**—विचाययति = तलाशी लिवायेगा। निर्वहत् = हटा दो। उपचारः = सम्मान, परिभवात् = तिरस्कार से। उचितायाम् = योग्य। सम्भावितम् = उचित, आशा किया गया।

**टीका**—विचाययति = परीक्षां कारयति। निर्वहत = अपनयत। उपचारः = आदरः सम्मानं वा, परिभवात् = अनादरात् तिरस्कारादित्यर्थः, ('अनादरः परिभवः परीभावस्तिरस्क्रिया' इत्यमरः)। उचितायाम् = अनुरूपायाम् योग्यायामित्यर्थः। सम्भावितम् = उचितम्, पूर्वकल्पितमिति यावत्। व्यङ्ग्योक्तिरियं चाणक्यस्य चन्दनदासं प्रति ॥

**टिप्पणी—उपचारः**—उप + √चर् + घञ्, उपचर्यते अनेन इति उपचारः।

**चाण०**—भोः श्रेष्ठिन्, मा मैवम्। असम्भावितमेवेदमस्मद्विधैः भवतः। तदुपविश्य-तामासन एव।

**चन्द०**—(स्वगतम्) उपक्षिप्तमनेन दुष्टेन किमपि। (प्रकाशम्) यदार्य आज्ञापयति। (इत्युपविष्टः) (उवक्खित्तमणेण दुट्ठेन किंवि। जं अज्जो आणवेदि।)

**चाण०**—भोः श्रेष्ठिन् चन्दनदास, अपि प्रचीयन्ते संव्यवहाराणां वृद्धिलाभाः।

**चन्द०**—(स्वगतम्) अत्यादरः शङ्कनीयः। (प्रकाशम्) अथ किम्। आर्यस्य प्रसादेन अखण्डिता मे वणिज्या। (अच्चादरो सङ्कणीओ। अहइं अज्जस्स पसाएण अखण्डिता मे वणिज्जा।)

**चाण०**—न खलु चन्द्रगुप्तदोषा अतिक्रान्तपार्थिवगुणानधुना स्मारयन्ति प्रकृतीः!

**चन्द०**—(कर्णौ पिधाय) शान्तं पापम्। शारदनिशासमुद्गतेनेव पूर्णिमाचन्द्रेण चन्द्रश्रियाधिकं नन्दन्ति प्रकृतयः। (सन्तं पावं। सारअणिसासमुग्गएण विअ पुण्णिमा चन्देण चन्दसिरिणा अहिअं णन्दन्ति पकिदिओ।)

**चाण०**—भोः श्रेष्ठिन्, यद्येवं प्रीताभ्यः प्रकृतिभ्यः प्रतिप्रियमिच्छन्ति राजानः।

**चन्द०**—आज्ञापयतु आर्यः। किं कियदस्माज्जनादिष्यत इति। (आणवेदु अज्जो किं कित्तिअं इमादो जणादो इच्छीअदि त्ति।)

**चाण०**—भोः श्रेष्ठिन्, चन्द्रगुप्तराज्यमिदं न नन्दराज्यम्। यतो नन्दस्यैवार्थरुचेरर्थ-सम्बन्धः प्रीतिमुत्पादयति चन्द्रगुप्तस्य तु भवतामपरिक्लेश एव।

**चन्द०**—(सहर्षम्) आर्य अनुगृहीतोऽस्मि। (अज्ज अणुग्गहीदोह्मि।)

**चाण०**—भोः श्रेष्ठिन्, स चापरिक्लेशः कथमाविर्भवतीति ननु भवता प्रष्टव्याः स्मः।

**चन्द०**—आज्ञापयतु आर्यः। (आणवेदु अज्जो।)

**चाण०**—संक्षेपतो राजनि अविरुद्धाभिर्वृत्तिभिर्वर्तितव्यम्।

---

**परिभवात्**—परि + $\sqrt{}$भू + अप् + विभक्तिकार्यम्, पक्षे दीर्घे सति परीभवः इत्यपि। जो व्यक्ति जिस सम्मान के योग्य नहीं है यदि उस व्यक्ति का वैसा ही सम्मान किया जाता है तो उससे प्रसन्नता के स्थान पर दुःख ही अधिक होता है। चन्दनदास चाणक्य के सामने आसन पर बैठने का अधिकारी नहीं है। अतः जब चाणक्य उसे आसन पर बैठने के लिए कहता है तो उसे प्रसन्नता के स्थान पर तिरस्कार ही मालूम पड़ता है।

**शब्दार्थः**—उपक्षिप्तम् = दोष मढ़ा गया। प्रचीयन्ते = बढ़ रही हैं, संव्यवहाराणाम् = व्यापार के, व्यवसाय के, वृद्धिलाभाः = आय। वाणिज्या = व्यापार। अतिक्रान्तपार्थिवगुणान् = दिवङ्गत (नन्द) राजा के गुणों को। प्रकृतीः = प्रजाओं को। चन्द्रश्रिया = चन्द्रगुप्त से।

**टीका**—उपक्षिप्तम् = मयि दोषं दत्तं कल्पितम् वा, प्रचीयन्ते = वर्द्धन्ते, संव्यवहाराणाम् = व्यापाराणाम्, वृद्धिलाभाः = आयाः। वणिजः कृतिः वाणिज्या = व्यापारः।

**चाणक्य**—सेठजी, नहीं, ऐसा नहीं। हमारे जैसे व्यक्तियों के द्वारा (आपका) यह सम्मान उचित ही है। इसलिए आसन पर ही बैठिये।

**चन्दनदास**—(अपने आप) इस दुष्ट के द्वारा (हमारे ऊपर) कुछ दोष मढ़ा गया। (प्रकट रूप में) जो आर्य आज्ञा देते हैं (ऐसा कहकर बैठ गया)।

**चाणक्य**—हे सेठ चन्दनदास, क्या (आपके) व्यापार की आय बढ़ रही है? (अर्थात् आपके व्यापार की वृद्धि तो हो रही है न?)।

**चन्दनदास**—(अपने आप) अत्यधिक आदर शङ्का के योग्य होता है। (प्रकट रूप में) और क्या? आर्य की कृपा से मेरा व्यापार अखण्डित (निरन्तर चलनेवाला) है।

**चाणक्य**—इस समय चन्द्रगुप्त के दोष प्रजाओं को दिवंगत राजा (नन्द) के गुणों का स्मरण तो नहीं कराते हैं?

**चन्दनदास**—(कानों को ढँक कर) पाप शान्त हो। शरद् ऋतु की रात्रि में निकले हुए पूर्णिमा के चन्द्रमा की तरह चन्द्रगुप्त से प्रजाएँ अत्यधिक आनन्दित हैं।

**चाणक्य**—हे सेठजी, यदि ऐसा है (तो) प्रसन्न हुई प्रजाओं से राजा बदले में प्रिय की इच्छा करते हैं।

**चन्दनदास**—आर्य आज्ञा दीजिये। क्या (और) कितना इस जन से (अर्थात् मुझ से) चाहा जा रहा है।

**चाणक्य**—सेठजी, यह चन्द्रगुप्त का राज्य (है), नन्द का राज्य नहीं (है)। क्योंकि धन की कामनावाले (अर्थात् धन के लालची) नन्द को ही धन की प्राप्ति प्रसन्नता को उत्पन्न करती है, चन्द्रगुप्त को तो आप लोगों के दुःख का न होना ही (प्रसन्नता को) उत्पन्न करता है।

**चन्दनदास**—(प्रसन्नतापूर्वक) आर्य, अनुगृहीत हूँ।

**चाणक्य**—सेठजी, और वह दुःख का न होना कैसे अभिव्यक्त होता है? यह आपके द्वारा (हम लोग) पूछने के योग्य हैं।

**चन्दनदास**—आर्य आज्ञा दें।

**चाणक्य**—संक्षेप में राजा के विषय में अनुकूल आचरणों से व्यवहार करना चाहिये।

---

अतिक्रान्तेति—अतिक्रान्तस्य = स्वर्गं गतस्य पार्थिवस्य = राज्ञः नन्दस्य गुणान् = दया-दाक्षिण्यादिभावान्। प्रकृतीः = प्रजाः। चन्द्रश्रिया = चन्द्रगुप्तेन।

**टिप्पणी**—**उपक्षिप्तम्**—उप + √क्षिप् + क्त + विभक्तिकार्यम्।

**संव्यवहाराणाम्**—सम् + वि + अव + √हृ + घञ् + षष्ठीबहुवचने विभक्ति-कार्यम्॥

**शब्दार्थः**—अर्थरुचेः = धन की कामनावाले, अर्थसम्बन्धः = धन का संयोग अर्थात् धन की प्राप्ति। अपरिक्लेशः = दुःख का न होना। अविरुद्धाभिः = अनुकूल, वृत्तिभिः = आचरणों से। अधन्यः = अभागा॥

चन्द०—आर्य कः पुनरधन्यो राज्ञा विरुद्ध इति आर्येणावगम्यते ? ( अज्ज को उण अधण्णो रण्णा विरुद्धोत्ति अज्जेण अवगच्छीआदि ? )

चाण०—भवानेव तावत्प्रथमम् ।

चन्द०—( कर्णौ पिधाय ) शान्तं पापं शान्तं पापम् । कीदृशस्तृणानामग्निना सह विरोधः । ( सन्तं पावं सन्तं पावं । कीदिसो तिणाणं अग्गिणा सह विरोहो । )

चाण०—अयमीदृशो विरोधः । यत्त्वमद्यापि राजापथ्यकारिणः अमात्यराक्षसस्य गृहजनं स्वगृहे रक्षसि ।

चन्द०—आर्य, अलीकमेतत्केनाप्यनभिज्ञेन आर्यस्य निवेदितम् । ( अज्ज अलीअं एदं केणावि अणभिण्णेण अज्जस्स णिवेदिदं । )

चाण०—भोः श्रेष्ठिन्, अलमाशङ्कया । भीताः पूर्वराजपुरुषाः पौराणामनिच्छतामपि गृहेषु गृहजनं निक्षिप्य देशान्तरं व्रजन्ति । ततस्तत्प्रच्छादनं दोषमुत्पादयति ।

चन्द०—एवं नु इदम् । तस्मिन् समय आसीदस्मद्गृहे अमात्यराक्षसस्य गृहजन इति । ( एवं णेदं । तस्सिं समये आसि अह्मघरे अमच्चरक्खसस्स घरअणो त्ति । )

चाण०—पूर्वमनृतमिदानीमासीदिति परस्परविरोधिनी वचने ।

चन्द०—एतावदेवास्ति मे वाक्छलम् । ( एत्तिअं जेव्व अत्थि मे वाआच्छलम् । )

चाण०—भोः श्रेष्ठिन्, चन्द्रगुप्ते राजन्यपरिग्रहश्छलानाम् । तत्समर्पय राक्षसस्य गृहजनम् । अच्छलं भवतु भवतः ।

चन्द०—आर्य, ननु विज्ञापयामि आसीदस्मद्गृहे अमात्यराक्षसस्य गृहजन इति । ( अज्ज णं विण्णवेमि आसि अह्मघरे अमच्चरक्खसस्स घरअणो त्ति । )

---

टीका—अर्थरुचेः-अर्थे = धने रुचिः = कामना यस्य तादृशस्य, धनलोलुपस्येत्यर्थः, अर्थस्येति—अर्थस्य = धनस्य सम्बन्धः = संयोगः, प्राप्तिरिति यावत् । अपरिक्लेशः = दुःखाभावः । अविरुद्धाभिः = अनुकूलाभिः इत्यर्थः, वृत्तिभिः = आचरणैः । अधन्यः— न धन्यः अधन्यः = असुकृती ('सुकृती पुण्यवान् धन्यः' इत्यमरः) ॥

**टिप्पणी—नन्दस्य अर्थरुचेः**—नन्द धन के लोभी के रूप में प्रसिद्ध था । उसके विषय में कहा जाता है कि वह ९९ करोड़ सोने की मोहरों का अधिपति था (अं० ३, श्लोक २७) ।

**शब्दार्थः**—राजापथ्यकारिणः = राजा का अहित करने वाले । गृहजनम् = स्त्री-पुत्रादि को । अलीकम् = असत्य । आशङ्कया = भय से । प्रच्छादनम् = छिपाना । दोषम् = दोष को, अपराध को । अनृतम् = असत्य । वाक्छलम् = वचन का कपट । अपरिग्रहः = ग्रहण न किया जाना । अच्छलम् = निश्छल ॥

**टीका—राजापथ्यकारिणः**—राज्ञः = शासकस्य चन्द्रगुप्तस्येत्यर्थः अपथ्यम् = अहितम्, करोतीति = विदधातीति तस्य, चन्द्रगुप्तस्य अहितकारिणः इत्यर्थः । गृह-

**चन्दनदास**—आर्य, "कौन अभागा राजा से विरुद्ध है" ऐसा आर्य के द्वारा समझा जा रहा है (अर्थात् आप किसको राजा चन्द्रगुप्त से विरुद्ध समझ रहे हैं ?)

**चाणक्य**—सबसे पहले तो आप ही !

**चन्दनदास**—(कानों को ढँक कर) पाप शान्त हो, पाप शान्त हो ! तृणों का आग के साथ कैसा विरोध ?

**चाणक्य**—यह विरोध इस प्रकार है, जो तुम आज भी राजा ( चन्द्रगुप्त ) का अहित करने वाले अमात्य राक्षस के स्त्री-पुत्रादि को अपने घर में (रखकर) रक्षा कर रहे हो ।

**चन्दनदास**—आर्य, यथार्थ स्थिति को न जानने वाले भी किसी के द्वारा आपको यह मिथ्या (खबर) निवेदित की गयी है ।

**चाणक्य**—सेठजी, आशङ्का व्यर्थ है (अर्थात् डरने की बात नहीं है) । भयभीत, पहले के राजा के व्यक्ति (दूसरे के राज्य काल में) न चाहने वाले भी नागरिकों के घरों में (अपने) परिवार को रखकर दूसरे देश को चले जाते हैं । उसके बाद उनको छिपाना (ही) अपराध को पैदा करता है ।

**चन्दनदास**—यह (बात) ऐसी ही है ! अमात्य राक्षस का परिवार हमारे घर में उस समय (अर्थात् जब राक्षस भागा तब) था ।

**चाणक्य**—पहले 'असत्य (है)' और अब 'था' ऐसे वचन परस्पर विरोधी हैं ।

**चन्दनदास**—इतना ही मेरे वचन का कपट है (अर्थात् बात बनाने में मैं इतना ही अशिक्षित हूँ कि उसे आसानी से पकड़ा जा सकता है । भाव यह है कि मुझे बात बनाने भी नहीं आती) ।

**चाणक्य**—सेठजी, चन्द्रगुप्त के राजा होने पर कपटों का ग्रहण नहीं किया जाता । तो राक्षस के स्त्री-पुत्रादि को समर्पित कर दो । आपका (कथन भी) निश्छल हो जाय ।।

**चन्दनदास**—आर्य, निवेदन तो कर रहा हूँ (कि) अमात्य राक्षस का परिवार हमारे घर में था ।

---

जनम् = स्त्रीपुत्रादिकम् । अलीकम् = असत्यम्, आशङ्कया = भयेन । प्रच्छादनम् = गोपनम् । दोषम् = अपराधम् । अनृतम् = अलीकम् । वाक्छलम्—वाचः = वाण्याः, छलम् = कपटः । अपरिग्रहः = ग्रहणाभावः, स्वीकृत्यभावः इत्यर्थः । अच्छलम् = छल-विरहितम्, सत्यमिति यावत् ।।

**टिप्पणी—राजापथ्यकारिणः**—पथिन् + यत् = पथ्यम्, न पथ्यम् अपथ्यम् । राज्ञः अपथ्यम् करोतीति णिनिः + विभक्तिकार्यम् ।

**प्रच्छादनम्**—प्र + $\sqrt{}$ छद् + णिच् + ल्युट् + विभक्तिकार्यम् ।

**अपरिग्रह**—नञ् (अ) + परि + $\sqrt{}$ ग्रह् + अच् + विभक्तिकार्यम् ।।

चाण०—अथेदानीं क्व गतः ?

चन्द०—न जानामि। (ण जाणामि)

चाण०—(स्मितं कृत्वा) कथं न ज्ञायते नाम। भोः श्रेष्ठिन्, शिरसि भयमतिदूरं तत्प्रतीकारः। अन्यच्च नन्दमिव विष्णुगुप्तः–

(इत्यर्धोक्ते लज्जां नाटयित्वा) चन्द्रगुप्तममात्यराक्षसः समुच्छेत्स्यतीति मा मंस्थाः। पश्य—

विक्रान्तैर्नयशालिभिः सुसचिवैः श्रीर्वक्रनासादिभिर्-
नन्दे जीवति या तदा न गमिता स्थैर्यं चलन्ती मुहुः।
तामेकत्वमुपागतां द्युतिमिव प्रह्लादयन्तीं जगत्
कश्चन्द्रादिव चन्द्रगुप्तनृपतेः कर्तुं व्यवस्येत्पृथक् ॥ २२॥

अपि च—

आस्वादितद्विरदशोणितशोणशोभाम् (इति पूर्वोक्तं पठति)

चन्द०—(स्वगतम्) फलेन संवादितमस्य विकत्थितम्। (फलेण संवादिदं से विकत्थिदम्)

---

**विक्रान्तैः इति—**

**अन्वयः**—तदा, नन्दे, जीवति, मुहुः, चलन्ती, या, श्रीः, विक्रान्तैः, नयशालिभिः, वक्रनासादिभिः, सुसचिवैः, स्थैर्यम्, न, गमिता। द्युतिम्, इव, एकत्वम्, उपागताम्, जगत्, प्रह्लादयन्तीम्, ताम्, चन्द्रात्, इव, चन्द्रगुप्तनृपतेः, पृथक्, कर्तुम्, कः, व्यवस्येत् ॥२२॥

**शब्दार्थः**—तदा = उस समय, नन्दे = नन्द के, जीवति = जीवित रहने पर, मुहुः = बारम्बार, चलन्ती = अस्थिर होनेवाली, या = जो, श्रीः = (राज) लक्ष्मी, विक्रान्तैः = शूरवीर, नयशालिभिः = नीतिज्ञ, वक्रनासादिभिः = वक्रनाश आदि, सुसचिवैः = श्रेष्ठ मन्त्रियों के द्वारा, स्थैर्यम् = स्थिरता को, न = नहीं, गमिता = प्राप्त कराई जा सकी। द्युतिम् = चाँदनी के, इव = समान, एकत्वम् = [चन्द्रगुप्त के साथ] अभिन्नता को, उपागताम् = प्राप्त हुई, जगत् = संसार को, प्रह्लादयन्तीम् = आनन्द-विभोर करती हुई, ताम् = उस (लक्ष्मी) को, चन्द्रात् = चन्द्रमा के, इव = समान, चन्द्रगुप्तनृपतेः = चन्द्रगुप्त राजा से, पृथक् = अलग, कर्तुम् = करने में, कः = कौन, व्यवस्येत् = साहस कर सकता है ॥२२॥

**टीका—विक्रान्तैरिति**। तदा = तस्मिन् समये, पूर्वमितिभावः, नन्दे = तदाख्ये राजनि, जीवति = विद्यमाने सति, अत्र जातौ एकवचनं नन्देषु जीवत्सु सत्सु इत्यर्थः, मुहुः = असकृत्, चलन्ती = चलायमाना, या श्रीः = या राजलक्ष्मीः, विक्रान्तैः = वीरैः ('शूरो वीरश्च विक्रान्तः' इत्यमरः), नयशालिभिः = नीतिनिपुणैः, वक्रा = कुटिला नासा= नासिका अस्य इति वक्रनासः सः आदिः येषां तैः वक्रनासादिभिः = वक्रनासप्रमुखैः, सुसचिवैः = सुमन्त्रिभिः, स्थैर्यम् = स्थिरताम्, न गमिता = न प्रापिता; द्युतिम् = चन्द्रिकाम्, इव = यथा, एकत्वम् = अभिन्नताम्, उपागताम् = प्राप्ताम्, जगत् =

**चाणक्य**— और अब कहाँ गया ?

**चन्दनदास**—नहीं जानता ।

**चाणक्य**—(मुस्करा कर) क्यों नहीं जानते हो ? हे श्रेष्ठिन्, सिर पर भय है (और) उसको दूर करने का उपाय अत्यन्त दूर है (अर्थात् तुम्हें भय चन्द्रगुप्त से है, जिसकी पकड़ में तुम हो और बचानेवाला राक्षस है जिसके उद्योग की सफलता अत्यन्त दूर है)। और दूसरी बात यह है कि नन्द को विष्णुगुप्त (चाणक्य) के समान—(ऐसा आधा कहने पर लज्जा का अभिनय करके) चन्द्रगुप्त को अमात्य राक्षस समूल विनष्ट कर देगा— ऐसा मत समझो । देखो—

उस समय नन्द के जीवित रहने पर बारम्बार अस्थिर होनेवाली जो (राज) लक्ष्मी शूरवीर (एवं) नीतिज्ञ वक्रनासा आदि श्रेष्ठ मन्त्रियों के द्वारा (भी) स्थिरता को नहीं प्राप्त कराई जा सकी, चाँदनी के समान (चन्द्रगुप्त के साथ) अभिन्नता को प्राप्त हुई संसार को आनन्दविभोर करती हुई, उस (लक्ष्मी) को चन्द्रमा के समान चन्द्रगुप्त राजा से अलग करने में कौन साहस कर सकता है (अर्थात् जैसे चन्द्रमा से अभिन्न चाँदनी उससे (चन्द्रमा से) अलग नहीं की जा सकती उसी प्रकार चन्द्रगुप्त के साथ तादात्म्यापन्न राजलक्ष्मी भी उससे (चन्द्रगुप्त से) अलग नहीं की जा सकती) ॥२२॥

और भी ['आस्वादितद्विरदशोणितशोणशोभाम्' १।८ इस पूर्वोक्त (श्लोक) को पढ़ता है ।]

**चन्दनदास**—(अपने आप) इसकी डींग फल से मेल रखने वाली है (अर्थात् इसके द्वारा की गयी अपनी प्रशंसा भी शोभा देती है, क्योंकि इसने कार्य (नन्द का वध) भी ऐसा ही किया है) ।

---

संसारम्, प्रह्लादयन्तीम् = आनन्दयन्तीम्, ताम् = राजश्रियम्, चन्द्रात् = चन्द्रमसः, इव = यथा, चन्द्रगुप्तनृपतेः = चन्द्रगुप्तभूपतेः, पृथक् = भिन्नाम्, कर्तुम् = विधातुम्, कः = कः जनः, व्यवस्येत् = प्रयतेत । यथा चन्द्रात् ज्योत्स्नां न कोऽपि पृथक् कर्तुं पारयति तथैव चन्द्रगुप्तात् प्रेम्णा कृतालिङ्गनां राजश्रियमपि दूरीकर्तुं न कोऽपि पारयिष्यतीति भावः ॥२२॥

**टिप्पणी**—**विक्रान्तैः**—वि + √क्रम् + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

**स्थैर्यम्**—स्थिर + ष्यञ् + विभक्तिकार्यम् ।

**कर्तुम्**—√कृ + तुमुन् ।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥२२॥

**शब्दार्थः**—संवादितम् = मेल रखनेवाला, सामञ्जस्यपूर्ण, विकत्थनम् = डींग, अपनी प्रशंसा । राजापथ्यकारी = राजा का अहित करनेवाला, सनिकारम् = तिरस्कार पूर्वक । राजापथ्यकारित्वस्य = राजा का अहित करने का । पथ्यम् = हितकर । राजप्रसादः = राजा की कृपा ॥

(नेपथ्ये कलकलः)

चाण०—शार्ङ्गरव, ज्ञायतां किमेतत् ।

शिष्यः—तथा । (इति निष्क्रम्य पुनः प्रविश्य) उपाध्याय, एष राजश्चन्द्रगुप्तस्याज्ञया राजापथ्यकारी क्षपणको जीवसिद्धिः सनिकारं नगरान्निर्वास्यते ।

चाण०—क्षपणक अहह । अथवा अनुभव राजापथ्यकारित्वस्य फलम् । भोः श्रेष्ठिन् चन्दनदास एवमयमपथ्यकारिषु तीक्ष्णदण्डो राजा । तत्क्रियतां पथ्यं सुहृद्वचः । समर्प्यतां राक्षसगृहजनः । अनुभूयतां चिरं विचित्रो राजप्रसादः ।

चन्द०—नास्ति मे गेहे अमात्यगृहजनः । (णत्थि मे गेहे अमच्चघरअणो ।)

(नेपथ्ये पुनः कलकलः)

चाण०—शार्ङ्गरव, ज्ञायतां किमेतत् ।

शिष्यः—तथा । (इति निष्क्रम्य पुनः प्रविश्य) उपाध्याय, अयमपि राजापथ्यकार्येव कायस्थः शकटदासः शूलमारोपयितुं नीयते ।

चाण०—स्वकर्मफलमनुभवतु । भोः श्रेष्ठिन् एवमयं राजापथ्यकारिषु तीक्ष्णदण्डो राजा न मर्षयिष्यति राक्षसकलत्रप्रच्छादनं भवतः । तद्रक्ष परकलत्रेणात्मनः कलत्रं जीवितं च ।

चन्द०—आर्य किं मे भयं दर्शयसि सन्तमपि गेहे अमात्यराक्षसस्य गृहजनं न समर्पयामि किं पुनरसन्तम् । (अज्ज किं मे भअं दावेसि । सन्तं वि गेहे अमच्चरक्खसस्स घरअणं ण समप्पेमि किं उण असन्तं ।)

चाण०—चन्दनदास, एष ते निश्चयः ?

चन्द०—बाढम् । एष मे निश्चयः । (बाढं एसो मे णिच्चओ ।)

चाण०—(स्वगतम्) साधु चन्दनदास साधु ।

---

टीका—संवादितम् = सदृशम्, विकत्थितम् = आत्मश्लाघा । राज्ञः=चन्द्रगुप्तनृपतेः अपथ्यम् = अहितम् करोतीति राजापथ्यकारी = चन्द्रगुप्ताहितकर्तेति यावत्, सनिकारम्= तिरस्कारपूर्वकम् ( 'निकारः स्यात् परिभवे' इति धरणिः), राज्ञः = नृपतेः अपथ्यकारित्वस्य = अहितकारितायाः । पथ्यम् = हितकरम् । राज्ञः = भूपतेः प्रसादः = कृपा राजानुकम्पा इत्यर्थः ॥

**टिप्पणी—संवादितम्**—सम् + √वद् + णिच् + क्त + विभक्तिकार्यम् । चन्दनदास सोचता है कि इसकी कथनी करनी के अनुरूप ही है । वस्तुतः जो किया है उसी को कह रहा है ॥

**विकत्थितम्**—वि + कत्थ + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

**पथ्यम्**—पथिन् + यत् + इनो लोपः + विभक्तिकार्यम् ॥

**कलकलः**—चाणक्य की यह पूर्व योजना थी कि जब मैं चन्दनदास से बात करता रहूँ उसी समय जीवसिद्धि का नगर से निकाला और शकटदास को शूली के स्थान पर ले जाना—दोनों कार्य हों । इससे चन्दनदास भयभीत होकर राक्षस के परिवार को सौंप देगा ।

[ पर्दे के पीछे कोलाहल होता है ]

**चाणक्य**—शार्ङ्गरव, ज्ञात करो (यह क्या है) ।

**शिष्य**—जैसी आज्ञा । (निकल कर और फिर प्रवेश करके) उपाध्याय, यह राजा चन्द्रगुप्त की आज्ञा से राजा का अहित करनेवाला क्षपणक जीवसिद्धि तिरस्कारपूर्वक नगर से निकाला जा रहा है ।

**चाणक्य**—क्षपणक, अहह ! अथवा, राजा का अहित करने का फल भोगो । हे सेठ चन्दनदास, अहित करनेवालों को राजा इस प्रकार से तीक्ष्ण दण्ड देनेवाला(है) । तो (मुझ) मित्र के हितकर वचन को मान लो । राक्षस के परिवार को समर्पित कर दो । (और इसके फलस्वरूप) बहुत दिनों तक अद्भुत राजकृपा का अनुभव करो ।

**चन्दनदास**—हमारे घर में अमात्य (राक्षस) का परिवार नहीं है ।

( पर्दे के पीछे फिर कलकल होता है )

**चाणक्य**—शार्ङ्गरव, ज्ञात करो यह क्या (है) ।

**शिष्य**—जैसी आज्ञा, (निकल कर (और) फिर प्रवेश करके) उपाध्याय, यह भी राजा का अहित करनेवाला ही कायस्थ शकटदास फाँसी पर चढ़ाने के लिए ले जाया जा रहा है ॥

**चाणक्य**—अपने (बुरे) कार्यों के फल को भोगे । हे श्रेष्ठिन्, इस तरह अपने अहित करनेवालों के विषय में कठोर दण्ड देनेवाला यह राजा आपके (द्वारा) राक्षस की स्त्री के छिपाने को सहन नहीं करेगा । अतः दूसरे की स्त्री (सौंपने) से अपनी स्त्री और (अपने) जीवन की रक्षा करो ।

**चन्दनदास**—आर्य, मुझे भय क्या दिखा रहे हो, घर में वर्तमान भी अमात्य राक्षस के परिवार को नहीं सौंपूँगा, अविद्यमान (राक्षस के परिवार के विषय में तो) फिर (कहना ही) क्या ?

**चाणक्य**—चन्दनदास यह तुम्हारा निश्चय है ?

**चन्दनदास**—हाँ । यह हमारा निश्चय है ।

**चाणक्य**—(अपने आप) शाबास, चन्दनदास शाबास ।

---

**सुहृद्वचः**—ऐसा कह कर चाणक्य यह प्रदर्शित करना चाहता है कि मैं तुम्हारा हित सोचनेवाला हूँ ॥

**शब्दार्थः**—मर्षयिष्यति = सहन करेगा, राक्षसकलत्रप्रच्छादनम् = राक्षस की स्त्री के छिपाने को । कलत्रम् = स्त्री (अर्थात् परिवार) । सन्तम् = वर्तमान, असन्तम् = अविद्यमान । बाढम् = यह स्वीकृतिबोधक अव्यय है ॥

**टीका**—मर्षयिष्यति = सहिष्यते, राक्षसेति—राक्षसस्य कलत्रम् = भार्याम् ('कलत्रं श्रोणिभार्ययोः' इत्यमरः) तस्य प्रच्छादनम् = गोपनम् । कलत्रम् = स्त्रीम् । सन्तम् = वर्तमानम् , असन्तम् = अविद्यमानम् । बाढम् = स्वीकृतिबोधकमिदमव्ययपदम् ॥

सुलभेष्वर्थलाभेषु परसंवेदने जनः ।
क इदं दुष्करं कुर्यादिदानीं शिविना विना ॥२३॥

(प्रकाशम्) चन्दनदास, एष ते निश्चयः ।

चन्द०—बाढम् । (बाढम्)

चाण०—(सक्रोधम्) दुरात्मन्, दुष्टवणिक्, अनुभूयतां तर्हि नरपतिक्रोधः ।

चन्द०—सज्जोऽस्मि । अनुतिष्ठतु आर्यः आत्मनोऽधिकारसदृशम् । (सज्जोम्हि । अणुचिट्ठदु अज्जो अत्तणो अहिआरसरिसं । )

चाण०—शार्ङ्गरव उच्यतामस्मद्वचनात्कालपाशिको दण्डपाशिकश्च । शीघ्रमयं दुष्टवणिक् निगृह्यताम् । अथवा तिष्ठतु । उच्यतां दुर्गपालो विजयपालः गृहीतगृहसारमेनं सपुत्रकलत्रं संयम्य तावद्रक्ष यावन्मया वृषलाय कथ्यते । वृषल एवास्य प्राणहरं दण्डमाज्ञापयिष्यति ।

शिष्यः—यदाज्ञापयत्युपाध्यायः । श्रेष्ठिन्, इत इतः ।

चन्द०—आर्य अयमागच्छामि । (स्वगतम्) दिष्ट्या मित्रकार्येण मे विनाशो न पुरुषदोषेण । (अज्ज अअमाअच्छामि । दिट्ठिआ मित्तकज्जेण मे विणासो ण पुरिसदोसेण ।)

(परिक्रम्य शिष्येण सह निष्क्रान्तः)

चाण०—(सहर्षम्) हन्त लब्ध इदानीं राक्षसः । कुतः ?

---

**सुलभेष्विति**—

**अन्वयः**—परसंवेदने, अर्थलाभेषु, सुलभेषु, इदानीम्, इदम्, दुष्करम्, (कार्यम्), शिविना, विना, कः, जनः, कुर्यात् ॥२३॥

**शब्दार्थः**—परसंवेदने = दूसरे की वस्तु को समर्पित कर देने पर, (संवेदन=समर्पण), अर्थलाभेषु = धन या प्रयोजन का लाभ सुलभ होने पर, इदानीम् = इस समय (इस घोर कलियुग में), इदम् = इस, दुष्करम् = दुष्कर, (कार्यम् = कार्य को), शिविना = (राजा) शिवि के, विना = विना, कः = कौन, जनः = व्यक्ति, कुर्यात् = करेगा ॥२३॥

**टीका**—सुलभेष्विति । परसंवेदने—परस्य = परकीयस्यार्थस्य संवेदने = समर्पणे, कृते सति, अर्थस्य = धनस्य प्रयोजनस्य वा लाभाः = प्राप्तयः तेषु, सुलभेषु = सुखप्राप्येषु सत्सु, इदानीम् = सम्प्रति, घोरे कलौ युगे इत्यर्थः, इदम् = एतत्, स्वार्थं तृणीकृत्य परसंरक्षणरूपम्, दुष्करम् = दुःखेन करणीयम्, अतिकठिनमिति यावत्, कार्यमिति शेषः, शिविना = तन्नामकौशीनरदेशाधिपेन विना, कः = त्वदन्यः कः, जनः, व्यक्तिः, कुर्यात् = सम्पादयेत्, न कोऽपीत्यर्थः ॥२३॥

**टिप्पणी**—**संवेदने**—सम् + √विद् + ल्युट् भावे + विभक्तिकार्यम् ।

**शिविना विना**—सत्ययुग में महाराज शिवि ने शरण में आये हुए एक कबूतर की रक्षा अपने शरीर के दान से की थी । यहाँ यह भी भाव है कि शिवि ने तो सतयुग

दूसरे की वस्तु को समर्पित कर देने पर धन (या प्रयोजन) का लाभ सुलभ होने पर इस समय (अर्थात् घोर कलियुग में) इस दुष्कर (कार्य) को (संसार में) शिबि के बिना कौन व्यक्ति करेगा ? (अर्थात् कोई नहीं करेगा) ॥२३॥

(प्रकट रूप में) चन्दनदास, यह तुम्हारा निश्चय है ?

**चन्दनदास**—हाँ (निश्चय ही है) ।

**चाणक्य**—(क्रोधपूर्वक) दुरात्मन्, दुष्ट बनिये, तो राजा के कोप का अनुभव करो (अर्थात् राजा के क्रोध का फल भोगो) ।

**चन्दनदास**—तैयार हूँ । आर्य अपने अधिकार के अनुरूप (कार्य) करें ।

**चाणक्य**—शार्ङ्गरव, मेरी तरफ से कालपाशिक और दण्डपाशिक कहे जायँ—'शीघ्र ही यह दुष्ट बनिया पकड़ लिया जाय ।' अथवा रहने दो । दुर्ग की रक्षा करने-वाला (किलेदार) विजयपाल कहा जाय (कि) जब्त कर ली गयी है सम्पत्ति जिसकी ऐसे इस (चन्दनदास) को पुत्र और स्त्री के साथ बाँधकर तब तक रक्खो जब तक मेरे द्वारा चन्द्रगुप्त को कहा जाता है । चन्द्रगुप्त ही इसके प्राणों को नष्ट करने वाले दण्ड की आज्ञा देगा (अर्थात् इसकी सम्पत्ति जब्त करके परिवार के साथ इसे तब तक रक्खो जब तक मैं चन्द्रगुप्त से कहता हूँ । वही उसको फाँसी की सजा देगा) ।

**शिष्य**—उपाध्यायजी जैसी आज्ञा देते हैं ! सेठ जी, इधर से, (आइये), इधर से (आइये) ।

**चन्दनदास**—आर्य, यह (मैं) आ रहा हूँ । (अपने आप) सौभाग्य से मित्र के कार्य से हमारा विनाश (हो रहा है) न कि पुरुष के (अर्थात् मेरे व्यक्तिगत) दोष से ।

[ घूमकर शिष्य के साथ निकल गया ]

**चाणक्य**—(प्रसन्नता के साथ) वाह, राक्षस अब मिल गया (पकड़ में आ गया) । क्योंकि—

---

में अपने प्राणों के दान से दूसरे की रक्षा की थी, किन्तु तुम तो इस घोर कलियुग में कर रहे हो । अतः तुम उनसे भी अधिक महिमाशाली हो ।

इस श्लोक में उदात्तालङ्कार तथा अनुष्टुप् छन्द है । छन्द का लक्षण—

श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥२३॥

**शब्दार्थः**—अधिकारसदृशम् = अधिकार के अनुरूप । संयम्य = बाँध कर । प्राण-हरम् = प्राणों को नष्ट करनेवाले ॥

**टीका**—अधिकारसदृशम्—अधिकारस्य = प्रक्रियायाः ( 'प्रक्रिया त्वधिकारः स्यात्' इत्यमरः ) सदृशम् = अनुरूपम् । संयम्य = बद्ध्वा । प्राणान् = असून् हरति = विनाशय-तीति प्राणहरः तम् = प्राणापहारकम् ।

**टिप्पणी**—**संयम्य**—सम् + √यम् + क्त्वा तस्य स्थाने ल्यप् ।

त्यजत्यप्रियवत्प्राणान्यथा तस्यायमापदि ।
तथैवास्यापदि प्राणा नूनं तस्यापि न प्रियाः ॥२४॥

(नेपथ्ये कलकलः)

चाण०—शार्ङ्गरव, शार्ङ्गरव !

(प्रविश्य)

शिष्यः—उपाध्याय, आज्ञापय ।

चाण०—किमेष कलकलः ।

(निष्क्रम्य, विभाव्य पुनः प्रविश्य)

शिष्यः—उपाध्याय एष खलु शकटदासं वध्यमानं वध्यभूमेरादाय अपक्रान्तः सिद्धार्थकः ।

चाण०—(स्वगतम्) साधु सिद्धार्थक, कृतः कार्यारम्भः । (प्रकाशम्) कथम् किमपक्रान्तः, (सक्रोधम्) वत्स उच्यतां भागुरायणो यथा त्वरितं संभावयेति ।

(निष्क्रम्य प्रविश्य च)

शिष्यः—(सविषादम्) उपाध्याय, हा धिक् कष्टमपक्रान्तो भागुरायणोऽपि ।

चाण०—(स्वगतम्) व्रजतु कार्यसिद्धये । (प्रकाशम्, सक्रोधमिव) वत्स, उच्यन्तामस्मद्वचनाद्भद्रभटपुरुषदत्तडिङ्गरातबलगुप्तराजसेनरोहिताक्षविजयवर्माणः शीघ्रमनुसृत्य गृह्यतां दुरात्मा भागुरायण इति ।

शिष्यः—तथा । (इति निष्क्रम्य पुनः प्रविश्य सविषादम्) हा धिक्, कष्टं सर्वमेव तन्त्रमाकुलीभूतम् । तेऽपि खलु भद्रभटप्रभृतयः प्रथमतरमुषस्येवापक्रान्ताः ।

---

त्यजत्यप्रियवदिति—

**अन्वयः**—यथा, तस्य, आपदि, अयम्, प्राणान्, अप्रियवत्, त्यजति; तथा, एव, अस्य, आपदि, तस्य, अपि, प्राणाः, नूनम्, न, प्रियाः, ( भविष्यन्ति ) ॥२४॥

**शब्दार्थः**—यथा = जिस प्रकार, तस्य = उस ( राक्षस )की, आपदि = विपत्ति में, अयम् = यह ( चन्दनदास ), प्राणान् = ( अपने ) प्राणों को, अप्रियवत् = अप्रिय के समान, त्यजति = छोड़ रहा है; तथा = वैसे, एव = ही, अस्य = इस ( चन्दनदास ) की, आपदि = आपत्ति में, तस्य = उस ( राक्षस ) के, अपि = भी, प्राणाः = प्राण, नूनम् = निश्चय ही, न = नहीं, प्रियाः = प्रिय, ( भविष्यन्ति = होंगे ) ॥२४॥

**टीका**—त्यजतीति—यथा = येन प्रकारेण, तस्य = राक्षसस्य, आपदि = विपत्तौ, अयम् = चन्दनदासः, प्राणान् = असून् ('असवः प्राणाश्चैवं जीवोऽसुधारणम्' इत्यमरः), अप्रियवत् = अप्रियं वस्तु इव, त्यजति = जहाति; तथा = तेन रूपेण, एव = हि, अस्य = चन्दनदासस्य, आपदि = विपत्तौ, बन्धने इत्यर्थः, तस्य = राक्षसस्य अपि, प्राणाः = असवः, नूनम् = अवश्यमेव, न प्रियाः = न रक्षणीयाः भविष्यन्तीति शेषः । चन्दनदासस्य जीवने संशयगते सति राक्षसः तस्य त्राणार्थम् अस्मत्करतलगतं भविष्यतीति भावः ॥२४॥

जिस प्रकार उस ( राक्षस ) की विपत्ति में वह ( चन्दनदास अपने ) प्राणों को अप्रिय ( वस्तु ) के समान छोड़ रहा है; वैसे ही इस ( चन्दनदास ) की आपत्ति में उस ( राक्षस ) के भी प्राण निश्चय ही नहीं प्रिय होंगे ( अर्थात् वह भी प्राणों को छोड़ने के लिए तैयार हो जायगा और हमारे वश में आ जायगा ) ॥२४॥

( पर्दे के पीछे कोलाहल होता है ) ।

**चाणक्य**—शार्ङ्गरव, शार्ङ्गरव !

( प्रवेश करके )

**शिष्य**—उपाध्याय, आज्ञा दीजिए ।

**चाणक्य**—यह कैसा कोलाहल ( हो रहा है ) ?

( निकलकर ज्ञात करने के अनन्तर फिर प्रवेश करके )

**शिष्य**—उपाध्याय, वह सिद्धार्थक वध किये जाते हुए शकटदास को फाँसी के स्थान से लेकर भाग गया ।

**चाणक्य**—( अपने आप ) वाह सिद्धार्थक, ( तुमने अपने ) कार्य का आरम्भ कर दिया है । ( प्रकट रूप में ) क्या जबर्दस्ती ( लेकर ) भाग गया ? (क्रोध के साथ) वत्स, भागुरायण कहा जाय कि शीघ्र ही पीछा करके ( उसे ) पकड़ लो अर्थात् भागुरायण से कहो कि वह पीछा करके उसे पकड़ ले ) ।

( निकलकर और प्रवेश करके )

**शिष्य**—( खेद के साथ ) उपाध्याय, हाय बड़ा दुःख है, भागुरायण भी भाग गया ।

**चाणक्य**—( अपने आप ) ( अभीष्ट ) कार्य की सिद्धि के लिए जाय । ( प्रकट रूप में, मानो क्रोध के साथ ) वत्स, मेरी तरफ से भद्रभट पुरुषदत्त डिङ्गरात बलगुप्त राजसेन रोहिताक्ष और विजयवर्मा से कहो ( कि ) शीघ्र पीछा करके दुष्ट आत्मा वाला भागुरायण पकड़ लिया जाय ।

**शिष्य**—जैसी आज्ञा । ( निकलकर और फिर प्रवेश करके खेद के साथ ) हाय, बड़ा कष्ट है । पूरा राज्य ही अस्तव्यस्त हो गया । वे भद्रभट आदि भी बहुत पहले उषाकाल में ही भाग गये थे ।

---

**टिप्पणी**—इस श्लोक में उत्प्रेक्षा तथा उपमा अलङ्कार एवं अनुष्टुप् छन्द है । छन्द का लक्षण—

श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥२४॥

**शब्दार्थः**—वध्यमानम् = मारे जाते हुए, वध किये जाते हुए, वध्यभूमेः = फाँसी के स्थान से, अपक्रान्तः = भाग गया । प्रसह्य = जबर्दस्ती । संभावय = पीछा करके पकड़ लो । तन्त्रम् = राज्य ( राष्ट्र ), आकुलीभूतम् = अस्तव्यस्त हो गया । उषसि = उषाकाल में । विषादेन = खेद से ॥

चाण०—(स्वगतम्) सर्वेषामेव शिवाः पन्थानः सन्तु। (प्रकाशम्) वत्स, अलं विषादेन। पश्य—

ये याताः किमपि प्रधार्य हृदये पूर्वं गता एव ते
ये तिष्ठन्ति भवन्तु तेऽपि गमने कामं प्रकामोद्यमाः।
एका केवलमेव साधनविधौ सेनाशतेभ्योऽधिका
नन्दोन्मूलनदृष्टवीर्यमहिमा बुद्धिस्तु मा गान्मम ॥२५॥

(उत्थाय) एष दुरात्मनो भद्रभटप्रभृतीनाहरामि। (प्रत्यक्षवदाकाशे लक्ष्यं बद्ध्वा, आत्मगतम्) दुरात्मन् राक्षस, क्वेदानीं गमिष्यसि। एषोऽहमचिराद्भवन्तम्—

स्वच्छन्दमेकचरमुज्ज्वलदानशक्तिम्
उत्सेकिना मदबलेन विगाहमानम्।

---

**टीका**—वध्यमानम् = हन्यमानम्, वध्यभूमेः = प्राणदण्डस्थानात्, अपक्रान्तः = पलायितः। प्रसह्य=बलात्। संभावय=निगृह्य आनयेति वाह्यार्थः, तेन सह त्वमपि कार्यं साधयेति गूढाभिप्रायः। तन्त्रम्=राष्ट्रम् ('तन्त्रं सिद्धान्ते राष्ट्रे च परिच्छदप्रधानयोः' इति हैमः), आकुलीभूतम्=व्याकुलीभूतम्। उषसि = उषःकाले। विषादेन = खेदेन, दुःखेनेति यावत्॥

**टिप्पणी**—**त्वरितं संभवाय**—पीछा करके सिद्धार्थक को पकड़ लाओ—यह बाहरी अर्थ है। तुम भी उसके पीछे-पीछे जाकर अपना कार्य सिद्ध करो—यह छिपा हुआ भाव है।

**तन्त्रमाकुलीभूतम्**—यहाँ यह स्मरण रखना चाहिये कि भागुरायण आदि का भागना चाणक्य के पूर्वनियोजित कार्यक्रम के अनुसार ही हो रहा है। यह सारी बातें पहले से ही चाणक्य के द्वारा निश्चित कर दी गयी थीं।

**ये याताः इति**—

**अन्वयः**—ये, किमपि, हृदये, प्रधार्य, याताः, ते, पूर्वम्, एव, गताः, ये, तिष्ठन्ति, ते, अपि, कामम्, गमने, प्रकामोद्यमाः, भवन्तु, तु, साधनविधौ, सेनाशतेभ्यः, अधिका, नन्दोन्मूलनदृष्टवीर्यमहिमा, केवलम्, एका, मम, बुद्धिः, एव, मा गात्॥२५॥

**शब्दार्थः**—ये = जो, किमपि = कुछ भी, हृदये = हृदय में, प्रधार्य = धारण करके, याताः = गये हैं, ते = वे, पूर्वम् = पहले, एव = ही, गताः = चले गये; ये = जो, तिष्ठन्ति = ठहरे हुए हैं, ते = वे, अपि = भी, कामम् = इच्छानुसार, गमने = जाने में (अर्थात् जाने के लिये), प्रकामोद्यमाः = अत्यधिक उद्योगशील, भवन्तु = हों; तु = किन्तु, साधनविधौ = कार्य को सिद्ध करने में, सेनाशतेभ्यः = सैकड़ों सेनाओं से, अधिका = श्रेष्ठ, नन्दोन्मूलनदृष्टवीर्यमहिमा = नन्दों के विनाश करने में देखा गया है शक्ति का महत्त्व जिसका ऐसी, केवलम् = एकमात्र, एका = अद्वितीय, मम = मेरी, बुद्धिः = बुद्धि, एव = ही, मा गात् = न जाय॥२५॥

**टीका**—ये याता इति। तन्त्रमाकुलीभूतमिति शिष्यवचनं श्रुत्वा साभिमानं चाणक्यः

**चाणक्य**—( अपने आप ) ( भागुरायण आदि ) सभी के मार्ग कल्याणकारी हों। ( प्रकट रूप में ) वत्स, खेद करना व्यर्थ है। देखो--

जो ( भागुरायण आदि ) कुछ भी ( मेरा हित या अहित ) हृदय में धारण करके गये हैं वे पहले ही (मलयकेतु के पास) चले गये। जो (लोग हमारे पास ) ठहरे हुए हैं वे भी (अपनी) इच्छा के अनुसार जाने के लिये अत्यधिक उद्योगशील हों (अर्थात् चाहे वे भी चले जाँय)। किन्तु कार्य को सिद्ध करने में सैकड़ों सेनाओं से (भी) अधिक श्रेष्ठ (तथा) नन्दों के विनाश करने में देखा गया है शक्ति का महत्त्व जिसका ऐसी एकमात्र अद्वितीय मेरी बुद्धि ही न जाय ॥२५॥

(उठकर आकाश की ओर निगाह लगाकर) यह (मैं) दुष्ट आत्मावाले भद्रभट आदि को पकड़ता हूँ। (अपने आप) दुरात्मन् राक्षस, अब कहाँ जाओगे ? यह मैं शीघ्र ही तुमको—

प्रशंसनीय दानशक्तिवाले ( गज के पक्ष में—प्रशस्त मद के जल को बहाने की शक्तिवाले) अपने वर्ग को छोड़कर अकेले विचरण करनेवाले स्वच्छन्द

---

व्याख्यति—ये = भागुरायणादयः जनाः, किमपि=मदिष्टमनिष्टं वा, किमपि गूढाभिप्रायमिति गूढार्थः, हृदये = मनसि, प्रधार्य = कृत्वा, विचार्येति यावत्, याताः = गताः, मलयकेतु-समीपमिति शेषः, ते = तादृशाः जना पूर्वमेव = हृदये प्रधारणसमये एव, गताः = याताः; ये = जनाः, तिष्ठन्ति = अत्र वर्तन्ते, तेऽपि = ते जनाः अपि, कामम् = यथेच्छम्, गमने= निःसरणे, प्रकामः = प्रकृष्ट उद्यमः = उद्योगः येषान्ते प्रकामोद्यमाः = प्रयत्नशीलाः इति भावः, भवन्तु = सन्तु; तु = किन्तु, साधनेति = साधनस्य = कार्यस्य विधौ = विधाने, सम्पादने इतियावत्, सेनाशतेभ्यः = बहुसेनाभ्यः इत्यर्थः, अधिका = श्रेष्ठा प्रबला वा, नन्देति = नन्दानाम् उन्मूलने = विनाशे दृष्टः = प्रत्यक्षीकृतः वीर्यस्य = शक्तेः महिमा = प्रभावः यस्याः तादृशी, केवलम् एका = अद्वितीया, मम = कूटनीतिज्ञस्य चाणक्यस्येति भावः, बुद्धिः=सकलकार्यसम्पादने पट्वी मतिः एव, मा गात्=न गच्छतु। एकाकी अहमेव सर्वं साधयिष्यामि, न परावलम्बनेन मया कृतः कार्यारम्भः इति तात्पर्यार्थः ॥२५॥

**टिप्पणी**—**किमपि**—कुछ भी, गूढार्थ है कि वे ऐसे किसी उद्देश्य को लेकर गये हैं जो मेरे अलावा अन्य किसी को भी ज्ञात नहीं है। किन्तु यह अर्थ शिष्य नहीं समझता। वह इसका अर्थ यही जानता है कि इष्ट या अनिष्ट को (लेकर गये हैं)।

**मा गात्**—'माङि लुङ्' पा० ३।३।१७५ और 'न माङ्योगे' पा० ६।४।७५ से अट् के आगम का निषेध हो गया है।

इस श्लोक में संसृष्टि अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण—
सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥२५॥

**स्वच्छन्दमिति**—

**अन्वयः**—उज्ज्वलदानशक्तिम्, एकचरम्, स्वच्छन्दम्, उत्सेकिना, मदबलेन,

बुद्ध्या निगृह्य वृषलस्य कृते क्रियायाम्
आरण्यकं गजमिव प्रगुणीकरोमि ॥२६॥
(इति निष्क्रान्ताः सर्वे)
इति मुद्रालाभो नाम प्रथमोऽङ्कः ।

---

विगाहमानम्, आरण्यकम्, गजम्, इव, बुद्ध्या, निगृह्य, वृषलस्य, कृते, क्रियायाम्, प्रगुणीकरोमि ॥२६॥

**शब्दार्थः**—उज्ज्वलदानशक्तिम् = प्रशंसनीय या प्रसिद्ध दानशक्तिवाले, (गज के पक्ष में—प्रशस्त मद के जल को बहाने की शक्तिवाले), एकचरम् = अपने वर्ग को छोड़कर अकेले विचरण करनेवाले (दोनों पक्ष में समान अर्थ है), स्वच्छन्दम् = स्वच्छन्द (गज के पक्ष में भी यही अर्थ है), उत्सेकिना = मतवाला बना देनेवाले (दोनों पक्ष में समान), मदबलेन = दर्प के प्रभाव से (गज के पक्ष में—मदजल के प्रभाव से), विगाहमानम् = (हमारे पक्ष को) विनष्ट करने की चेष्टा करनेवाले (गज के पक्ष में—आलोडन करनेवाले), आरण्यकम् = जङ्गली, गजम् = हाथी (के), इव = समान, बुद्धया = बुद्धि से, निगृह्य = वश में करके, वृषलस्य = चन्द्रगुप्त के, कृते = लिये, क्रियायाम् = मन्त्री के कार्य में (गज के पक्ष में—भार ढोने के कार्य में), प्रगुणीकरोमि = हठात् लगाता हूँ (गज के पक्ष में—बाँध करके लगाता हूँ) ॥२६॥

**टीका—स्वच्छन्दमिति** । अत्र 'अहम्' तथा 'भवन्तम्' इति पदद्वयं गद्यभागादध्याहार्यम् । उज्ज्वलेति—उज्ज्वला = प्रसिद्धा प्रशंसनीया वा दानशक्तिः = वितरणसामर्थ्यम्, "महता कोशसञ्चयेन स्थापितः शकटदासः" इति द्वितीयाङ्के राक्षसकथनादस्य समर्थनं भवतीति; गजपक्षे—मदक्षरणसामर्थ्यम्, यस्य तथोक्तम्, एकचरः—एकः = परिजनहीनः चरति = विचरतीति एकचरः = त्यक्तस्वजनवर्गः, गजपक्षे—एकः = त्यक्तयूथः सन् चरतीति तथोक्तः, स्वच्छन्दम् = निरङ्कुशम्, उभयत्रैकविधम्, उत्सेकिना = गर्वहेतुना, मदबलेन = दर्पप्रभावेण, गजपक्षे—मदजलप्रभावेण, विगाहमानम् = अस्मद्विनाशाय चेष्टमानम्, गजपक्षे—सरसि अरण्ये वा आलोडनं कुर्वन्तम्, अरण्ये भवः आरण्यकः तम् आरण्यकम् = वन्यम्, गजम् = हस्तिनम्, इव = यथा, यथा गजः प्रगुणीक्रियते तथैवेति भावः, बुद्धया = नीतिनिपुणया बुद्धयेति भावः, निगृह्य = संयम्य, वृषलस्य = चन्द्रगुप्तस्य, कृते = अर्थे, क्रियायाम् = मन्त्रिकार्ये, गजपक्षे—भारवहनकर्मणि, प्रगुणीकरोमि = वशीकरोमि, गजपक्षे—रज्जुबद्धं विधाय कार्ये योजयामीति भावः । यथा वन्यः गजः बुद्धया निगृह्य अभीष्टे कार्ये संलग्नः क्रियते तथैव त्वामपि वशीकृत्य चन्द्रगुप्तमन्त्रिकार्ये नियोक्ष्यामीत्यर्थः ॥२६॥

॥ इति मुद्रालाभो नाम प्रथमोऽङ्कः ॥

**टिप्पणी—गजमिव भवन्तं प्रगुणीकरोमि**—सम्पूर्ण श्लोक का भाव यह है कि जिस प्रकार मतवाला वनैला हाथी चतुरतापूर्वक गड्ढे आदि में गिराकर वश में करके

...वाला बना देनेवाले दर्प के प्रभाव से ( गज के पक्ष में— मदजल के प्रभाव से ) (हमारे पक्ष को) विनष्ट करने की चेष्टा करनेवाले (गज के पक्ष में—आलोडन करने-वाले) जङ्गली हाथी के समान, बुद्धि से वश में करके चन्द्रगुप्त के लिए मन्त्री के कार्य में (गज के पक्ष में—भार ढोने के कार्य में) हठात् लगाता हूँ (गज के पक्ष में—...करके लगाता हूँ ॥२६॥

(इस प्रकार सभी निकल जाते हैं)

॥ मुद्रा-प्राप्ति नामक प्रथम अङ्क समाप्त ॥

---

भार ढोने के काम में लगाया जाता है, उसी प्रकार अपने बुद्धिबल से तुम्हें भी विवश करके चन्द्रगुप्त का मन्त्रिपद स्वीकार करने के लिए बाध्य कर दूँगा।

**एकचरम्**—नन्द से सम्बद्ध हम लोग सभी एक साथ हैं और तुम ही अकेले ऐसे हो जो कि अपने परिवार आदि को भी छोड़कर इधर-उधर अर्थात् मलयकेतु के पास रह रहे हो।

**विगाहमानम्**— वि + √गाह् + शानच् + विभक्तिकार्यम्।

**आरण्यकम्**—अरण्य + वुञ् + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में उपमा अलंकार तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥२६॥

॥ मुद्राप्राप्तिनामक प्रथम अङ्क समाप्त ॥

# द्वितीयोऽङ्कः

(ततः प्रविशत्याहितुण्डिकः)

आहितुण्डिकः—

जानन्ति तन्त्रयुक्तिं यथास्थितं मण्डलमभिलिखन्ति ।
ये मन्त्ररक्षणपरास्ते सर्पनराधिपावुपचरन्ति ॥१॥

जाणन्ति तन्तजुत्तिं जहट्ठिअं मण्डलं अहिलिहन्ति ।
जे मन्तरक्खणपरा ते सप्पणराहिवे उवअरन्ति ॥

(आकाशे) आर्य, किं त्वं भणसि कस्त्वमिति । आर्य, अहं खलु आहितुण्डिको जीर्णविषो नाम । किं भणसि अहमपि अहिना खेलितुमिच्छामीति । (अज्ज किं तुमं भणासि को तुमं त्ति । अज्ज अहं खु आहितुण्डिओ जिण्णविसो णाम । किं भणासि । अहं वि अहिणा खेलिदुं इच्छामि त्ति ।)

---

**जानन्ति तन्त्रयुक्तिमिति—**

**अन्वयः**—ये, तन्त्रयुक्तिम्, यथास्थितम्, जानन्ति, मण्डलम्, (च), अभिलिखन्ति; (ये), मन्त्ररक्षणपराः, ते, सर्पनराधिपौ, उपचरन्ति ॥१॥

**शब्दार्थः**—ये = जो, तन्त्रयुक्तिम् = औषध की युक्ति को (राजा के पक्ष में—अपने राष्ट्र के चिन्तन की युक्तियों को), यथास्थितम् = भलीभाँति, जानन्ति = जानते हैं, मण्डलम् = महेन्द्र आदि देवताओं के मण्डल (गोलाकाररेखा ○) को (राजा के पक्ष में—बारह प्रकार के राजमण्डल को), च = भी, अभिलिखन्ति = (भूमि पर) चित्रित करते हैं (राजा के पक्ष में—सोचते हैं), (ये = जो), मन्त्ररक्षणपराः = गारुडादि मन्त्रों के द्वारा (अपनी) रक्षा करने में तत्पर हैं (राजा के पक्ष में—राजकाज विषयक मन्त्रणाओं को गुप्त रखने में तत्पर हैं), ते = वे (ही), सर्पनराधिपौ = सर्प और राजा के साथ, उपचरन्ति = व्यवहार करते हैं ॥१॥

**जानन्ति तन्त्रयुक्तिमिति—**

**टीका**—अत्र द्वितीयाङ्कस्य प्रारम्भे आहितुण्डिकः सर्वोपजीविवेशधारी विराधगुप्तनामा राक्षसगुप्तचरः प्रविशति रङ्गस्थानमिति । **जानन्तीति**—ये = ये नराः, तन्त्रस्य = **औषधस्य**, राजपक्षे—स्वराष्ट्रचिन्तनस्य ('तन्त्रं स्वराष्ट्रचिन्तायां शास्त्रौषधमखेष्वपि' इति वैजयन्ती) युक्तिम् = उपायम्, यथास्थितम् = यथावत्, जानन्ति = विदन्ति, मण्डलम् = वर्तुलाकारं माहेन्द्रादिदेवतायन्त्रम्, राजपक्षे—द्वादशविधराजमण्डलम् अथवा सप्तप्रकृतिकं राष्ट्रम्, च = अपि, अभिलिखन्ति = भूमौ अङ्कयन्ति, राजपक्षे—विचारयन्ति,

# द्वितीय अङ्क

(इसके बाद आहितुण्डिक = सँपेरा प्रवेश करता है)

**आहितुण्डिक**—( सर्प के पक्ष में— ) जो ( मनुष्य ) औषधि की युक्ति को भलीभाँति जानते हैं, महेन्द्र आदि देवताओं के मण्डल को (भी भूमि पर) चित्रित करते हैं, (जो) गारुडादि मन्त्रों के द्वारा (अपनी) रक्षा करने में तत्पर हैं. वे (ही) सर्प के साथ व्यवहार करने में समर्थ (हो सकते) हैं ॥

राजा के पक्ष में —

जो (मनुष्य) अपने राष्ट्र के चिन्तन की युक्तियों को भलीभाँति जानते हैं, बारह प्रकार के राजमण्डल को भी सोचते हैं, (जो) राजकाज विषयक मन्त्रणाओं को गुप्त रखने में तत्पर हैं. वे (ही) राजा के साथ व्यवहार करने में समर्थ (हो सकते ) हैं ॥१॥

( आकाश में दृष्टि लगाकर ) आर्य, तुम क्या कह रहे हो—"तुम कौन हो ?" आर्य मैं जीर्णविष नामवाला सँपेरा हूँ । क्या कह रहे हो. "मैं भी सर्प से खेलना चाहता हूँ ।"

---

(ये = जनाः), मन्त्रेति—मन्त्रैः = गारुडादिमन्त्रैः यत् रक्षणम् = आत्मत्राणम् तदेव परम् = प्रधानम् येषां तादृशाः, राजपक्षे—मन्त्राणाम् = गुप्तमन्त्रणानाम् रक्षणे = गोपने पराः = तत्पराः, ते = तादृशाः जनाः, सर्पश्च नराधिपश्चेति सर्पनराधिपौ तौ सर्वनराधिपौ = सर्पजनाधिपौ, सर्पनराधिपे इति पाठान्तरं तदा सर्पः एव नराधिपः तस्मिन्, राजपक्षे—सर्प इव नराधिपः तस्मिन्, उपचरन्ति = व्यवहरन्ति, तमाश्रित्य जीवितुं शक्नुवन्ति नान्ये इति भावः । राज्ञः सेवा सर्पसेवेव अतिदुष्करेति तात्पर्यम् ॥१॥

**टिप्पणी—विशेष**—इस दूसरे अंक में राक्षस ने चन्द्रगुप्त की राजलक्ष्मी को अपने वश में करने के हेतु क्या-क्या उपाय किया है—इन सबका वर्णन है । प्रथम अङ्क में चाणक्य की उन-उन चेष्टाओं का वर्णन किया गया था—जिनसे वह राक्षस को वश में करना चाहता है ।

**आहितुण्डिकः**—अहेः = सर्पस्य, तुण्डेन = मुखेन दीव्यति = क्रीडति इति आहितुण्डिकः = सर्पोपजीवी, अहितुण्ड + ठक् + विभक्तिकार्यम् । यहाँ यह ध्यान रखना चाहिए कि सँपेरे के वेष में इसका नाम जीर्णविष है । इसका असली नाम विराधगुप्त है । यह राक्षस का गुप्तचर है ।

**मण्डलम्**—सँपेरा खेल दिखाने के पहले मन्त्र पढ़कर चारों ओर एक गोल रेखा खींच देता है, इससे सर्प उस घेरे से बाहर नहीं जा सकते ।

इस श्लोक में तुल्ययोगिता अलङ्कार तथा आर्या छन्द है । छन्द का लक्षण—

यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि ।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥१॥

अथ कतरां पुनरार्यो वृत्तिमुपजीवति । किं भणसि राजकुलसेवक इति । ननु खेलति एव आर्योऽहिना । कथमिव । अमन्त्रौषधिकुशलो व्यालग्राही मत्तमतङ्गजारोही लब्धाधिकारो जितकाशी राजसेवक इत्येते त्रयोऽप्यवश्यं विनाशमनुभवन्ति । कथं दृष्टमात्रोऽतिक्रान्त एषः । (पुनराकाशे) । आर्य, किं त्वं भणसि किमेषु पेटकसमुद्गकेष्विति । आर्य, जीविकायाः सम्पादकाः सर्पाः । किं भणसि प्रेक्षितुमिच्छामीति । प्रसीदत्वार्यः अस्थानं खलु एतत् । तद्यदि कौतूहलं एहि एतस्मिन्नावासे दर्शयामि । किं भणसि इदं खलु भर्तुरमात्यराक्षसस्य गृहं नास्त्यस्मादृशानामिह प्रवेश इति । तेन हि गच्छत्वार्यः । मम पुनर्जीविकायाः प्रसादेन अस्तीह प्रवेशः । कथमेषोऽपि अतिक्रान्तः । (अह कदरं उण अज्जो वित्तिं उवजीवदि । किं भणासि राअउलसेवओम्हि त्ति । णं खेलदि एव्व अज्जो अहिणा । कहं विअ । अमन्तोसहिकुसलो वालग्गाही पमत्तो मतङ्गआरोही लद्धाहिआरो जिदकासी राअसेवओ त्ति एदे तिण्णि वि अवस्सं विणासमणुहोन्ति । कहं दिट्ठमेत्तो अदिक्कन्तो एसो । अज्ज किं तुमं भणासि किं एदेसु पेडालसमुग्गएसु त्ति । अज्ज जीविआए संपादआ सप्पा । किं भणासि पेक्खिदुमिच्छामित्ति । पसीददु अज्जो । अट्ठाणं खु एदं । ता जइ कोदूहलं एहि एदस्सिं आवासे दंसेमि । किं भणासि एदं खु भट्टिणो अमच्चरक्खसस्स गेहं णत्थि अम्हारिसाणं इह पवेसो त्ति । तेण हि गच्छदु अज्जो । मम उण जीविआए पसादेण अत्थि एत्थ पवेसो । कहं एसोवि अतिक्कन्तो । )

(स्वगतम्, संस्कृतमाश्रित्य) अहो आश्चर्यम् । चाणक्यमतिपरिगृहीतं चन्द्रगुप्तमवलोक्य विफलमिव राक्षसप्रयत्नमवगच्छामि । राक्षसमतिपरिगृहीतं मलयकेतुमवलोक्य चलितमिवाधिराज्याच्चन्द्रगुप्तमवगच्छामि । कुतः ?

कौटिल्यधीरज्जुनिबद्धमूर्ति
मन्ये स्थिरां मौर्यनृपस्य लक्ष्मीम् ।
उपायहस्तैरपि राक्षसेन
विकृष्यमाणामिव लक्षयामि ॥२॥

---

**शब्दार्थः**—अहिना = सर्प से । कतराम् = किस, वृत्तिम् = जीविका को । अमन्त्रौषधकुशलः = (गारुडादि) मन्त्र तथा औषध के विषय में अनभिज्ञ, व्यालग्राही = सर्प को पकड़नेवाला (सँपेरा), प्रमत्तः = असावधान, लब्धाधिकारः = अधिकार को पाया हुआ (अधिकारी), जितकाशी = जयोद्धत (विजय का अहंकार करनेवाला), विनाशम् = मृत्यु को । दृष्टमात्रः = दिखलाई पड़ते ही । पेटकसमुद्गकेषु = बन्द पिटारियों में । संपादकाः = चलानेवाले । प्रसादेन = कृपा से ॥

**टीका**—अहिना = सर्पेण । कतराम् = काम् , वृत्तिम् = जीविकाम् , व्यापारमित्यर्थः ("आजीवो जीविका वार्ता वृत्तिर्वर्तनजीवने" इत्यमरः) । अमन्त्रौषधकुशलः = गारुडादिमन्त्रेषु औषधिषु च अनभिज्ञः, व्यालम् = सर्पम् गृह्णाति तच्छीलः व्यालग्राही =

अच्छा तो, आर्य किस जीविका को धारण करके निर्वाह करते हो ? क्या कह रहे हो, "राजकुल का सेवक हूँ" । तब तो आर्य सर्प से खेलते ही हैं । कैसे ? (गारुडादि) मन्त्र तथा औषध के विषय में अनभिज्ञ सर्प को पकड़नेवाला (सँपेरा), मदमस्त हाथी पर चढ़नेवाला असावधान (व्यक्ति), विजय का अहंकार करनेवाला अधिकारी, राज-सेवक---ये तीनों ही अवश्य ही मृत्यु को प्राप्त होते हैं । क्या यह दिखलाई पड़ते ही (अर्थात् अतिशीघ्र ही) चला गया । (फिर आकाश में) । आर्य, क्या तुम कह रहे हो (कि)---"इन बन्द पिटारियों में क्या है ?" आर्य, जीविका को चलानेवाले सर्प (हैं) । क्या कह रहे हो---"देखना चाहता हूँ ।" आर्य, कृपा करें, यह (दिखाने के लिए) उचित स्थान नहीं है । तो यदि (देखने की) उत्कण्ठा है (तो) आइये इस घर में दिखलाता हूँ । क्या कह रहे हो---"यह (हमारे) स्वामी अमात्य राक्षस का घर है । हमारे जैसे लोगों का इस घर में प्रवेश नहीं है ।" तो आर्य जाएँ । मेरा तो जीविका (पेशा) की कृपा से इस (घर) में प्रवेश है । क्या यह भी चला गया ? ॥

(अपने आप, संस्कृत का आश्रय लेकर अर्थात् संस्कृत में) अहो आश्चर्य है ! चाणक्य की बुद्धि से परिचालित चन्द्रगुप्त को देखकर राक्षस के प्रयत्न को (मैं) निष्फल-सा समझता हूँ । (उधर) राक्षस की बुद्धि से संचालित मलयकेतु को देखकर चन्द्रगुप्त को राज्य से च्युत-सा समझता हूँ ; क्योंकि---

चाणक्य की बुद्धिरूपी रस्सी से बँधी हुई शरीरवाली, मौर्य राजा ( चन्द्रगुप्त ) को ( राज--- ) लक्ष्मी को निश्चल समझ रहा हूँ । तथा राक्षस के द्वारा ( साम, दाम आदि ) उपायरूपी हाथों से ( उस राजलक्ष्मी को ) खिंची जाती हुई-सी देख रहा हूँ ( अर्थात् यह निश्चय करना कठिन है कि नीति के द्वारा राजलक्ष्मी को चाणक्य अपने वश में करेगा अथवा राक्षस ) ॥२॥

---

सर्पोपजीवी, प्रमत्तः = असावधानः, लब्धाधिकारः---लब्धः = प्राप्तः अधिकारः येन असौ, जितकाशी---जितेन = जयेन, काशते = उल्लसति यस्तादृशः, अभिमानी इत्यर्थः, विनाशम् = मृत्युम् । दृष्टमात्रः = दर्शनं प्राप्तः एवेत्यर्थः । पेटकसमुद्गकेषु---पेटकानाम् = मञ्जूषाणाम् समुद्गकाः = सम्पुटानि तेषु । सम्पादकाः = निर्वाहकाः । प्रसादेन = कृपया, साहाय्येनेत्यर्थः ॥

**टिप्पणी---आकाशे लक्षं बद्ध्वा**---इसे "आकाशभाषित" कहते हैं । इसमें वक्ता आकाश की ओर देखकर अकेले ही इस प्रकार बात करता है मानो उससे कोई कुछ कह रहा है । इस विधि से एक ही पात्र के द्वारा अनेक पात्रों का काम चल जाता है ।

**जीर्णविषः**---यह सँपेरे का नाम है ॥

**टिप्पणी---संस्कृतमाश्रित्य**---वस्तुतः स्वयं उत्तम पात्र होने से यह संस्कृत में बोल रहा है । चूँकि उसने अधम पात्र आहितुण्डिक का वेष धारण कर रक्खा है, अतः प्राकृत का प्रयोग किया है ॥

तदेनमनयोः बुद्धिशालिनोः सुसचिवयोर्विरोधे संशयितेव नन्दकुललक्ष्मीः ।

**विरुद्धयोर्भृशमिव मन्त्रिमुख्ययो-**
**र्महावने वनगजयोरिवान्तरे ।**
**अनिश्चयाद् गजवशयेव भीतया**
**गतागतैर्ध्रुवमिह खिद्यते श्रिया ॥३॥**

तद्यावदमात्यराक्षसं पश्यामि । (इति परिक्रम्य स्थितः)

(ततः प्रविशत्यासनस्थः पुरुषेणानुगम्यमानः सचिन्तो राक्षसः)

**राक्ष०**—(सबाष्पम्) कष्टं भोः कष्टम् ।

---

**कौटिल्यधीरज्जुनिबद्धेति**—

**अन्वयः**—कौटिल्यधीरज्जुनिबद्धमूर्तिम्, मौर्यनृपस्य, लक्ष्मीम्, स्थिराम्, मन्ये; अपि, राक्षसेन, उपायहस्तैः, (ताम्), विकृष्यमाणाम्, इव, लक्षयामि ॥२॥

**शब्दार्थः**—कौटिल्यधीरज्जुनिबद्धमूर्तिम् = चाणक्य की बुद्धिरूपी रस्सी से बँधी हुई शरीरवाली, मौर्यनृपस्य = मौर्य राजा ( चन्द्रगुप्त ) की, लक्ष्मीम् = ( राज्य ) लक्ष्मी को, स्थिराम् = निश्चल, मन्ये = समझ रहा हूँ । अपि = तथा, राक्षसेन = राक्षस के द्वारा, उपायहस्तैः = ( साम, दाम आदि ) उपायरूपी हाथों से, ( ताम् = उस लक्ष्मी को ), विकृष्यमाणाम् = खिंची जाती हुई, इव = सी, लक्षयामि = देख रहा हूँ ॥२॥

**टीका**—**कौटिल्येति** । कौटिल्येति—कौटिल्यस्य = चाणक्यस्य धीः = बुद्धिः सा एव रज्जुः = बन्धनम् तया निबद्धा = संयता मूर्तिः = देहः यस्याः तथाविधाम्, मौर्यनृपस्य = राज्ञः चन्द्रगुप्तस्य, लक्ष्मीम् = राज्यश्रियम्, स्थिराम् = निश्चलाम्, मन्ये = सम्भावयामि । अपि = तथा, राक्षसेन = अमात्यराक्षसेन, उपायेति उपायाः = सामदामदण्डभेदाः ते एव हस्ताः = कराः तैः, ( ताम् = लक्ष्मीम् ), विकृष्यमाणाम् = आकृष्यमाणाम्, इव = यथा, लक्षयामि = तर्कयामि । परापरपक्षयोः कस्य जयः भविष्यतीति वक्तुं न पार्यते इति भावः ॥२॥

**टिप्पणी**—**उपायहस्तैः**—उपाय चार हैं—साम, दाम, भेद और दण्ड ।

इस श्लोक में उत्प्रेक्षा अलङ्कार तथा उपजाति छन्द है । छन्द का लक्षण—

अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ पादौ यदीयावुपजातयस्ताः ॥२॥

**विरुद्धयोरिति**—

**अन्वयः**—महावने, वनगजयोः, इव, भृशम्, विरुद्धयोः, मन्त्रिमुख्ययोः, अन्तरे, इह, ( विजयस्य ) अनिश्चयात्, भीतया, गजवशया, इव, श्रिया, गतागतैः, ध्रुवम्, खिद्यते, इव ॥३॥

**शब्दार्थः**—महावने = घोर जङ्गल में, वनगजयोः = जङ्गली हाथियों के, इव = समान, भृशम् = अत्यन्त, विरुद्धयोः = विरुद्ध, मन्त्रिमुख्ययोः = मन्त्रिप्रवरों के, अन्तरे = मध्य में, इह = इस राजनैतिक युद्ध में, ( विजयस्य = विजय के ), अनिश्चयात् = निश्चय न होने के कारण, भीतया = भयभीत, गजवशया = हथिनी के, इव =

तो इस प्रकार इन दोनों बुद्धिशाली योग्य मन्त्रियों ( चाणक्य और राक्षस ) के विरोध होने पर नन्दकुल की राजलक्ष्मी संशयग्रस्त-सी हो गयी है ॥

घोर जङ्गल में जङ्गली हाथियों के समान अत्यन्त विरुद्ध मन्त्रिप्रवरों ( चाणक्य और राक्षस ) के मध्य इस राजनैतिक युद्ध में ( विजय के ) निश्चय न होने के कारण भयभीत हथिनी के समान राजलक्ष्मी के द्वारा ( कभी चन्द्रगुप्त के पास और कभी मलयकेतु के पास ) आने-जाने से अवश्य ही खिन्न हुआ सा जा रहा है ( अर्थात् राजलक्ष्मी खिन्न हो रही है ) । ( जैसे एक हथिनी के लिए आपस में भिड़े हुए दो जङ्गली हाथियों के पास स्थित हथिनी कभी एक हाथी का पलड़ा भारी पड़ने पर उसकी ओर झुक जाती है और कभी दूसरे का पलड़ा भारी होने पर उसकी ओर झुक जाती है । उसे यह निश्चय नहीं हो पाता कि विजय किसकी होगी । मैं किसकी ओर जाऊँ । इस प्रकार अनिश्चय के कारण उसे बड़ा कष्ट होता है । ठीक इसी प्रकार की हालत चाणक्य और राक्षस के आपस में भिड़ जाने पर चन्द्रगुप्त के राजलक्ष्मी की हो रही है ॥३॥

तो जब तक अमात्य राक्षस को देखता हूँ । ( इस प्रकार घूमकर खड़ा हो जाता है) ॥

(इसके बाद आसन पर बैठा हुआ पुरुष से अनुसरण किया जाता हुआ (अर्थात् सेवित) चिन्तामग्न राक्षस प्रवेश करता है ।)

**राक्षस**—(आँखों में आँसू भर कर) अरे, कष्ट है, बड़ा कष्ट है ।

---

समान, श्रिया = राजलक्ष्मी के द्वारा, गतागतैः = आने-जाने से, ध्रुवम् = अवश्य ही, खिद्यते इव = खिन्न सा हुआ जा रहा है ॥३॥

**टीका—विरुद्धयोरिति**—महावने = दुर्गमकानने, (विरुद्धयोः) वनगजयोः = वन्य-हस्तिनोः, इव = यथा, भृशम् = अत्यर्थम् , विरुद्धयोः = प्रारब्धविरोधयोः, मन्त्रिणां मुख्यौ मन्त्रिमुख्यौ तयोः मन्त्रिमुख्ययोः = अमात्यश्रेष्ठयोः, अन्तरे = मध्ये, इह = राज-नीतियुद्धे, ( विजयस्य = जयस्य ), अनिश्चयात् = अनिर्णयात् , भीतया = एकतरस्य पक्षावलम्बने अन्यतरः जये सति क्रुद्धः भविष्यतीति विचार्य त्रस्तया, गजवशया—गजस्य= हस्तिनः वशा = स्त्री हस्तिनीति यावत् ( 'वशा नार्यां' 'हस्तिन्यां दुहितर्यपि' इति हैमः ) तया, इव, श्रिया = मौर्यराजलक्ष्म्या, गतागतैः = गमनागमनैः, मुहुर्जितं परित्यज्य विजयिसमाश्रयणैः इत्यर्थः, ध्रुवम्=अवश्यम् , खिद्यते इव=क्लिश्यते इव । समानयोः मन्त्रिप्रवरयोः सति विरोधे विजयानिश्चयात् नैकं पक्षं पूर्णरीत्याश्रयतीति तात्पर्यार्थः ॥३॥

**टिप्पणी—संशयिता**—सम् + [√शी + अच् भावे, संशयः जातः अस्याः इति संशय + इतच् + टाप् ।

इस श्लोक में उत्प्रेक्षा अलङ्कार तथा रुचिरा छन्द है । छन्द का लक्षण—

जभौ सजौ गिति रुचिरा चतुर्ग्रहैः ॥३॥

वृष्णीनामिव नीतिविक्रमगुणव्यापारशान्तद्विषां
नन्दानां विपुले कुलेऽकरुणया नीते नियत्या क्षयम् ।
चिन्तावेशसमाकुलेन मनसा रात्रिंदिवं जाग्रतः
१.८ सैवेयं मम चित्रकर्मरचना भित्तिं विना वर्तते ॥४॥

अथवा

नेदं विस्मृतभक्तिना न विषयव्यासङ्गरूढात्मना
प्राणप्रच्युतिभीरुणा च न मया नात्मप्रतिष्ठार्थिना ।
अत्यर्थं परदास्यमेत्य निपुणं नीतौ मनो दीयते
देवः स्वर्गगतोपि शात्रववधेनाराधितः स्यादिति ॥५॥

---

**वृष्णीनामिव**---

**अन्वयः**--वृष्णीनाम्, इव, नीतिविक्रमगुणव्यापारशान्तद्विषाम् , नन्दानाम् , विपुले, कुले, अकरुणया, नियत्या, क्षयम् , नीते, चिन्तावेशसमाकुलेन, मनसा, (उपलक्षितस्य) रात्रिन्दिवम् , जाग्रतः, मम, सा, एव, इयम् , चित्रकर्मरचना, भित्तिम् , विना, वर्तते ॥४॥

**शब्दार्थः**—वृष्णीनाम् = यदुवंशियों की, इव = तरह, नीतिविक्रमगुणव्यापारशान्तद्विषाम् = नीति तथा पराक्रमरूपी गुणों के प्रयोग (इस्तेमाल) से शान्त कर दिया है शत्रुओं को जिन्होंने ऐसे, नन्दानाम् = नन्दों के, विपुले = विशाल, कुले = कुल के, अकरुणया = निर्दय, नियत्या = भाग्य के द्वारा, क्षयम् = नाश को, नीते = प्राप्त करा दिये जाने पर, चिन्तावेशसमाकुलेन = चिन्ता के प्रभाव से व्यग्र, मनसा = मन से, (उपलक्षितस्य = युक्त), रात्रिन्दिवम् = रात-दिन, जाग्रतः = जागने वाले (सावधान रहने वाले), मम = मेरी, सा = वह (नन्दों के समय जैसी), एव = ही, इयम् = यह, चित्रकर्मरचना = विचित्र कार्यों की रचना (चित्र बनाने का कार्य), भित्तिम् = (स्वामीरूपी) आश्रय (भीत) के, विना = विना, वर्तते = है ॥४॥

**टीका**—**वृष्णीनामिति**—वृष्णीनाम् = यदूनाम् , इव = यथा, **नीतिविक्रमेति**—नीतिः = सामादिराजनीतिः विक्रमः = पराक्रमः तौ एव गुणौ तयोः व्यापारेण = प्रयोगेण, सञ्चालनेनेति यावत्, शान्ताः = शान्तिं गमिताः, द्विषः = शत्रवः यैः तादृशानाम् , नन्दानाम् = नन्दकुलोत्पन्नानां राज्ञामित्यर्थः, विपुले = विशाले, कुले = वंशे, अकरुणया = दयारहितया, नियत्या = भाग्येन, क्षयम् = विनाशम् , नीते = प्रापिते, **चिन्तेति**—चिन्तायाः, आवेशेन = प्रसक्त्या, समाकुलेन = व्यग्रेण, मनसा = चेतसा, उपलक्षितस्येति शेषः, रात्रिन्दिवम् = अहर्निशम् , सर्वदेति भावः, जाग्रतः = अनिद्रितस्य, सावधानस्येत्यर्थः अथवा चिन्तया परित्यक्तनिद्रस्य, मम = राक्षसस्य, सा = यादृशी नन्दसमये तादृशी एव, इयम् = एषा, प्रवर्तमानेत्यर्थः, **चित्रेति**—चित्रा = विचित्रा विस्मयकरीति यावत् , कर्मणः = कार्यस्य, रचना = निर्मितिः उद्भावनेति यावत् , अन्यत्र आलेख्यकर्मनिर्माणम् , भित्तिम् = स्वामिरूपमाश्रयम् , अन्यत्र कुड्यम् , विना = परित्यज्येत्यर्थः, वर्तते = अस्ति । स्वामिना विना मम प्रयत्नः मुधैवेति खेदः ॥४॥

यदुवंशियों की तरह साम-दान आदि नीति तथा पराक्रम रूपी गुणों के प्रयोग (इस्तेमाल) से शान्त कर दिया है शत्रुओं को जिन्होंने ऐसे नन्दों के विशालकुल के, निर्दय भाग्य के द्वारा, नाश को प्राप्त करा दिये जाने पर चिन्ता के प्रभाव से व्यग्र मन से (युक्त) रात-दिन जागने वाले (सावधान रहने वाले) मेरी वह (नन्दों के जीवन-काल जैसी) ही यह विचित्र कार्यों की रचना (चित्र बनाने का कार्य) (स्वामीरूपी) आश्रय (भीत) के बिना है (अर्थात् जैसे किसी के द्वारा चित्र बनाने का कार्य भीत के बिना असम्भव है, वैसे ही स्वामी के बिना मेरा यह कार्य असम्भव-सा है ) ॥४॥

अथवा—

अन्य ( नन्द से भिन्न मलयकेतु ) की दासता को स्वीकार करके राजनीति में (मेरे द्वारा जो) मन अत्यन्त सावधानीपूर्वक लगाया जा रहा है, (वह) यह (राजनीति में मन लगाना) (नन्द की) भक्ति को विस्मृत करनेवाले (मेरे द्वारा) नहीं (लगाया जा रहा है), विषयों की आसक्ति में मोहित आत्मावाले (मेरे द्वारा) नहीं (लगाया जा रहा है) तथा प्राणनाश से डरनेवाले मेरे द्वारा नहीं (लगाया जा रहा है), अपनी इज्जत की इच्छावाले (मेरे द्वारा नहीं लगाया जा रहा है); (अपितु) स्वर्ग में गये हुए भी स्वामी (नन्द) शत्रुओं के वध से सन्तुष्ट हों—इस कारण से (नीति में मन लगाया जा रहा है) ॥५॥

---

टिप्पणी—इस श्लोक में विशेष तथा विभावना अलङ्कार एवं शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥४॥

**नेदं विस्मृतभक्तिनेति—**

**अन्वयः**—परदास्यम्, एत्य, नीतौ, (मया, यत्), मनः, अत्यर्थम्, निपुणम्, दीयते; (तत्), इदम्, विस्मृतभक्तिना, (मया), न, (दीयते); विषयव्यासङ्गमूढात्मना, (मया), न, (दीयते): च, प्राणप्रच्युतिभीरुणा, मया, न, (दीयते); आत्मप्रतिष्ठार्थिना, (मया, न, दीयते); स्वर्गगतः, अपि, देवः, शात्रववधेन, आराधितः, स्यात्, इति, (नीतौ, मनः, दीयते) ॥५॥

**शब्दार्थः**—परदास्यम् = अन्य (नन्द से भिन्न मलयकेतु) की दासता को, एत्य = प्राप्त करके (स्वीकार करके), नीतौ=राजनीति में, (मया = मेरे द्वारा, यत् = जो), मनः= मन, अत्यर्थम् = अत्यन्त, निपुणम् = सावधानीपूर्वक, दीयते=लगाया जा रहा है; (तत्=वह), इदम्=यह (राजनीति में मन को लगाना), विस्मृतभक्तिना = (नन्द की) भक्ति को विस्मृत करने वाले, (मया = मेरे द्वारा), न=नहीं, (दीयते = लगाया जा रहा है); विषयव्यासङ्गमूढात्मना = विषयों की आसक्ति से मोहित आत्मावाले, (मया= मेरे द्वारा), न = नहीं, (दीयते = लगाया जा रहा है); च = तथा, प्राणप्रच्युतिभीरुणा = प्राणनाश से डरनेवाले, मया=मेरे द्वारा, न=नहीं, (दीयते=मन लगाया जा रहा है),

(आकाशमवलोकयन् सास्रम्) भगवति कमलालये, भृशमगुणज्ञासि । कुतः ?

आनन्दहेतुमपि देवमपास्य नन्दं
सक्तासि किं कथय वैरिणि मौर्यपुत्रे ।
दानाम्बुराजिरिव गन्धगजस्य नाशे
तत्रैव किं न चपले प्रलयं गतासि ॥६॥

अपि च अनभिजाते—

पृथिव्यां किं दग्धाः प्रथितकुलजा भूमिपतयः
पतिं पापे मौर्यं यदसि कुलहीनं वृतवती ।

---

आत्मप्रतिष्ठार्थिना = अपनी इज्जत की इच्छावाले, (मया = मेरे द्वारा, न दीयते=नहीं लगाया जा रहा है); स्वर्गगतः=स्वर्ग में गये हुए, अपि=भी, देवः=स्वामी (नन्द), शात्रववधेन=शत्रुओं के वध से, आराधितः=सन्तुष्ट, स्यात्=हों, इति = इस कारण से, (नीतौ = नीति में, मनः=मन, दीयते=लगाया जा रहा है) ॥५॥

**टीका**—**नेदमिति**—परस्य = अन्यस्य, मलयकेतोः इत्यर्थः, दास्यम्=दासताम्, मन्त्रित्वमित्यर्थः, एत्य=प्राप्य, स्वीकृत्येति यावत्, नीतौ=राजनीतौ, (मया = राक्षसेन, यत्) मनः=चेतः, अत्यर्थम्=अत्यन्तम्, निपुणम् = सावधानम्, दीयते = व्याप्रियते, (तत्) इदम् = नीतौ मनोदानम्, विस्मृतेति—विस्मृता=नन्दे मृते चित्तान्निस्सारिता, भक्तिः=नन्दविषयकः अनुरागः येन तादृशेन, तृतीयान्तेन सह मयेति पदं तथा वाक्य-समाप्तौ 'मनः दीयते' इति पदद्वयमध्याहार्यम्, नकारस्तु सर्वत्र वाक्ये विद्यते एव; विषयेति—विषयेषु=भोगेषु व्यासङ्गः=संसक्तः, अत एव मूढः=विवेकशून्यः, आत्मा= अन्तःकरणम् यस्य तथोक्तेन, न=न मनः दीयते; च=तथा, प्राणेति—प्राणानाम् = असूनाम् ('पुंसि भूम्न्यसवः प्राणाः' इत्यमरः), प्रच्युतिः=नाशः ततः भीरुणा = भीतेन, मया = राक्षसेन, न मनः दीयते; आत्मेति— आत्मनः = स्वस्य, प्रतिष्ठा=महत्त्वम् तस्याः अर्थिना=अभिलाषिणा, मया मनः न दीयते; तर्हि कस्मान्मनो दीयते इत्युत्तरयति— किन्तु स्वर्गगतः=परलोकगतः, मृतः इति यावत्, अपि, देवः=स्वामी नन्दः, शत्रवः एव शात्रवः=रिपवः (स्वार्थे अण्) तेषां वधेन=विनाशेन, आराधितः=सन्तोषितः, स्यात्= भवेत्, इति=अस्मात् हेतोः, नीतौ मनः दीयते ॥५॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में परिसंख्या अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥५॥

**आनन्दहेतुमपीति**—

**अन्वयः**—आनन्दहेतुम्, अपि, देवम्, नन्दम्, अपास्य, कथय, वैरिणि, मौर्यपुत्रे, किम्, सक्ता, असि ? गन्धगजस्य, नाशे, दानाम्बुराजिः, इव, तत्र, एव, किम्, प्रलयम्, न, गता, असि ? ॥६॥

**शब्दार्थ**—आनन्दहेतुम्=आनन्द के कारण, अपि = भी, देवम्=महाराज, नन्दम्=नन्द को, अपास्य=छोड़ कर, कथय=बतलाओ, वैरिणि=(नन्द के) शत्रु, मौर्य-

( आकाश को देखता हुआ आँखों में आँसू भर कर ) भगवति लक्ष्मि, (तुम) एकदम गुणों को न जाननेवाली हो । क्योंकि (तुम्हारे लिए)

आनन्द के कारण भी महाराज नन्द को छोड़ कर बतलाओ (नन्द के) शत्रु चन्द्रगुप्त में क्यों अनुरक्त हो ? मतवाले हाथी के मर जाने पर मदजल की पंक्ति के समान वहीं ही (नन्द के साथ ही) क्यों नाश को नहीं प्राप्त हो गयी ? (अर्थात् जैसे मतवाले हाथी के कपोलों पर बहनेवाली मद की धारा गज के मर जाने पर वहीं पर सूख जाती है, इसी प्रकार तुम्हें भी नन्द के साथ ही विनष्ट हो जाना चाहिये था) ॥६॥

और भी अकुलीने—

हे पापिनि, क्या पृथिवी पर प्रसिद्धकुल में पैदा होनेवाले राजा जल गये थे जो कि (तुम) अकुलीन मौर्य (चन्द्रगुप्त) को (अपना) पति वरण की हुई हो ? अथवा

---

पुत्रे = चन्द्रगुप्त में, किम् = क्यों, सक्ता=अनुरक्त, असि=हो ? गन्धगजस्य=मतवाले हाथी के, नाशे=मर जाने पर, दानाम्बुराजिः=मदजल की पंक्ति के, इव=समान, तत्र= वहीं, एव = ही, किम=क्यों, प्रलयम=नाश को, न=नहीं, गता=प्राप्त हो गयी, असि= हो ? ॥६॥

टीका—आनन्देति—आनन्दस्य = सुखस्य, हेतुम्=कारणम्, आनन्ददायिनमित्यर्थः, अपि, देवम्=स्वामिनम्, नन्दम्=नन्दनामानं नृपम्, अपास्य=परित्यज्य, कथय = ब्रूहि, वैरिणि=शत्रौ, नन्दस्येति शेषः, मौर्यपुत्रे=चन्द्रगुप्ते, किम्=कथम्, सक्ता=अनुरागवती, असि=भवसि ? गन्धप्रधानः गजः, गन्धगजः=मदस्रावी हस्ती तस्य, नाशे=मृते सति, दानेति दानाम्बुनः=मदजलस्य, राजिः = पंक्तिः, इव=यथा, तत्रैव=नन्दनाशकाले एव, किम्=किमर्थम्, प्रलयम्=नाशम्, अत्ययमित्यर्थः, ('प्रलयोऽत्ययः' इत्यमरः), न गता = न प्राप्ता असि ? दुष्टाश्रयणान्मृत्युः वरमिति भावः ॥६॥

टिप्पणी—आनन्दहेतुम्—लोक में देखा यह जाता है कि स्त्रियाँ उसी व्यक्ति को अधिक पसन्द करती हैं, जो उन्हें अधिक आनन्द प्रदान कर सके। राक्षस लक्ष्मी से कह रहा है कि यद्यपि तुम्हारे लिए नन्द अधिक आनन्दप्रद थे तो भी तुम उनके शत्रु के पास चली गयी। ऐसा क्यों ? यह तो लोकविपरीत बात है।

सक्ता—√संज् + क्त + टाप्।

इस श्लोक में परिकर अलङ्कार से संसृष्ट उपमा अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥६॥

पृथिव्यां किमिति—

अन्वयः—पापे, किम्, पृथिव्याम्, प्रथितकुलजाः, भूमिपतयः, दग्धाः, यत्, (त्वम्) कुलहीनम्, मौर्यम्, पतिम्, वृतवती, असि; वा, काशप्रभवकुसुमप्रान्तचपला, पुरन्ध्रीणाम्, प्रज्ञा, प्रकृत्या, पुरुषगुणविज्ञानविमुखी, (भवति) ॥७॥

शब्दार्थः—पापे=पापिनि, किम्=क्या, पृथिव्याम्=पृथिवी पर, प्रथितकुलजाः=

प्रकृत्या वा काशप्रभवकुसुमप्रान्तचपला
पुरन्ध्रीणां प्रज्ञा पुरुषगुणविज्ञानविमुखी ॥७॥

अयि अविनीते, तदहमाश्रयोन्मूलनेनैव त्वामकामां करोमि। (विचिन्त्य) मया तावत्सुहृत्तमस्य चन्दनदासस्य गृहे गृहजनं निक्षिप्य नगरान्निर्गच्छता, न्याय्यमनुष्ठितम्। कुतः कुसुमपुराभियोगं प्रति अनुदासीनो राक्षस इति तत्रस्थानामस्माभिः सहैककार्याणां देवपादोपजीविनां नोद्यमः शिथिलीभविष्यति। चन्द्रगुप्तशरीरमभिद्रोग्धुमस्मत्प्रयुक्तानां तीक्ष्णरसदायिनामुपसंग्रहार्थं परकृत्योपजापार्थं च महता कोशसञ्चयेन स्थापितः शकटदासः। प्रतिक्षणमरातिवृत्तान्तोपलब्धये तत्संहतिभेदनाय च व्यापारिताः सुहृदो जीवसिद्धि-प्रभृतयः। तत्किमत्र बहुना—

---

प्रसिद्ध कुल में पैदा होनेवाले, भूमिपतयः = राजा, दग्धाः=जल गये थे, यत्=जो कि, (त्वम्=तुम), कुलहीनम्=अकुलीन, मौर्यम्=मौर्य (चन्द्रगुप्त) को, पतिम्=पति, वृतवती=वरण की हुई, असि=हो; वा=अथवा, काशप्रभवकुसुमप्रान्तचपला=काश में निकलनेवाले फूल के छोर के समान चञ्चल, पुरन्ध्रीणाम् = स्त्रियों की, प्रज्ञा=बुद्धि, प्रकृत्या=स्वभाव से ही, पुरुषगुणविज्ञानविमुखी=पुरुष के (अच्छे) गुणों के पहचानने में विमुख, (भवति=होती है) ॥७॥

**टीका—पृथिव्यामिति**—हे पापे = हे दुश्चरिते, किमिति प्रश्ने, पृथिव्याम् = भूमौ, जगतीतले इति यावत्, प्रथिते = प्रख्याते कुले = वंशे जाताः = उत्पन्नाः, भूमिपतयः = राजानः, दग्धाः = अग्नौ भस्मीभूताः, यत् = यस्मात् कारणात्, त्वमिति शेषः, कुलहीनम् = नीचकुलोत्पन्नम्, शूद्रामुरायाः गर्भसंभवादिति, मौर्यम् = मुरापुत्रम् चन्द्रगुप्तम्, पतिम् = वल्लभम्, वृतवती = स्वीकृतवती, असि; वा = अथवा, काशेति— काशः=काशतृणम् प्रभवः = उत्पत्तिस्थानम् यस्य तत् काशप्रभवं च तत् कुसुमम् = पुष्पम् तस्य प्रान्तः = अग्रम् तद्वत् चपला = अस्थिरा, पुरन्ध्रीणाम्—पुरम् = गेहम् धारयति धरतीति वा पुरन्ध्री = स्त्री, सुन्दरीति भावः, तासाम्, प्रज्ञा = बुद्धिः ('बुद्धिर्मनीषा' 'प्रज्ञा' 'मतिः' इत्यमरः), प्रकृत्या = स्वभावेन, जन्मनैवेत्यर्थः, पुरुषेति—पुरुषस्य = नरस्य गुणाः = शौर्यादयः गुणाः तेषां विज्ञाने = परिज्ञाने, स्वीकरणे इति यावत्, विमुखी = पराङ्मुखी, भवतीति शेषः, लक्ष्मि देवता सत्यपि त्वं स्त्री असि, अतः तव स्त्रीवत् व्यवहारः सङ्गतः एव ॥७॥

**टिप्पणी—कुलहीनं मौर्यम्**—चन्द्रगुप्त का जन्म मुरा नामक शूद्र स्त्री के पेट से हुआ था। अतः वह कुलहीन है।

**पुरुषगुणविज्ञानविमुखी**—व्यवहार में देखा यह जाता है कि स्त्रियाँ तेजस्वी, रूपवान् तथा सम्पन्न व्यक्ति को छोड़कर मन्द, असुन्दर तथा असम्पन्न व्यक्तियों से स्वेच्छया विवाह कर लेती हैं। ऐसा क्यों होता है? इसके लिए बस यही कहा जा सकता है कि—अपने प्रेमी के चुनाव में स्त्रियाँ उसके गुणों पर ध्यान नहीं देती हैं।

**पुरन्ध्रीणाम्**—पुर + √धृ + णिच् + खच् + ङीप् + विभक्तिकार्यम्।

काश में निकलनेवाले फूल के छोर के समान चञ्चल, स्त्रियों की बुद्धि स्वभाव से ही पुरुष के (अच्छे) गुणों को पहचानने में विमुख (होती है) ॥७॥

अये विनयहन्त्रे (लक्ष्मि), तो मैं (तुम्हारे) आश्रय (चन्द्रगुप्त) को उखाड़ फेंकने के द्वारा ही तुम को निष्फल मनोरथवाली करता हूँ। (सोचकर) (कुसुमपुर) नगर से निकलते हुए मेरे द्वारा परममित्र चन्दनदास के घर में (अपने) परिवार को रखकर ठीक ही किया गया है। क्योंकि—कुसुमपुर पर आक्रमण के प्रति राक्षस उदासीन नहीं हुआ है, ऐसा सोचकर वहाँ (कुसुमपुर में) रहनेवाले हमारे साथ (चन्द्रगुप्त को उखाड़ फेंकने रूप) समान कार्यवाले महाराज नन्द के चरणों का आश्रय लेकर जीवित रहनेवाले लोगों का उद्यम ढीला नहीं पड़ेगा (अर्थात् वे खूब मन लगाकर अपना कार्य करेंगे)। चन्द्रगुप्त के शरीर पर आघात पहुँचाने के लिये हमारे द्वारा नियुक्त विषमिश्रित औषधि को (चन्द्रगुप्त को) देनेवालों का संग्रह करने के लिए और शत्रु के कार्यों का (हमें) भेद बतलाने के लिए (अथवा शत्रु के ही कार्यों के द्वारा जनता में फूट का बीज बोकर भड़काने के लिए) विशाल कोषराशि के साथ शकटदास (वहाँ) रखा गया है। प्रत्येक क्षण शत्रु के समाचार को जानने के लिए और उनके संगठन को छिन्न-भिन्न करने के लिए जीवसिद्धि आदि मित्र लगा दिये गये हैं। तो इस विषय में अधिक (कहने से) क्या फायदा—

---

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार से संसृष्ट (संयुक्त) अर्थान्तरन्यास अलङ्कार तथा शिखरिणी छन्द है। छन्द का लक्षण—

रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागः शिखरिणी ॥७॥

**शब्दार्थः**—अविनीते = हे उद्धते, आश्रयोन्मूलनेन = आश्रय (चन्द्रगुप्त) को उखाड़ फेंकने के द्वारा, अकामाम् = निष्फल मनोरथवाली। न्याय्यम् = ठीक, अनुष्ठितम् = किया गया। कुसुमपुराभियोगम् = पाटलिपुत्र पर आक्रमण के प्रति, एककार्याणाम् = समान कार्यवाले। उपसंग्रहार्थम् = संग्रह करने के लिये, परकृत्योपजापार्थम् = शत्रु के कार्यों का भेद बतलाने के लिये अथवा शत्रु के कार्यों के द्वारा (जनता में) फूट का बीज बोकर भड़काने के लिये। तत्संहतिभेदनाय = उसके संगठन को छिन्न भिन्न करने के लिये, व्यापारिताः = कार्य में लगाये गये हैं॥

**टीका**—अविनीते = उद्धते, दुःखावेगेन गालनम्, आश्रयेति—आश्रयस्य = तव अवलम्बनस्य, चन्द्रगुप्तस्येत्यर्थः, उन्मूलनेन = उत्पाटनेन, विनाशेनेति यावत्, अनाप्तः कामः अनयेति अकामा = अपूर्णमनोरथा, ताम्। न्यायादनपेतं न्याय्यम् = युक्तम्, उचितमित्यर्थः, अनुष्ठितम् = कृतम्। कुसुमेति—कुसुमपुरस्य = पाटलिपुत्रस्य अभियोगम् = आक्रमणम्। एकेति—एकम् = समानम्, मौर्योन्मूलनरूपम् इति यावत्, कार्यम् = कृत्यम् येषां तादृशानाम्। उपसंग्रहार्थम् = सञ्चयार्थम्, परेति—परस्य = शत्रोः चन्द्रगुप्तस्य कृत्यम् = गुप्तकार्यम् तस्य उपजापार्थम् = भेदार्थम्, भेदं ज्ञातुमित्यर्थः, ('भेदोपजापावुपधा' इत्यमरः), अथवा परकृत्यैः = शत्रुकार्यैः एव उपजापार्थम् =

इष्टात्मजः सपदि सान्वय एव देवः
शार्दूलपोतमिव यं परिपोष्य नष्टः ।
तस्यैव बुद्धिविशिखेन भिनद्मि मर्म
वर्मीभवेद्यदि न दैवमदृश्यरूपम् ॥८॥

(ततः प्रविशति कञ्चुकी)

कञ्चुकी—

कामं नन्दमिव प्रमथ्य जरया चाणक्यनीत्या यथा
धर्मो मौर्य इव क्रमेण नगरे नीतः प्रतिष्ठां सनि ।

---

प्रजासु भेदारोपणार्थम् । तत्संहतीति—तस्य = शत्रोः संहतिः = वृन्दम् ('स्त्रियास्तु संहतिर्वृन्दं निकुरम्बं कदम्बकम्' इत्यमरः) तस्याः भेदनाय = भङ्गाय, व्यापारिताः = कार्ये संयोजिताः ॥

**टिप्पणी**—**आश्रयोन्मूलनेन**—चन्द्रगुप्त के नष्ट हो जाने पर, जो तुम उसका आश्रयण करना चाहती हो, यह तुम्हारा मनोरथ भी नष्ट हो जायगा ।

**उदासीनः**—उद् + √आस् + शानच् + √विभक्तिकार्यम् ।

**तत्संहतिभेदनाय......जीवसिद्धिप्रभृतयः**—राक्षस कितना भोला-भाला है कि वह किसी को भी आसानी से अपना मित्र मान बैठता है। वस्तुतः जीवसिद्धि आदि चाणक्य के बाल्यकाल से ही गहरे मित्र हैं। वे चाणक्य का ही कार्य बनाने के लिए राक्षस के मित्र बने हुए हैं। सत्य यही है कि वे राक्षस के सच्चे मित्र हैं नहीं। किन्तु राक्षस उन्हीं के द्वारा अपने उद्देश्य में सफल होना चाहता है। यह उसकी कितनी बड़ी भूल है।

**इष्टात्मजः इति**—

**अन्वयः**—इष्टात्मजः, देवः, यम् , शार्दूलपोतम्, इव, परिपोष्य, सपदि, सान्वयः, नष्टः, तस्य, एव, मर्म, बुद्धिविशिखेन, भिनद्मि, यदि, अदृश्यरूपम्, दैवम् , एव, न वर्मीभवेत् ॥८॥

**शब्दार्थः**—इष्टात्मजः = प्रियपुत्रवाले, देवः = महाराज (नन्द), यम् = जिस (चन्द्रगुप्त) को, शार्दूलपोतम् = बाघ के बच्चे के, इव = समान, परिपोष्य = पालकर, सपदि = शीघ्र ही, सान्वयः = वंश के सहित, नष्टः = नष्ट हो गये, तस्य = उसके, एव = ही, मर्म = मर्मस्थान को, बुद्धिविशिखेन = बुद्धिरूपी बाणों से, भिनद्मि = भेदन करूँगा, यदि = यदि, अदृश्यरूपम् = दिखलाई न देनेवाला, दैवम् = भाग्य, एव = ही, न = नहीं, वर्मीभवेत् = कवच (रक्षक) बन जावे ॥८॥

**टीका**—**इष्टात्मज इति** । इष्टाः = प्रियाः, आत्मजाः = पुत्राः यस्य असौ इष्टात्मजः, हेतुगर्भविशेषणमिदम्, अत एव दासीगर्भसम्भूतः चन्द्रगुप्तः अपि तेन पुत्रवत् पालितः, देवः = स्वामी नन्दः, यम् = चन्द्रगुप्तम् , शार्दूलस्य = व्याघ्रस्य ('शार्दूलद्वीपिनौ व्याघ्रे' इत्यमरः) पोतम् = शिशुम् ('पोतः पाकोऽर्भको डिम्भः पृथुकः शावकः शिशुः' इत्यमरः), इव = यथा, परिपोष्य =

*प्रियपुत्र महाराज ( नन्द ) जिस ( चन्द्रगुप्त ) को बाघ के बच्चे के समान पालकर शीघ्र ही वंश के सहित नष्ट हो गये। उस (चन्द्रगुप्त) के ही मर्मस्थान को (मैं अपने) बुद्धिरूपी बाणों से भेदन करूँगा। (हाँ) यदि दिखलाई न देनेवाला भाग्य ही (उसका) कवच न बन जावे। (अर्थात् यदि साक्षात् भाग्य ने ही उसकी रक्षा न की तो मैं अपनी बुद्धि के बल से चन्द्रगुप्त को विनष्ट कर डालूँगा) ॥८॥

(तदनन्तर कञ्चुकी प्रवेश करता है)

**कञ्चुकी**—चाणक्य की नीति के समान, वृद्धावस्था के द्वारा नन्द के समान, विषय-वासना को नष्ट करके क्रमशः (कुसुमपुर नामक) नगर में चन्द्रगुप्त के समान, मुझ में धर्म-कर्म प्रतिष्ठा को प्राप्त करा दिया गया (अर्थात् धर्म का मुझमें निवास करा

---

परिपाल्य, सपदि = झटिति, एकपदे इति भावः, अन्वयेन = कुलेन ('सन्ततिर्गोत्रजनन-कुलान्यभिजनान्वयौ' इत्यमरः) सहितः सान्वयः = सकुलः, नष्टः = विनाशं प्राप्तः, तस्य = नन्दविनाशहेतुभूतस्य चन्द्रगुप्तस्य इत्यर्थः, एव = सपदि, म्रियते अनेनेति मर्म = सन्धिस्थानम्, बुद्धीति—बुद्धिः = मतिः एव विशिखः = बाणः तेन, बुद्धिबलेनेति भावार्थः, भिनद्मि = विदारयामि, यदि = चेत्, अदृश्यरूपम् = अप्रत्यक्षम्, दैवम् = भाग्यम्, नियतिः, एव = साक्षात्, एवेति निश्चये वा, न वर्मीभवेत् = कवचरूपं न स्यात् (न रक्षेदित्यर्थः) ॥८॥

**टिप्पणी**—**शार्दूलपोतमिव**—व्याघ्र अपने बच्चे को स्नेह से पालता है। वही बच्चा बड़ा होने पर अपने बाप को ही मारकर खा जाता है। इसी प्रकार नन्द ने—इष्टात्मज = पुत्रों को प्रेम करनेवाला—होने के कारण चन्द्रगुप्त को प्रेम से पाला था। किन्तु मौका मिलने पर वही चन्द्रगुप्त नन्द के नाश का कारण बना॥

**परिपोष्य**—परि + √पुष् + ण्यत्।

**नष्टः**—√नश् + क्त + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में उपमा एवं रूपक अलंकार की संसृष्टि तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥८॥

**कामं नन्दमिवेति**—

**अन्वयः**—चाणक्यनीत्या, यथा, जरया, नन्दम्, इव, कामम्, प्रमथ्य, क्रमेण, नगरे, मौर्यः, इव, मयि, धर्मः, प्रतिष्ठाम्, नीतः; सम्प्रति, (मलयकेतोः), सेवया, उपचीयमानम्, तम्, अनु, लब्धान्तरः, राक्षसवत्, मे, लोभः, जयाय, यतते, च, जेतुम्, न, शक्नोति ॥९॥

**शब्दार्थः**—चाणक्यनीत्या = चाणक्य की नीति के, यथा = समान, जरया = वृद्धा-

तं संप्रत्युपचीयमानमनु मे लब्धान्तरः सेवया
लोभो राक्षसवज्जयाय यतते जेतुं न शक्नोति च ॥९॥

(परिक्रम्यावलोक्य च) इदममात्यराक्षसस्य गृहम्। प्रविशामि। (प्रविश्यावलोक्य च) स्वस्ति भवते।

राक्ष०—आर्य, अभिवादये। प्रियंवदक, आसनमानीयताम्।

पुरु०—इदमासनम्। उपविशतु आर्यः। (एदं आसणं। उपविसदु अज्जो।)

कञ्चु०—(उपविश्य) कुमारो मलयकेतुरमात्यं विज्ञापयति। चिरात्प्रभृत्यार्येण परित्यक्तोचितशरीरसंस्कार इति पीड्यते मे हृदयम्। यद्यपि सहसा स्वामिगुणा न शक्यन्ते विस्मर्तुं तथापि मद्विज्ञापनां मानयितुमर्हत्यार्यः। (इत्याभरणानि प्रदर्श्य) इमान्याभरणानि कुमारेण स्वशरीरादवतार्य प्रेषितानि धारयितुमर्हत्यार्यः।

राक्ष०—आर्य जाजले, विज्ञाप्यतामस्मद्वचनात्कुमारः। विस्मृता एव अत्रभवद्गुणपक्षपातेन स्वामिगुणाः। किंतु—

---

वस्था के द्वारा, नन्दम् = नन्द के, इव = समान, कामम् = विषयवासना को, प्रमथ्य = नष्ट करके, क्रमेण = क्रमशः, नगरे = (कुसुमपुरनामक) नगर में, मौर्यः = चन्द्रगुप्त के, इव = समान, मयि = मुझमें, धर्मः = धर्म-कर्म, प्रतिष्ठाम् = प्रतिष्ठा को, निवास को, नीतः = प्राप्त करा दिया गया; सम्प्रति = इस समय, (मलयकेतोः = मलयकेतु की), सेवया = सेवा के द्वारा, उपचीयमानम् = बढ़ते हुए, तम् = उस चन्द्रगुप्त को (पक्ष में—धर्म को), अनु = लक्ष्य करके, लब्धान्तरः = अवसर पाकर, राक्षसवत् = राक्षस के समान, मे = मेरा, लोभः = लोभ, जयाय = जीतने के लिए, यतते = कोशिश कर रहा है, च = किन्तु, जेतुम् = जीतने में, न = नहीं, शक्नोति = समर्थ हो पा रहा है ॥९॥

टीका—काममिति। चाणक्येति—चाणक्यस्य = कौटिल्यस्य, नीत्या = नयेन, यथा = इव, जरया = वृद्धावस्थया, नन्दमिव = नन्दराजमिव, कामम् = विषयाभिलाषम्, प्रमथ्य = उपमर्द्य, क्रमेण = शनैः शनैः, नगरे = कुसुमपुरनाम्नि नगरे, मौर्यः = चन्द्रगुप्तः, इव = यथा, मयि = कञ्चुकिनि जाजलौ इत्यर्थः, धर्मः = सुकृतम् ('स्याद्धर्ममस्त्रियां पुण्यश्रेयसी सुकृतं वृषः' इत्यमरः), प्रतिष्ठाम् = स्थितिम्, नीतः = प्रापितः; सम्प्रति = अधुना, (मलयकेतोः = पर्वतकपुत्रस्य), सेवया = आश्रयणेन (पक्षे—शुश्रूषया, कारणभूतया) उपचीयमानम् = वर्द्धमानम्, तम् = चन्द्रगुप्तम् (पक्षे = धर्मम्), अनु = लक्षीकृत्य, लब्धः = प्राप्तः, अन्तरः = अवकाशः येन असौ, प्राप्तावसरः इत्यर्थः, राक्षसवत् = राक्षसः इव, लोभः = संसारिकीच्छा, जयाय = विजयाय, यतते = प्रयतते, च = किन्तु, जेतुम् = पराभवितुम्, न शक्नोति = न समर्थः भवति। वार्धके समुद्भूतः धर्मः लोभेन अपराजितः आस्ते। इत्थं चन्द्रगुप्तोऽपि राक्षसाश्रितेन मलयकेतुना विजितः न भविष्यतीति ध्वनितम् ॥९॥

टिप्पणी—कञ्चुकी—रनिवास के द्वार का रक्षक पुरुष। यह जाति से ब्राह्मण होता

दिया गया)। इस समय ( मलयकेतु की ) सेवा के द्वारा, बढ़ते हुए उस चन्द्रगुप्त को (पक्ष में—धर्म को) लक्ष्य करके अवसर पाकर राक्षस के समान मेरा लोभ जीतने के लिए कोशिश कर रहा है, किन्तु जीतने में समर्थ नहीं हो पा रहा है (अर्थात् जैसे चाणक्य की नीति ने नन्दों का नाश करके कुसुमपुर में चन्द्रगुप्त को प्रतिष्ठित कर दिया और मलयकेतु का आश्रयण करके अवसर पाकर राक्षस उसको जीतना चाह रहा है किन्तु जीत नहीं पा रहा है, उसी प्रकार वृद्धावस्था ने मेरी कामवासना को नष्ट करके मुझ में धर्म की प्रतिष्ठा कर दी है। धन के कारण की गयी मेरे द्वारा मलयकेतु की सेवा से अवसर पाकर मेरा लोभ उस धर्म को जीतना चाहता है किन्तु जीत नहीं पा रहा है ॥१॥

( घूम कर और पास जाकर ) यह अमात्य राक्षस का घर ( है )। ( इसमें ) प्रवेश करता हूँ। (प्रवेश करके और देखकर) आपका कल्याण हो।

**राक्षस**—आर्य, प्रणाम करता हूँ। प्रियम्वदक, आसन लाओ।

**पुरुष**—यह आसन है। आर्य (इस पर) बैठें।

**कञ्चुकी**—(बैठकर) कुमार मलयकेतु आपसे निवेदन करते हैं—आर्य ने बहुत दिनों से शरीर के उचित साज-शृंगार को छोड़ दिया है, इस कारण हमारा हृदय दुःखित हो रहा है। यद्यपि एकाएक स्वामी (नन्द) के गुण (आपके द्वारा) भुलाये नहीं जा सकते तो भी मेरे निवेदन को (आप) मान लेने के योग्य हैं (अर्थात् मेरे निवेदन को आपके द्वारा मान लेना चाहिए)। (ऐसा कहने के अनन्तर आभूषणों को दिखलाकर) ये आभूषण कुमार (मलयकेतु) के द्वारा अपने शरीर से उतार कर भेजे गये हैं, आप (इनको) पहन लेने के योग्य हैं (अर्थात् आप इन्हें पहन लें)।

**राक्षस**—आर्य जाजले, मेरी ओर से कुमार (मलयकेतु) कहे जायँ—आपके गुणों में अनुराग (होने) के कारण स्वामी (नन्द) के गुण भुला ही दिये गये। किन्तु—

---

है। वृद्ध होता है। विद्वान् , गुणी तथा धार्मिक होता है। यह मलयकेतु का कञ्चुकी है। इसका नाम जाजलि है।

**समानता**—इस श्लोक में इस प्रकार की समानता बतलायी गयी है—काम = नन्द, जरा = चाणक्यनीति, धर्म = मौर्य चन्द्रगुप्त, नगर = कञ्चुकी, लोभ = राक्षस ॥

**प्रमथ्य**—प्र + √मन्थ + ल्यप्।

**जेतुम्**—√जि + तुमुन्।

इस श्लोक में उपमा एवं समासोक्ति अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१॥

**शब्दार्थः**—परित्यक्तोचितशरीरसंस्कारः = छोड़ दिया है उचित शरीर के साज-शृंगार को जिन्होंने ऐसे। विज्ञापनाम् = निवेदन को। भवद्गुणपक्षपातेन = आपके गुणों में अनुराग के कारण ॥

**टीका**—परित्यक्तेति—परित्यक्तः = वर्जितः, उचितः = योग्यः शरीरस्य = वपुषः

न तावन्निर्वीर्यैः परपरिभवाक्रान्तिकृपणै-
र्वहाम्यङ्गैरेभिः प्रतनुमपि संस्काररचनाम् ।
न यावन्निःशेषक्षपितरिपुचक्रस्य निहितं
सुगाङ्गे हेमाङ्कं नृवर तव सिंहासनमिदम् ॥१०॥

कञ्चु०—अमात्ये नेतरि सुलभमेतत्कुमारस्य । तत्प्रतिमान्यतां कुमारस्य प्रथमः प्रणयः ।

राक्ष०—आर्य, कुमार इवानतिक्रमणीयवचनो भवानपि । तदनुष्ठीयतां कुमारस्याज्ञा ।

कञ्चु०—(नाट्येन भूषणानि परिधाप्य) स्वस्ति भवते । साधयाम्यहम् ।

राक्ष०—आर्य, अभिवादये ।

(कञ्चुकी निष्क्रान्तः)

---

संस्कारः = प्रसाधनम् येन असौ । विज्ञापनाम = निवेदनम् । भवद्गुणपक्षपातेन— भवतः = श्रीमतः तवेत्यर्थः गुणेषु = शौर्यादिगुणेषु पक्षपातेन = अनुरागेण ॥

**टिप्पणी— जाजले**—यह जाजलि शब्द के सम्बोधन में एक वचन का रूप है ।

**विज्ञापनाम्**—वि + $\sqrt{}$ज्ञा + णिच् + ल्युट् + पुगागमः + टाप् + विभक्तिकार्यम् ॥

**न तावन्निर्वीर्यैरिति**—

**अन्वयः**—हे नृवर, यावत्, निःशेषक्षपितरिपुचक्रस्य, तव, हेमाङ्कम्, इदम्, सिंहासनम्, सुगाङ्गे, न, निहितम्, तावत्, परपरिभवाक्रान्तिकृपणैः, निर्वीर्यैः, एभिः, अङ्गैः, प्रतनुम्, अपि, संस्काररचनाम्, न, वहामि ॥१०॥

**शब्दार्थः**—हे नृवर = हे मनुष्यों में श्रेष्ठ (मलयकेतु), यावत् = जब तक, निःशेषक्षपितरिपुचक्रस्य = पूर्णरूप से विनष्ट कर दिया है शत्रु के समूह को जिसने ऐसे, तव = तुम्हारा, हेमाङ्कम् = सुवर्ण से सुसज्जित, इदम् = यह, सिंहासनम् = सिंहासन, सुगाङ्गे = सुगाङ्ग नामक राजमहल में, न = नहीं, निहितम् = रखा जाता, तावत् = तब तक, परपरिभवाक्रान्तिकृपणैः = शत्रुओं के द्वारा किये गये तिरस्कार के आघात से दीन, निर्वीर्यैः = निस्तेज, एभिः = इन, अङ्गैः = अङ्गों से, प्रतनुम् = स्वल्प, अपि = भी, संस्काररचनाम् = आभूषणों के विन्यास को (प्रसाधन को), न = नहीं, वहामि = धारण करूँगा ॥१०॥

**टीका**—न तावदिति । नृणां वरः नृवरस्तत्सम्बोधने हे नृवर = हे राजन्, यावत् = यावत्कालम्, निःशेषेति—निःशेषम् = समग्रम्, यथास्यात्तथा, क्षपितम् = नाशितम् रिपुचक्रम् = शत्रुसमूहः यस्य तथोक्तस्य, तव = भवतः मलयकेतोः, हेमाङ्कम् = सुवर्णमण्डितम्, इदम् = एतत्, इदमिति बुद्धिस्थपरामर्शः, सिंहासनम् = राजासनम्, सुगाङ्गे = एतन्नामके राजप्रासादे, न निहितम् = न स्थापितम्, भवतीति शेषः, तावत् = तावत्कालम्, परपरिभवेति—परैः = शत्रुभिः यः परिभवः = तिरस्कारः, अस्माकं तिरस्कारः इत्यर्थः, तेन या आक्रान्तिः = आघातः तेन कृपणैः = दीनैः, मलिनैः इति यावत्,

हे मनुष्यों में श्रेष्ठ ( मलयकेतु ), जब तक पूर्णरूप से विनष्ट कर दिया है शत्रु के समूह को जिसने ऐसा ( अर्थात् शत्रुसमूह को विनष्ट कर देनेवाले ) तुम्हारा भूषणों से सुसज्जित यह सिंहासन सुगाङ्ग नामक राजमहल में नहीं रखा जाता तब तक शत्रुओं के द्वारा किये गये तिरस्कार के आघात से दीन (अत एव) निस्तेज इन अङ्गों से अल्प भी आभूषणों के विन्यास को नहीं धारण करूँगा ॥१०॥

**कञ्चुकी**—अमात्य ( आप ) के नेता होने पर कुमार के लिए यह ( सुगाङ्ग में अपने सिंहासन की स्थापना ) बहुत आसान है । अतः कुमार (मलयकेतु) का प्रेमभरा कथन स्वीकार कर लेना चाहिए ।

**राक्षस**—आर्य, कुमार (मलयकेतु) के ही समान, नहीं ठुकराया जा सकता है वचन जिसका ऐसे आप भी हैं (अर्थात् मलयकेतु के समान आपका भी वचन नहीं टाला जा सकता) । तो कुमार की आज्ञा की जा रही है ।

**कञ्चुकी**—(अभिनयपूर्वक आभूषणों को पहनाकर) आपका कल्याण हो (अब) जा रहा हूँ ।

**राक्षस**—आर्य, आपको मैं प्रणाम कर रहा हूँ ।

(कञ्चुकी निकल गया)

---

अत एव निर्वीर्यैः = तेजोहीनैः, एभिः = मदीयैः, अङ्गैः = अवयवैः, प्रतनुम् = अल्पल्पाम्, अपि, संस्कारेति—संस्काराणाम = आभूषणानाम् रचनाम् = विन्यासम्, न वहामि = न धारयामि । चन्द्रगुप्तं विनाश्य तत्स्थाने त्वामारोप्य अलङ्कारधारणं करिष्यामीति-भावः ॥१०॥

**टिप्पणी—सुगाङ्गे**—पाटलिपुत्र के तत्कालीन राजमहल को सुगाङ्ग कहा जाता था ।

**आक्रान्तिः**—आ + $\sqrt{}$क्रम् + क्तिन् + विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में परिकर अलङ्कार तथा शिखरिणी छन्द है । छन्द का लक्षण—

रसैरुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागाः शिखरिणी ॥१०॥

**शब्दार्थः**—नेतरि = नेता होने पर । प्रतिमान्यताम् = स्वीकार कर लेना चाहिए, प्रणयः = प्रेम भरा कथन । अनतिक्रमणीयवचनः = नहीं ठुकराया जा सकता है वचन जिसका ऐसे । परिधाप्य = पहना कर । साधयामि = जा रहा हूँ ।

**टीका**—नेतरि = मार्गदर्शके, कार्यसञ्चालके इत्यर्थः । प्रतिमान्यताम् = स्वीक्रियताम् । प्रणयः = प्रेमपूर्णम् कथनम् । अनतीति—न अतिक्रमणीयम् अनतिक्रमणीयं वचनं यस्य असौ अनतिक्रमणीयवचनः = अनुल्लङ्घनीयाज्ञः । परिधाप्य = राक्षसशरीरे विन्यस्य । साधयामि = गच्छामि, "प्रायेण ण्यन्तकः साधिर्गमेः स्थाने प्रयुज्यते" इति वचनम् ॥

**टिप्पणी—परिधाप्य**—परि + $\sqrt{}$धा + णिच् पुगागमः + ल्यप् ।

**आभूषणानि**—मलयकेतु के द्वारा प्रदत्त जिन आभूषणों को राक्षस पहन रहा है, इन्हीं आभूषणों को आगे चल कर वह प्रसन्न होकर सिद्धार्थक को पुरस्कार के रूप में दे देगा । षष्ठ अंक में इन्हीं आभूषणों का प्रयोग किया जायगा । स्मरण रहे सिद्धार्थक चाणक्य का गुप्तचर है और खासकर इसी प्रयोजन से आया भी है ॥

राक्ष०— प्रियंवदक, ज्ञायतां कोऽस्मद्दर्शनार्थी द्वारि तिष्ठतीति ।

पुरु०—यदमात्य आज्ञापयति । (इति परिक्रम्य आहितुण्डिकं दृष्ट्वा) आर्य, कस्त्वम् ? (जं अमच्चो आणवेदि । अज्ज को तुमं ?)

आहि०—भद्र, अहं खल्वाहितुण्डिको जीर्णविषो नाम । इच्छाम्यमात्यस्य पुरतः सर्पैः खेलितुम् । (भद्द अहं खु आहितुण्डिओ जिण्णविसो णाम । इच्छामि अमच्चस्स पुरदो सप्पेहिं खेलिदुं ।)

पुरु०—तिष्ठ, यावदमात्याय निवेदयामि । (राक्षसमुपसृत्य) अमात्य, एष सर्पोपजीवी इच्छति सर्पं दर्शयितुम । (चिट्ठ जाव अमच्चस्स णिवेदेमि । अमच्च एसो सप्पोपजीवी इच्छदि सप्पं दंसेदुं ।)

राक्ष०—(वामाक्षिस्पन्दनं सूचयित्वा आत्मगतम) कथं प्रथममेव सर्पदर्शनम् । (प्रकाशम) प्रियंवदक, न नः कौतूहलं सर्पदर्शने तत्परितोष्य विसर्जयैनम ।

प्रियं०—तथा । (इत्याहितुण्डिकमुपसृत्य) आर्य, एष खलु ते दर्शनकार्येणामात्यः प्रसादं करोति । न पुनः सर्पदर्शनेन । (अज्ज एसो खु दे दंसणकज्जेण अमच्चो पसादं करेदि । ण उण सप्पदंसणेण ।)

आहि०— भद्रमुख, विज्ञापयामात्यं न केवलमहं सर्पोपजीवी प्राकृतकविः खल्वहम् । तस्माद्यदि मे दर्शनेनामात्यः प्रसादं न करोति तदा एतत्पत्रकं वाचयितुं प्रसीदत्विति । (भद्दमुह विण्णवेहि अमच्चं ण केवलं अहं सप्पोपजीवी पाउडकवी क्खु अहं । ता जइ मे दंसणेण अमच्चो पसादं ण करेदि ता एदं पत्तअं वाचेदुत्ति ।)

प्रियं०—(पत्रं गृहीत्वा राक्षसमुपसृत्य) आर्य, एष खल्वमात्यं विज्ञापयति न केवल-महं सर्पोपजीवी प्राकृतकविः खल्वहम् । तस्माद्यदि मे अमात्यो दर्शनेन प्रसादं न करोति तदा एतदपि तावत्पत्रकं वाचयत्विति । (अज्ज एसो खु अमच्चं विण्णवेदि ण केवलं अहं सप्पोपजीवी पाउडकवी क्खु अहं । ता जइ मे अमच्चो दंसणेण पसादं ण करेदि तदो एदं वि दाव पत्तअं वाचेदु त्ति ।)

राक्ष०—(पत्रं गृहीत्वा वाचयति)

पीत्वा निरवशेषं कुसुमरसमात्मनः कुसलतया
यदुद्गिरति भ्रमरः अन्येषां करोति तत्कार्यम् ॥ ११ ॥

---

**शब्दार्थः**—स्पन्दनम् = फड़कन को । सर्पदर्शनम् = सर्प का दर्शन । कौतूहलम् = उत्कण्ठा । प्राकृतकविः = प्राकृत भाषा का कवि, प्रजाओं के समाचार का ज्ञाता पण्डित ॥

**टीका**—स्पन्दनम् = स्फुरणम् । सर्पाणाम् = अहीनाम् दर्शनम् = साक्षात्कारः, कस्मिंश्चित् शुभावहे कार्ये जाते प्रथमं अशुभदर्शनममङ्गलकारि भवतीति प्रसिद्धिः । कौतूहलम् = उत्कण्ठा । प्राकृतकविः—प्राकृतस्य = प्राकृतभाषायाः कविः = साहित्य-रचयिता वा प्रकृतिभ्यो लब्धं प्राकृतम् = प्रजाजनसमाचारः तत्र कविः = पण्डितः, कुसुमपुरवृत्तान्तविज्ञ इति च ध्वनिः ॥

**राक्षस**—प्रियम्वदक—ज्ञात करो, हमसे मिलने के लिए दरवाजे पर कौन-कौन प्रतीक्षा कर रहे हैं।

**पुरुष**—जैसी अमात्य आज्ञा देते हैं। (घूमकर सँपेरे को देखकर) आर्य, तुम कौन हो ?

**आहितुण्डिक**—भलेमानुष, मैं जीर्णविष नामक सँपेरा हूँ। मैं अमात्य के सामने साँपों से खेलना चाहता हूँ।

**पुरुष**—रुको, जब तक अमात्य से (तुम्हारी बात को) निवेदित करता हूँ। (राक्षस के पास जाकर) आर्य, वह (दरवाजे पर खड़ा) सँपेरा (आपको) सर्प दिखलाना चाहता है।

**राक्षस**—(बायीं आँख के फड़कने को सूचित करके अपने आप) क्या (आभूषण धारण करने के बाद) पहले पहल सर्प का ही दर्शन ? (प्रकट रूप में) प्रियम्वदक, साँप देखने में हमारी उत्कण्ठा नहीं है। अतः इसको (पुरस्कार आदि से) सन्तुष्ट करके विदा कर दो।

**प्रियंवदक**—जैसी आज्ञा। (इसके बाद सँपेरे के पास जाकर) आर्य, तुम्हारे (साँपों को) दिखाने रूप कार्य से यह अमात्य (राक्षस) पारितोषिक दे रहे हैं। साँपों को देखकर नहीं (अर्थात् यह पुरस्कार लो। अमात्य साँप नहीं देखना चाहते हैं)।

**आहितुण्डिक**—भले मुँहवाले (भद्रमुख), अमात्य से निवेदन कर दो (कि) मैं केवल साँपों से जीविका चलानेवाला ही नहीं हूँ अपितु प्राकृतभाषा का कवि (गूढ़ार्थ—प्रजाओं के समाचार का ज्ञाता पण्डित) भी हूँ। तो यदि हमको दर्शन देकर अमात्य कृपा नहीं करते हैं तो जरा इस पत्र को ही पढ़ लें।

**प्रियंवदक**—(पत्र लेकर, राक्षस के पास पहुँच कर) आर्य, यह (सँपेरा) आपसे निवेदन कर रहा है कि मैं केवल साँपों से जीविका चलानेवाला सँपेरा भर ही नहीं हूँ, अपितु मैं प्राकृत भाषा का कवि (प्रजा के समाचारों का पण्डित) भी हूँ। तो यदि मुझे (अपना) दर्शन देकर अमात्य कृपा नहीं करते हैं तो जरा इस पत्र को ही पढ़ लें।

**राक्षस**—(पत्र को लेकर पढ़ता है)।

मधुकर = मधुमक्खी (पक्ष में—भ्रमण करनेवाला गुप्तचर) अपनी निपुणता से सम्पूर्ण फूल के रस को (पक्ष में—कुसुमपुर के रहस्य को) पीकर (पक्ष में—ज्ञात कर) जो बाहर निकालता है (पक्ष में—कहता है) वह दूसरों का (पक्ष में—स्वामी का) हित करता है ॥११॥

---

**टिप्पणी—स्पन्दनम्**—√स्पन्द् + ल्युट् + विभक्तिकार्यम्।

**पीत्वा निरवशेषमिति—**

**अन्वयः**—भ्रमरः, आत्मनः, कुशलतया, निरवशेषम्, कुसुमरसम्, पीत्वा, यत्, उद्गिरति, तत्, अन्येषाम्, कार्यम्, करोति ॥११॥

**शब्दार्थः**—भ्रमरः = मधुकर = मधुमक्खी (पक्ष में—भ्रमण करनेवाला गुप्तचर), आत्मनः = अपनी, कुशलतया = निपुणता से, निरवशेषम् = सम्पूर्ण, कुसुमरसम् =

पाऊण णिरवसेसं कुसुमरसं अत्तणो कुसलदाए ।
जं उग्गिरेइ भमरो अण्णाणं कुणइ तं कज्जं ॥

( विचिन्त्य स्वगतम् ) अये, कुसुमपुरवृत्तान्तज्ञो भवत्प्रणिधिरिति गाथार्थः । कार्यव्यग्रत्वान्मनसः प्रभूतत्वाच्च प्रणिधीनां विस्मृतम् । इदानीं स्मृतिरुपलब्धा । व्यक्तमाहितुण्डिकच्छद्मना विराधगुप्तेनानेन भवितव्यम् । ( प्रकाशम् ) प्रियंवदक, प्रवेशयैनं सुकविरेषः । श्रोतव्यमस्मात्सुभाषितम् ।

प्रियं०—तथा । ( इति आहितुण्डिकमुपसृत्य ) उपसर्पतु आर्यः । ( उपसप्पदु अज्जो । )

आहि०—( नाट्येनोपसृत्य विलोक्य च स्वगतम् । संस्कृतमाश्रित्य । ) अयममात्यराक्षसः । स एषः—

वामां बाहुलतां निवेश्य शिथिलं कण्ठे विवृत्तानना
स्कन्धे दक्षिणया बलान्निहितयाप्यङ्के पतन्त्या मुहुः ।
गाढालिङ्गनसङ्गपीडितमुखं यस्योद्यमाशङ्किनी
मौर्यस्योरसि नाधुनापि कुरुते वामेतरं श्रीः स्तनम् ॥ १२ ॥

---

फूल के रस को (पक्ष में—कुसुमपुर के रहस्य को), पीत्वा = पीकर (पक्ष में—ज्ञात कर), यत् = जो, उद्गिरति = बाहर निकालता है (पक्ष में—कहता है), तत् = वह, अन्येषाम् = दूसरों का (पक्ष में—स्वामी का), कार्यम् = हित, करोति = करता है ॥११॥

**टीका—पीत्वेति**—भ्रमतीति भ्रमरः = मधुकरः, पक्षे—भ्रमणशीलः चरः स्पशः वा, आत्मनः = स्वस्य, कुशलतया = नैपुण्येन, निर् = नास्ति अवशेषः यत्र तन्निरवशेषम् = समग्रं यथा स्यात्तथा, कुसुमेति—कुसुमानाम् = पुष्पाणाम् रसम् = मधु, पक्षे—कुसुमस्य = कुसुमपुरस्य रसम् = रहस्यम्, पीत्वा = आचम्य, पक्षे—ज्ञात्वा, यद् = यत्किमपीत्यर्थः, उद्गिरति = बहिर्निःसारयति, पक्षे—कथयति, तत् = उद्गिरणम्, अन्येषाम् = सामान्यजनानाम्, पक्षे—स्वाम्यादीनाम्, कार्यम् = हितम्, करोति = विदधातीति । कुसुमपुरवृत्तान्तज्ञोऽहं ते स्पशः इति ध्वनितम् ॥११॥

**टिप्पणी—भ्रमरः**—√भ्रम + करन् + विभक्तिकार्यम् । यहाँ भ्रमर का अर्थ भौंरा न होकर मधुमक्खी है । क्योंकि मधुमक्खी ही पुष्परस का पान करके शहद के रूप में उसे निकालती है और उसी से दूसरों का हित सम्पादित होता है ।

इस श्लोक में अप्रस्तुतप्रशंसा नामक अलङ्कार तथा आर्या छन्द है । छन्द का लक्षण—

यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि ।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥११॥

**शब्दार्थः**—प्रभूतत्वात् = अधिकता से, प्रणिधीनाम् = गुप्तचरों के । स्मृतिः = स्मरण । सुभाषितम् = सूक्ति ।

**टीका**—प्रभूतत्वात् = आधिक्यात्, प्रणिधीनाम् = चराणाम् ('प्रणिधिरपसर्पश्चरः

( सोचकर अपने आप ) अये, कुसुमपुर के समाचार को जाननेवाला आपका गुप्तचर हूँ—यह श्लोक (आर्या गीति) का अर्थ है। मन के कार्यों से व्यग्र होने के कारण तथा गुप्तचरों की अधिकता होने से भूल गया। अब स्मरण आ गया। स्पष्ट ही सँपेरे के वेश से (छल से) इसको विराधगुप्त होना चाहिए। (अर्थात् यह तो सँपेरे के वेश में यह विराधगुप्त है)। (प्रकट रूप में) प्रियम्वदक, इसको भीतर लाओ। यह अच्छा कवि है। इस (के मुख) से सूक्तियाँ सुननी हैं।

**प्रियंवदक**—जैसी आज्ञा। (आहितुण्डिक = सँपेरा के पास जाकर) आर्य (अमात्य के पास) चलें।

**आहितुण्डिक**—(अभिनय के साथ पास जाकर और देखकर अपने आप। संस्कृत भाषा में)। यह अमात्य राक्षस हैं। वह यह—

जिस ( राक्षस ) के उद्योग से भयभीत राजलक्ष्मी ( अपनी ) बाईं भुजलता को (चन्द्रगुप्त के) गले में ढीले-ढाले रूप से डालकर फेरे हुए मुँहवाली (होकर) (चन्द्रगुप्त के द्वारा) जबरदस्ती कन्धे पर रखी गयी भी (किन्तु) बारम्बार गोद में गिरने वाली दाहिनी (भुजलता) से (युक्त वह लक्ष्मी) कसकर किये गये आलिङ्गन के दबाव से चिपटा हो गया है मुख (अगला हिस्सा) जिसका ऐसा दाहिना स्तन आज भी चन्द्रगुप्त की छाती पर नहीं कर रही है (अर्थात् चन्द्रगुप्त को पूरा आलिङ्गन नहीं प्रदान कर रही है) ॥१२॥

---

स्पशः इत्यमरः)। स्मृतिः = स्मरणम्। सुभाषितम् = सूक्तिम्, प्रियं गुप्ताभिप्रायं भाषितमपि।

**वामामिति**—

**अन्वयः**—यस्य, उद्यमाशङ्किनी, श्रीः, वामाम्, बाहुलताम्, (मौर्यस्य), कण्ठे, शिथिलम्, निवेश्य, विवृत्तानना, (सती), बलात्, स्कन्धे, निहितया, अपि, मुहुः, अङ्के, पतन्त्या, दक्षिणया, (बाहुलतया, उपलक्षिता, सा), गाढालिङ्गनसङ्गपीडितमुखम्, वामेतरम्, स्तनम्, अधुना, अपि, मौर्यस्य, उरसि, न, कुरुते ॥१२॥

**शब्दार्थः**—यस्य = जिस (राक्षस) के, उद्यमाशङ्किनी = उद्योग से भयभीत, श्रीः = राजलक्ष्मी, वामाम् = बाईं, बाहुलताम् = भुजलता को, (मौर्यस्य = चन्द्रगुप्त के), कण्ठे = गले में, शिथिलम् = ढीले-ढाले रूप से, निवेश्य = डालकर, विवृत्तानना = फेरे हुए मुँह वाली, (सती = होकर), बलात् = जबरदस्ती, स्कन्धे = कन्धे पर, निहितया = रखी गयी, अपि = भी, मुहुः = बारम्बार, अङ्के = गोद में, पतन्त्या = गिरनेवाली, दक्षिणया = दाहिनी, (बाहुलतया = भुजलता) से, (उपलक्षिता = युक्त, सा = वह लक्ष्मी) गाढालिङ्गनसङ्गपीडितमुखम् = कसकर किये गये आलिङ्गन के दबाव से चिपटा हो गया है मुख (अगला हिस्सा) जिसका ऐसा, वामेतरम् = दाहिना, स्तनम् = स्तन, अधुना = आज, अपि = भी, मौर्यस्य = चन्द्रगुप्त की, उरसि = छाती पर, न = नहीं, कुरुते = कर रही है ॥१२॥

( प्रकाशम् ) जयतु अमात्यः । ( जेदु अमच्चो । )

राक्ष०--( विलोक्य ) अये, विराध--( इत्यर्द्धोक्ते ) ननु प्ररूढश्मश्रुः । प्रियंवदक, भुजङ्गैरिदानीं विनोदयितव्यं तद्विश्रम्यतामितः परिजनेन । त्वमपि स्वाधिकारमशून्यं कुरु ।

प्रियं०—तथा ( इति सपरिवारो निष्क्रान्तः । )

राक्ष०—सखे विराधगुप्त, इदमासनमास्यताम् ।

( विराधगुप्तो नाट्येनोपविष्टः )

राक्ष०—( निर्वर्ण्य ) अये देवपादपद्मोपजीविनोऽवस्थेयम् । ( इति रोदिति । )

विरा०—अमात्य अलं शोकेन । नातिचिरादमात्योऽस्मान् पुरातनीमवस्थामारोपयिष्यति ।

राक्ष०—सखे, वर्णय कुसुमपुरवृत्तान्तम् ।

विरा०—अमात्य, विस्तीर्णः कुसुमपुरवृत्तान्तस्तत्कुतः प्रभृति वर्णयामि ।

राक्ष०—सखे, चन्द्रगुप्तस्यैव तावन्नगरप्रवेशात्प्रभृति अस्मत्प्रयुक्तैः तीक्ष्णरसदायिभिः किमनुष्ठितमित्याद्यादितः श्रोतुमिच्छामि ।

---

टीका—वामामिति । यस्य = नीतिज्ञस्य राक्षसस्य, उद्यमम् = उद्योगम् आशङ्कते तच्छीला उद्यमाशङ्किनी = उद्योगभीता, श्रीः = मौर्यराजलक्ष्मीः, वामाम् = दक्षिणेतराम, भीतत्वात् मौर्यं परित्यज्य राजलक्ष्मीः पलायितुं तत्परेवासीत् । पलायनन्तु दक्षिणावर्तनेन प्रारभ्यते । अतः केवलं वामैव भुजलता मौर्यादिलष्टेति भावः । बाहुलताम् = भुजवल्लीम, वेष्टनसाधर्म्याद् भुजे लतात्वारोपः । (मौर्यस्य = चन्द्रगुप्तस्य), कण्ठे = गलप्रदेशे, शिथिलम् = अगाढम् यथा स्यात्तथा, निवेश्य = संस्थाप्य, विवृत्तम् = परावर्तितम् आननम् = मुखम् यया सा विवृत्तानना = परावृत्तमुखा इत्यर्थः, संभाव्यमानं राक्षसागमनं, निरीक्षितुं तत्परा, सतीति शेषः, बलात् = हठात्, स्कन्धे = मौर्यस्य स्कन्धप्रदेशे, निहितया = दत्तया, अपि, मुहुः = बारम्बारम्, अङ्के = क्रोडे, पतन्त्या = स्खलन्त्या, दक्षिणया = वामेतरया भुजलतया, उपलक्षिता इति शेषः, (सा = लक्ष्मीः), गाढालिङ्गनेति—गाढम् = दृढम् यत् आलिङ्गनम् = परिरम्भः तस्य सङ्गेन = संश्लेषेण पीडितम् = चिपिटीकृतम् मुखम् = चूचुकम् अग्रभागः इत्यर्थः यस्य तादृशम्, वामेतरम् = दक्षिणम्, स्तनम् = कुचम् ('स्तनौ कुचौ' इत्यमरः), अधुनापि = अद्यापि, मौर्यस्य = चन्द्रगुप्तस्य, उरसि = वक्षसि, न कुरुते = न स्थापयति । राक्षसभयात् चन्द्रगुप्तसकाशात् राजलक्ष्मीः चलितेव प्रतिभातीति गलितार्थः ॥१२॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में समासोक्ति अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१२॥

**शब्दार्थः**—प्ररूढश्मश्रुः = बढ़ी हुई दाढ़ी-मूँछवाला । स्वाधिकारम् = कर्तव्य को, अशून्यम् = पूर्ण । पुरातनीम् = पुरानी । कुतः प्रभृति = कहाँ से ।

(प्रकट रूप में) अमात्य की जय हो।

राक्षस—( देख कर ) अरे, विराध—( ऐसा आधा ही कहने पर ) ओह, बढ़ी हुई दाढ़ी-मूँछ वाले (हो)। प्रियंवदक, इस समय साँपों से मनबहलाव करना है, तो नौकर-चाकर यहाँ से (जाकर) विश्राम करें। तुम भी अपने कर्तव्य को पूर्ण करो। (अर्थात् तुम दरवाजे पर जाकर ड्योढ़ीदारी करो)।

प्रियंवदक—जैसी आज्ञा। (ऐसा कह कर परिवार के साथ चला गया)।

राक्षस—मित्र विराधगुप्त, यह आसन (है, इस पर) बैठो।

(विराधगुप्त अभिनयपूर्वक बैठता है)

राक्षस—(भली प्रकार से देखकर) अरे, महाराज नन्द के चरण कमलों के आश्रित की यह अवस्था (ऐसा कहकर रोता है)।

विराधगुप्त—अमात्य, शोक करना व्यर्थ है। शीघ्र ही अमात्य (आप) हम लोगों को पुरानी अवस्था को प्राप्त करा देंगे।

राक्षस—मित्र, कुसुमपुर के समाचार का वर्णन करो।

विराधगुप्त—अमात्य, कुसुमपुर का समाचार बहुत लम्बा है। तो कहाँ से वर्णन करूँ।

राक्षस—मित्र, पहले चन्द्रगुप्त के ही नगर में प्रवेश से लेकर हमारे द्वारा नियुक्त किये गये (चन्द्रगुप्त को) विषरस देनेवालों के द्वारा क्या किया गया इन बातों को प्रारम्भ से सुनना चाहता हूँ।

---

**टीका**—प्ररूढेति—प्ररूढानि = वृद्धिं गतानि श्मश्रूणि = मुखादिलोमानि यस्य तादृशः। स्वस्य अधिकारं स्वाधिकारम् = स्वकर्तव्यम्, द्वारि तिष्ठन् अन्यप्रवेशनिषेधम् इति भावः। अशून्यम् = पूर्णम्। पुरातनीम् = प्राचीनाम्, यादृशी नन्दकाले आसीत् तादृशीमित्यर्थः। कुतः प्रभृति = कस्मात् स्थलादारभ्येत्यर्थः।

**टिप्पणी**—अये, विराध—राक्षस के मुँह से विराधगुप्त का नाम निकल ही रहा था कि उसे स्मरण हो आया कि यहाँ प्रियंवदक तथा अन्य परिजन भी हैं। वे लोग सब कुछ जान जायेंगे। अतः वाक्य बदलकर 'ननु प्ररूढश्मश्रुः' ऐसा कह कर समाप्त किया।

**भुजङ्गैरिदानीं विनोदयितव्यम्**—साँपों का खेल देखने से इन्कार करके राक्षस ने आहितुण्डिक की कविता = सुभाषित सुनने की बात कही थी। अब वह साँपों से मनबहलाव की बात कह रहा है। इससे उसकी मानसिक व्यग्रता एवम् अस्थिरता सूचित होती है।

**शब्दार्थः**—चाणक्यमतिपरिगृहीतैः = चाणक्य की बुद्धि से सञ्चालित, बलैः = सेनाओं से। प्रलयोच्चालितसलिलैः = प्रलय के समय उफनते हुए जल वाले। उपरुद्धम् = घेर लिया गया।

**टीका**—चाणक्येति—चाणक्यस्य = कौटिल्यस्य मत्या = बुद्ध्या परिगृहीतैः = वशी-

विरा०—एष कथयामि। अस्ति तावच्छकयवनकिरातकाम्बोजपारसीकबाह्लीकप्रभृतिभिः चाणक्यमतिपरिगृहीतैश्चन्द्रगुप्तपर्वतेश्वरबलैरुदधिभिरिव प्रलयोच्चलितसलिलैः समन्तादुपरुद्धं कुसुमपुरम्।

राक्ष०—( शस्त्रमाकृष्य ससम्भ्रमम् ) अयि, मयि स्थिते कः कुसुमपुरमुपरोत्स्यति। प्रवीरक, प्रवीरक। क्षिप्रमिदानीम्—

प्राकारं परितः शरासनधरैः क्षिप्रं परिक्रम्यतां
द्वारेषु द्विरदैः प्रतिद्विपघटाभेदक्षमैः स्थीयताम्।
त्यक्त्वा मृत्युभयं प्रहर्तुमनसः शत्रोर्बले दुर्बले
ते निर्यान्तु मया सहैकमनसो येषामभीष्टं यशः॥ १३॥

विरा०—अमात्य, अलं आवेगेन। वृत्तमिदं वर्ण्यते।

राक्षस०—( निःश्वस्य ) कष्टं वृत्तमिदम्। मया पुनर्ज्ञातं स एवायं काल इति। (शस्त्रमुत्सृज्य) हा देव नन्द, स्मरामि ते राक्षसं प्रति प्रसादातिशयम्। त्वमत्र संग्रामकाले—

यत्रैषा मेघनीला चरति गजघटा राक्षसस्तत्र यायाद्
एतत्पारिप्लवाम्भःप्लुति तुरगबलं वार्यतां राक्षसेन।

---

भूतैः, सञ्चालितैः इत्यर्थः, बलैः = सेनाभिः। प्रलयेति—प्रलये = प्रलयकाले उच्चलितानि = मर्यादां परित्यज्य उच्छलितानि सलिलानि = जलानि येषां तादृशैः, उपरुद्धम् = आवृतम्।

**टिप्पणी**—शक-यवन-किरातेति—शक-यवन तथा किरात आदि जातियों के नाम हैं।

**उपरुद्धम्**—उप + √रुध् + क्त + विभक्तिकार्यम्।

**प्राकारमिति**—

**अन्वयः**—शरासनधरैः, प्राकारम्, परितः, क्षिप्रम्, परिक्रम्यताम्, प्रतिद्विपघटाभेदक्षमैः, द्विरदैः, द्वारेषु, स्थीयताम्, येषाम्, यशः, अभीष्टम्, ते, मृत्युभयम्, त्यक्त्वा, शत्रोः, दुर्बले, बले, एकमनसः, प्रहर्तुमनसः, (सन्तः), मया, सह, निर्यान्तु॥१३॥

**शब्दार्थः**—शरासनधरैः = धनुषधारण करनेवाले वीर, (किले को घेर कर बनी हुई) प्राकारम् = चहारदिवारी के, परितः = चारों ओर, क्षिप्रम् = शीघ्र, परिक्रम्यताम् = चक्कर काटें, प्रतिद्विपघटाभेदक्षमैः = शत्रुओं के हाथियों की घटा को फोड़ने में समर्थ, द्विरदैः = हाथी, द्वारेषु = फाटकों पर, स्थीयताम् = स्थित हो जायँ, येषाम् = जिनको, यशः = यश, अभीष्टम् = प्रिय है, ते = वे, मृत्युभयम् = मृत्यु के भय को, त्यक्त्वा = छोड़कर, शत्रोः = शत्रु की, दुर्बले = दुर्बल, बले = सेना पर, एकमनसः = एक मनवाले, प्रहर्तुमनसः = प्रहार करने की इच्छावाले, (सन्तः = होकर), मया = मेरे, सह = साथ, निर्यान्तु = निकलें॥१३॥

**टीका**—**प्राकारमिति**। शराः = बाणाः अस्यन्ते = क्षिप्यन्ते यैस्तानि शरासनानि = धनूंषि तेषां धरैः = धारणकर्तृभिः, धानुष्कैः इत्यर्थः, प्राकारम् = प्राचीरम् ('प्राकारो वरणः शालः प्राचीरम्' इत्यमरः), परितः = समन्तात्, क्षिप्रम् = झटिति, परिक्रम्यताम् = परिभ्रम्यताम्, प्रतिद्विपेति—प्रतिगताः द्विपाः प्रतिद्विपाः = शत्रुहस्तिनः तेषां घटाः =

**विराधगुप्त**—यह कह रहा हूँ। प्रलयकाल में उफनते हुए जल वाले समुद्रों के समान, चाणक्य की बुद्धि से सञ्चालित, शक-यवन-किरात-काम्बोज-पारसीक तथा वाह्लीक आदि चन्द्रगुप्त एवं पर्वतेश्वर की सेनाओं के द्वारा चारों ओर से कुसुमपुर घेर लिया गया।

**राक्षस**—(शस्त्र खींचकर जल्दी में) अरे, मेरे रहते कौन कुसुमपुर को घेरेगा। प्रवीरक, प्रवीरक, जल्द इस समय—

धनुष धारण करनेवाले वीर (किले को घेरकर बनी हुई) चहारदिवारी के चारों ओर शीघ्र चक्कर काटें। शत्रुओं के हाथियों की घटा को फोड़ने में समर्थ (हमारे) हाथी फाटकों पर स्थित हो जायँ। जिन (वीरों) को यश प्रिय है, वे मृत्यु के भय को, छोड़कर शत्रु की दुर्बल सेना पर एक मनवाले (तथा) प्रहार करने की इच्छा-वाले (होकर) (अर्थात् विचारपूर्वक एक ही साथ शत्रु की सेना पर प्रहार करने की योजना बनाकर) मेरे साथ निकल पड़ें ॥१३॥

**विराधगुप्त**--अमात्य, उत्तेजना व्यर्थ है। यह बीती घटना का वर्णन किया जा रहा है।

**राक्षस**—(लम्बी साँस लेकर) दुःख है (कि) यह बीती घटना का वर्णन है। मेरे द्वारा तो जाना गया कि—यह वही (नगर को शत्रुओं की सेनाओं के द्वारा घेरने का) समय है। (शस्त्र छोड़कर) हा महाराज नन्द, राक्षस के प्रति (अर्थात् अपने प्रति) तुम्हारे स्नेह की अधिकता को स्मरण करता हूँ। तुम इस (बीते हुए) संग्राम के समय—

---

घटनाः समूहाः इत्यर्थः ('घटा घटनगोष्ठीभघटनासु च योषिति' इति मेदिनी) तासां भेदे = विदारणे क्षमाः = समर्थाः तैः, द्विरदैः = हस्तिभिः, द्वारेषु = प्रवेशमार्गेषु, स्थीय-ताम् = अवस्थानं क्रियताम्, येषां वीराणां, यशः = कीर्तिः, युद्धे विजये मरणे चापि यशोपलब्धिः, अभीष्टम् = प्रियम्, ते = तादृशाः वीराः, मृत्योः = मरणात्, भयम् = भीतिम्, त्यक्त्वा = परित्यज्य, शत्रोः = रिपोः, दुर्बले = बलहीने, उत्साहप्रदानार्थं विशेषण-मेतत्, बले = सैन्ये, एकम् = समानम्, मनः = चेतः येषां तादृशाः, प्रहर्तुं मनः येषां ते प्रहर्तुमनसः = युद्धकामाः, सन्तः, मया = राक्षसेन, सह = साकम्, निर्यान्तु = बहि-र्निःसरन्तु ॥१३॥

**टिप्पणी** --**प्रवीरक**—यह एक सैनिक का नाम है।

**दुर्बले बले**—अपने सैनिकों का मनोबल बढ़ाने के लिए शत्रुसेना को दुर्बल कहना मनोवैज्ञानिक दृष्टि से आवश्यक है। वस्तुतः शत्रुसेना दुर्बल नहीं अति प्रबल थी।

**परिक्रम्य**—परि + √क्रम् + ल्यप्।

इस श्लोक में स्वभावोक्ति तथा काव्य-लिङ्ग अलङ्कार एवं शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१३॥

पत्तीनां राक्षसोऽन्तं नयतु बलमिति प्रेषयन्मह्यमाज्ञाम्

अज्ञासीः प्रीतियोगात्स्थितमिव नगरे राक्षसानां सहस्रम् ॥१४॥

ततस्ततः ?

**विरा०**—ततः समन्तादुपरुद्धं कुसुमपुरमवलोक्य बहुदिवसप्रवृत्तमतिमहदुपरोधवैशसमुपरि पौराणां परिवर्तमानमसहमाने तस्यामप्यवस्थायां पौरजनापेक्षया सुरङ्गामेत्यापक्रान्ते तपोवनाय देवे सर्वार्थसिद्धौ स्वामिविरहात्प्रशिथिलीकृतप्रयत्नेषु युष्मद्बलेषु जयघोषणाव्याघातादिसाहसानुमितेष्वन्तर्नगरवासिषु पुनरपि नन्दराज्यप्रत्यानयनाय सुरङ्गया बहिरपगतेषु युष्मासु चन्द्रगुप्तनिधनाय युष्मत्प्रयुक्तया विषकन्यया घातिते तपस्विनि पर्वतेश्वरे—

---

**यत्रैषा मेघनीलेति**—

**अन्वयः**—यत्र, एषा, मेघनीला, गजघटा, चरति, तत्र, राक्षसः, यायात्, पारिप्लवाम्भःप्लुति, एतत्, तुरगबलम्, राक्षसेन, वार्यताम्; पत्तीनाम्, बलम्, राक्षसः, अन्तम्, नयतु; इति, मह्यम्, आज्ञाम्, प्रेषयन्, प्रीतियोगात्, नगरे, राक्षसानाम्, सहस्रम्, इव, स्थितम्, अज्ञासीः ॥१४॥

**शब्दार्थः**—यत्र = जहाँ, एषा = यह, मेघनीला = मेघों के समान नीला, गजघटा = हाथियों का झुण्ड, चरति = आगे बढ़ रहा है, तत्र = वहाँ, राक्षसः = राक्षस, यायात् = जाय; पारिप्लवाम्भःप्लुति = (वायु के झकोरों से) चञ्चल जल के समान शीघ्र आगे बढ़नेवाला, एतत् = यह, तुरगबलम् = घोड़ों की सेना, राक्षसेन = राक्षस के द्वारा, वार्यताम् = रोकी जाय। पत्तीनाम् = पैदल चलनेवालों की, बलम् = सेना को, राक्षसः = राक्षस, अन्तम् = विनाश को, नयतु = प्राप्त करावे; इति = इस प्रकार, मह्यम् = मेरे लिए, आज्ञाम् = आदेश को, प्रेषयन् = भेजते हुए, प्रीतियोगात् = प्रेम के कारण, नगरे = नगर में, राक्षसानाम् = राक्षसों का, सहस्रम् = हजार, इव = सा, स्थितम् = वर्तमान, अज्ञासीः = जाना ॥१४॥

**टीका—यत्रैषेति**। यत्र = यस्मिन् स्थाने, एषा = दृश्यमाना, मेघ इव नीला मेघनीला = पयोदवर्णा, गजघटा—गजानाम् = हस्तिनाम् घटा = समूहः, चरति = अग्रे सरति, तत्र = तस्मिन् स्थाने, राक्षसः = भवतः मन्त्री अहमित्यर्थः, यायात् = अवरोद्धुं गच्छेत्। पारिप्लवेति—पारिप्लवम् = चञ्चलम्, ('चञ्चलं तरलं चैव पारिप्लवपरिप्लवे' इत्यमरः) यत् अम्भः = जलम् तस्य प्लुति = प्लवनम् इव प्लुतिः यस्य तादृशम्, एतत् = पुरो दृश्यमानम्, तुरगबलम् = अश्वसैन्यम्, राक्षसेन वार्यताम् = निवार्यताम्। पत्तीनाम् = पदातीनाम् ('पदातिपत्तिपदगपदातिकपदाजयः' इत्यमरः), बलम् = सेनाम्, राक्षसः अन्तम् = समाप्तिम्, नयतु = प्रापयतु। इति = इत्थम्, मह्यम् = राक्षसाय, आज्ञाम् = आदेशम्, प्रेषयन् = कुर्वन्निति यावत्, प्रीतियोगात् = प्रेमसम्पर्कात्प्रेम्णः बाहुल्यादिति यावत्, नगरे = कुसुमपुरे, तव राज्यनगरे इति भावः, राक्षसानां सहस्रम् = सहस्रसंख्याकान् राक्षसान् इत्यर्थः, इव = यथा, स्थितम् = वर्तमानम्,

जहाँ यह मेघों के समान नीला हाथियों का झुण्ड आगे बढ़ रहा है, वहाँ राक्षस जाय। (वायु के झकोरों से) चञ्चल जल के समान नीले आगे बढ़नेवाली यह घोड़ों की सेना राक्षस के द्वारा रोकी जाय। पैदल चलनेवाली सेना को राक्षस विनाश को प्राप्त करावे (अर्थात् नष्ट करे)। इस प्रकार मेरे लिए आदेश को भेजते हुए प्रेम (की अधिकता) के कारण (आपने) नगर में राक्षसों का हजार (अर्थात् बहुत से राक्षस) सा वर्तमान जाना (अर्थात् यद्यपि मैं एक ही था तथापि अनन्त प्रेम के कारण आप प्रत्येक कार्य एक साथ मुझको ही सौंपते थे, मानों मैं एक से एक हजार हो गया हूँ) ॥१४॥

उसके बाद, उसके बाद (क्या हुआ) ?

**विरा०**—उसके बाद कुसुमपुर को चारों तरफ से घिरा हुआ देख कर नागरिकों के ऊपर बहुत दिनों से चलनेवाले, नित नये-नये, घेरे से होनेवाले, बहुत बड़े कष्ट को सहन न कर सकनेवाले, उस अवस्था में भी नागरिकों की सुरक्षा के लिए (अथवा नागरिकों की इच्छा से) सुरङ्ग के रास्ते, महाराज सर्वार्थसिद्धि के तपोवन के लिए भाग जाने पर; स्वामी के अभाव के कारण आपकी सेना के (अपना) प्रयत्न ढीला कर देने पर, नगर के भीतर वर्तमान व्यक्तियों के द्वारा (चन्द्रगुप्त की) जय की घोषणाओं में (किये जानेवाले) विघ्नों आदि के साहस से (नन्द के प्रति उनके प्रेम के) अन्दाज कर लिये जाने पर, नन्द के राज्य को (चन्द्रगुप्त से) वापस ले लेने के लिए सुरङ्ग के रास्ते आपके बाहर निकल जाने पर, चन्द्रगुप्त को मारने के लिए आपके द्वारा नियुक्त विषकन्या से बेचारे पर्वतेश्वर के मारे जाने पर—

---

अज्ञासीः = अमंस्थाः। एकोऽपि राक्षसः युगपत् सर्वं कर्तुं समर्थः इतीव मत्वा बहून् आदेशान् एकवारमेव दत्तुं तव प्रवृत्तिः आसीदिति भावः ॥१४॥

**टिप्पणी—त्वमत्र संग्रामकाले**—इससे ज्ञात होता है कि कुसुमपुर के घेरे के समय नन्द जीवित था। दूसरी बात यह भी सूचित होती है कि राक्षस केवल राजा का मन्त्रदाता मन्त्री भर ही न था, अपितु वह एक योद्धा भी था जो सैन्यसंचालन बड़ी ही निपुणता के साथ करता था।

स्थितम्—√स्था + क्त + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में लुप्तोपमा तथा उत्प्रेक्षा अलंकार एवं स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥१४॥

**शब्दार्थः**—उपरुद्धम्=घिरा हुआ। बहुदिवसप्रवृत्तम्=बहुत दिनों से चलनेवाली, उपरोधवैशसम्=घेरे से होनेवाले कष्ट को, परिवर्तमानम्=नित नये-नये, पौरजनापेक्षया=नागरिकों (की सुरक्षा) के लिए अथवा नागरिकों की इच्छा से; सुरङ्गाम्=सुरङ्ग को, जमीन के नीचे से बाहर जाने के लिए बने मार्ग को। प्रशिथिलीकृतप्रयत्नेषु=ढीला कर दिया है (अपने) प्रयत्न को जिन्होंने ऐसे। जयघोषणाव्याघातादिसाहसानुमितेषु=(चन्द्रगुप्त की) जय की घोषणाओं में (किये जानेवाले) विघ्नों आदि के साहस से (नन्द के प्रति प्रेम के) अन्दाज लगा लिये जानेवाले। तपस्विनि=बेचारे॥

राक्ष०—सखे, पश्याश्चर्यम्—

कर्णेनेव विषाङ्गनैकपुरुषव्यापादिनी रक्षिता
हन्तुं शक्तिरिवार्जुनं बलवती या चन्द्रगुप्तं मया ।
सा विष्णोरिव विष्णुगुप्तहतकस्यात्यन्तिकश्रेयसे
हैडिम्बेयमिवेत्य पर्वतनृपं तद्वध्यमेवावधीत् ॥ १५ ॥

---

टीका—उपरुद्धम्=सैन्यपरिवेष्टितम् । बहुदिवसैः=कतिपयदिनैः, प्रवृत्तम्=प्रचलितम्, उपरोधेति—उपरोधेन=निरोधेन, वैशसम्=कष्टम्, परिवर्तमानम्=नित्यं नवीनम्, पौरजनानाम्=नागरिकाणाम्, अपेक्षया=हितकाम्यया, मयि गते कदाचित् एतेषामुपरि अत्याचारः मा भूदिति वाञ्छया, अथवा—पौरजनानाम्, अपेक्षया = अनुमत्या, सुरङ्गाम् = भूमिगतं मार्गम्, प्रशिथिलीति—प्रशिथिलीकृतः = मन्दीकृतः, प्रयत्नः = शत्रूणामवरोधरूपः उद्योगः यैः तेषु । जयघोषणेति—जयस्य = चन्द्रगुप्तविजयस्य, घोषणा = डिण्डिमाघातपूर्वकं विज्ञापनम् तस्यां ये व्याघातादयः = बाधादयः तेषां तेषु वा यत् साहसम् = दुष्करकर्म ('साहसं तु दमे दुष्करकर्मणि' इति हैमः) तेन, कारणेन, अनुमितेषु = ज्ञातेषु, ज्ञातभावेषु, परिज्ञातनन्दानुरागेष्विति भावः । तपस्विनि = वराके ॥

टिप्पणी—उपरुद्धम्—उप + √ रुध् + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

सर्वार्थसिद्धौ—सर्वार्थसिद्धि नन्द का अति निकट का जातीय था । वह उस समय वृद्ध हो चला था । नन्द की मृत्यु होने पर राक्षस ने उसको ही राजा बना कर शत्रुसेना का प्रतिरोध करना शुरू कर दिया था ॥

**कर्णेनेति—**

**अन्वयः**—कर्णेन, इव, मया, अर्जुनम्, इव, चन्द्रगुप्तम्, हन्तुम्, बलवती, एकपुरुषव्यापादिनी, शक्तिः, इव, या, विषाङ्गना, रक्षिता, सा, विष्णोः, इव, विष्णुगुप्तहतकस्य, आत्यन्तिकश्रेयसे, तद्वध्यम्, हैडिम्बेयम्, इव, (तद्वध्यम्), पर्वतनृपम्, एव, एत्य, अवधीत् ॥१५॥

**शब्दार्थः**—कर्णेन = कर्ण के, इव = समान, मया = मेरे द्वारा, अर्जुनम् = अर्जुन के, इव = समान, चन्द्रगुप्तम् = चन्द्रगुप्त को, हन्तुम् = मारने के लिए, बलवती = अत्यन्त प्रबल, अमोघ, एकपुरुषव्यापादिनी = एक ही पुरुष को मार सकनेवाली, शक्तिः = शक्ति (के), इव = समान, या = जो, विषाङ्गना = विषकन्या, रक्षिता = रखी गयी थी, सा = उसने, विष्णोः = श्रीकृष्ण के, इव = समान, विष्णुगुप्तहतकस्य = नीच चाणक्य के, आत्यन्तिकश्रेयसे = अत्यधिक भलाई के लिए, तद्वध्यम् = उन (श्रीकृष्ण) के द्वारा मारे जाने के योग्य (वध्य), हैडिम्बेयम् = हिडिम्बा के पुत्र (घटोत्कच) के, इव = समान, (तद्वध्यम् = चाणक्य के वध्य), पर्वतनृपम् = राजा पर्वतेश्वर को, एव = ही, एत्य = प्राप्त करके, अवधीत् = मार डाला ॥१५॥

टीका—कर्णेनेति । कर्णेन = राधापुत्रेण, इव = यथा, मया = राक्षसेन, अर्जुन-

राक्षस—मित्र, देखो आश्चर्य—

कर्ण के समान, मेरे द्वारा, अर्जुन के समान चन्द्रगुप्त को मारने के लिए अत्यन्त प्रबल एक ही पुरुष को मार सकनेवाली शक्ति के समान जो विषकन्या रखी गयी थी; उसने श्रीकृष्ण के समान नीच चाणक्य के अत्यधिक भलाई के लिए उन (श्रीकृष्ण) के वध्य हिडिम्बा के पुत्र (घटोत्कच) के समान (चाणक्य के वध्य) राजा पर्वतेश्वर को ही प्राप्त करके मार डाला (अर्थात् जैसे अर्जुन के वध के लिए रखी गयी कर्ण की शक्ति के द्वारा भगवान् श्रीकृष्ण ने अपने वध्य घटोत्कच को चालबाजी से मरवा दिया, उसी प्रकार चन्द्रगुप्त को मारने के लिए हमारे द्वारा रक्खी गयी विषकन्या के द्वारा चाणक्य ने अपने वध्य पर्वतेश्वर को मरवा दिया) ॥१५॥

---

मिव = पार्थमिव, कर्णस्य शक्तिसम्बन्धिनी कथा महाभारते अनुसन्धेया, चन्द्रगुप्तम् = मौर्यं राजानम्, हन्तुम् = व्यापादयितुम्, बलवती = अत्यन्तप्रबला, अमोघेति यावत्, एकेति—एकपुरुषं व्यापादयति तच्छीलेति एकपुरुषव्यापादिनी = एकपुरुषघातिनी, शक्तिरिव = आयुधविशेषः इव ('शक्तिरायुधभेदे स्यादुत्साहादौ बले स्त्रियाम्' इति हैमः), या = या विशिष्टा, विषाङ्गना = विषकन्या, रक्षिता = स्थापिता, सा = सा विषकन्या, विष्णोरिव = श्रीकृष्णस्येव, विष्णुगुप्तहतकस्य = दुष्टचाणक्यस्य, आत्यन्तिकेति—आत्यन्तिकम् = अतिश्रेष्ठम्, सार्वकालिकमिति यावत्, यत् श्रेयः = कल्याणम् तस्मै, तस्य = श्रीकृष्णस्य, वध्यम् = वधार्हम्, वधायाभीप्सितमिति भावः, हिडिम्बायाः = तन्नाम्न्याः राक्षस्याः अपत्यं पुमान्, हैडिम्बेयः = भीमपुत्रः घटोत्कचः तमिव, अर्जुनार्थं सुरक्षिता कर्णशक्तिः घटोत्कचं जघानेति महाभारते प्रसिद्धम्, (तस्य = चाणक्यस्य, वध्यम् = मारणीयं जनम्), पर्वतनृपम् = पर्वतेश्वरम् राजानम्, एव = हि, एत्य = प्राप्य, अवधीत् = घातितवती ॥१५॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में समानता इस प्रकार है—

कर्ण = राक्षस, अर्जुन = चन्द्रगुप्त, कर्ण का शत्रु अर्जुन और राक्षस का शत्रु चन्द्रगुप्त है। शक्ति = विषाङ्गना, दोनों ही बलवती तथा केवल एकपुरुष को मारनेवाली हैं। दोनों के रखनेवालों ने अपने-अपने शत्रुओं के वध के लिए उन्हें रखा था। श्रीकृष्ण = चाणक्य, दोनों ही राजनीति में निपुण तथा अपने पक्ष से युद्ध के सञ्चालक हैं।

**एकपुरुषव्यापादिनी**—इन्द्र ने कर्ण को यह वरदान दिया था कि उसकी शक्ति एक पुरुष का वध करके पुनः उनके (इन्द्र के) पास लौट जायगी। इसी प्रकार विषाङ्गना का भी सम्पूर्ण अङ्ग में व्याप्त विष जीवन में प्रथम बार उसके साथ सम्भोग करनेवाले पुरुष का विनाश करके काम के साथ विगलित हो जाता था।

**हैडिम्बेयम्**—हिडिम्बा + ठक् + विभक्तिकार्यम्, यह भीमसेन की राक्षसी पत्नी का पुत्र था।

**तद्वध्यम्**—पर्वतक ने नन्द पर आक्रमण के लिए अपनी सेना से सहायता इस शर्त

विरा०—अमात्य, दैवस्यात्र कामचारः किं क्रियताम् ।

राक्ष०—ततस्ततः ?

विरा०—पितृवधत्रासादपक्रान्ते कुमारे मलयकेतौ विश्वासिते पर्वतकभ्रातरि वैरोचके प्रकाशिते च चन्द्रगुप्तस्य नन्दभवनप्रवेशे चाणक्यहतकेन आहूयाभिहिताः सर्व एव कुसुमपुरनिवासिनः सूत्रधाराः यथा सांवत्सरिकादेशादर्धरात्रसमये चन्द्रगुप्तस्य नन्द-भवनप्रवेशो भविष्यति । ततः पूर्वद्वारात्प्रभृति संस्क्रियतां राजभवनमिति । ततः सूत्रधारैरभिहितमार्य, प्रथममेव देवस्य चन्द्रगुप्तस्य नन्दभवनप्रवेशमुपलभ्य सूत्रधारेण दारुवर्मणा कनकतोरणन्यासादिभिः संस्कारविशेषैः संस्कृतं प्रथमराजभवनद्वारम् । अस्माभिरिदानीमभ्यन्तरे संस्कार आधेय इति । ततश्चाणक्यबटुना अनादिष्टेनैव सूत्र-धारेण दारुवर्मणा संस्कृतं राजभवनद्वारमिति परितुष्टेनेव सुचिरं दारुवर्मणो दाक्ष्यं प्रशस्याभिहितम्—अचिरादस्य दाक्ष्यस्यानुरूपं फलमधिगमिष्यसि दारुवर्मन्निति ।

राक्ष०—( सोद्वेगम् ) सखे, कुतश्चाणक्यबटोः परितोषः । अफलमनिष्टफलं वा दारुवर्मणः प्रयत्नमवगच्छामि । यदनेन बुद्धिमोहादथवा राजभक्तिप्रकर्षान्नियोग-

---

पर की थी कि जीतने पर चाणक्य नन्द का आधा राज्य उसे दे देगा । चाणक्य जीतने पर पर्वतक का सफाया कर चन्द्रगुप्त को ही सम्पूर्ण राज्य का अधिपति बनाना चाहा और बनाया भी । राक्षस होने से घटोत्कच भी श्रीकृष्ण का वध्य था ।

एत्य—√इण् + ल्यप् + तुगागमः ।

इस श्लोक में विषमालङ्कार तथा उपमा अलङ्कार एवं शार्दूलविक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ।।१५।।

**शब्दार्थः**—कामचारः = स्वेच्छाचारिता । अपक्रान्ते = भग जाने पर, विश्वासिते = विश्वास दिला दिये जाने पर, प्रकाशिते = घोषणा कर देने पर, सूत्रधाराः = शिल्पी, कारीगर, सांवत्सरिकादेशात् = ज्योतिषी की आज्ञा से । प्रभृति = प्रारम्भ कर, लेकर । उपलभ्य = जान कर, संस्कृतम् = सजा दिया गया । आधेयः = करना है । दाक्ष्यम् = चतुरता, योग्यता, ईमानदारी, अनुरूपम् = योग्य, फलम् = पुरस्कार को ।।

**टीका**—कामेन चारः कामचारः = स्वेच्छाचरणम् । अपक्रान्ते = पलायिते, कुसुम-पुरनगरान्निर्गते सतीत्यर्थः, विश्वासिते = विश्वासं प्रापिते, प्रकाशिते = उद्घोषिते, सूत्रधाराः = शिल्पिनः, सांवत्सरिकस्य = ज्यौतिषिकस्य ('सांवत्सरो ज्यौतिषिको दैवज्ञ-गणकावपि' इत्यमरः) आदेशात् = आज्ञायाः । प्रभृति = आरभ्येत्यर्थः । उपलभ्य = पूर्वतः ज्ञात्वा, संस्कृतम् = सज्जीकृतम् । आधेयः = कर्तव्यः । दाक्ष्यम् = चातुर्यम्, रूपस्य योग्यमनुरूपम् = योग्यम्, फलम् = पुरस्कारमित्यर्थः ।।

**टिप्पणी—संस्कारविशेषैः**—विशेष प्रकार की सजावटों से, इसका गूढार्थ है कि चन्द्रगुप्त के ऊपर तोरण गिराने आदि विशेष कार्यों से ।

**अभ्यन्तरे संस्कारः आधेयः**—भीतर सजावट करनी है, इसका गूढार्थ है—तीक्ष्ण

विराधगुप्त—अमात्य, यहाँ (पर्वतेश्वर के वध के विषय में) दैव की स्वेच्छाचारिता है, क्या किया जाय !

राक्षस—उसके बाद, उसके बाद ?

विराधगुप्त—पिता (पर्वतक) के वध के कारण भय से कुमार मलयकेतु के भाग जाने पर, पर्वतक के भाई वैरोचक के विश्वास दिला दिये जाने पर, चन्द्रगुप्त के नन्द के राजभवन में प्रवेश करने की घोषणा कर देने पर, दुष्ट चाणक्य के द्वारा बुलाकर सभी कुसुमपुर के निवासी शिल्पियों (कारीगरों) को कहा गया कि ज्योतिषी की आज्ञा से आधी रात के समय चन्द्रगुप्त का नन्द के भवन में प्रवेश होगा। अतः पूरब के द्वार से लेकर (पूरा) राजमहल सुसंस्कृत कर दिया जाय। उसके बाद शिल्पियों के द्वारा कहा गया—आर्य, पहले ही महाराज चन्द्रगुप्त के नन्द के महल में प्रवेश को जानकर शिल्पी (कारीगर) दारुवर्मा के द्वारा सुवर्णनिर्मित महराबदार बनाये हुए द्वार (तोरण) के निर्माण आदि विशेष प्रकार की सजावटों से राजभवन का पहला द्वार सजा दिया गया है। हम लोगों के द्वारा अब (महल के) भीतर सजावट करनी है। इसके बाद दुष्ट चाणक्य के द्वारा—बिना कहे हुए ही शिल्पी दारुवर्मा के द्वारा राजमहल का दरवाजा सजा दिया गया, अतः सन्तुष्ट-सा होकर काफी देर तक दारुवर्मा की पटुता की प्रशंसा करके—कहा गया,—दारुवर्मन्, शीघ्र इस पटुता के योग्य फल को प्राप्त करोगे।

राक्षस—( घबराहट के साथ ) मित्र, नीच चाणक्य को सन्तोष कहाँ ? दारुवर्मा के प्रयत्न को निष्फल अथवा अप्रिय परिणाम देनेवाला समझ रहा हूँ। क्योंकि मतिभ्रम से अथवा राजा (सर्वार्थसिद्धि) के प्रति भक्ति की अधिकता से, बतलाये

---

विष को देना तथा सोते हुए चन्द्रगुप्त को मारना रूप कार्य करना है।

**विश्वासिते**—पर्वतक को मरवाने के बाद चाणक्य ने उसके भाई वैरोचक को उन-उन बातों से यह विश्वास दिला दिया कि पर्वतक को राक्षस ने मरवाया है। अब उसको मिलनेवाले आधे राज्य को मैं तुमको दे दूँगा आदि-आदि।

**सांवत्सरिक**—संवत्सर + ठञ्।

**परितुष्टेनेव**—वस्तुतः चाणक्य प्रसन्न नहीं था। उसने बाहर से इस प्रकार आकार-प्रकार बनाया था जिससे ज्ञात हो कि यह सचमुच प्रसन्न है।

**अनुरूपं फलम्**—इसका व्यङ्ग्यार्थ यही है कि 'जैसी करनी वैसी भरनी' अर्थात् बुरे काम का बुरा परिणाम—मृत्यु—मिलेगी।

**शब्दार्थः**—सोद्वेगम् = घबराहट के साथ। परितोषः = सन्तोष। अफलम् = निष्फल, निरर्थक, अनिष्टफलम् = अप्रिय परिणामवाला, बुरा नतीजावाला, बुद्धिमोहात् = मतिभ्रम से, गलतफहमी से। नियोगकालम् = बतलाये गये समय को।

कालमप्रतीक्षमाणेन जनितश्चाणक्यबटोश्चेतसि बलवान्विकल्पः। ततस्ततः।

विरा०—ततश्चाणक्यहतकेनानुकूललग्नवशादर्द्धरात्रसमये चन्द्रगुप्तस्य नन्दभवनप्रवेशो भविष्यतीति शिल्पिनः पौरांश्च गृहीतार्थान् कृत्वा तस्मिन्नेव क्षणे पर्वतेश्वरभ्रातरं वैरोचकमेकासने चन्द्रगुप्तेन सहोपवेश्य कृतः पृथ्वीराज्यविभागः।

राक्ष०—किं नातिसृष्टः पर्वतकभ्रात्रे वैरोचकाय पूर्वप्रतिश्रुतः राज्यार्ध-विभागः।

विरा०—अथ किम् ?

राक्ष०—(स्वगतम्) नियतमतिधूर्तेन चाणक्यबटुना तस्यापि तपस्विनः कमप्युपांशुवधमाकलय्य पर्वतेश्वरविनाशेन जनितमयशः प्रमार्ष्टुमेषा लोकप्रसिद्धिरुपचिता। (प्रकाशम्) ततस्ततः ?

विरा०—ततः प्रथममेव प्रकाशिते रात्रौ चन्द्रगुप्तस्य नन्दभवनप्रवेशे कृताभिषेके किल वैरोचके, विमलमुक्तामणिपरिक्षेपविरचितचित्रपटमयवारबाणप्रच्छादितशरीरे मणिमयमुकुटनिविडनियमितरुचिरतरमौलौ सुरभिकुसुमदामवैकक्ष्यावभासितविपुलवक्षःस्थले परिचिततमैरप्यनभिज्ञायमानाकृतौ चाणक्यहतकादेशाच्चन्द्रगुप्तोपवाह्यां चन्द्रलेखां नाम

---

विकल्पः = सन्देह। चाणक्यहतकेन = नीच चाणक्य के द्वारा। गृहीतार्थान् = बात से अवगत करा कर॥

**टीका**—**उद्वेगेन**—उद्भ्रमेण ('उद्वेग उद्भ्रमे' इत्यमरः)। परितोषः = सन्तोषः, अविद्यमानं फलमस्मिन्निति अफलः = निरर्थकः तम्, अनिष्टेति—अनिष्टम् = अप्रियं फलम् = परिणामः यस्य तम्। बुद्धिमोहात्—बुद्धेः = मत्याः, मोहात् = अभावात् भ्रमाद्वा। नियोगेति—नियोगस्य = प्रेरणायाः निदशस्येति भावः, कालम् = समयम्। विकल्पः = सन्देहः। चाणक्यहतकेन = दुष्टचाणक्येन। गृहीतः = ज्ञातः, अर्थः = प्रयोजनं विषयो वा यैस्तादृशान्॥

**टिप्पणी**—**राजभक्तिप्रकर्षात्**—कभी-कभी लोग भक्ति या प्रेम में अन्धे होकर कार्यों को निर्धारित समय से पूर्व ही कर बैठते हैं।

**चाणक्यबटोः**—'बटु' का अर्थ होता है—ब्राह्मण ब्रह्मचारी। किन्तु यहाँ 'बटु' शब्द का प्रयोग नीच, दुष्ट आदि अर्थों में हुआ है॥

**शब्दार्थः**—अतिसृष्टः = दे दिया गया। प्रतिश्रुतः = जिसके लिए प्रतिज्ञा की गयी थी, वादा किया हुआ। नियतम् = अवश्य। उपांशुवधम् = गुप्त वध को, आकलय्य = विचार कर, प्रमार्ष्टुम् = पोंछने लिए, मिटाने के लिए, लोकप्रसिद्धिः = लोगों में घोषणा या सूचना, उपचिता = फैलायी गयी॥

**टीका**—अतिसृष्टः = प्रदत्तः। प्रतिश्रुतः = प्रतिज्ञातः। नियतम् = अवश्यम्। उपांशुवधम् = विजने हननम् ('उपांशुर्जपभेदे स्यादुपांशुविजनेऽव्ययम्' इति विश्वहेम-मेदिन्यः), आकलय्य = विचार्य, निश्चित्येत्यर्थः, प्रमार्ष्टुम् = दूरीकर्तुम्, लोकप्रसिद्धिः—लोकेषु = जनेषु प्रसिद्धिः = प्रख्यापना, उपचिता = अभिवर्द्धिता, प्रसारितेति यावत्॥

**टिप्पणी**—**अतिसृष्टः**—अति + √सृज् + क्त + विभक्तिकार्यम्।

**आकलय्य**—आ + √कल् + णिच् + ल्यप्।

गये समय की प्रतीक्षा न करनेवाले इसके (दारुवर्मा के) द्वारा दुष्ट चाणक्य के मन में (अपने प्रति) बहुत बड़ा संशय उत्पन्न कर दिया गया। उसके बाद, उसके बाद।

**विराधगुप्त**—उसके बाद नीच चाणक्य के द्वारा—'अनुकूल मुहूर्त के कारण आधी रात के समय चन्द्रगुप्त का नन्द के महल में प्रवेश होगा'—ऐसा शिल्पियों और नागरिकों को अवगत कराकर उसी मुहूर्त में पर्वतेश्वर के भाई वैरोचक को चन्द्रगुप्त के साथ एक आसन पर बैठा कर पृथिवी के राज्य का बँटवारा कर दिया गया ॥

**राक्षस**—क्या पर्वतक के भाई वैरोचक को पहले से वादा किया हुआ राज्य का आधा भाग दे दिया गया ?

**विराधगुप्त**—और क्या ?

**राक्षस**—(अपने आप) अवश्य ही अत्यन्त धूर्त दुष्ट चाणक्य के द्वारा उस बेचारे का भी कोई गुप्त वध (अर्थात् किसी प्रकार गुप्त रूप से किये जानेवाले वध) को विचार कर, पर्वतेश्वर के वध से उत्पन्न अपयश को मिटाने के लिए, लोगों में यह घोषणा फैलायी गयी है। (प्रकट रूप में) उसके बाद, उसके बाद ?

**विराधगुप्त**—उसके बाद पहले ही रात्रि में चन्द्रगुप्त के नन्दवाले राज-महल में ( होनेवाले ) प्रवेश के प्रचारित कर देने पर, वैरोचक का दिखावटी राज्याभिषेक कर देने पर, स्वच्छ मोतियों के चारों ओर लगाने से निर्मित नाना रङ्गवाले वस्त्रों से बने कवच से ढकी हुई शरीरवाले, मणियों से बने हुए मुकुट से दृढ़तापूर्वक बँधे हुए अत्यन्त सुन्दर केशसमूहवाले, सुगन्धित पुष्पमालाओं के तिरछा धारण करने से

---

**प्रमार्ष्टुम्**—प्र + √मृज् + तुमुन्।

**प्रसिद्धिः**—प्र + √सिध् + क्तिन् + विभक्तिकार्यम्।

**उपचिता**—उप + √चि + क्त + टाप्। राक्षस का अभिप्राय यह है कि 'पर्वतक के मर जाने पर चाणक्य ने राज्य का आधा हिस्सा उसके भाई वैरोचक को दे दिया। इससे प्रतीत होता है कि उसने पर्वतक के हिस्से—आधे राज्य—को हड़पने की इच्छा कभी नहीं की थी। अतः वह पर्वतक का वध करनेवाला नहीं हो सकता। अन्यथा वह आधा राज्य वैरोचक को क्यों देता। इस बात को जनता में फैलाने के लिए ही चाणक्य ने ऐसा किया है।' किन्तु राक्षस को यह ज्ञात नहीं है कि जनता में यही अफवाह फैली है कि राक्षस ने ही पर्वतक का वध कराया है ॥

**शब्दार्थः**—प्रकाशिते = प्रचारित कर देने पर, कृताभिषेके = राज्याभिषेक किये गये, विमल-मुक्तामणि-परिक्षेप-विरचित-चित्रपटमय-वारबाण-प्रच्छादित-शरीरे = स्वच्छ-मोतियों के-चारों ओर लगाने से-निर्मित-नाना रङ्गवाले वस्त्रों से बने-कवच से-ढकी हुई-शरीरवाले; मणिमय-मुकुट-निबिड-नियमित-रुचिरतर-मौलौ = मणियों से बने हुए-मुकुट

गजवशामारुह्य चन्द्रगुप्तानुयायिना राजलोकेनानुगम्यमाने देवस्य नन्दस्य भवनं प्रविशति वैरोचके युष्मत्प्रयुक्तेन दारुवर्मणा सूत्रधारेण चन्द्रगुप्तोऽयमिति मत्वा तस्योपरि पातनाय सज्जीकृतं यन्त्रतोरणम्। अत्रान्तरे बहिर्निगृहीतवाहनेषु स्थितेषु चन्द्रगुप्तानुयायिषु नृपेषु युष्मत्प्रयुक्तेनैव चन्द्रगुप्तनिषादिना बर्बरकेण कनकदण्डिकान्तर्निहितामसिपुत्रिकामाक्रष्टुकामेनावलम्बिता करेण कनकशृङ्खलावलम्बिनी कनकदण्डिका।

राक्ष०—उभयोरप्यस्थाने यत्नः।

विरा०—अथ जघनाभिघातमुत्प्रेक्षमाणा गजवधूरतिजवनतया गत्यन्तरमारूढवती। प्रथमगत्यनुरोधप्रत्याकलितमुक्तेन प्रभ्रष्टलक्ष्यं पतता यन्त्रतोरणेनाकृष्टकृपाणीव्यग्रपाणिरनासादयन्नेव चन्द्रगुप्ताशया वैरोचकं हतस्तपस्वी बर्बरकः। ततो दारुवर्मणा यन्त्रतोरणनिपातनादात्मवधमाकलय्य पूर्वमेवोत्तुङ्गतोरणस्थलमारूढेन यन्त्रघट्टनबीजं लोहकीलकमादाय हस्तिनीगत एव हतस्तपस्वी वैरोचकः।

---

से, दृढ़तापूर्वक, बँधे हुए-अत्यन्त सुन्दर-केशसमूहवाले; सुरभि-कुसुमदाम-वैकक्ष्यावभासित-विपुलवक्षस्थले = सुगन्धित-पुष्पमालाओं के-तिरछा धारण करने से सुशोभित-चौड़ी छातीवाले, अनभिज्ञायमानाकृतौ = न पहचानी जाती हुई आकृतिवाले, चन्द्रगुप्तोपवाह्याम् = चन्द्रगुप्त की सवारी, गजवशाम् = हथिनी पर, यन्त्रतोरणम् = यन्त्रसज्जित महराबदार बनाया हुआ द्वार ( बहिर्द्वार )। बहिर्निगृहीतवाहनेषु = बाहर रोक लिया है अपनी सवारियों को जिन्होंने ऐसे, चन्द्रगुप्तनिषादिना = चन्द्रगुप्त के महावत, कनकदण्डिकान्तर्निहिताम् = सोने के छोटे-से दण्डे के भीतर रखी गयी, असिपुत्रिकाम् = छूरी को, अवलम्बिता = पकड़ी गयी, कनकशृङ्खलावलम्बिनी = सोने की सिकड़ी से लटकनेवाली ॥

टीका—प्रकाशिते = प्रचारिते। कृतः = सम्पादितः अभिषेकः = राज्यसिंहासने अभिषेचनम् यस्य तस्मिन् कृताभिषेके, किलेत्यलीके। विमलेति—विमलानाम् = स्वच्छानां मुक्तामणीनां यः परिक्षेपः = परितः विन्यासः तेन विरचितः = निर्मितः चित्रपटमयः = नानावर्णवस्त्रनिष्पन्नः यः वारवाणः = कञ्चुकः ( 'कञ्चुको वारवाणः' इत्यमरः ) तेन प्रच्छादितम् = आच्छादितम् शरीरम् = वपुः यस्य तस्मिन्, मणिमयेति—मणिमयेन = मणिखचितेन मुकुटेन = किरीटेन ('मुकुटं किरीटं पुन्नपुंसकम्' इत्यमरः) निविडम् = दृढम्, यथास्यात्तथा, नियमिताः = संयताः रुचिरतराः = अतिशोभनाः मौलयः = केशाः यस्य तादृशे, सुरभीति—सुरभि = सुगन्धि यत् कुसुमदाम = पुष्पमाल्यं तस्य वैकक्ष्यम् = उपवीतत्वेन निधानम्, तिर्यग्धारणमित्यर्थः, तेन अवभासितम् = सुशोभितम् विपुलम् = विस्तीर्णम्, वक्षस्थलम् = उरःस्थलम् यस्य तादृशे, अनभिज्ञायमानेति—अनभिज्ञायमाना = अनवगम्यमाना, आकृतिः = आकारः यस्य तस्मिन्, चन्द्रगुप्तः उपवाह्यः यस्यास्ताम् चन्द्रगुप्तोपवाह्याम् = चन्द्रगुप्तवाहनभूताम्, गजवशाम्—गजस्य = हस्तिनः वशाम् = स्त्रियम्, यन्त्रयुक्तं तोरणं यन्त्रतोरणम् = यन्त्रसज्जितं बहिर्द्वारम्, बहिर्निगृहीत-

सुशोभित चोटीवाले, अत्यन्त [illegible] व्यक्तियों के [illegible] आ-
हुई आकृतिवाले, दुष्ट चाणक्य के आदेश से चन्द्रगुप्त की सवारी, चन्द्रलेखा नामक
हथिनी पर चढ़कर चन्द्रगुप्त का अनुसरण करनेवाले राजाओं के समूह के द्वारा अनुसरण
किये जाते हुए वैरोचक के महाराज नन्द के भवन में प्रवेश प्रारम्भ करने पर, आपके
द्वारा ( चन्द्रगुप्त को मारने के लिए ) नियुक्त किये गये शिल्पी दारुवर्मा के द्वारा
'यह चन्द्रगुप्त है' ऐसा समझ कर उनके ऊपर गिराने के लिए यन्त्रसज्जित महराबदार
बनाया हुआ द्वार ( गिराने के लिए ) तैयार किया गया। इसी बीच में चन्द्रगुप्त का
अनुसरण करनेवाले राजाओं के बाहर ही ( अपनी-अपनी ) सवारी रोककर स्थित हो
जाने पर, आपके ही द्वारा नियुक्त चन्द्रगुप्त के महावत बर्बरक के द्वारा, सोने के छोटे-
से दण्डे के भीतर रखी गयी छूरी को खींचने की इच्छा से, सोने की सिकड़ी से लटकने-
वाला सोने का छोटा डण्डा हाथ में पकड़ा गया ॥

**राक्षस**—दोनों का ही प्रयत्न अनुचित स्थान पर हुआ।

**विराधगुप्त**—इसके बाद ( वह ) हथिनी अत्यन्त वेग से चलने के कारण (अपने)
पुट्ठे पर (लगनेवाले) आघात की सम्भावना करती हुई भिन्न चाल (अर्थात् धीमी चाल)
को प्राप्त हो गयी (अर्थात् धीमी चाल से चलने लगी)। ( हथिनी की ) पहले की चाल
के हिसाब से पकड़ कर छोड़े गये ( अतएव ) निशाना चूककर गिरते हुए यन्त्रयुक्त
तोरण से; खींची गयी छूरी में व्यस्त हाथवाला, चन्द्रगुप्त के ( होने की ) आशा से

---

वाहनेषु—वहिः = बाह्यस्थाने, निगृहीतानि = अवरुद्धानि, वाहनानि = अश्वादयः यैस्ता-
दृशेषु, चन्द्रगुप्तनिषादिना—चन्द्रगुप्तस्य निषादिना = हस्तिपकेन ( 'हस्तिपकाः निषा-
दिनः' इत्यमरः ), कनकदण्डिकेति—कनकदण्डिकायाः = लघुसौवर्णदण्डस्येत्यर्थः
अन्तः = मध्ये निहिताम् स्थापिताम्, असिपुत्रिकाम् = छुरिकाम् ('असिपुत्री च छुरिका
चासिधेनुका' इत्यमरः ), अवलम्बिता = गृहीता, कनकशृङ्खलेति—कनकस्य = सुवर्णस्य
शृङ्खला = बन्धनरज्जुः तामवलम्बते तच्छीलेति कनकशृङ्खलावलम्बिनी ॥

**टिप्पणी**—**बर्बरक**—यह चन्द्रगुप्त के महावत का नाम है। वस्तुतः यह राक्षस
का खास आदमी है। उसने चन्द्रगुप्त के वध के लिए इसकी नियुक्ति कर रखी थी।

**अवलम्बिता**—अव + $\sqrt{}$लम्ब् + क्त + टाप् ॥

**शब्दार्थः**—अस्थाने = अनुचित स्थान पर, बिना अवसर के। जघनाभिघातम् =
पुट्ठे पर ( लगनेवाले ) आघात को ( की ), उत्प्रेक्षमाणा = सम्भावना करती हुई,
अतिजवनतया = अत्यन्त वेग से चलने के कारण। प्रथमगत्यनुरोधप्रत्याकलितमुक्तेन =
पहले की चाल के हिसाब से पकड़ कर छोड़े गये, प्रभ्रष्टलक्ष्यम् = लक्ष्यभ्रष्ट होकर,
निशाना चूक कर, आकृष्टकृपाणीव्यग्रपाणिः = खींची गयी छोटी तलवार ( छूरी ) में
व्यस्त हाथवाला, अनासादयन् = न पाता हुआ, तपस्वी = बेचारा। आकलय्य =
आशङ्का करके, उत्तुङ्गतोरणस्थलमारूढेन = तोरण की ऊँची जगह पर चढ़े हुए, यन्त्र-
घट्टनबीजम् = यन्त्र को चलाने के कारणभूत, यन्त्र को चलाने की कुञ्जी ॥

राक्ष०—कष्टमनर्थद्वयमापतितम् । न हतश्चन्द्रगुप्तो हतौ वैरोचकवर्वरकौ दैवेन । अथ सूत्रधारो दारुवर्मा कथम् ?

विरा०—वैरोचकपुरःसरेण पदातिलोकेनैव लोष्टघातं हतः ।

राक्ष०—(सास्रम्) कष्टम् । अहो वत्सलेन सुहृदा दारुवर्मणा वियुक्ताः स्मः । अथ तत्रत्येन भिषजा अभयदत्तेन किमनुष्ठितम् ।

विरा०—सर्वमनुष्ठितम् ।

राक्ष०—(सहर्षम्) किं हतो दुरात्मा चन्द्रगुप्तः ?

विरा०—अमात्य, दैवान्न हतः ।

राक्ष०—(सविषादम्) तत्किमिदानीं कथयसि सर्वमनुष्ठितमिति ।

विरा०—अमात्य, कल्पितमनेन योगचूर्णमिश्रितमौषधं चन्द्रगुप्ताय । तत्प्रत्यक्षीकुर्वता चाणक्यहतकेन कनकभाजने वर्णान्तरमुपलभ्याभिहितश्चन्द्रगुप्तः । वृषल, सविषमिदमौषधं न पातव्यमिति ।

राक्ष०—शठः खल्वसौ बटुः । अथ स वैद्यः कथम् ?

---

टीका—अस्थाने = अनवसरे अपात्रे वा । जघनाभिघातम्—जघने = कट्याः अग्रभागे ('स्त्रीकट्याः क्लीवे तु जघनं पुरः' इत्यमरः) पृष्ठस्य पश्चाद्भागे इत्यर्थः अभिघातः = प्रहारः तम्, उत्प्रेक्षमाणा = सम्भावयन्ती, अतिशयितं जवनमस्येति अतिजवनं तस्य भावः अतिजवनता = अतिशीघ्रगामिता तया, अभिघातकरणभूतया, प्रथमगत्यनुरोधात्—प्रथमा = पूर्वगृहीता या गतिः = गमनम्, जवेन गमनमित्यर्थः, तस्याः अनुरोधात् = अनुसारेणेत्यर्थः, आदौ प्रत्याकलितम् = गृहीतम् पश्चात् मुक्तम् = सञ्चालितमित्यर्थः तेन, प्रभ्रष्टम् = च्युतम्, लक्ष्यम् = उद्देश्यभूतं वस्तु यस्मिन् कर्मणि तद्यथा स्यात्तथा, आकृष्टेति—आकृष्टा = कनकदण्डिकायाः निःसारिता या कृपाणी = असिपुत्रिका तस्यां व्यग्रः = व्यापृतः, पाणिः = करः यस्याऽसौ, अनासादयन् = अप्राप्नुवन्, तपस्वी = वराकः । आकलय्य = निश्चित्य, उत्प्रेक्ष्य वा, उत्तुङ्गतोरणेति—उत्तुङ्गम् = अत्युच्चम् तोरणस्य = बहिर्द्वारस्य यत् स्थलम् = स्थानम्, आरूढेन = गतेन, यन्त्रघट्टनबीजम्—यन्त्रस्य = यन्त्रयुक्तस्य तोरणस्येत्यर्थः यत् घट्टनम् = सञ्चालनम् तस्य बीजम् = कारणीभूतम्, कुञ्जिकामिति यावत् ॥

**टिप्पणी—उत्प्रेक्षमाणा**—जानवरों को आनेवाले खतरे की पहले से ही जानकारी हो जाती है । अतः वह हथिनी अपने कूल्हे पर तोरण के गिरने को पहले ही भाप गयी थी ।

**प्रथमगत्यानुरोधेति**—हथिनी की चाल को देख कर दारुवर्मा ने यह अन्दाज कर लिया था कि इतने क्षणों में हथिनी का कूल्हा—जहाँ राजा बैठा है—इस तोरण के नीचे आ जायगा । अतः उसने उसी समय को ध्यान में रखकर तोरण को गिराने की क्रिया कर दी । किन्तु खतरे को भाप कर हथिनी ने अपनी तेज चाल को मन्द कर दिया । परिणाम यह हुआ कि दारुवर्मा के द्वारा अन्दाज किये गये क्षण में हथिनी

वैरोचक को न प्राप्त करता हुआ; बेचारा बर्बरक मारा गया। इसके बाद, पहले से ही तोरण की ऊँची जगह पर चढ़े हुए दारुवर्मा के द्वारा, यन्त्रयुक्त तोरण के गिराने से अपने वध की आशङ्का करके यन्त्र को चलाने के कारणभूत (अर्थात् यन्त्र को चलाने की कुञ्जी) लोहे की कील को लेकर, हथिनी पर ही बैठा हुआ बेचारा वैरोचक मारा गया॥

**राक्षस**—बड़े कष्ट की बात है। दो अनर्थ (एक साथ ही) आ पड़े—चन्द्रगुप्त (तो) मारा नहीं गया (किन्तु) भाग्य के द्वारा वैरोचक और बर्बरक मारे गये। अच्छा, शिल्पी (कारीगर) दारुवर्मा का क्या समाचार है?

**विराधगुप्त**—वैरोचक के पीछे-पीछे पैदल चलनेवाले व्यक्तियों के द्वारा ही कङ्कड़-पत्थर मार-मार कर मार डाला गया।

**राक्षस**—(आँखों में आँसू भर कर) बड़ा दुःख है। हाय, अत्यन्त स्नेही मित्र दारुवर्मा के द्वारा (हम लोग) छोड़ दिये गये। अच्छा, वहाँ वर्तमान वैद्य अभयदत्त के द्वारा क्या किया गया?

**विराधगुप्त**—सब कुछ किया गया।

**राक्षस**—(प्रसन्नतापूर्वक) क्या दुष्ट आत्मावाला चन्द्रगुप्त मारा गया?

**विराधगुप्त**—अमात्य, भाग्य से नहीं मारा गया।

**राक्षस** (अफसोस के साथ)तो क्यों इस समय कह रहे हो—सब कुछ किया गया।

**विराधगुप्त**—अमात्य, इस (अभयदत्त) के द्वारा चन्द्रगुप्त (को मारने) के लिए योगचूर्ण से मिलाया गया औषध तैयार किया गया। उस (औषध) का निरीक्षण करते हुए दुष्ट चाणक्य के द्वारा सोने के बर्तन में रङ्गपरिवर्तन को पाकर चन्द्रगुप्त से कहा गया—वृषल, यह औषध विषमिश्रित है। अतः नहीं पीना चाहिये।

**राक्षस**—निश्चय ही यह ब्राह्मण बड़ा धूर्त है। अच्छा, (तो) वह वैद्य (अभयदत्त) कैसा है।

---

का कूल्हा तोरण के नीचे न आ सका, केवल शिरोभाग भर ही आया। फलस्वरूप बर्बरक मारा गया न कि राजा (वैरोचक)॥

**शब्दार्थः**—वैरोचकपुरःसरेण = वैरोचक (चल रहा) है आगे जिनके ऐसे। पदातिलोकेन = पैदल चलनेवाले व्यक्तियों के द्वारा, लोष्टघातम् = कङ्कड़-पत्थर मार-मार कर। वत्सलेन = स्नेही। भिषजा = वैद्य के द्वारा॥

**टीका**—वैरोचकपुरःसरेण—वैरोचकः पुरःसरः = अग्रेसरः यस्य तेन। पदातिलोकेन = पदातिसमूहेन। लोष्टैर्हत्वा लोष्टघातम् = लोष्टाभिघातपूर्वकमित्यर्थः। वत्सलेन = स्निग्धेन। भिषजा = वैद्येन॥

**शब्दार्थः**— कल्पितम् = तैयार किया गया, योगचूर्णमिश्रितम् = योगचूर्ण से मिलाया गया। वर्णान्तरम् = रङ्गपरिवर्तन को। पायितः = पिलाया गया। विज्ञानराशिः = विज्ञानका खजाना, वैज्ञानिक, उपरतः = मर गया।

विरा०—तदेवौषधं पायितो मृतश्च ।

राक्ष०—(सविषादम्) अहो महान्विज्ञानराशिरुपरतः । अथ तस्य शयनाधिकृतस्य प्रमोदकस्य किं वृत्तम् ?

विरा०—यदितरेषाम् ।

राक्ष०—(सोद्वेगम्) कथमिव ?

विरा०—स खलु मूर्खस्तं युष्माभिरतिसृष्टं महान्तमर्थराशिमवाप्य महता व्ययेनोपभोक्तुमारब्धवान् । ततः कुतोऽयं भूयान्धनागम इति पृच्छ्यमानो यदा वाक्यभेदान्वहूनगमत्तदा चाणक्यहतकेन विचित्रवधेन व्यापादितः ।

राक्ष०—(सोद्वेगम्) कथमत्रापि दैवेनोपहता वयम् । अथ शयितस्य चन्द्रगुप्तस्य शरीरे प्रहर्तुमस्मत्प्रयुक्तानां राजगृहस्यान्तर्भित्तिसुरङ्गामेत्य प्रथममेव निवसतां बीभत्सकादीनां को वृत्तान्तः ?

विरा०—अमात्य, दारुणो वृत्तान्तः ।

राक्ष०—(सावेगम्) कथं दारुणो वृत्तान्तः । न खलु विदितास्ते तत्र निवसन्तश्चाणक्यहतकेन ।

विरा०—अमात्य, अथ किम् । प्राक् चन्द्रगुप्तप्रवेशाच्छयनगृहं प्रविष्टमात्रेणैव निपुणमवलोकयता दुरात्मना चाणक्यहतकेन कस्माच्चिद्भित्तिच्छिद्राद्गृहीतभक्तावयवां निष्क्रामन्तीं पिपीलिकापंक्तिमवलोक्य पुरुषगर्भमेतद्गृहमिति गृहीतार्थेन दाहितं तच्छ-

---

टीका—कल्पितम् = निर्मितम्, योगचूर्णमिश्रितम्—योगः = विश्रम्भघाती ('योगो विश्रम्भघातिनि' इत्यादि हैमः) स चासौ चूर्णश्चेति योगचूर्णः तेन मिश्रितम् = संयुक्तम् । पायितः = बलात् पानं कारितः । विज्ञानस्य राशिः विज्ञानराशिः = वैज्ञानिकः इत्यर्थः उपरतः = मृतः ।

टिप्पणी—योगचूर्णमिश्रितम्—जिसे खाने में किसी प्रकार का सन्देह न हो तथा जो खानेवाले को मार डाले उसे योग कहते हैं । ऐसे चूर्ण से मिला हुआ ।

वर्णान्तरम्—सुवर्ण के पात्र में जब विषैली चीजें रखी जाती हैं तब उस पात्र का रङ्ग बदल जाता है । इससे उनके विषैली होने की बात आसानीसे मालूम हो जाती है ।

पायितः—√पा + णिच् + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

उपरतः—उप + √रम् + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

प्रमोदकस्य—प्रमोदक राक्षस का गुप्तचर तथा चन्द्रगुप्त के शयन-कक्ष का अधिकारी था । राक्षस ने चन्द्रगुप्त को मारने का काम इसे सौंपा था ।

शब्दार्थः—अर्थराशिम् = धन की राशि को, अवाप्य = पाकर । भूयान् = विशाल, धनागमः = धन की प्राप्ति, वाक्यभेदान् = वाक्य की भिन्नताओं को । दारुणः = भयङ्कर ।

टीका—अर्थस्य = धनस्य राशिम् = समूहम्, महद्धनमित्यर्थः, अवाप्य = प्राप्य । भूयान् = विशालः, धनस्य = वित्तस्य आगमः = प्राप्तिः, वाक्यस्य = उत्तरितस्य वचनस्य भेदान् = विभिन्नताः, परस्परविरोधीनि वचनान्याहेति भावः । दारुणः = भयङ्करः ॥

विराधगुप्त—वहाँ औषध पिलाया गया और मर गया।

राक्षस—(अफसोस के साथ) आह, महान् विज्ञान का खजाना (अर्थात् बहुत बड़ा वैज्ञानिक) मर गया। अच्छा, उस (चन्द्रगुप्त) के शयन कक्ष के अधिकारी प्रमोदक का क्या समाचार है?

विराधगुप्त—जो अन्य लोगों का (हुआ)।

राक्षस—(घबराहट के साथ) किस तरह?।

विराधगुप्त—आपके द्वारा दी गयी बहुत बड़ी धन की राशि को पाकर वह मूर्ख उस (धनराशि) का अत्यन्त व्यय के साथ उपभोग करना शुरू कर दिया। उसके बाद 'यह विशाल धन की प्राप्ति कहाँ से हुई?'—ऐसा पूछे जाने पर जब अत्यधिक वाक्य की भिन्नताओं को (अर्थात् परस्पर विरोधी बयानों को) व्यक्त किया तब दुष्ट चाणक्य के द्वारा विचित्र वध से मार डाला गया।

राक्षस—(घबराहट के साथ) क्या इस विषय में भी भाग्य के द्वारा हम मारे गये। अच्छा, सोये हुए चन्द्रगुप्त के शरीर पर प्रहार करने के लिए हमारे द्वारा नियुक्त किये गये, दिवाल के अन्दर स्थित सुरङ्ग में जाकर पहले से ही निवास करनेवाले वीभत्सक आदि का क्या हाल है?

विराधगुप्त—अमात्य, भयङ्कर वृत्तान्त है।

राक्षस—(भय के साथ शीघ्रता से) कैसा भयङ्कर हाल (है)? वहाँ रहते हुए वे दुष्ट चाणक्य के द्वारा जान तो नहीं लिये गये?

विराधगुप्त—अमात्य, और क्या? चन्द्रगुप्त के (राजमहल में) प्रवेश से पूर्व शयनागार में प्रविष्ट होते ही ध्यानपूर्वक देखनेवाले दुष्टात्मा नीच चाणक्य के द्वारा, किसी दीवार के छेद से, ग्रहण किया है भात के टुकड़ों को जिसने ऐसी निकलती हुई चींटियों की कतार को देखकर 'यह घर अपने भीतर स्थित पुरुषों से युक्त है'—ऐसा

---

टिप्पणी—वाक्यभेदान् = बयानों की भिन्नताओं को। उन-उन समयों में परस्पर विरोधी बयान दिया।

विचित्रवधेन—हाथ-पैर एक साथ बांध देना आदि।

शब्दार्थः—निपुणम् = ध्यानपूर्वक, गृहीतभक्तावयवाम् = ग्रहण किया है भात के टुकड़ों को जिसने ऐसी, निष्क्रामन्तीम् = निकलती हुई, पिपीलिकापंक्तिम् = चींटियों की कतार को, गृहीतार्थेन = समझनेवाले, धूमावरुद्धदृष्टयः = धूएँ से बन्द आँखवाले, प्रथम-विहितनिर्गमनमार्गम् = पहले से ही बनाया गया है निकलने का रास्ता जहाँ से ऐसे॥

टीका—निपुणम् = सध्यानम्, गृहीतभक्तेति—गृहीताः = आदत्ताः भक्तावयवाः = पक्वतण्डुलकणाः यया तादृशीम्, निष्क्रामन्तीम् = निर्गच्छन्तीम्, पिपीलिकानां पंक्तिम् = श्रेणीम्, गृहीतः = ज्ञातः अर्थः = तत्त्वम् येन तादृशेन, धूमावरुद्धेति—धूमेन अव-

किं ब्रूथ । आर्य इदमनुष्ठीयते देवस्य शासनमिति । भद्रास्त्वरध्वम् । अयमागत एव देवश्चन्द्रगुप्तः । य एषः—

सुविश्रब्धैरङ्गैः पथिषु विषमेष्वप्यचलता
चिरं धुर्येणोढा गुरुरपि भुवो यास्य गुरुणा ।
धुरं तामेवोच्चैर्नववयसि वोढुं व्यवसितो
मनस्वी दम्यत्वात्स्खलति च न दुःखं वहति च ॥ ३ ॥

(नेपथ्ये) इत इतो देवः । (इदो इदो देवो ।)

(ततः प्रविशति राजा प्रतीहारी च)

---

**सञ्जातमूर्च्छाम्**—नन्द अत्याचारी राजा था । उसके सिंहासन से पृथिवी बोझिल होकर मूर्च्छित हो गयी है । अतः उसे चेतना में लाने के लिए शीतल जल से सींचने को कहा गया है । विस्तार के लिए देखिये टीका ।

इस श्लोक के पूर्वार्द्ध में समासोक्ति तथा उत्तरार्द्ध में उत्प्रेक्षा अलंकार एवं शार्दूल-विक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण पहले श्लोक की टिप्पणी में दे दिया गया है ॥२॥

**सुविश्रब्धैरिति**—

**अन्वयः**—सुविश्रब्धैः, अंगैः, विषमेषु, पथिषु, अपि, अचलता, धूर्येण, अस्य, गुरुणा, भुवः, गुरुः, अपि, या, (धूः), चिरम्, ऊढा, ताम्, एव, उच्चैः, धुरम्, नववयसि, वोढुम्, व्यवसितः, मनस्वी, (चन्द्रगुप्तः), दम्यत्वात्, स्खलति; च, दुःखम्, न, वहति, च ॥३॥

**शब्दार्थः**—सुविश्रब्धैः = विश्वासपात्र (पक्ष में—सुदृढ़), अंगैः = राज्य के अंग मन्त्री आदि से (पक्ष में—अवयवों से), विषमेषु = जटिल (पक्ष में—ऊँचे-नीचे), पथिषु = राज्यतन्त्र के संचालन में, राज्य के रास्ते पर, (पक्ष में—रास्ते पर), अपि = भी, अचलता = विचलित न होनेवाले, (पक्ष में—भार वहन करने में कुशल), धूर्येण = राज्य के भार को वहन करनेवाले (पक्ष में—धुरी में जुते हुए), अस्य = इस (चन्द्रगुप्त) के (पक्ष में—नवसिखुआ बैल के), गुरुणा = पिता (नन्द) के द्वारा, (पक्ष में—अवस्था में श्रेष्ठ बैल के द्वारा), भुवः = पृथिवी का, गुरुः = महान्, बोझिल, अपि = भी, या = जो, धूः = भार (पक्ष में—धुरा, जूआ), चिरम् = बहुत दिनों तक, ऊढा = वहन किया गया (पक्ष में—ढोई गयी), ताम् = उसको, एव = ही, उच्चैः = महान्, धुरम् = भार को (पक्ष में—जूआ को), नववयसि = नवीन अवस्था में, वोढुम् = वहन करने के लिए, धारण करने के लिए, व्यवसितः = तत्पर, मनस्वी = महत्त्वाकांक्षी चन्द्रगुप्त (पक्ष में—मजबूत नया बैल), दम्यत्वात् = अत्यधिक प्रौढ न होने के कारण, स्खलति = गलती करता है (पक्ष में—फिसलता है), च = किन्तु, दुःखम् = दुःख को, न = नहीं, वहति = धारण करता, अर्थात् दुःखी नहीं होता ॥३॥

**टीका—सुविश्रब्धैरिति**—सुविश्रब्धैः = विश्वसनीयैः, पक्षे—दृढैः, अंगैः = राज्यावयवैः अमात्यादिभिः, पक्षे—अवयवैः, विषमेषु = जटिलेषु, गहनेष्विति यावत्,

क्या कह रहे हो—आर्य, महाराज का यह आदेश पूर्ण किया जा रहा है। भले आदमियो, जल्दी करो! यह महाराज चन्द्रगुप्त आ ही गये हैं।

जो यह—विश्वासपात्र (पक्ष में—सुदृढ़) राज्य के अंग मन्त्री आदि से (पक्ष में—अवयवों से) जटिल (पक्ष में—ऊँचे-नीचे) राज्यतन्त्र के संचालन में (पक्ष में—रास्ते पर) भी विचलित न होनेवाले, (पक्ष में—भार वहन करने में कुशल) राज्य के भार को वहन करनेवाले (पक्ष में—धुरी में जुते हुए) इस (चन्द्रगुप्त) के (पक्ष में—नवसिखुआ बैल के) पिता (नन्द) के द्वारा (पक्ष में—अवस्था में श्रेष्ठ बैल के द्वारा) पृथिवी का महान् भी जो भार (पक्ष में—धुरा, जुआ) बहुत दिनों तक वहन किया गया (पक्ष में—ढोई गयी) उसी महान् भार को (पक्ष में—जुआ को) नवीन अवस्था में वहन करने के लिए तत्पर, महत्त्वाकांक्षी चन्द्रगुप्त (पक्ष में—मजबूत नया बैल) अत्यधिक प्रौढ न होने के कारण गलती करता है (पक्ष में—फिसलता है) किन्तु दुःखी नहीं होता ॥३॥

(पर्दे के पीछे)

महाराज इधर से, इधर से, (आएँ)।

(उसके बाद राजा और प्रतिहारी प्रवेश करते हैं)

---

पक्षे—उच्चावचेषु, पथिषु = मार्गेषु संचालनेष्वित्यर्थः, पक्षे—मार्गेषु, अपि, अचलता = धैर्यवता, पक्षे—भारोद्वहनकुशलेन, धुर्येण = राज्यभारसंचालनकुशलेन, पक्षे—धुरि संयोजितेन, अस्य = चन्द्रगुप्तस्य, पक्षे—वृषभस्य, गुरुणा = पित्रा नन्देन, पक्षे–वयः श्रेष्ठेन वृषभेण, भुवः = पृथिव्याः, गुरुः = महती अपि, या धूः, चिरम् = बहुकालम्, ऊढा = संचालिता, धृता, तामेव = पूर्वधृतामेव. उच्चैः = महतीम्, धुरम् = भारम्, नववयसि = नवीनावस्थायाम्, वोढुम् = धारयितुम्, व्यवसितः = तत्परः, मनस्वी = महामनाः महोत्साहः, पक्षे—बलदर्पितः, चन्द्रगुप्तः नवीनः वृषभश्च, दम्यत्वात् = अनतिप्रौढत्वात्, स्खलति = त्रुटिं करोति खिद्यते वा, पक्षे—भ्रश्यति, च = किन्तु, दुःखम् = क्लेशम्, न वहति = न प्राप्नोति च, क्लिश्यते इत्यर्थः ॥३॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में नन्द शिक्षित पुराने बैल के समान है, अतः वह धुर्य है। चन्द्रगुप्त नवसिखुआ बैल के समान है, अतः दम्य है। श्लोक के द्व्यर्थक होने के कारण शब्द दोनों पक्षों में लगेंगे। भाव यह है कि जैसे नवसिखुआ बैल गाड़ी को ढोता हुआ लड़खड़ाता तो अवश्य है किन्तु हार नहीं मानता उसी प्रकार चन्द्रगुप्त अनुभव की कमी के कारण असुविधा का अनुभव करता है किन्तु दुःखी नहीं होता।

**धुर्येण**—धुरि साधुः इति धुरि + यत् + तृतीयैकवचने विभक्तिकार्यम्।

**व्यवसितः**—वि + अव + $\sqrt{}$सो + क्त + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में समासोक्ति अलङ्कार तथा शिखरिणी छन्द है। छन्द का लक्षण—

रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागः शिखरिणी ॥३॥

राजा—(स्वगतम्) राज्यं हि नाम राजधर्मानुवृत्तिपरस्य नृपतेर्महदप्रीतिस्थानम्। कुतः ?—

**परार्थानुष्ठाने रहयति नृपं स्वार्थपरता**
**परित्यक्तस्वार्थो नियतमयथार्थः क्षितिपतिः ।**
**परार्थश्चेत्स्वार्थादभिमततरो हन्त परवान्**
**परायत्तः प्रीतेः कथमिव रसं वेत्ति पुरुषः ॥ ४ ॥**

अपि च—

दुराराध्या हि राजलक्ष्मीरात्मवद्भिरपि राजभिः । कुतः ?—

**तीक्ष्णादुद्विजते मृदौ परिभवत्रासान्न सन्तिष्ठते**
**मूर्खान्द्वेष्टि न गच्छति प्रणयितामत्यन्तविद्वत्स्वपि ।**

---

**शब्दार्थः**—राजधर्मानुवृत्तिपरस्य = राजा के कर्तव्यों के पालन करने में तत्पर। महदप्रीतिस्थानम् = महान् दुःख का स्थान, (कष्ट का कारण) ॥

**टीका—राजधर्मेति**—राज्ञः = नृपतेः, धर्मः = प्रजापालनादिरूपं कर्तव्यम्, तस्य अनुवृत्तिः = अनुसरणम्, तत्र परः = आसक्तः तस्य राजधर्मानुवृत्तिपरस्य = राजधर्मानुसरणदत्तचित्तस्य । महदप्रीतीति—महती चासौ अप्रीतिः महदप्रीतिः = महत्कष्टमित्यर्थः तस्याः स्थानम् = कारणम् उत्पत्तिस्थलं वा ॥

**परार्थानुष्ठान इति**—

**अन्वयः**—परार्थानुष्ठाने, स्वार्थपरता, नृपम्, रहयति; परित्यक्तस्वार्थः, नियतम, अयथार्थः, क्षितिपतिः, (अस्ति); चेत्, परार्थः, स्वार्थात्, अभिमततरः, हन्त, (सः), परवान्, (आस्ते), परायत्तः, पुरुषः, प्रीतेः, रसम्, कथमिव, वेत्ति ॥४॥

**शब्दार्थः**—परार्थानुष्ठाने = दूसरे के प्रयोजन को पूर्ण करने में, स्वार्थपरता = स्वच्छन्दतापूर्वक विहार आदि तथा विषयों का उपभोग, नृपम् = राजा को, रहयति = छोड़ देता है; परित्यक्तस्वार्थः = अपने स्वार्थ को छोड़ देनेवाला (अर्थात् स्वच्छन्द विषयोपभोगादि को छोड़ देनेवाला), नियतम् = अवश्य ही, अयथार्थः = अवास्तविक, क्षितिपतिः = राजा, (अस्ति = है); चेत् = यदि, परार्थः = दूसरे का प्रयोजन, स्वार्थात् = अपने प्रयोजन से, अभिमततरः = अधिक अभीष्ट है, हन्त = खेद है, (सः = वह), परवान् = पराधीन, (अस्ति = है), परायत्तः = पराधीन, पुरुषः = पुरुष, प्रीतेः = प्रसन्नता के, सुख के, रसम् = आनन्द को, कथमिव = कैसे, वेत्ति = जान सकता है ॥४॥

**टीका—परार्थानुष्ठाने इति**—परेषाम् = अन्येषाम् ये अर्थाः=प्रयोजनानि तेषाम् अनुष्ठाने = सम्पादने, स्वस्य अर्थः स्वार्थस्तत्र परः स्वार्थपरस्तस्य भावः स्वार्थपरता = स्वप्रयोजनसाधनप्रवृत्तिः, स्वातन्त्र्यमित्यर्थः, नृपम् = राजानम्, रहयति = त्यजति । प्रजाहितसाधने रतःनृपः स्वसुखविरहितः भवतीति भावः । परित्यक्तेति—परित्यक्तः = परिहृतः, स्वार्थः = स्वसुखादिप्रयोजनः येन तादृशः, राजेति शेषः, नियतम् = निश्चितम्, अयथार्थः = असत्यभूतः, केवलं नाम्नैवेत्यर्थः, क्षितिपतिः = भूपालः, अस्तीति शेषः; चेत् = यदि, परार्थः = परप्रयोजनम्, प्रकृत्यनुरञ्जनमिति यावत्, स्वार्थात् = स्वप्रयोजनात्,

राजा—(अपने आप) राज्य राजा के कर्तव्यों के पालन करने में तत्पर राजा के लिए महान् कष्ट का कारण है। क्योंकि—

दूसरे के प्रयोजन को पूर्ण करने में (अर्थात् प्रजा का कल्याण सम्पादन करने में) स्वच्छन्दतापूर्वक विहार आदि तथा विषयों का उपभोग राजा को छोड़ देता है (अर्थात् राजा का आमोद-प्रमोद समाप्त हो जाता है)। अपने स्वार्थों को छोड़ देनेवाला (अर्थात् स्वच्छन्द विषयोपभोगादि को छोड़ देनेवाला) अवश्य ही अवास्तविक राजा है (क्योंकि उसका आनन्दोपभोग समाप्त हो जाता है)। यदि दूसरे का प्रयोजन अपने प्रयोजन से अधिक अभीष्ट है (तो) खेद है (कि वह राजा) पराधीन है। पराधीन पुरुष सुख के आनन्द को कैसे जान सकता है ॥४॥

और भी—

निश्चित ही समाहित चित्तवाले राजाओं के द्वारा भी राजलक्ष्मी कष्ट से आराधना की जानेवाली है। क्योंकि—

उग्र स्वभाववाले (राजा) से उद्विग्न होती है (कि कहीं सेना और कर्मचारियों में विद्रोह न हो जाय जिससे यह राजा मारा जाय और मैं निराश्रय हो जाऊँ); कोमल स्वभाववाले (राजा) के पास में तिरस्कार के भय से भली प्रकार से नहीं ठहरती है (कि कहीं बलवान् राजा मेरा तिरस्कार न कर दे); मूर्खों से द्वेष करती है; अत्यन्त

---

स्वसुखादिति यावत्, अभिमततरः = प्रियतरः, अस्ति चेत्, हन्तीति खेदे, (सः = राजा), परवान् = पराधीनः, आस्ते इति शेषः। परायत्तः = पराधीनः, पुरुषः = जनः, प्रीतेः = सुखस्येत्यर्थः, रसम् = आनन्दम्, कथमिव = केन प्रकारेण, वेत्ति = जानाति ॥४॥

**टिप्पणी—नियतमयथार्थः क्षितिपतिः**—सुखाभिलाषी सांसारिक व्यक्ति राजा होने की कामना करते हैं। वे राजा शब्द का अर्थ समझते हैं—सुख-भोग-करनेवाला व्यक्ति। किन्तु कर्तव्यपरायण राजा के जीवन में सुख कहाँ। वह प्रजा के सुख के लिए ही सर्वदा खिन्न रहता है। अतः वह उक्त परिभाषा के अनुसार सच्चे अर्थ में राजा नहीं है। 'शाकुन्तलम्' में राजा दुष्यन्त के लिए वैतालिक कहता है—'स्वसुख-निरभिलाषः खिद्यसे लोकहेतोः'।

इस श्लोक में काव्यलिङ्ग अलंकार तथा शिखरिणी छन्द है। छन्द का लक्षण—

रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागाः शिखरिणी ॥४॥

**शब्दार्थः**—दुराराध्या = कष्ट से आराधना की जानेवाली, आत्मवद्भिः = समाहित चित्तवाले ॥

**तीक्ष्णादिति**—

**अन्वयः**—तीक्ष्णात्, उद्विजते; मृदौ, परिभवत्रासात्, न, सन्तिष्ठते; मूर्खान्, द्वेष्टि; अत्यन्तविद्वत्सु, अपि, प्रणयिताम्, न, गच्छति; शूरेभ्यः, अभ्यधिकम्, बिभेति; एकान्तभीरून्, उपहसति; अहो, लब्धप्रसरा, वेशवनिता, इव, श्रीः, भृशम्, दुःखोपचर्या ॥५॥

**शब्दार्थः**—तीक्ष्णात् = उग्र स्वभाववाले (राजा) से, उद्विजते = उद्विग्न होती

शूरेभ्योऽभ्यधिकं बिभेत्युपहसत्येकान्तभीरूनहो
श्रीर्लब्धप्रसरेव वेशवनिता दुःखोपचर्या भृशम् ॥ ५ ॥

अन्यच्च कृतककलहं कृत्वा स्वतन्त्रेण किञ्चित्कालान्तरं व्यवहर्तव्यमित्यार्यादेशः। स च कथमपि मया पातकमिवाभ्युपगतः।
अथवा शश्वदार्योपदेशसंस्क्रियमाणमतयः सदैव स्वतन्त्रा वयम्। कुतः?—

इह हि रचयन्साध्वीं शिष्यः क्रियां न निवार्यते
त्यजति तु यदा मार्गं मोहात्तदा गुरुरंकुशः।

---

है; मृदौ = कोमल स्वभाववाले राजा में (अर्थात् राजा के पास से), परिभवत्रासात् = तिरस्कार के भय से, न = नहीं, सन्तिष्ठते = भली प्रकार से ठहरती है; मूर्खान् = मूर्खों को (से), द्वेष्टि = द्वेष करती है; अत्यन्तविद्वत्सु = अत्यन्त विद्वान् (राजाओं) में, अपि = भी, प्रणयिताम् = प्रेम भाव को, न = नहीं, गच्छति = प्राप्त होती; शूरेभ्यः = शूरवीरों से, अभ्यधिकम् = अत्यन्त, बिभेति = डरती है; एकान्तभीरून् = अधिक डरपोक (राजाओं का), उपहसति = उपहास करती है, मजाक उड़ाती है; अहो = आश्चर्य है, लब्धप्रसरा = धृष्टता को प्राप्त हुई, वेशवनिता = वेश्या के, इव = समान, श्रीः = राजलक्ष्मी, भृशम् = अत्यधिक, दुःखोपचर्या = दुःख से सेवा की जानेवाली, (है) ॥५॥

**टीका**—दुःखेन = कष्टेन, आराध्या = सेव्या; आत्मविद्भिः = स्थिरमानसैः, सुखादिषु विगतस्पृहैरित्यर्थः ('उदयादिष्वविकृतिः मनसः सत्वमुच्यते; आत्मवान् सत्त्ववान् प्रोक्तः'—इत्युत्पलमालायाम्) ॥

**तीक्ष्णादिति**—तीक्ष्णात् = उग्रस्वभावात्, नृपात्, उद्विजते = उद्विग्ना भवति, उग्रस्वभावात् सेनापत्यादयः विद्रोहं कुर्वन्ति, अतः आश्रितस्य राज्ञः मृत्युभयमास्ते, मृदौ = कोमलस्वभावे राजनि, परिभवत्रासात् = अन्यकृतानादरभयात्, न सन्तिष्ठते = स्थितिं न लभते; मूर्खान् = अज्ञान्, राजनीतिविचारशून्यानिति यावत्, द्वेष्टि = दूरतः एव जहातीति भावः, अत्यन्तविद्वत्सु = भूरिविद्याशालिष्वपि, प्रणयिताम् = अनुरागभावम्, न गच्छति = न प्राप्नोति; शूरेभ्यः = वीरेभ्यः, अभ्यधिकम् = अत्यधिकम्, बिभेति = भयं करोति, अतिशूरोऽयं सर्वदैव युद्धाय उत्सहते, अतः अस्य कदामृत्युर्भविष्यतीति न निश्चयमिति विचार्य तस्माद्बिभेतीति भावः; एकान्तभीरून् = अतिभयशीलान्, कुनृपानिति यावत्, उपहसति = अवमन्यते; अहो = आश्चर्यद्योतकमव्ययमिदम्, लब्धः = प्राप्तः, कामिसमूहस्य दैनन्दिनीं प्रार्थनां विलोक्येति शेषः, प्रसरः = धृष्टता यया तादृशी, वेशः = वेश्यालयः तस्य वनिता = स्त्री, वेश्येवेत्यर्थः, श्रीः = राजलक्ष्मीः, भृशम् = अत्यन्तम्, दुःखोपचर्या—दुःखेन = कष्टेन उपचर्या = सेव्या, अस्तीति शेषः। राजलक्ष्म्याः संरक्षणं कष्टसाध्यमिति भावः ॥५॥

**टिप्पणी—दुराराध्या**—आ + √राध् + णिच् (स्वार्थे) ण्यत् (कर्मणि) आराध्या। दुःखेन आराध्या = दुराराध्या।

विद्वान् राजाओं में भी प्रेमभाव को नहीं प्राप्त होती; शूरवीर (राजाओं) से अत्यन्त डरती है (कि पता नहीं कब और कहाँ युद्ध में मारा जाय); अधिक डरपोक (राजाओं) का उपहास करती है। आश्चर्य है, धृष्टता को प्राप्त हुई (अर्थात् धृष्ट) वेश्या के समान राजलक्ष्मी अत्यधिक दुःख से सेवा की जानेवाली (है) (अर्थात् राजलक्ष्मी की सेवा कर उसे अपने वश में करना कठिन है) ॥५॥

दूसरी बात यह है कि बनावटी झगड़ा करके कुछ समय तक स्वतन्त्रता-पूर्वक व्यवहार करना चाहिये--ऐसा पूज्य चाणक्य का आदेश है। और वह (आदेश) पाप की तरह मेरे द्वारा किसी प्रकार स्वीकार भी कर लिया गया है। अथवा निरन्तर आर्य (चाणक्य) के उपदेश से सुधारी जाती हुई बुद्धिवाले हम लोग सर्वदा स्वतन्त्र ही हैं। क्योंकि—

निश्चय ही इस संसार में सदाचारमयी क्रिया को करता हुआ शिष्य (गुरु के द्वारा) नहीं रोका जाता। किन्तु जब अज्ञानवश (शिष्य सदाचारमय) मार्ग को छोड़ता है

---

इस श्लोक में काव्यलिङ्ग एवं उपमा अलंकार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥५॥

शब्दार्थः—कृतककलहम् = बनावटी झगड़ा को। आर्यादेशः = पूज्य चाणक्य का आदेश। पातकमिव = पाप की तरह, अभ्युपगतः = स्वीकार कर लिया गया है। शश्वत् = निरन्तर, आर्योपदेशसंस्क्रियमाणमतयः = आर्य (चाणक्य) के उपदेश से सुधारी जाती हुई बुद्धिवाले ॥

**इह हि रचयन् साध्वीमिति**—

**अन्वयः**—हि, इह, साध्वीम्, क्रियाम्, रचयन्, शिष्यः, (गुरुणा) न, निवार्यते; तु, यदा, मोहात्, मार्गम्, त्यजति, तदा, गुरुः, अंकुशः, (भवति); तस्मात्, विनय-रुचयः, सन्तः, सदा, एव, निरंकुशाः, (भवन्ति); अतः, परतरम्, स्वातन्त्र्येभ्यः, वयम्, हि, पराङ्मुखाः ॥६॥

**शब्दार्थः**—हि = निश्चय ही, इह = इस संसार में, साध्वीम् = सदाचारमयी, क्रियाम् = क्रिया को, रचयन् = करता हुआ, शिष्यः = शिष्य, (गुरुणा = गुरु के द्वारा), न = नहीं, निवार्यते = रोका जाता; तु = किन्तु, यदा = जब, मोहात् = अज्ञानवश, मार्गम् = (सदाचारमय) मार्ग को, त्यजति = छोड़ता है, तदा = तब, गुरुः = गुरु, अंकुशः = नियन्त्रक, (रोकनेवाला), (भवति = होता है); तस्मात् = इसलिए, विनय-रुचयः = गुरु के द्वारा बतलाये गये मार्ग में रुचि रखनेवाले, सन्तः = सुन्दर आचरण करनेवाले, सदा = हमेशा, एव = ही, निरंकुशाः = स्वतन्त्र, (भवन्ति = होते हैं), अतः = इससे, परतरम् = अधिक, स्वातन्त्र्येभ्यः = स्वतन्त्रता से, वयम् = हम, परा-ङ्मुखाः = विपरीत हैं ॥६॥

**टीका—इह हीति**—हि = अवश्यमेव, इह = अस्मिन् संसारे, साध्वीम् = साधु-

विनयरुचयस्तस्मात्सन्तः सदैव निरंकुशाः
परतरमतः स्वातन्त्र्येभ्यो वयं हि पराङ्मुखाः ॥ ६ ॥

(प्रकाशम्) आर्य वैहीनरे, सुगाङ्गमार्गमादेशय ।

कञ्चु०—इत इतो देवः । (नाट्येन परिक्रम्य) अयं सुगाङ्गप्रासादः । शनैरा-रोहतु देवः ।

राजा—(नाट्येनारुह्य दिशोऽवलोक्य) अहो शरत्समयसंभृतशोभानां दिशामति-रमणीयता । कुतः ?—

शनैः श्यानीभूताः सितजलधरच्छेदपुलिनाः
समन्तादाकीर्णाः कलविरुतिभिः सारसकुलैः ।

---

जनाभिनन्दिताम्, न्याय्यामित्यर्थः, क्रियाम् = कार्यम्, रचयन् = कुर्वन्, शिष्यः = छात्रः, उपदेशप्राप्तकर्ता जनः इति यावत्, न निवार्यते = न प्रतिषिध्यते, गुरुणेति शेषः; तु = किन्तु, यदा = यस्मिन् काले, मोहात् = अज्ञानात्, मार्गम् = सन्मार्गम्, सदुपदेश-मिति भावः, त्यजति = जहाति, शिष्यः इति शेषः; तदा = तस्मिन्काले, गुरुः = उपदेष्टाः, अंकुशः = शिक्षकः, नियामकः इति यावत्, भवतीति शेषः; तस्मात् = एतस्मात् कारणा-दित्यर्थः, विनये = गुरुकृतशिक्षणे सन्मार्गे वा रुचिः = प्रीतिः येषां तादृशाः, सन्तः = सदाचाराः जनाः, हिशब्दस्त्वर्थः, सदैव = सर्वदैव, निरंकुशाः = अनिवार्याः, स्वतन्त्राः इति भावः, भवन्तीति शेषः; अतः = अस्मात् स्वातन्त्र्यात्, परतरम् = अधिकम्, स्वात-न्त्रेभ्यः = स्वच्छन्दताभ्यः, वयम् = सन्मार्गरुचयःइत्यर्थः, हीति निश्चये, पराङ्मुखाः = विपरीताः स्मः ॥६॥

**टिप्पणी—व्यवहर्तव्यम्**—वि + अव + √हृ + तव्य + विभक्तिकार्यम् ।

**स्वातन्त्र्येभ्यः**—स्वतन्त्र + ष्यञ् + पञ्चमीबहुवचने विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में परिणाम अलङ्कार तथा हरिणी छन्द है । छन्द का लक्षण—

नसमरसला गः षड्वेदैर्हरिणी मता ॥ ६ ॥

**शब्दार्थः**—शनैः = धीरे से । शरत्समयसंभृतशोभानाम् = शरद् ऋतु के कारण बढ़ी हुई शोभा वाली, दिशाम् = दिशाओं की ।

**शनैः श्यानीभूता इति—**

**अन्वयः**—शनैः, श्यानीभूताः, सितजलधरच्छेदपुलिनाः, कलविरुतिभिः, सारसकुलैः, समन्तात्, आकीर्णाः, निशि, चित्राकारैः, विकचनक्षत्रकुमुदैः, चिताः, दीर्घाः, दश, दिशः, सरितः, इव, नभस्तः, स्यन्दन्ते ॥ ७ ॥

**शब्दार्थः**—शनैः = क्रमशः, श्यानीभूताः = कृश होती हुई, सितजलधरच्छेदपु-लिनाः = नदियों के बालुकामय तट के समान हैं सफेद बादलों के टुकड़े जिनमें ऐसी ( नदी पक्ष में—सफेद बादलों के टुकड़ों के समान हैं बालुकामय तट जिनके ऐसी ) कलविरुतिभिः = मधुर ध्वनि करने वाले, सारसकुलैः = सारस पक्षियों के समूहों से, समन्तात् = चारों ओर, आकीर्णाः = व्याप्त, निशि = रात्रि में, चित्राकारैः = विचित्र

तब गुरु निरङ्कुश होता है। इसलिए गुरु के द्वारा बतलाये गये मार्ग में रुचि रखनेवाले सुन्दर आचरण करनेवाले (शिष्य) हमेशा ही स्वतन्त्र होते हैं। इससे अधिक स्वतन्त्रता के हम विपरीत हैं।।६।।

(प्रकट रूप में) आर्य वैहीनरि जी, सुगाङ्ग (राजमहल) के मार्ग को बतलाइये।

**कञ्चुकी**—महाराज, इधर से, इधर से (आइए)। (अभिनय के साथ चारों ओर घूमकर) यह सुगाङ्ग नामक राजमहल है। महाराज धीरे से (इस पर) चढ़ें।

**राजा**—(अभिनयपूर्वक चढ़कर तथा दिशाओं को देखकर) अहो, शरद् ऋतु के कारण बढ़ी हुई शोभा वाली दिशाओं की अत्यन्त रमणीयता (है)। क्योंकि:—

क्रमशः कृश होती हुई नदियों के बालुकामय तट के समान हैं सफेद बादलों के टुकड़े जिनमें ऐसी (नदीपक्ष में—सफेद बादलों के टुकड़ों के समान हैं बालुकामय तट जिनके ऐसी), मधुर ध्वनि करने वाले सारस पक्षियों के समूहों से चारों ओर

---

रूप वाले, विकचनक्षत्रकुमुदैः = खिले हुए कुमुदों के समान नक्षत्रों से (नदी पक्ष में—नक्षत्रों के समान खिले हुए कुमुदों से), चिताः = व्याप्त, दीर्घाः = विशाल, दश = दसों, दिशः = दिशाएँ, सरितः = नदियों के, इव = समान, नभस्तः = आकाश से, (नदी के पक्ष में—श्रावण मास से) स्यन्दन्ते = झर रही (निकल रही) हैं।। ७ ।।

**टीका**—शनैः = क्रमशः, नातित्वरयेति यावत्। शरत्समयेति शरदः = शरदृतोः, समयः = कालः, तेन संभृता = वृद्धिङ्गता शोभा = कान्तिः यासां तास्तथाः तासाम्, दिशाम् = काष्ठानाम् ($\sqrt{}$ 'दिशस्तु ककुभः काष्ठा आशाश्च' इत्यमरः)।

**शनैः श्यानीभूता इति**—शनैः = क्रमशः, अश्यानाः = अकृशाः श्यानाः = कृशाः भूताः इति श्यानीभूताः = कृशीभूताः, वर्षतौं जलधरपूर्णाः दिशः जलपूर्णाः सरितश्च शरदागमे कृशीभूताः भवन्तीति भावः, सितजलधरेति—सिताः = शुभ्राः ये मेघाः = पयोदाः तेषां च्छेदाः = खण्डाः पुलिनानि इव = सिकतामयतटानीव यासां ताः, सरित्पक्षे—सितजलधरच्छेदाः इव पुलिनानि = बालुकामयतटानि यासां ताः, कलविरुतीति—कला = मधुरा अव्यक्ता च विरुतिः = शब्दः येषां ते तथोक्तास्तैः, सारसानां कुलैः = समूहैः, समन्तात् = सर्वतः, आकीर्णाः = व्याप्ताः, निशि = रात्रौ, चित्राकारैः = विविधप्रकारैः, विकचेति—विकचानि = प्रफुल्लानि नक्षत्राणि = तारामण्डलानि कुमुदानि इव = कैरवाणि इव तैः तादृशैः, सरित्पक्षे—विकचानि नक्षत्राणीव कुमुदानि तैः चिताः = व्याप्ताः दीर्घाः = विशालाः, जलधराभावे जलाभावे च दिशः सरितश्च दीर्घाः प्रतीयन्ते, दश = दशसंख्याकाः, दिशः = काष्ठाः, सरितः = इव = नद्यः इव, सरित्पक्षे—सरितः, दिशः = इव, नभस्तः = आकाशात्, सरित्पक्षे = श्रावणमासात् ('श्रावणे तु स्यान्नभाः श्रावणिकश्च सः, इत्यमरः), स्यन्दन्ते = निःसरन्तीति दिक् ।।७।।

**टिप्पणी**—दीर्घा दश दिशः—दीर्घा दश दिशः सरित इव और सरितः दीर्घा दश

चिताश्चित्राकारैर्निशि विकचनक्षत्रकुमुदै-
र्नभस्तः स्यन्दन्ते सरित इव दीर्घा दश दिशः ॥ ७ ॥

अपि च—

अपामुद्वृत्तानां निजमुपदिशन्त्या स्थितिपदं
दधत्या शालीनामवनतिमुदारे सति फले ।
मयूराणामुग्रं विषमिव हरन्त्या मदमहो
कृतः कृत्स्नस्यायं विनय इव लोकस्य शरदा ॥ ८ ॥

अपि च—

भर्तुस्तथा कलुषितां बहुवल्लभस्य
मार्गे कथंचिदवतार्य तनूभवन्तीम् ।

---

दिश इव—यहाँ इस प्रकार उपमानोपमेय भाव है । अन्य सभी पद सीधे-सीधे दोनों पक्षों—दिशः और सरितः—में लग जायँगे किन्तु 'सितजलधरच्छेदपुलिनाः' तथा 'विकचनक्षत्रकुमुदैः' में थोड़ा सा समास में आये पदों में हेर-फेर करके काम चलाया जायगा—देखिये टीका ।

**श्यानीभूताः**—श्यान + च्वि + √भू + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

**निशि**—श्लोक से प्रतीत होता है कि चन्द्रगुप्त रात्रि में महल के ऊपर से नगर की शोभा देख रहा है ।

**आकीर्णाः**—आ + √कॄ + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

**चिताः**—√चि + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में उपमेयोपमा तथा श्लेष अलङ्कार हैं । इसमें प्रयुक्त छन्द का नाम है शिखरिणी । लक्षण—

रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागाः शिखरिणी ॥७॥

**अपामुद्वृत्तानामिति—**

**अन्वयः**—अहो, उद्वृत्तानाम्, अपाम्, निजम्, स्थितिपदम्, उपदिशन्त्या; शालीनाम्, उदारे, फले, सति, अवनतिम्, दधत्या; मयूराणाम्, उग्रम्, मदम्, विषम्, इव, हरन्त्या; शरदा, कृत्स्नस्य, लोकस्य, अयम्, विनयः, कृतः, इव ॥८॥

**शब्दार्थः**—अहो = आश्चर्य है, उद्वृत्तानाम् = मर्यादा (तट) को लाँघ कर प्रवाहित होने वाले, अपाम् = जलों को, निजम् = अपनी, स्थितिपदम् = मर्यादा को, सीमा को, उपदिशन्त्या = बतलाती हुई; शालीनाम् = धानों के, उदारे = अत्यधिक, फले = फल के, सति = होने पर, अवनतिम् = नम्रता को, दधत्या = करती हुई, मयूराणाम् = मोरों के, उग्रम् = असह्य, मदम् = मद को, विषमिव = विष के समान, हरन्त्या = दूर करती हुई, शरदा = शरद् ऋतु के द्वारा, कृत्स्नस्य = सम्पूर्ण, लोकस्य = संसार को, अयम् = यह, विनयः = विनय, नम्रता, कृतः = किया गया है, सिखलाया गया है, इव = सी ॥८॥

व्याप्त, रात्रि में विचित्र रूप वाले खिले हुए कुमुदों के समान नक्षत्रों से ( नदीपक्ष में—नक्षत्रों के समान खिले हुए कुमुदों से ) व्याप्त विशाल दशों दिशाएँ नदियों के समान ( नदी के पक्ष में—विशाल नदियाँ दशों दिशाओं के समान ) आकाश से निकल रही हैं ( नदीपक्ष में—श्रावण के मास से ( लेकर अब तक ) झर रही हैं ) ॥ ७ ॥

आश्चर्य है, मर्यादा (तट) को तोड़ कर प्रवाहित होने वाले जलों को अपनी मर्यादा को बतलाती हुई, धानों के अत्यधिक फल होने पर (उनमें) नम्रता को करती हुई, मोरों के असह्य मद को, विष के समान, दूर करती हुई शरद्ऋतु के द्वारा सम्पूर्ण संसार को यह विनय सिखाया-सा गया है ॥८॥

और भी—

शरद् ऋतु, प्रणय की कथा कहने में निपुण दूती के समान, उस प्रकार से (जैसी कि वर्षा ऋतु में थी) मलिन (अतः) क्षीण होती हुई गङ्गा को भली प्रकार से निर्मल (करके) बहुत (नदी रूपी) स्त्रियोंवाले पति (सागर) के मार्ग में किसी प्रकार उतार कर सागर के पास ले जा रही है (अर्थात् जिस प्रकार प्रणय-कथा कहने में चतुर दूती अनेक स्त्रियों से प्रेम करनेवाले अपने पति के ऊपर रुष्ट अतएव क्षीण होनेवाली

---

**टीका**—अपामिति । अहो = आश्चर्यद्योतकमव्ययपदम्, उद्वृत्तानाम्=प्रवृद्धानाम्, उद्धतानामिति च ध्वनिः, अपाम्=जलानाम्, निजम्=स्वकीयम्, स्वाभाविकमिति यावत्, स्थितेः = अवस्थानस्य पदम् = स्थानम्, मर्यादामिति भावः, उपदिशन्त्या = शिक्षयन्त्या, शालीनाम् = धान्यानाम्, उदारे = प्रभूते, फले = परिणामे, सति = जाते, अवनतिम् = नम्रताम्, दधत्या = कुर्वन्त्या; मयूराणाम् = शिखिनाम्, उग्रम् = तीक्ष्णम्, विरहिणां सोढुमशक्यमिति भावः, मदम् = गर्वम् ('मदोरेतसि कस्तूर्यां गर्वे हर्षेभदानयोः' इति विश्वः), विषमिव = गरलमिव, हरन्त्या = दूरीकुर्वन्त्या, शरदा = शरत्समयेन, कृत्स्नस्य = समग्रस्य, लोकस्य = संसारस्य, अयम् = एष सर्वत्र दृश्यमानः, विनयः = नम्रता, कृतः = शिक्षितः इवेति दिक् ॥८॥

**टिप्पणी**—ढुण्ढिराज के अनुसार इस श्लोक में समासोक्ति के माध्यम से तीन बातों की ओर संकेत किया गया है—(१) अत्यन्त उच्छृङ्खल मलयकेतु का भावी निग्रह । (२) राक्षस के, विष के समान अत्यन्त उग्र, पराक्रम और नीतिविषयक गर्व का अपहरण । (३) साम्राज्यरूपी फल को प्राप्त करनेवाले अत्यन्त उन्नतिशील चन्द्रगुप्त की विनयसम्पत्ति ।

**मयूराणां मदम्**—वर्षा ऋतु में मयूर उन्मत्त हो नृत्य एवं शब्द करते हैं, शरद् ऋतु के आते ही शान्त पड़ जाते हैं ।

इस श्लोक में उत्प्रेक्षा तथा काव्यलिङ्ग अलङ्कार एवं शिखरिणी छन्द है। छन्द के लक्षण के लिए देखिये पीछे के श्लोक की टिप्पणी ॥८॥

**भर्तुस्तथेति**—

**अन्वयः**—शरत्, रतिकथाचतुरा, दूती, इव, तथा, [illegible]

सर्वात्मना रतिकथाचतुरेव दूती
गङ्गां शरन्नयति सिन्धुपतिं प्रसन्नाम् ॥ ९ ॥

(समन्तान्नाट्येनावलोक्य) अये कथमप्रवृत्तकौमुदीमहोत्सवं कुसुमपुरम् । आर्य वैहीनरे, अथास्मद्वचनादाघोषितः कुसुमपुरे कौमुदीमहोत्सवः ?

**कञ्चुकी०**—अथ किम् ?

**राजा**—तत्किं न गृहीतमस्मद्वचनं पौरैः ?

**कञ्चु०**—(कर्णौ पिधाय) शान्तं पापं, शान्तं पापम् । पृथिव्यामस्खलितपूर्वं देवस्य शासनं कथं पौरेषु स्खलिष्यति ।

**राजा**—तत्कथमप्रवृत्तकौमुदीमहोत्सवमद्यापि कुसुमपुरम् ?

धूर्तैरन्वीयमानाः स्फुटचतुरकथाकोविदैर्वेशनार्यो
नालंकुर्वन्ति रथ्याः पृथुजघनभराक्रान्तिमन्दैः प्रयातैः ।

---

गङ्गाम्, सर्वात्मना, प्रसन्नाम्, (विधाय), बहुवल्लभस्य, भर्तुः, मार्गे, कथञ्चित्, अवतार्य, सिन्धुपतिम्, नयति ॥९॥

**शब्दार्थः**—शरत् = शरद् ऋतु; रतिकथाचतुरा = प्रणय की कथा कहने में निपुण, दूती = दूती के, इव = समान; तथा = उस प्रकार से, कलुषिताम् = मलिन, तनूभवन्तीम् = क्षीण होती हुई, गङ्गाम् = गङ्गा को, सर्वात्मना = भली प्रकार से, प्रसन्नाम् = मलिनतारहित (निर्मल), (विधाय = करके), बहुवल्लभस्य = बहुत (नदीरूपी) स्त्रियों वाले, भर्तुः = पति (सागर) के, मार्गे = मार्ग में, कथञ्चित् = किसी प्रकार, अवतार्य = उतार कर, सिन्धुपतिम् = सागर के पास, नयति = ले जा रही है ॥९॥

**टीका**—भर्तुस्तथेति—शरत् = तन्नामा ऋतुः; रतिकथायाम् = प्रणयकथायाम् चतुरा = प्रवीणा, दूती = सञ्चारिका ('कोटवी स्याद् दूती सञ्चारिके समे' इत्यमरः) सा इव; तथा = तेन प्रकारेण, पङ्काधिक्येनेति यावत्, कलुषिताम् = आविलाम्, नायिकापक्षे रुष्टाम्, अत एव अतनुः = अक्षीणा तनुः = क्षीणा भवन्ती इति तनूभवन्ती ताम्, तनूभवन्तीम् = वर्षापगमे क्षीणप्रवाहाम्, नायिकापक्षे—कान्तस्य वियोगे कृशतां गच्छन्तीम्, गङ्गाम् = सुरसरितम्, नायिकामित्यर्थः, सर्वात्मना = सुष्टुप्रकारेण, प्रसन्नाम् = निर्मलाम्, नायिकापक्षे—विगतकोपाम्, विधायेति शेषः, बह्वयः = अनेकाः, वल्लभाः = प्रियाः यस्य तस्य बहुवल्लभस्य = अनेकसरित्प्रियस्य, नायिकापक्षे—अनेकभार्यस्य, भर्तुः = स्वामिनः, मार्गे = पथि, कथञ्चित् = अतिकृच्छ्रेणेत्यर्थः, अवतार्य = आनीय, सिन्धुपतिम् = सागरम्, पक्षे—पतिमित्यर्थः, नयति = प्रापयति, शरद् गङ्गासागरयोः सङ्गमे तादृशी दूतीव कार्यं करोति या खण्डितनायिकायाः तत्पत्युश्च सङ्गमं कारयतीति भावः ॥९॥

**टिप्पणी**—**अवतार्य**—अव + √तॄ + णिच् + ल्यप् ।

**तनूभवन्तीम्**—तनु + च्वि + √भू + शतृ, 'च्वौ च' (पा० ७।४।२६) इति दीर्घः + स्त्रियां विभक्तिकार्यम् ।

नायिका को प्रसन्न करके बड़ी मुश्किल से स्वामी से मिलने के लिए मार्ग में उतार कर उसके (स्वामी के) पास ले जाती है, उसी प्रकार शरद् ऋतु वर्षा ऋतु में मलिन तथा बाद में धीरे-धीरे क्षीण होनेवाली गङ्गा को भलीभाँति निर्मल करके बहुत-सी नदियों के पति समुद्र के मार्ग में उतार कर (क्योंकि अभी तक गङ्गा उमड़ कर इधर-उधर होकर बहती थी) उसके पति सागर के पास ले जा रही है) ॥९॥

( चारों तरफ अभिनयपूर्वक देख कर ) अरे, क्या नहीं आरम्भ हुआ है कौमुदी महोत्सव जिसमें ऐसा कुसुमपुर है (अर्थात् क्या कुसुमपुर में कौमुदी महोत्सव नहीं आरम्भ हुआ है) ? आर्य वैहीनरिजी, क्या हमारी आज्ञा से कुसुमपुर में कौमुदी महोत्सव घोषित किया गया है ?

**कञ्चुकी**—और क्या ?

**राजा**—तो नगरवासियों के द्वारा हमारा वचन क्यों नहीं ग्रहण किया गया ? (अर्थात् हमारी आज्ञा क्यों नहीं मानी गयी ?) ।

**कञ्चुकी**—(कानों को ढक कर) पाप शान्त हो, पाप शान्त हो । पृथिवी में पहले कभी भी बाधित न हुआ महाराज का आदेश नगरवासियों में कैसे बाधित होगा ?

**राजा**—तो आज भी नहीं प्रारम्भ हुआ है कौमुदी महोत्सव जिसमें ऐसा कुसुमपुर क्यों है ? (अर्थात् कुसुमपुर में आज भी कौमुदीमहोत्सव क्यों नहीं आरम्भ हुआ है ?)

सुव्यक्त और चतुरतापूर्ण प्रणय-कथाओं ( को कहने ) में प्रवीण धूर्तों के द्वारा अनुसरण की जाती हुई वेश्याएँ मोटी-मोटी जाँघों के भार के दबाव के कारण मन्थर गमनों से गलियों को नहीं अलंकृत कर रही हैं, तथा (अपने) घरों के ऐश्वर्य के द्वारा

---

**विशेष**—यह श्लोक ध्वन्यात्मक है । इससे यह ध्वनि भी निकलती है कि—राक्षस की मति के वश में पड़ी हुई अतएव मलिन नन्दकुल की राजलक्ष्मी चाणक्य की मतिरूपी दूती के सहारे सागर सदृश गम्भीर चन्द्रगुप्त के पास जा रही है ।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है । छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥९॥

**शब्दार्थः**—समन्तात् = चारों तरफ । अप्रवृत्तकौमुदीमहोत्सवम् = नहीं आरम्भ हुआ है कौमुदी महोत्सव जिसमें ऐसा । आघोषितः = घोषित किया गया । पौरैः = नगरवासियों के द्वारा । अस्खलितपूर्वम् = पहले कभी भी बाधित न हुआ ॥

**टीका**—समन्तात् = चतुर्षु दिक्षु । अप्रवृत्तेति—अप्रवृत्तः = अप्रचलितः कौमुदी-महोत्सवः = शारदीयोत्सवः यस्मिन् तत् । आघोषितः = प्रख्यापितः । पौरैः = पुरवासिभिः । पूर्वं स्खलितं स्खलितपूर्वं न स्खलितपूर्वमस्खलितपूर्वम् = अनुल्लङ्घितपूर्वम्, सदैव पालितमित्यर्थः ॥

**धूर्तैरिति**—

**अन्वयः**—स्फुटचतुरकथाकोविदैः, धूर्तैः, अन्वीयमानाः, वेशनार्यः, पृथुजघनभराक्रान्तिमन्दैः, प्रयातैः, रथ्याः, न, अलंकुर्वन्ति; च, गृहविभवैः, अन्योन्यम्, स्पर्द्धमानाः,

अन्योऽन्यं स्पर्द्धमाना न च गृहविभवैः स्वामिनो मुक्तशंकाः
साकं स्त्रीभिर्भजन्ते विधिमभिलषितं पार्वणं पौरमुख्याः ॥ १० ॥

**कञ्चु०**—एवमेवैतत् ।

**राजा**—किमेतत् ?

**कञ्चु०**—देव इदम् ।

**राजा**—स्फुटं कथय ।

**कञ्चु०**—प्रतिषिद्धः कौमुदीमहोत्सवः ।

**राजा**—(सक्रोधम्) आः केन ?

**कञ्चु०**—देव, नातः परं विज्ञापयितुं शक्यम् ।

**राजा**—न खलु आर्यचाणक्येनापहृतः प्रेक्षकाणामतिशयरमणीयश्चक्षुषो विषयः ।

**कञ्चु०**—देव कोऽन्यो जीवितुकामो देवस्य शासनमतिवर्तेत ।

**राजा**—शोणोत्तरे, उपवेष्टुमिच्छामि ।

**प्रति०**—देव इदं सिंहासनम् । उपविशतु देवः । (देव एदं सिंहासणं । उपविसदु देवो ।)

**राजा**—(नाट्येनोपविश्य) आर्य वैहीनरे, आर्यचाणक्यं द्रष्टुमिच्छामि ।

**कञ्चु०**—यदाज्ञापयति देवः । (इति निष्क्रान्तः)

---

पौरमुख्याः, स्वामिनः, मुक्ताशङ्काः (सन्तः), स्त्रीभिः, साकम्, अभिलषितम्, पार्वणम्, विधिम्, न, भजन्ते ॥१०॥

**शब्दार्थः**—स्फुटचतुरकथाकोविदैः = सुव्यक्त और चतुरतापूर्ण प्रणयकथाओं (को कहने) में प्रवीण, धूर्तैः = धूर्तों के द्वारा, अन्वीयमानाः = अनुसरण की जाती हुई, वेशनार्यः = वेश्याएँ, पृथुजघनभराक्रान्तिमन्दैः = मोटी जाँघों के भार के दबाव से मन्थर, प्रयातैः = गमनों से, रथ्याः = गलियों को, न = नहीं, अलंकुर्वन्ति = अलंकृत कर रही हैं; च = तथा, गृहविभवैः = घरों के ऐश्वर्य के द्वारा, अन्योन्यम् = परस्पर, स्पर्धमानाः = स्पर्धा (होड़) करते हुए, पौरमुख्याः = नागरिकों में श्रेष्ठ, स्वामिनः = गृहस्वामी, मुक्ताशङ्काः = निर्भय, (सन्तः = होकर), स्त्रीभिः = स्त्रियों के, साकम् = साथ, अभिलषितम् = बहुत दिनों से आकांक्षित, पार्वणम् = (शरद्) पूर्णिमा को होनेवाले, विधिम् = उत्सव को, न = नहीं, भजन्ते = मना रहे हैं ॥१०॥

**टीका**—धूर्तैरिति । स्फुटेति—स्फुटाः = सुव्यक्ताः चतुराः = निपुणाः, नैपुण्यपूर्णाः इति यावत्, याः कथाः = प्रणयवार्ताः तासु कोविदाः = पण्डिताः तैः तादृशैः, धूर्तैः = कितवैः, अन्वीयमानाः = अनुगम्यमानाः, वेशः = वेशवासः ('वेशो वेश्याजनसमाश्रयः' इत्यमरः) तस्य नार्यः = स्त्रियः, गणिकाः इति यावत्, पृथुजघनेति-पृथू = स्थूले च ते जघने = स्त्रीकट्याः पुरोभागौ ('स्त्रीकट्याः क्लीबे तु जघनं पुरः' इत्यमरः) तयोः भरः = भारः तस्य आक्रान्तिः = आक्रमणम्, बलेनेति यावत्, तया मन्दैः = सालसैः, प्रयातैः = गमनैः, रथ्याः = विशिखाः, नगरमध्यमार्गाः इति यावत्, ('रथ्या प्रतोली

परस्पर स्पर्धा (होड़) करते हुए नागरिकों में श्रेष्ठ गृहस्वामी निर्भय (होकर) स्त्रियों के साथ बहुत दिनों से आकांक्षित (शरद्) पूर्णिमा को होनेवाले उत्सव को नहीं मना रहे हैं ॥१०॥

**कञ्चुकी**—ऐसा ही है यह।

**राजा**—यह क्या है ?

**कञ्चुकी**—महाराज, यह।

**राजा**—स्पष्ट बतलाओ।

**कञ्चुकी**—कौमुदी महोत्सव रोक दिया गया है।

**राजा**—(क्रोध के साथ) आः, किसके द्वारा ?

**कञ्चुकी**—महाराज, इससे अधिक निवेदन नहीं किया जा सकता।

**राजा**—आर्य चाणक्य के द्वारा तो नहीं ? दर्शकों की दृष्टि का अत्यन्त रमणीय (यह) विषय छीन लिया गया (रोक दिया गया) ?

**कञ्चुकी**—महाराज, जीने की इच्छावाला (चाणक्य से भिन्न) दूसरा कौन व्यक्ति महाराज की आज्ञा का उल्लङ्घन कर सकता है।

**राजा**—शोणोत्तरे, बैठना चाहता हूँ।

**प्रतिहारी**—महाराज, यह सिंहासन है। महाराज (इस पर) बैठें।

**राजा**—(अभिनयपूर्वक बैठकर) आर्य वैहीनरिजी, आर्य चाणक्य को देखना चाहता हूँ।

**कञ्चुकी**—महाराज जैसी आज्ञा देते हैं (अर्थात् महाराज की जैसी आज्ञा)।

(ऐसा कह कर निकल गया) ॥

---

विशिखा' इत्यमरः), न अलंकुर्वन्ति = न शोभयन्ति; च = तथा, गृहविभवैः = गृहसम्पत्तिभिः, अन्योन्यम् = परस्परम्, स्पर्द्धमानाः = स्पर्द्धां कुर्वन्तः, जेतुकामाः इत्यर्थः, पौरेषु = नागरिकेषु मुख्याः = प्रधानाः, मुख्यतमाः नागरिकाः इति यावत्, स्वामिनः = गृहस्वामिनः, मुक्ताः = परित्यक्ता आशङ्का = भीतिः यैस्ते मुक्ताशङ्काः = राजानुमतत्वात् भयविरहिताः सन्तः, स्त्रीभिः = वनिताभिः, साकम् = सह, अभिलषितम् = चिरप्रतीक्षितम्, पर्वणि = कार्तिक्यां पौर्णमास्यां भवं पार्वणम् = शरत्पूर्णिमासम्बन्धिनम्, विधिम् = महोत्सवम्, न भजन्ते = न सेवन्ते ॥१०॥

**टिप्पणी**—**प्रयातैः**—प्र + √या + क्त + तृतीयाबहुवचने विभक्तिकार्यम्।

**पार्वणम्**—पर्वणि भवं पार्वणम्—पर्वन् + अण् + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में स्वभावोक्ति नामक अलङ्कार तथा स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥१०॥

**शब्दार्थः**—अपहृतः = छीन लिया गया, रोक दिया गया, प्रेक्षकाणाम् = दर्शकों के। अतिवर्तेत = उल्लङ्घन कर सकता है ॥

(ततः प्रविशति आसनस्थः स्वभवनगतः कोपानुविद्धां चिन्तां नाटयंश्चाणक्यः)

चाण०—कथं स्पर्द्धते मया सह दुरात्मा राक्षसः !

कृतागाः कौटिल्यो भुजग इव निर्याय नगराद्
यथा नन्दान्हत्वा नृपतिमकरोन्मौर्यवृषलम् ।
तथाहं मौर्येन्दोः श्रियमपहरामीति कृतधीः
प्रकर्षं मद्बुद्धेरतिशयितुमेष व्यवसितः ॥ ११ ॥

(आकाशे लक्ष्यं बद्ध्वा) राक्षस राक्षस, विरम्यतामस्माद्दुर्व्यवसितात् ।

उत्सिक्तः कुसचिवदृष्टराज्यभारो
नन्दोऽसौ न भवति चन्द्रगुप्त एषः ।
चाणक्यस्त्वमपि च नैव केवलं ते
साधर्म्यं मदनुकृतेः प्रधानवैरम् ॥ १२ ॥

---

टीका—अपहृतः = दूरीकृतः, प्रतिषिद्धः इति यावत्, प्रेक्षकाणाम् = दर्शकानाम् । अतिवर्तेत = अतीत्य वर्तेत ।

टिप्पणी—अपहृतः—अप + √हृ + क्त + विभक्तिकार्यम् ॥

कृतागा इति—

अन्वयः—कृतागाः, कौटिल्यः, भुजगः, इव, नगरात्, निर्याय, यथा, नन्दान्, हत्वा, मौर्यवृषलम्, नृपतिम्, अकरोत्, तथा, अहम्, मौर्येन्दोः, श्रियम्, अपहरामि, इति, कृतधीः, एषः, मद्बुद्धेः, प्रकर्षम्, अतिशयितुम्, व्यवसितः ॥११॥

शब्दार्थः—कृतागाः = किया गया है अपराध जिसका (अर्थात् अपमानित), कौटिल्यः = चाणक्य ने, भुजगः = सर्प के, इव = समान, नगरात् = नगर से, निर्याय = निकल कर, यथा = जिस प्रकार, नन्दान् = नन्दों को, हत्वा = मार कर, मौर्यवृषलम् = मौर्य चन्द्रगुप्त को, नृपतिम् = राजा, अकरोत् = कर दिया, बना दिया, तथा = उसी प्रकार, अहम् = मैं, मौर्येन्दोः = चन्द्रगुप्त की, श्रियम् = राजलक्ष्मी को, अपहरामि = अपहृत करूँगा, इति = इस प्रकार, कृतधीः = बुद्धि करनेवाला (अर्थात् सोचनेवाला), एषः = यह (राक्षस), मद्बुद्धेः = मेरी बुद्धि की, प्रकर्षम् = उत्कृष्टता को, महत्ता को, अतिशयितुम् = लाँघने के लिए, व्यवसितः = तत्पर है ॥११॥

टीका—कृतागा इति । कृतागाः—नन्दैः कृतः = विहितः, अग्रयासनानुपवेशनपूर्वक-बहिर्निःसारणात्मकः, आगः = अपराधः ('आगोऽपराधो मन्तुश्च' इत्यमरः) यस्य सः, कौटिल्यः = चाणक्यः, भुजगः इव = कृष्णसर्पः इव, नगरात् = कुसुमपुरात्, निर्याय = निर्गत्य, यथा = येन प्रकारेण, नन्दान् हत्वा = विनाश्य, मौर्यवृषलम् = चन्द्रगुप्तम्, नृपतिम् = राजानम्, अकरोत् = व्यधात्; तथा = तेनैव प्रकारेण, अहम् = चाणक्य-प्रतिस्पर्धावान् राक्षसः, मौर्येन्दोः = चन्द्रगुप्तस्य, श्रियम् = राजलक्ष्मीम्, अपहरामि = अपनयामि, इति = इत्थम्, कृता = विहिता धीः = बुद्धिः, येन तादृशः, कृतनिश्चयः इति यावत्, एषः = मम शत्रुभूतः राक्षसः, मम बुद्धिः मद्बुद्धिः तस्याः मद्बुद्धेः = मन्मतेः,

( उसके बाद अपने घर में आसन पर बैठा हुआ क्रोधपूर्ण चिन्ता का अभिनय करता हुआ चाणक्य प्रवेश करता है । )

चाणक्य—किस प्रकार दुरात्मा राक्षस मेरे साथ स्पर्द्धा करता है ?

( नन्दों के द्वारा ) अपमानित चाणक्य ने, सर्प के समान नगर से निकल कर जिस प्रकार नन्दों को मार कर मौर्य चन्द्रगुप्त को राजा बना दिया, उसी प्रकार मैं चन्द्रगुप्त की राजलक्ष्मी को अपहृत करूँगा—इस प्रकार सोचने वाला यह (राक्षस) मेरी बुद्धि की उत्कृष्टता को लाँघने के लिए तत्पर है ॥ ११॥

( आकाश की ओर दृष्टि करके ) राक्षस, राक्षस, इस निष्फल प्रयास (दुर्व्यसन) से रुक जाओ (अर्थात् अपने इस निष्फल प्रयास को छोड़ दो) ।

यह चन्द्रगुप्त उद्धत एवं दुष्ट मन्त्रियों के द्वारा सञ्चालित किया जा रहा है राज्य का भार जिसका ऐसा वह नन्द नहीं है और तुम भी चाणक्य नहीं ही हो (अर्थात् न तो चन्द्रगुप्त नन्द की भाँति उद्धत तथा दुष्ट मन्त्रियों पर आश्रित है और न तो तुम ही हमारे समान कूटनीतिज्ञ हो) । एकमात्र तुम्हारी प्रधान (राजा) के साथ शत्रुता (ही) मेरी नकल की समानता है (अर्थात् मैंने राजा नन्द से वैर किया था और तुम भी एक राजा चन्द्रगुप्त से वैर कर रहे हो । बस, इतनी ही बात में हमारे साथ तुम्हारी समानता है । बाकी मेरी विशेषताओं की नकल तुम नहीं कर सकते) ॥१२॥

---

प्रकर्षम् = श्रेष्ठताम् , अतिशयितुम् = अतिक्रमितुम् , व्यवसितः = तत्परः, कृतनिश्चयः इति यावत् , अस्तीति क्रियाशेपः ॥११॥

**टिप्पणी—कृतागाः**—नन्दों ने एक बार ब्राह्मण-भोज के अवसर पर चाणक्य का अपमान किया था । उन लोगों ने उसे यथोचित आसन नहीं दिया तथा तिरस्कार-पूर्वक वहाँ से निकाल दिया था ।

**भुजग इव**—ऐसी लोकप्रसिद्धि है कि सर्प जब किसी भी व्यक्ति से वैर बाँध लेता है तो वह उसे कभी-न-कभी अवश्य डँसता है । यहाँ इसी बदला लेने की भावना से सर्प की उपमा दी गयी है ।

**निर्याय**—निर् + √या + ल्यप् ।

**प्रकर्षम्**—प्र + √कृष् + घञ् + विभक्तिकार्यम् ।

**अतिशयितुम्**—अति + √शी + तुमुन् ।

**व्यवसितः**—वि + अव + √सो + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

चाणक्य का भाव यह है कि राजनीति में राक्षस मुझे मात देना चाहता है किन्तु उसका यह प्रयास मृगमरीचिका के पीछे दौड़ना मात्र है ।

इस श्लोक में उपमा अलंकार तथा शिखरिणी छन्द है । छन्द का लक्षण है—

रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागाः शिखरिणी ॥११॥

**उत्सिक्त इति—**

**अन्वयः**—एषः, चन्द्रगुप्तः, उत्सिक्तः, कुसचिवदृष्टराज्यभारः, असौ, नन्दः, न, भवति; वा, त्वम् , अपि, चाणक्यः, नैव; केवलम् , ते, प्रधानवैरम् , (एव), मदनुकृतेः,

(विचिन्त्य) अथवा नातिमात्रमत्र वस्तुनि मया मनः खेदयितव्यम् । कुतः ?—

मद्भृत्यैः किल सोऽपि पर्वतसुतो व्याप्तः प्रविष्टान्तरैः—
सुयुक्ताः स्वनियोगसाधनविधौ सिद्धार्थकाद्याः स्पशाः ।
कृत्वा संप्रति कैतवेन कलहं मौर्येन्दुना राक्षसं
भेत्स्यामि स्वमतेन भेदकुशलं ह्येष प्रतीपं द्विषः ॥ १३ ॥

(प्रविश्य)

---

साधर्म्यम्, (अस्ति) ॥१२॥

**शब्दार्थः**—एषः = यह, चन्द्रगुप्तः = चन्द्रगुप्त, उत्सिक्तः = उद्धत, कुसचिवदृष्ट-राज्यभारः = दुष्ट मन्त्रियों के द्वारा सञ्चालित किया जा रहा है राज्य का भार जिसका ऐसा, असौ = वह, नन्दः = नन्द, न = नहीं, भवति = है; च = और, त्वम् = तुम, अपि = भी, चाणक्यः = चाणक्य, नैव = नहीं ही (हो), केवलम् = एकमात्र, ते = तुम्हारी, प्रधानवैरम् = प्रधान (राजा) के साथ शत्रुता, (एव = ही), मदनुकृतेः = मेरी नकल की, साधर्म्यम् = समानता, (अस्ति = है) ॥१२॥

**टीका**—**उत्सिक्त इति** । एषः = मया राज्ये आरोपितः त्वया शत्रुत्वेनाश्रितश्चेत्यर्थः, चन्द्रगुप्तः = वृषलः, उत्सिक्तः = उद्धतः, कुसचिवेति—कुसचिवैः = दुष्टमन्त्रिभिः दृष्टः = सञ्चालितः राज्यभारः = शासनकार्यम्, यस्य तादृशः, असौ = एषः, नन्दः = मयोन्मूलितः नन्दाख्यः नृपः, न भवति = नास्ति; नन्दात् चन्द्रगुप्तः सर्वथा सुयोग्यः शासकः इति भावः; च = तथा, त्वमपि = मदनुकृतिपरः त्वं राक्षसोऽपीति भावः, चाणक्यः = कौटिल्यः, नैव = नैव असीति शेषः; त्वमपि न तथा कूटनीतिज्ञः यथाऽहमिति भावः; केवलम् = एकमात्रम्, ते = तव, प्रधानेन = राज्यमुख्येन राज्ञा वैरम् = शत्रुत्वम्, एवेति शेषः, मम = चाणक्यस्य अनुकृतेः = अनुकरणस्य, साधर्म्यम् = सादृश्यमस्तीति-शेषः । यथा मम शत्रुत्वस्यावलम्बनं राजा नन्दः आसीत् तथैव तव वैरभावस्याश्रयः राजा चन्द्रगुप्तः अस्तीत्येकस्मिन् कर्मणि केवलं त्वयि ममानुकृतिः आस्ते इति भावः ॥१२॥

**टिप्पणी**—**दुर्व्यसनात्**—दुर् + वि + √अस् + ल्युट् + विभक्तिकार्यम् ।

**कुसचिवदृष्टराज्यभारः**—व्यक्ति अपने शत्रु तथा उसके सुयोग्य भी पक्षपातियों को खराब शब्द से सम्बोधित करता है । यही कारण है कि चाणक्य नन्द के मन्त्रियों को कुसचिव कह रहा है । अन्यथा चाणक्य ने स्वयं नन्द के मन्त्रियों की प्रशंसा की है (प्रथम अङ्क, श्लोक २३) ।

**त्वमपि चाणक्यः नैव**—ऐसा कह कर चाणक्य ने अपनी नीति-निपुणता तथा योग्यता का अभिमान व्यक्त किया है ।

**साधर्म्यम्**—सधर्म + ष्यञ् + विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में परिकर अलङ्कार तथा प्रहर्षिणी छन्द है । छन्द का लक्षण—

त्र्याशाभिर्मनजरगाः प्रहर्षिणीयम् ॥१२॥

(सोचकर) अथवा इस विषय में मुझे मन को अधिक खिन्न नहीं करना चाहिए। क्योंकि—(शत्रुओं के हृदय के) भीतर घुसे हुए (अर्थात् शत्रुओं के अन्तरङ्ग मित्र बने हुए (भागुरायण आदि) मेरे अनुचरों के द्वारा वह पर्वतक का पुत्र मलयकेतु भी घिरा हुआ है। निश्चय ही सिद्धार्थक आदि गुप्तचर (जासूस) अपने कार्य को सम्पन्न करने के उपाय में तत्पर हैं। इस समय चन्द्रगुप्त मौर्य के साथ बनावटी रूप से झगड़ा करके यह (मैं) अपनी बुद्धि से फूट डालने में चतुर शत्रु राक्षस को अवश्य ही शत्रु (मलयकेतु) से पृथक् कर दूँगा ॥१३॥

( प्रवेश करके )

---

**मद्भृत्यैरिति**—

**अन्वयः**—प्रविष्टान्तरैः, मद्भृत्यैः, सः, पर्वतसुतः, अपि, व्याप्तः, किल; सिद्धार्थकाद्याः, स्पशाः, स्वनियोगसाधनविधौ, उद्युक्ताः; सम्प्रति, मौर्येन्दुना, कैतवेन, कलहम्, कृत्वा, एषः, (अहम्), स्वमतेन, भेदकुशलम्, प्रतीपम्, राक्षसम्, हि, द्विषः, भेत्स्यामि ॥१३॥

**शब्दार्थः**—प्रविष्टान्तरैः = (शत्रुओं के हृदय के) भीतर घुसे हुए, मद्भृत्यैः = मेरे अनुचरों के द्वारा, सः = वह, पर्वतसुतः = पर्वतकपुत्र मलयकेतु, अपि = भी, व्याप्तः = घिरा हुआ है, किल = निश्चय ही, सिद्धार्थकाद्याः = सिद्धार्थक आदि, स्पशाः = गुप्तचर, स्वनियोगसाधनविधौ = अपने कार्य को सम्पन्न के करने उपाय में, उद्युक्ताः = तत्पर हैं, सम्प्रति = इस समय, मौर्येन्दुना = चन्द्रगुप्त मौर्य के साथ, कैतवेन = बनावटी रूप से, कलहम् = झगड़ा, कृत्वा = करके, एषः = यह, (अहम् = मैं) स्वमतेन = अपनी बुद्धि से, भेदकुशलम् = फूट डालने में चतुर, प्रतीपम् = शत्रु, राक्षसम् = राक्षस को, हि = अवश्य ही, द्विषः = शत्रु (मलयकेतु) से, भेत्स्यामि = फोड़ डालूँगा, पृथक् कर दूँगा ॥१३॥

**टीका**—**मद्भृत्यैरिति**। प्रविष्टान्तरैः—प्रविष्टम् = आयत्तीकृतम् अन्तः = अन्तःकरणम्, मानसमिति यावत्, यैस्तादृशैः आयत्तीकृतशत्रुहृदयैरित्यर्थः, मद्भृत्यैः = ममानुचरैः भागुरायणप्रभृतिभिः, सः = राक्षसाश्रितः इत्यर्थः, पर्वतसुतः = मलयकेतुः अपि, व्याप्तः = परिवृतः आस्ते। किलेति निश्चये, सिद्धार्थकः आदिः येषान्ते सिद्धार्थकाद्याः = सिद्धार्थकप्रभृतयः, स्पशाः = गूढपुरुषाः ('अपसर्पश्चरः स्पशः' इत्यमरः), स्वनियोगेति—स्वनियोगस्य = स्वकार्यस्य साधनविधौ = सम्पादनोपाये, उद्युक्ताः = तत्पराः सन्तीति शेषः। सम्प्रति = अधुना, मौर्येन्दुना = चन्द्रगुप्तेन सह, कैतवेन = छद्मना, (न तु यथार्थतः), कलहम् = विवादम्, कृत्वा = विधाय, एषः = अयम्, दर्पाभिव्यञ्जकमिदं पदम्, अहम् = चाणक्यः, स्वमतेन = स्वबुद्ध्या, भेदकुशलम्—भेदे = भेदारोपणे कुशलम् = प्रवीणम्, उपहासगर्भितमिदं विशेषणम्, प्रतीपम् = प्रतिकूलम्, शत्रुमित्यर्थः, राक्षसम् = राक्षसनामानममात्यप्रवरम्, हीति निश्चये, द्विषः = शत्रोः मलयकेतोः सकाशात्, भेत्स्यामि = पृथक् करिष्यामि, तयोर्विरोधं कारयिष्यामीति भावः ॥१३॥

कञ्चुकी—कष्टं खलु सेवा—

भेतव्यं नृपतेस्ततः सचिवतो राज्ञस्ततो वल्लभाद्
अन्येभ्यश्च वसन्ति येऽस्य भवने लब्धप्रसादा विटाः ।
दैन्यादुन्मुखदर्शनापलपनैः पिण्डार्थमायस्यतः
सेवां लाघवकारिणीं कृतधियः स्थाने श्ववृत्तिं विदुः ॥ १४ ॥

(परिक्रम्यावलोक्य च) इदमार्यचाणक्यगृहम् । यावत्प्रविशामि । (प्रविश्यावलोक्य च) अहो राजाधिराजमन्त्रिणो विभूतिः । तथा हि—

उपलशकलमेतद्भेदकं गोमयानां
वटुभिरुपहृतानां बर्हिषां स्तूपमेतत् ।
शरणमपि समिद्भिः शुष्यमाणाभिराभि—
र्विनमितपटलान्तं दृश्यते जीर्णकुड्यम् ॥ १५ ॥

---

टिप्पणी—उद्युक्तः—उद् + $\sqrt{}$युज् + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

भेत्स्यामि—राक्षस को मलयकेतु से दुश्मनी करा कर अलग कर दूँगा । क्योंकि भागुरायण आदि चाणक्य के गुप्तचर हैं, इन लोगों ने मलयकेतु को अपने वश में कर रखा है । सिद्धार्थक आदि भी चाणक्य के जासूस हैं और ये राक्षस के पीछे लगे हुए हैं । अतः उन दोनों में भेद डालना कठिन नहीं है ।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१३॥

भेतव्यमिति—

अन्वयः—नृपतेः, भेतव्यम्, ततः, सचिवतः, ततः, राज्ञः, वल्लभात्, अन्येभ्यः, च, ये, लब्धप्रसादाः, विटाः, अस्य, भवने, वसन्ति । दैन्यात्, उन्मुखदर्शनापलपनैः, पिण्डार्थम्, आयस्यतः, (सेवकस्य), लाघवकारिणीम्, सेवाम्, कृतधियः, स्थाने, श्ववृत्तिम्, विदुः ॥१४॥

शब्दार्थः—नृपतेः = राजा से, भेतव्यम् = डरना चाहिए, ततः = उसके बाद, सचिवतः = मन्त्री से, ततः = तदनन्तर, राज्ञः = राजा के, वल्लभात् = प्रिय जनों से, अन्येभ्यः = दूसरे लोगों से, च = भी, ये = जो, लब्धप्रसादाः = कृपापात्र, विटाः = धूर्त, अस्य = इस (राजा) के, भवने = घर में, वसन्ति = निवास करते हैं । दैन्यात् = दीनतावश, उन्मुखदर्शनापलपनैः = ऊपर मुख करके (मुख) देखने तथा चाटुकारिताओं से, पिण्डार्थम् = अन्न के ग्रास के लिए (पेटपूर्ति के लिए), आयस्यतः = दुःखी होते हुए, (सेवकस्य = सेवक की), लाघवकारिणीम् = लघुता करने वाली, सेवाम् = सेवा को, कृतधियः = विद्वान् लोगों ने, स्थाने = ठीक ही, श्ववृत्तिम् = कुत्ते की जीविका, विदुः = कहा है ॥१४॥

**टीका—भेतव्यमिति । सर्वप्रथमं नृपतेः = राज्ञः सकाशात्, भेतव्यम् = शङ्कितव्यम्, ततः = तदनन्तरम्, सचिवतः = अमात्यात्, ततः राज्ञः = नृपतेः वल्लभात् = प्रियजनात्,**

कञ्चुकी—सेवा बड़ी कष्टकारक ( होती है )—

( सर्वप्रथम ) राजा से डरना चाहिये ( कि न मालूम कब क्रुद्ध हो जाय ), उसके बाद मन्त्री से, तदनन्तर राजा के प्रियजनों से ( डरना चाहिये, कि कहीं नाराज होकर राजा से शिकायत न कर दें ), और दूसरे लोगों से भी (डरना चाहिये) जो कि कृपापात्र धूर्त इस (राजा) के घर में निवास करते हैं। दीनतावश ऊपर मुख करके (मुख) देखने तथा चाटुकारिताओं से अन्न के ग्रास के लिए दुःखी होते हुए (सेवक) की लघुता करनेवाली सेवा को विद्वान् लोगों ने ठीक ही 'कुत्ते की जीविका' कहा है ॥१४॥

( चारों तरफ घूमकर तथा देखकर ) यह आर्य चाणक्य का घर है। जब तक प्रवेश करता हूँ। (प्रवेश कर तथा देखकर) सम्राट् के मन्त्री की महिमा अद्भुत है। जैसे कि—

(सूखे हुए) उपलों को तोड़नेवाला यह पत्थर का टुकड़ा है; ब्रह्मचारियों के द्वारा लाये गये कुशों का यह ढेर है; सूखती हुई इन समिधाओं से झुके हुए छप्पर के किनारेवाला, फटी-पुरानी दीवारोंवाला (यह) घर भी दिखलाई पड़ रहा है ॥१५॥

---

अन्येभ्यः = एभ्यः व्यतिरिक्तेभ्यः, च = अपि, ये लब्धप्रसादाः–लब्धः = प्राप्तः प्रसादः = राज्ञः कृपा यैस्ते, विटाः = धूर्ताः, अस्य = राज्ञः, भवने = गृहे, वसन्ति = निवसन्ति (तेभ्यश्च भेतव्यम्)। दैन्यात् = दीनतावशात्, उन्मुखेति—उत् = ऊर्ध्वम् मुखम् = आननम् यस्मिन् कर्मणि तदुन्मुखम् = उद्ग्रीवम् यथास्यात्तथा दर्शनानि = अवलोकनानि अपलपनानि = चाटुवचनानि च तैः, श्वाऽपि उन्मुखदर्शनम् अपलपनञ्च करोति, पिण्डार्थम् = ग्रासार्थम्, आयस्यतः = क्लेशं कुर्वतः, सेवकस्येति शेषः, लाघवकारिणीम् = लघुतासम्पादिनीम्, सेवाम् = सेवकवृत्तिम्, कृता = शिक्षिता धीः = बुद्धिः येषान्ते कृतधियः = विद्वांसः, स्थाने = युक्तमेव, श्ववृत्तिम् शुनः = कुक्कुरस्य वृत्तिम् = जीविकाम्, जीवनोपायमित्यर्थः विदुः = कथयन्तीत्यर्थः। सेवकस्य शुनश्च वृत्त्यभेदः कथ्यते इति भावः ॥१४॥

**टिप्पणी—सेवाम्**—सेवा को विद्वानों ने श्ववृत्ति कहा है—"शुनो वृत्तिः स्मृता सेवा गर्हितं तद् द्विजन्मनाम्।" अमर-कोशकार का भी यही अभिमत है—"सेवा श्ववृत्तिः"। कञ्चुकी का आशय यह है कि "सेवाधर्म बहुत ही कठिन है। इसमें सबको खुश करना पड़ता है। इस समय चन्द्रगुप्त और चाणक्य में मतभेद हो गया है। ऐसी अवस्था में कहीं ऐसा न हो कि एक भी हमारे ऊपर नाराज हो जाय और हमें दण्ड का भागी बनना पड़े।" वह इस मतभेद को यथार्थ समझ रहा है।

इस श्लोक में काव्यलिङ्ग अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१४॥

**उपलशकलमिति—**

**अन्वयः—**गोमयानाम्, भेदकम्, एतत्, उपलशकलम्, (आस्ते); बटुभिः,

तत्स्थाने खल्वस्य वृषलो देवश्चन्द्रगुप्तः कृतः ?—

**स्तुवन्ति श्रान्तास्याः क्षितिपतिमभूतैरपि गुणैः**
**प्रवाचः कार्पण्याद्यदवितथवाचोऽपि पुरुषाः ।**
**प्रभावस्तृष्णायाः स खलु सकलः स्यादितरथा**
**निरीहाणामीशस्तृणमिव तिरस्कारविषयः ॥ १६ ॥**

---

उपहृतानाम्, बर्हिषाम्, एतत्, स्तूपम्, (अस्ति); शुष्यमाणाभिः, आभिः, समिद्भिः, विनमितपटलान्तम्, जीर्णकुड्यम्, शरणम्, अपि, दृश्यते ॥१५॥

**शब्दार्थः**—गोमयानाम् = उपलों को, भेदकम् = तोड़नेवाला, एतत् = यह, उपलशकलम् = पत्थर का टुकड़ा, (आस्ते = है); वटुभिः = ब्रह्मचारियों के द्वारा, उपहृतानाम् = लाये गये, बर्हिषाम् = कुशों का, एतत् = यह, स्तूपम् = ढेर, (अस्ति = है); शुष्यमाणाभिः = सूखती हुई, आभिः = इन, समिद्भिः = समिधाओं से, विनमितपटलान्तम् = झुके हुए छप्पर के किनारेवाला, जीर्णकुड्यम् = फटी-पुरानी दीवारोंवाला, शरणम् = घर, अपि = भी, दृश्यते = दिखलाई पड़ रहा है ॥१५॥

**टीका**—**उपलशकलमिति** । गोमयानाम् = शुष्कगोमयगोलकानाम्, भेदकम् = विदारकम्, एतत् = पुरोवर्ति, उपलशस्य = प्रस्तरस्य, शकलम् = खण्डम्, आस्ते = इति क्रिया शेषः, वटुभिः = ब्रह्मचारिभिः शिष्यैः इति यावत्, उपहृतानाम् = आनीतानाम्, बर्हिषाम् = कुशानाम्, एतत् = दृश्यमानम्, स्तूपम् = समूहः, वर्तते इति शेषः, शुष्यमाणाभिः = आतपे शोषं गच्छन्तीभिः, आभिः = पुरोवर्तिनीभिः, समिद्भिः = काष्ठैः, यज्ञीयकाष्ठैरित्यर्थः ('काष्ठं दार्विन्धनं त्वेध इध्ममेधः समित्स्त्रियाम्' इत्यमरः), विनमितपटलान्तेति—विनमितः = नम्रीभूतः, पटलान्तः = छदिप्रान्तः ('पटलं छदिः' इत्यमरः), यस्य तादृशम्, जीर्णकुड्यम्—जीर्णम् = विशीर्णम्, कुड्यम् = भित्तिः यस्य तादृशम्, शरणम् = गृहम् ('शरणं गृहरक्षित्रोः' इत्यमरः) अपि, दृश्यते = अवलोक्यते । अनेन चाणक्यस्य अप्रतिग्रहत्वकर्मठत्वादयः श्रोत्रियगुणाः प्रकटिताः ॥१५॥

**टिप्पणी**—**उपहृतानाम्**—उप + √हृ + क्त + षष्ठीबहुवचने विभक्तिकार्यम् ।
**शरणम्**—√शॄ + ल्युट् + विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में स्वभावोक्ति नामक अलङ्कार तथा मालिनी छन्द है। छन्द का लक्षण—

ननमयययुतेयं मालिनी भोगिलोकैः ॥१५॥

**स्तुवन्तीति**—

**अन्वयः**—अवितथवाचः, अपि, पुरुषाः, यत्, कार्पण्यात्, प्रवाचः, (सन्तः), श्रान्तास्याः, (भूत्वा), अभूतैः, अपि, तद्गुणैः, क्षितिपतिम्, स्तुवन्ति, सः, खलु, सकलः, तृष्णायाः, प्रभावः, (अस्ति), इतरथा, निरीहाणाम्, ईशः, तृणम्, इव, तिरस्कारविषयः, स्यात् ॥१६॥

अतः इन ( चाणक्य ) के द्वारा महाराज चन्द्रगुप्त को वृषल कहा जाना ठीक ही है [अर्थात् निःस्पृह होने के कारण ही चाणक्य चन्द्रगुप्त को नौकर की तरह वृषल कहकर जो पुकारते हैं, वह ठीक ही है] । क्योंकि—

सत्य बोलनेवाले भी पुरुष जो दीनतावश वाचाल होते हुए, थके हुए मुँहवाले (होकर) (अर्थात् जब तक मुँह थक नहीं जाता तब तक) अविद्यमान भी उस (राजा) के गुणों से राजा की स्तुति करते हैं, वह निश्चय ही सम्पूर्ण तृष्णा का प्रभाव ( है ); नहीं तो निःस्पृह व्यक्तियों के लिए राजा तृण की तरह अनादर का पात्र होता है ॥१६॥

---

शब्दार्थः—अवितथवाचः = सत्य बोलनेवाले, सत्यवादी, अपि = भी, पुरुषाः = पुरुष, यत् = जो, कार्पण्यात् = दीनतावश, प्रवाचः = वाचाल, (सन्तः = होते हुए), श्रान्तास्याः = थके हुए मुँहवाले, (भूत्वा = होकर), अभूतैः = अविद्यमान, अपि = भी, तद्गुणैः = उस (राजा) के गुणों से, क्षितिपतिम् = राजा की, स्तुवन्ति = स्तुति करते हैं, सः = वह, खलु = निश्चय ही, सकलः = सम्पूर्ण, तृष्णायाः = तृष्णा का, प्रभावः = प्रभाव, असर, (अस्ति = है), इतरथा = नहीं तो, निरीहाणाम् = निःस्पृह व्यक्तियों के लिए, ईशः = राजा, तृणम् = तृण की, इव = तरह, तिरस्कारविषयः = अनादर का पात्र, स्यात् = होता है ॥१६॥

टीका—स्तुवन्तीति । अवितथवाचः—न वितथा = मिथ्या, वाक् = वाणी येषां तादृशाः, सत्यवचनशीलाः इत्यर्थः, अपि, पुरुषाः = जनाः, यत् कार्पण्यात् = दैन्यात्, प्रवाचः—प्रकृष्टा = उत्कृष्णा वाक् = गीः येषान्ते प्रवाचः = वाचालाः सन्तः, श्रान्तास्याः—श्रान्तम् = श्रमयुक्तम्, आस्यम् = आननम् येषां तादृशाः, भूत्वेतिशेषः, अभूतैः = अविद्यमानैः, अपि, तस्य = भूपतेः गुणैः = विशिष्टताभिः, क्षितिपतिम् = राजानम्, स्तुवन्ति = उपश्लोकयन्ति, सः खल्विति निश्चये, सकलः = समग्रः, तृष्णायाः = धनलिप्सायाः, प्रभावः = माहात्म्यमस्तीति शेषः; इतरथा = अन्यथा, तृष्णायाः अभावे इत्यर्थः, निरीहाणाम् = धनतृष्णारहितानाम्, ईशः = राजा, तृणमिव = शष्पमिव, तिरस्कारस्य = अनादरस्य, आदरशून्यतायाः इत्यर्थः, विषयः = पात्रम्, स्यात् = भवेत् । निःस्पृहस्य चाणक्यस्य कृते चन्द्रगुप्तस्तृणवदास्ते इति भावः ॥१६॥

टिप्पणी—तत्स्थाने खल्वस्येत्यादि—शूद्र स्त्री के गर्भ से उत्पन्न होने के कारण चन्द्रगुप्त को चाणक्य 'वृषल' कहता है । 'वृषल' का अर्थ है—शूद्र, जघन्य से उत्पन्न ('शूद्राश्चावरवर्णाश्च वृषलाश्च जघन्यजाः' अमरकोश) । किन्तु चन्द्रगुप्त अब सम्राट् है । उसे वृषल कहने का अर्थ है मृत्यु को निमन्त्रण देना । परन्तु धन्य है चाणक्य की निःस्पृहता जिससे वह सम्राट् को भी दास के समान वृषल कह कर पुकारता है । यही है इस पंक्ति का भाव ।

**कार्पण्यात्**—कृपण + ष्यञ् + पञ्चम्येकवचने विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में विरोधाभास तथा उपमा अलङ्कार की संसृष्टि और शिखरिणी छन्द है । छन्द का लक्षण—

**रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागाः शिखरिणी ॥१६॥**

(विलोक्य सभयम्) अये तदयमार्यचाणक्यस्तिष्ठति।

**यो नन्दमौर्यनृपयोः परिभूय लोकम्**
**अस्तोदयौ प्रतिदिशन्नविभिन्नकालम्।**
**पर्यायपातितहिमोष्णमसर्वगामि**
**धाम्नातिशाययति धाम सहस्रधाम्नः॥ १७॥**

(जानुभ्यां भूमौ निपत्य) जयत्वार्यः!

**चाण०**—वैहीनरे, किमागमनप्रयोजनम्?

**कञ्चु०**—आर्य, प्रणतिससंभ्रमोच्चलितभूमिपालमौलिमालामाणिक्यशकलशिखापिशङ्गीकृतपादपद्मयुगलः सुगृहीतनामधेयो देवश्चन्द्रगुप्त आर्यं शिरसा प्रणम्य विज्ञापयति—अकृतक्रियान्तरायमार्यं द्रष्टुमिच्छामीति।

**चाण०**—वृषलो मां द्रष्टुमिच्छति। वैहीनरे, न खलु वृषलस्य श्रवणपथं गतोऽयं मत्कृतः कौमुदीमहोत्सवप्रतिषेधः।

**कञ्चु०**—आर्य, अथ किम्।

**चाण०**—(सक्रोधम्) आः केन कथितम्?

---

**यो नन्दमौर्यनृपयोरिति—**

**अन्वयः**—यः, लोकम्, परिभूय, नन्दमौर्यनृपयोः, अप्रतिभिन्नकालम्, अस्तोदयौ, प्रतिदिशन्; असर्वगामि, पर्यायपातितहिमोष्णम्, सहस्रधाम्नः, धाम, (स्वेन) धाम्ना, अतिशाययति॥ १७॥

**शब्दार्थः**—यः=जो, लोकम्=नन्द के अमात्य आदि को, परिभूय=तिरस्कृत करके, नन्दमौर्यनृपयोः=नन्द तथा मौर्य चन्द्रगुप्त दोनों राजाओं का, अप्रतिभिन्नकालम्=एक ही समय में, अस्तोदयौ=(क्रमशः) अस्त और उदय, प्रतिदिशन्=करते हुए; असर्वगामि=सर्वत्र न पहुँच सकनेवाले, पर्यायपातितहिमोष्णम्=क्रम से फैलाया है शीत और गर्मी को जिसने ऐसे, सहस्रधाम्नः=सूर्य के, धाम=तेज को, (स्वेन=अपने), धाम्ना=तेज से, अतिशाययति=जीत रहा है॥१७॥

**टीका—यो नन्दमौर्यनृपयोरिति।** यः=आर्यचाणक्यः, लोकम्=नन्दस्य अमात्यादिकम्, परिभूय=स्वनीत्या तिरस्कृत्य, नन्दमौर्यनृपयोः=नन्दचन्द्रगुप्तराज्ञोः, अप्रतिभिन्नकालम्=एककालम्, युगपदित्यर्थः, अस्तोदयौ=नाशोन्नयने, नन्दस्य नाशं चन्द्रगुप्तस्य राज्यारोहणरूपमुदयमित्यर्थः, प्रतिदिशन्=कुर्वन्, असर्वगामि=सर्वत्राप्रसरणशीलम्, पर्यायपातितेति—पर्यायेण=क्रमशः न तु समकालमिति यावत्, पातितम्,=प्रसारितम् हिमम्=शैत्यम् उष्णम्= आतपश्च येन तादृशम्, सहस्रधाम्नः=सूर्यस्य, धाम=तेजः, स्वेनेति शेषः, धाम्ना=तेजसा, अतिशाययति=अतिक्रामति। सूर्यादप्यधिकतेजस्वी आर्यचाणक्यः इति भावः॥१७॥

**टिप्पणीः—तदयम्**—सः अयम्=तदयम्—कर्मधारयसमास है।

(देखकर भय के साथ) अरे, यही यह आर्य चाणक्य बैठे हैं—

जो नन्द के अमात्य आदि को तिरस्कृत करके नन्द तथा मौर्य चन्द्रगुप्त दोनों राजाओं का एक ही समय में (क्रमशः नन्द का) अस्त और (चन्द्रगुप्त का) उदय करते हुए सर्वत्र न पहुँच सकनेवाले क्रम से फैलाता है शीत और गर्मी को जिसने ऐसे, सूर्य के तेज को (अपने) तेज से जीत रहे हैं ॥ १७ ॥

[ दोनों घुटनों से पृथिवी पर गिर कर ] आर्य की जय हो।

चाणक्य—वैहीनरे, (तुम्हारे) आने का क्या प्रयोजन है?

कञ्चुकी—आर्य, प्रणाम करने में शीघ्रतावश चञ्चल राजाओं के मुकुटों की पंक्ति पर स्थित रत्नों के टुकड़ों की किरणों से लाल-पीला कर दिए गए हैं दोनों चरणकमल जिनके ऐसे प्रातः स्मरणीय महाराज चन्द्रगुप्त आर्य को (अर्थात् आपको) शिर से प्रणाम करके निवेदन करते हैं कि—नहीं किया गया है क्रिया में विघ्न जिसके ऐसे आर्य को देखना चाहता हूँ (अर्थात् यदि किसी कार्य में विघ्न न हो तो आपको देखना चाहता हूँ)।

चाणक्य—वृषल (चन्द्रगुप्त) मुझ को देखना चाहता है। वैहीनरे, मेरे द्वारा किया गया कौमुदीमहोत्सव का यह निषेध, चन्द्रगुप्त के कानों तक पहुँच तो नहीं गया?

कञ्चुकी—आर्य, और क्या? (अर्थात् पहुँच गया है)।

चाणक्य—(क्रोध के साथ) आह, किसके द्वारा कहा गया?

---

**परिभूय**—परि + $\sqrt{}$भू + ल्यप्।

**धाम्ना अतिशाययति**—श्लोक का सारांश यह है कि सूर्य का तेज एक ही साथ सभी लोकों को व्याप्त नहीं करता किन्तु चाणक्य का तेज युगपत् सभी लोकों को व्याप्त करनेवाला है। सूर्य का तेज क्रमशः शीत तथा उष्णता को फैलाने वाला है अर्थात् रहने पर उष्णता फैलाता है और न रहने पर शीत फैलाता है। किन्तु चाणक्य का तेज एक समय में ही नन्द के लिए कष्टकारक तथा चन्द्रगुप्त के लिए आनन्दकारक हो गया। इस प्रकार आर्य चाणक्य का तेज सूर्य के भी तेज को अतिक्रान्त करने वाला है।

इस श्लोक में व्यतिरेक अलङ्कार से युक्त (सङ्कीर्ण) अतिशयोक्ति अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥१७॥

**शब्दार्थः** — प्रणति-ससंभ्रमोच्चलित – भूमिपाल – मौलि – माला – माणिक्य — शकल – शिखा – पिशङ्गीकृत – पादपद्म–युगलः = प्रणाम करने में—शीघ्रता वश चञ्चल–राजाओं के–मुकुटों की–पंक्ति पर स्थित—रत्नों के—टुकड़ों की—किरणों से—लाल पीला कर दिया गया है—चरणकमल का—जोड़ा जिनका ऐसे; सुगृहीत-नामधेयः = प्रातःस्मरणीय। अकृतक्रियान्तरायम् = नहीं किया गया है क्रिया में विघ्न जिसके ऐसे, आर्यम् = आर्य को। अप्रवृत्तकौमुदीमहोत्सवम् = नहीं हो रहा है कौमुदी-महोत्सव जिसमें ऐसे, पुरम् = नगर को। अन्तरा = मध्य में।

**कञ्चु०**—( सभयम् ) प्रसीदत्वार्यः । स्वयमेव सुगाङ्गप्रासादगतेन देवेनावलोकितमप्रवृत्तकौमुदीमहोत्सवं पुरम् ।

**चाण०**—आः ज्ञातम् । ततो भवद्भिरन्तरा प्रोत्साह्य कोपितो वृषलः । किमन्यत् ।

( कञ्चुकी भयं नाटयंस्तूष्णीमधोमुखस्तिष्ठति )

**चाण०**—अहो राजपरिजनस्य चाणक्यस्योपरि प्रद्वेषपक्षपातः । अथ क्व वृषलः ?

**कञ्चु०**—( भयं नाटयन् ) आर्य, सुगाङ्गगतेन देवेनाहमार्यपादमूलं प्रेषितः ।

**चाण०**—( उत्थाय ) सुगाङ्गमार्गमादेशय ।

**कञ्चु०**—इत इत आर्यः । ( उभौ परिक्रामतः )

**कञ्चु०**— एष सुगाङ्गप्रासादः । शनैरारोहत्वार्यः ।

**चाण०**—( नाट्येनावरुह्यावलोक्य च ) अये सिंहासनमध्यास्ते वृषलः । साधु साधु ।

**नन्दैर्वियुक्तमनपेक्षितराजराजै—**
**रध्यासितं च वृषलेन वृषेण राज्ञाम् ।**
**सिंहासनं सदृशपार्थिवसङ्गतं च**
**प्रीतिं परां प्रगुणयन्ति गुणा ममैते ॥ १८ ॥**

---

**टीका**—प्रणतिससंभ्रमेति—प्रणतौ = प्रणामक्रियायाम् यः संभ्रमः = शीघ्रता तेन उच्चलिताः = चञ्चलाः ये भूमिपालाः = राजानः तेषां मौलयः = किरीटानि ('चूडा किरीटं केशाश्च संयता मौलयस्त्रयः' इत्यमरः) तेषां माला = पंक्तिः तासु यानि माणिक्यानि = रत्नानि तेषां शकलानि = खण्डानि तेषां शिखाः = किरणाः ताभिः पिशङ्गीकृतम् = पिङ्गलीकृतम् पादपद्मयुगलम् = चरणकमलयुग्मम् यस्य तादृशः, सुगृहीतेति—सुगृहीतम् = प्रातः स्मरणीयम् नामधेयम् = नाम यस्य तादृशः । अकृतक्रियेति—अकृतः = अविहितः क्रियायाम् = धार्मिककर्मणि अन्तरायः = विघ्नः यस्य तम्, आर्यम् = भवन्तम् । अप्रवृत्तेति—अप्रवृत्तः = अप्रचलितः कौमुदीमहोत्सवः = शरत्पूर्णचन्द्रमहोत्सवः यस्मिन् तत्, पुरम् = नगरम् । अन्तरा = मध्ये ॥

**टिप्पणी**—प्रोत्साह्य—प्र + उद् + $\sqrt{}$सह् + णिच् + ल्यप् ॥

**नन्दैर्वियुक्तमिति—**

**अन्वयः**—सिंहासनम्, अनपेक्षितराजराजैः, नन्दैः, वियुक्तम्; च, राज्ञाम्, वृषेण, वृषलेन, अध्यासितम्; सदृशपार्थिवसंगतम्, च,—एते, गुणाः, मम, पराम्, प्रीतिम्, प्रगुणयन्ति ॥१८॥

**शब्दार्थः**—सिंहासनम् = सिंहासन, राजगद्दी, अनपेक्षितराजराजैः = नहीं परवाह की है कुबेर की जिन्होंने ऐसे, (अर्थात् कुबेर की भी परवाह न करनेवाले) नन्दैः = नन्दों से, वियुक्तम् = बिछुड़ गया, च = तथा, राज्ञाम् = राजाओं में, वृषेण = श्रेष्ठ, वृषलेन = चन्द्रगुप्त मौर्य के द्वारा, अध्यासितम् = अधिष्ठित हुआ, सदृशपार्थिवसंगतम् = (अपने) अनुरूप राजा से युक्त हुआ, च = भी, एते = ये, गुणाः = गुण, मम = मेरी, पराम् = अत्यधिक, प्रीतिम् = प्रसन्नता को, प्रगुणयन्ति = बढ़ा रहे हैं ॥१८॥

कञ्चुकी—(भय के साथ) आर्य प्रसन्न हों। सुगाङ्ग नामक राजमहल पर गये हुए स्वयं ही महाराज के द्वारा नहीं हो रहा है कौमुदीमहोत्सव जिसमें ऐसा नगर देखा गया। (अर्थात् महाराज ने स्वयं ही कौमुदीमहोत्सव से शून्य नगर को देखा)।

चाणक्य—आह, समझ गया। उसके बाद आप लोगों के द्वारा मध्य में ही भड़का कर चन्द्रगुप्त (मेरे ऊपर) क्रुद्ध कर दिया गया। और क्या (हो सकता है)।

(कञ्चुकी भय का अभिनय करता हुआ चुपचाप नीचे मुख किये हुए खड़ा रहता है)।

चाणक्य—अहो, राजा के परिजन वर्ग का चाणक्य के ऊपर (अर्थात् मेरे ऊपर) द्वेष के विषय में पक्षपात है (अर्थात् द्वेष की भावना है)। अच्छा, वृषल कहाँ है ?

कञ्चुकी—(भय का अभिनय करते हुए) आर्य, सुगाङ्ग महल के ऊपर गये हुए महाराज के द्वारा मैं आपके चरणों के पास भेजा गया।

चाणक्य—(उठकर) सुगाङ्ग का मार्ग बतलाओ।

कञ्चुकी—आर्य, इधर से, इधर से (आइये)। (दोनों घूमते हैं)।

कञ्चुकी—यह सुगाङ्ग राजमहल है। आर्य धीरे से (इस पर) चढ़ें।

चाणक्य—(अभिनय के साथ चढ़कर और देखकर) अहो, वृषल (चन्द्रगुप्त) सिंहासन पर बैठा है। बहुत अच्छा, बहुत अच्छा।

सिंहासन, कुबेर की भी परवाह न करनेवाले नन्दों से बिछुड़ गया (अलग हो गया) तथा राजाओं में श्रेष्ठ चन्द्रगुप्त (मौर्य के) द्वारा अधिष्ठित हुआ और (अपने) अनुरूप राजा से युक्त हुआ भी—ये गुण (बातें) मेरी अत्यधिक प्रसन्नता को बढ़ा रहे हैं ॥१८॥

---

टीका—नन्दैर्वियुक्तमिति— सिंहासनम् = नृपासनम्, अनपेक्षितेति— अनपेक्षितः = अनादृतः राजराजः = कुबेरः ('कुबेरः' 'राजराजो धनाधिपः' इत्यमरः) यैस्तादृशैः, नन्दैः = नन्दनृपतिभिः, वियुक्तम् = विरहितम्, च = तथा, राज्ञाम् = नृपाणाम्, वृषेण = श्रेष्ठेन ('श्रेष्ठे सुकृते वृषभे वृषः' इत्यमरः), वृषलेन = चन्द्रगुप्तेन, अध्यासितम् = अधिष्ठितम्, सदृशपार्थिवेति—सदृशः = अनुरूपः यः पार्थिवः = राजा, चन्द्रगुप्तनृपतिरित्यर्थः, तेन संगतम् = युक्तञ्च,—एते = उक्तास्त्रयः, गुणाः = व्यापाराः इति भावः, मम = चाणक्यस्य, पराम् = उत्कृष्टाम्, प्रीतिम् = प्रसन्नताम्, प्रगुणयन्ति = जनयन्तीत्यर्थः। एभिस्त्रयोभिः कार्यैः सुप्रीतोऽहमिति भावः ॥१८॥

टिप्पणी—सदृशपार्थिवसङ्गतम्—नन्द दुराचारी थे। राजसिंहासन उनसे विभूषित नहीं, अपितु कलंकित था। किन्तु चन्द्रगुप्त में राजोचित सभी गुण हैं। अतः यह सिंहासन के पूर्ण योग्य है। इससे सिंहासन अलंकृत होता है। यही है चाणक्य का भाव।

प्रगुणयन्ति—प्रगुण + णिच् (नाम धातु) + अन्ति।

( उपसृत्य ) विजयतां वृषलः ।

राजा०—( आसनादुत्थाय ) आर्य, चन्द्रगुप्तः प्रणमति । ( इति पादयोः पतति )

चाण०—( पाणौ गृहीत्वा ) उत्तिष्ठोत्तिष्ठ वत्स !

आ शैलेन्द्राच्छिलान्तस्खलितसुरनदीशीकरासारशीतात्
तीरान्तान्नैकरागस्फुरितमणिरुचो दक्षिणस्यार्णवस्य ।
आगत्यागत्य भीतिप्रणतनृपशतैः शश्वदेव क्रियन्तां
चूडारत्नांशुगर्भास्तव चरणयुगस्याङ्गुलीरन्ध्रभागाः ॥ १९ ॥

राजा—आर्यप्रसादादनुभूयत एव सर्वम् । तदुपविशत्वार्यः । ( उभौ यथोचितमुपविष्टौ )

चाण०—वृषल, किमर्थं वयमाहूताः ।

राजा—आर्यस्य दर्शनेनात्मानमनुग्राहयितुम् ।

चाण०—( सस्मितम् ) अलमनेन प्रश्रयेण । न निष्प्रयोजनमधिकारवन्तः प्रभुभिराहूयन्ते ।

राजा—आर्य, कौमुदीमहोत्सवप्रतिषेधस्य किं फलमार्यः पश्यति ?

चाण०—( स्मितं कृत्वा ) उपालब्धुं तर्हि वयमाहूताः ?

---

इस श्लोक में सम नामक अलंकार तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥१८॥

आशैलेन्द्रादिति—

अन्वयः—शिलान्तःस्खलितसुरनदीशीकरासारशीतात्, आ शैलेन्द्रात्; नैकरागस्फुरितमणिरुचः, दक्षिणस्य, अर्णवस्य, तीरान्तात्; आगत्य, आगत्य, भीतिप्रणतनृपशतैः, तव, चरणयुगस्य, अंगुलीरन्ध्रभागाः, शश्वत्, एव, चूडारत्नांशुगर्भाः, क्रियन्ताम् ॥१९॥

शब्दार्थः—शिलान्तः-स्खलित-सुरनदी-शीकरासार-शीतात् = शिलाओं के मध्य में-गिरी हुई-गंगा की-नन्हीं-नन्हीं जल की बूँदों ( फव्वारों ) की निरन्तर वर्षा से-शीतल, आ शैलेन्द्रात् = हिमालय से लेकर; नैकराग-स्फुरित-मणि-रुचः = अनेक वर्णवाली-चमकीली-मणियों की-कान्तिवाले, दक्षिणस्य = दक्षिण के, अर्णवस्य = सागर के, तीरान्तात् = तट से; आगत्य = आकर, आगत्य = आकर, भीति-प्रणत-नृपशतैः = भय से-झुके हुए-सैकड़ों राजाओं से, तव = तुम्हारे, चरणयुगस्य = दोनों चरणों की, अंगुलीरन्ध्रभागाः = अँगुलियों के छिद्रांश, शश्वत् = सर्वदा, एव = ही, चूडारत्नांशुगर्भाः = मुकुटों की मणियों की कान्ति से पूर्ण, क्रियन्ताम् = किये जायँ ॥१९॥

**टीका—आ शैलेन्द्रादिति।** शिलान्तःस्खलितेति—शिलानाम् = प्रस्तरखण्डानाम् अन्तः = मध्ये स्खलिता = विशीर्णा पतितेति यावत् या सुरनदी = गंगा तस्याः शीकराः = जलकणाः ('शीकरोम्बुकणाः स्मृताः' इत्यमरः) तेषाम् आसारः = निरन्तरवर्षणम् तेन

**राजा**—(आसन से उठकर) आर्य, चन्द्रगुप्त प्रणाम कर रहा है। (ऐसा कहकर पैरों पर गिरता है)

**चाणक्य**—(हाथों में लेकर) उठो, उठो बेटा!

शिलाओं के मध्य में (आकाश से) गिरी हुई गंगा की नन्हीं-नन्हीं जल की बूँदों (फव्वारों) की निरन्तर वर्षा से शीतल हिमालय से लेकर, अनेक वर्णवाली चमकीली मणियों की कान्तिवाले दक्षिण सागर के तट से आ-आकर भय से झुके हुए सैकड़ों राजाओं से तुम्हारे दोनों चरणों की अँगुलियों के छिद्रांश सर्वदा ही मुकुटों की मणियों की कान्ति से पूर्ण किये जायँ ॥१९॥

**राजा**—आर्य की कृपा से सब कुछ अनुभव किया जा रहा है। तो आर्य बैठें।

[दोनों यथायोग्य बैठ गये]

**चाणक्य**—वृषल, किसलिये हम बुलाये गये?

**राजा**—आर्य के दर्शन से अपने को अनुगृहीत करने के लिए।

**चाणक्य**—(मुस्कराहट के साथ) इस विनय (के प्रदर्शन) से बस (अर्थात् इस प्रकार के विनय-प्रदर्शन की कोई आवश्यकता नहीं)। राजाओं के द्वारा अधिकारी लोग बिना प्रयोजन के नहीं बुलाये जाते।

**राजा**—आर्य, कौमुदीमहोत्सव के रोकने का क्या परिणाम आर्य देखते हैं?

**चाणक्य**—(मुस्कराकर) तो उलाहना देने के लिए हम बुलाये गये हैं?

---

शीतात् = शीतलात्, आ शैलेन्द्रात् = आहिमालयात्; नैकरागेति—न एकाः नैकाः = बहुविधाः रागाः = वर्णाः यासां ताः नैकरागाश्च ताः स्फुरितानाम् = प्रकाशमानानाम् मणीनाम् = रत्नानाम् रुचः = कान्तयः यस्मिन् तादृशस्य, दक्षिणस्य = दक्षिणदिग्वर्तिनः, अर्णवस्य = समुद्रस्य, तीरान्तात् = तटसमीपात्, आगत्य आगत्य = पौनःपुन्येन समेत्य, भीतिप्रणतनृपशतैः—भीत्या = भयेन प्रणतानि = प्रणामार्थं नम्रीभूतानि नृपाणाम् = राज्ञाम् शतानि = समूहाः इत्यर्थः तैः, तव = चन्द्रगुप्तस्येत्यर्थः, चरणयुगस्य = पादयुगलस्य, अंगुलीनाम् = चरणशाखानाम् रन्ध्रभागाः = छिन्द्रप्रदेशाः, शश्वदेव = सर्वदैवेत्यर्थः, चूडारत्नानाम् = मुकुटस्थितमणीनाम् अंशवः = किरणाः गर्भे = अन्तराले येषां तादृशाः, क्रियन्ताम् = विधीयन्ताम्। भारतवसुन्धरायाः नृपतयः सम्राजं त्वां सदैव प्रणमन्त्वित्याशीः ॥ १९ ॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥१९॥

**टिप्पणी**—**अनुग्राहयितुम्**—अनु + √ग्रह् + णिच् + तुमुन्।

**उपालब्धुम्**—उप + आङ् + √लभ् + तुमुन्।

**नियुक्ताः**—नि + √युज् + क्त + विभक्तिकार्यम्।

राजा—शान्तं पापं, शान्तं पापम् । न हि न हि, विज्ञापयितुम् ।

चाण०—यद्येवं तर्हि विज्ञापनीयानामवश्यं शिष्येण स्वैररुचयो न निरोद्धव्याः ।

राजा—एवमेतत्कः सन्देहः । किं तु न कदाचिदार्यस्य निष्प्रयोजना प्रवृत्तिरित्यस्ति नः प्रश्नावकाशः ।

चाण०—वृषल, सम्यग्गृहीतवानसि न प्रयोजनमन्तरा चाणक्यः स्वप्नेऽपि चेष्टत इति ।

राजा—आर्य, अत एव शुश्रूषा मां मुखरयति ।

चाण०—वृषल, श्रूयताम् । इह खल्वर्थशास्त्रकारास्त्रिविधां सिद्धिमुपवर्णयन्ति राजायत्तां सचिवायत्तामुभयायत्तां चेति । ततः सचिवायत्तसिद्धेस्तव किं प्रयोजनान्वेषणेन । यतो वयमेवात्र नियुक्ता वत्स्यामः ।

( राजा सकोपं मुखं परावर्तयति )

( नेपथ्ये वैतालिकौ पठतः— )

एकः—

आकाशं काशपुष्पच्छविमभिभवता भस्मना शुक्लयन्ती
शीतांशोरंशुजालैर्जलधरमलिनां क्लिश्नती कृत्तिमैभीम् ।
कापालीमुद्वहन्ती स्रजमिव धवलां कौमुदीमित्यपूर्वा
हास्यश्रीराजहंसा हरतु तनुरिव क्लेशमैशी शरद्वः ॥ २० ॥

---

आकाशमिति—

शिवपक्षे—

अन्वयः—काशपुष्पच्छविम्, अभिभवता, भस्मना, आकाशम्, शुक्लयन्ती; शीतांशोः, अंशुजालैः, जलधरमलिनाम्, ऐभीम्, कृत्तिम्, क्लिश्नती; कौमुदीम्, इव, धवलाम्, कापालीम्, स्रजम्, उद्वहन्ती; हास्यश्रीराजहंसा, अपूर्वा, शरद्, इव, ऐशी, तनुः, वः, क्लेशम्, हरतु ॥२०॥

शरत्पक्षे—भस्म, अभिभवन्त्या, काशपुष्पच्छव्या, आकाशम्, शुक्लयन्ती; शीतांशोः, अंशुजालैः, ऐभीम्, कृत्तिम्, (इव), जलधरमलिनाम् क्लिश्नती; कापालीम्, स्रजम्, इव, धवलाम्, कौमुदीम्, उद्वहन्तीम्; हास्यश्रीराजहंसा, अपूर्वा, ऐशी, तनुः, इव, शरद्, वः, क्लेशम्, हरतु ॥२०॥

**शब्दार्थः**—शिवपक्षे—काशपुष्पच्छविम्=काश के पुष्प की कान्ति को, अभिभवता=तिरस्कृत करनेवाले, भस्मना=भस्म से, आकाशम्=आकाश को, शुक्लयन्ती=सफेद करती हुई; शीतांशोः=चन्द्रमा की, अंशुजालैः=किरणों के समूहों से, जलधरमलिनाम्=जल से भरे हुए मेघों के समान मलिन, ऐभीम्=हाथी की, कृत्तिम्=खाल को, क्लिश्नती=गीली करती हुई; कौमुदीम्=चाँदनी के, इव=समान, धवलाम्=सफेद, कापालीम्=नरमुण्डों की, स्रजम्=माला को, उद्वहन्ती=धारण करती हुई; हास्यश्रीराजहंसा=राजहंसी के समान अट्टहास की शोभावाली,

राजा—पाप शान्त हो, पाप शान्त हो। नहीं नहीं, निवेदन करने के लिए।

चाणक्य—यदि ऐसा है तो निवेदन करने के योग्य लोगों (अर्थात् आचार्यों) की स्वच्छन्द-प्रवृत्तियाँ (स्वैररुचयः) शिष्य के द्वारा नहीं रोकी जानी चाहिये।

**राजा**—यह ऐसा ही है, (इसमें) क्या सन्देह। किन्तु किसी (भी) समय आर्य की (किसी कार्य में) विना प्रयोजन की प्रवृत्ति नहीं होती। इसलिए हमें पूछने का अवसर है।

चाणक्य—वृषल, (तुमने) ठीक समझा है। प्रयोजन के विना चाणक्य स्वप्न में भी (किसी कार्य के लिए) चेष्टा नहीं करता है।

राजा—आर्य, इसीलिए (प्रयोजन को) सुनने की इच्छा मुझे बोलने के लिए प्रेरित कर रही है।

चाणक्य—(तो) वृषल, सुनो,। इस विषय में अर्थशास्त्रकार (राजनीतिशास्त्र के लेखक) तीन प्रकार की सिद्धि (व्यवस्था) का वर्णन करते हैं—(१) राजा के आधीन, (२) मन्त्री के आधीन और (३) दोनों के आधीन। इसलिए मन्त्री के आधीन (रहनेवाली) व्यवस्था के प्रयोजन को ढूँढने से तुम्हारा क्या (प्रयोजन)? क्योंकि इस विषय में (अर्थात् मन्त्री के कार्य के विषय में) नियुक्त हम लोग ही (ठीक रूप से) व्यवहार चलायेंगे।

(राजा कोप के साथ मुँह घुमा लेता है)।

(पर्दे के पीछे दो वैतालिक पढ़ते हैं—) (उनमेंसे) एक,

**शिवपक्षे**—( ताण्डव नृत्य के समय ) काश के पुष्प की कान्ति को तिरस्कृत करनेवाले (अर्थात् काश के पुष्प से भी अधिक धवल) भस्म से आकाश को सफेद करती हुई, (मस्तक पर स्थित) चन्द्रमा की किरणों के समूहों से जल से भरे हुए मेघों के समान मलिन हाथी की खाल को गीली करती हुई, चाँदनी के समान सफेद नरमुण्डों की माला को धारण करती हुई, राजहंसी के समान अट्टहास की शोभावाली, अद्भुत शरद् ऋतु के समान शिव की मूर्ति (शरीर) आप के कष्ट को नष्ट करे ॥२०॥

---

अपूर्वा = अद्भुत, शरद् = शरद् ऋतु के, इव = समान, ऐशी = शिव की, तनुः = मूर्ति, वः = आपके, क्लेशम् = कष्ट को, हरतु = नष्ट करे ॥२०॥

**शब्दार्थः—शरत्पक्षे**—भस्म = भस्म को, अभिभवन्त्या = तिरस्कृत करनेवाली, काशपुष्पच्छव्या = काश के फूलों की छवि से, आकाशम् = आकाश को, शुक्लयन्ती = धवल बनाती हुई; शीतांशोः = चन्द्रमा की, अंशुजालैः = किरणों के समूह से, ऐभीम् = गज की, कृत्तिम् = खाल के, (इव = समान), जलधरमलिनाम् = सजल बादलों की मलिनता को, क्लिश्नती = विनष्ट करती हुई; कापालीम् = नरमुण्डों की, स्रजम् = माला के, इव = समान, धवलाम् = शुभ्र, कौमुदीम् = चाँदनी को, उद्वहन्तीम् = धारण करती हुई, हास्यश्रीराजहंसा = हास्य की शोभा के समान राजहंसों की पंक्तिवाली, अपूर्वा = अद्भुत, ऐशी = शिव की, तनुः = मूर्ति के, इव = समान, शरद् = शरद् ऋतु, वः = आपके, क्लेशम् = कष्ट को, हरतु = विनष्ट करे ॥२०॥

अपि च—

> प्रत्यग्रोन्मेषजिह्मा क्षणमनभिमुखी रत्नदीपप्रभाणाम्
> आत्मव्यापारगुर्वी जनितजललवा जृम्भितैः साङ्गभङ्गैः ।
> नागाङ्कं मोक्तुमिच्छोः शयनमुरुफणाचक्रवालोपधानं
> निद्राच्छेदाभिताम्रा चिरमवतु हरेर्दृष्टिराकेकरा वः ॥ २१ ॥

---

आकाशमिति—

टीका—शिवपक्षे—काशपुष्पच्छविम्—काशपुष्पाणाम् = काशप्रसूनानाम् छविम् = कान्तिम्, अभिभवता = तिरस्कुर्वता, ततोऽपि शुभ्रेणेत्यर्थः, भस्मना = भूत्या ('भूतिर्भस्मनि सम्पदि, इत्यमरः), आकाशम् = गगनम्, शुक्लयन्ती = श्वेतयन्ती; (भालस्थितस्य), शीताः = शीतलाः अंशवः = किरणाः यस्य असौ शीतांशुः = चन्द्रः तस्य, अंशुजालैः—अंशूनाम् = किरणानाम् जालैः = समूहैः, जलधरेति—जलधरः = पयोदः इव मलिना = कृष्णा जलधरमलिना ताम्, इभस्य = गजस्य इयमैभी = गजसम्बन्धिनी ताम्, कृत्तिम् = चर्म, क्लिश्नती = क्लिन्दती; कौमुदीम् = चन्द्रिकाम्, इव = यथा, धवलाम् = शुभ्राम्, कपालानामियं कापाली तां कापालीम् = नरमुण्डसम्बन्धिनीम्, स्रजम् = मालाम्, उद्वहन्ती = धारयन्ती; हास्यश्रीराजहंसा—हासस्य = ताण्डवोचितस्य अट्टहासस्य श्रीः = शोभा राजहंसी = राजहंसपंक्तिः इव यस्यां तादृशी, अपूर्वा = अद्भुता, शरदिव = शरत्कालमिवेत्यर्थः ईशस्य = शिवस्य इयम् ऐशी = शिवसम्बन्धिनी, तनुः = मूर्तिः ('मूर्तिस्तनुस्तनूः' इत्यमरः), वः = युष्माकम्, क्लेशम् = सन्तापम्, हरतु = अपनयतु ॥२०॥

शरत्पक्षे—

टीका—भस्म = भूतिम्, अभिभवन्त्या = तिरस्कुर्वन्त्या, काशपुष्पच्छव्या = काशकुसुमकान्त्या, आकाशम् = गगनम्, शुक्लयन्ती = भासयन्ती; शीतांशोः = चन्द्रस्य, अंशुजालैः = किरणसमूहैः, ऐभीम् = गजसम्बन्धिनीम्, कृत्तिमिव = चर्म इव, जलधरमलिनाम्—जलधरस्य = पयोदस्य, मलिनाम् = मलिनताम्, क्लिश्नती = विनाशयन्ती; कापालीम् = कपालनिर्मिताम्, स्रजमिव = मालामिव, धवलाम् = शुभ्राम्, = कौमुदीम् = चन्द्रिकाम्, उद्वहन्तीम् = धारयन्तीम्, हास्यश्रीरिव राजहंसाः यस्यां तादृशी, अपूर्वा = लोकोत्तरा, ऐशी = ईशसम्बन्धिनी, तनुः = मूर्तिरिव, शरद् वः = युष्माकम्, क्लेशम् = कष्टम्, मलयकेतुराक्षसाभियोगोत्पन्नं क्लेशमिति ध्वनिः, हरतु = दूरीकरोतु ॥२०॥

**टिप्पणी—वैतालिकौ** = भांट, चारण = इनमें प्रथम वैतालिक चाणक्य का व्यक्ति है और दूसरा राक्षस का गुप्तचर स्तनकलश है जिसने कि वैतालिक का वेश बना रखा है। आदि के दो श्लोक (२०,२१) चाणक्य के वैतालिक द्वारा के पढ़े गये हैं और शेष दो स्तनकलश के द्वारा।

**ऐभीं कृत्तिम्**—पुराणों के अनुसार शिवजी ने गजासुर का वध किया था। यह राक्षस

विशेष—कुछ पदों की विभक्तियों में हेर-फेर करके तनु के विशेषण शरत्पक्ष में भी लगेंगे।

शरत्पक्ष में—भस्म को तिरस्कृत करनेवाली काश के फूलों की छवि से आकाश को धवल बनाती हुई, चन्द्रमा की किरणों के समूह से गज की खाल के (समान) सजल बादलों की मलिनता को विनष्ट करती हुई, नरमुण्डों की माला के समान शुभ्र चाँदनी को धारण करती हुई, हास्य की शोभा के समान राजहंसों की पंक्ति वाली, अद्‌भुत शिव की मूर्ति के समान शरद् ऋतु आपके क्लेश को विनष्ट करे ॥२०॥

और भी—

अर्थः—फणों के मण्डलरूप तकियावाली, विशाल, शेषनाग की गोदरूप शय्या को छोड़ने के लिए इच्छुक विष्णु की सद्यः खुलने के कारण किञ्चित् वक्र, क्षण भर के लिए रत्नों से निकलनेवाली प्रभा के सामने न ठहरती हुई, अँगड़ाई के साथ जँभाइयों के लेने से उत्पन्न अश्रुबिन्दुवाली, (अत एव) अपने व्यापार में (अर्थात् देखने में) अलस, निद्रा के भङ्ग होने के कारण किञ्चित् रक्त वर्णवाली, अधखुली, दृष्टि आपकी चिरकाल तक रक्षा करे ॥२१॥

---

हाथी के स्वरूप को धारण किये हुए था। शिवजी ने इसका वध करके इसके चमड़े को ओढ़ कर ताण्डव किया था।

**हास्यश्री**—हँसी की शोभा दाँतों की किरणों के कारण धवल बतलायी गयी है।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥२०॥

**प्रत्यग्रेत्यादि**—

**अन्वयः**—फणाचक्रवालोपधानम्, उरु, नागाङ्कम्, शयनम्, मोक्तुम्, इच्छोः, हरेः, प्रत्यग्रोन्मेषजिह्मा, क्षणम्, रत्नदीपप्रभाणाम्, अनभिमुखी; साङ्गभङ्गैः, जृम्भितैः, जनितजललवा, (अतः), आत्मव्यापारगुर्वी, निद्राच्छेदाभिताम्रा, आकेकरा, दृष्टिः, वः, चिरम्, अवतु ॥२१॥

**शब्दार्थः**—फणाचक्रवालोपधानम् = फणों के मण्डलरूप तकियावाले, उरु = विशाल, नागाङ्कम् = शेषनाग की गोदरूप, शयनम् = शय्या को, मोक्तुम् = छोड़ने के लिए, इच्छोः = इच्छुक, हरेः = विष्णु की, प्रत्यग्रोन्मेषजिह्मा = सद्यः खुलने के कारण किञ्चित् वक्र, क्षणम् = क्षण भर के लिए, रत्नदीपप्रभाणाम् = रत्नों से निकलनेवाली प्रभा के, अनभिमुखी = सामने न ठहरती हुई; साङ्गभङ्गैः = अँगड़ाई के साथ, जृम्भितैः = जँभाइयों के लेने से, जनितजललवा = उत्पन्न अश्रुबिन्दुवाली, (अतः = अतएव), आत्मव्यापारगुर्वी = अपने व्यापार में (अर्थात् देखने में) अलस, निद्राच्छेदाभिताम्रा = निद्रा के भङ्ग होने के कारण किञ्चित् रक्तवर्णवाली, आकेकरा = अधखुली, दृष्टिः = दृष्टि, वः = आपकी, चिरम् = चिरकाल तक, अवतु = रक्षा करे ॥२१॥

**टीका**—प्रत्यग्रेत्यादि। फणाचक्रवालोपधानम्—फणानाम् = स्फटानाम् ('स्फटा-

द्वितीयः—

सत्त्वोत्कर्षस्य धात्रा निधय इव कृताः केऽपि कस्यापि हेतो-
र्जेतारः स्वेन धाम्ना मदसलिलमुचां नागयूथेश्वराणाम् ।
दंष्ट्राभङ्गं मृगाणामधिपतय इव व्यक्तमानावलेपा
नाज्ञाभङ्गं सहन्ते नृवर नृपतयस्त्वादृशाः सार्वभौमाः ॥ २२ ॥

---

यान्तु फणा द्वयोः' इत्यमरः), चक्रवालम् = मण्डलम् ('चक्रवालं तु मण्डलम्' इत्यमरः), एव उपधानम् = उपबर्हम् ('उपधानं तूपबर्हम्' इत्यमरः) यस्य यस्मिन् वा तादृशम्, उरु = महत्, नागाङ्कम्—नागस्य = शेषाहेः, अङ्कम् = क्रोडरूपमित्यर्थः, शयनम् = शय्याम्, भुजगशयनमित्यर्थः, मोक्तुम् = त्यक्तुम्, इच्छोः = अभिलषतः, हरेः = विष्णोः, प्रत्यग्रोन्मेषजिह्मा—प्रत्यग्रश्चासौ उन्मेषः प्रत्यग्रोन्मेषः = अभिनवोन्मीलनम्, तेन जिह्मा = ईषद्वक्रा, क्षणम् = किञ्चित्कालमित्यर्थः, रत्नदीपप्रभाणाम्—रत्नानि = मणयः, दीप्यन्ते = प्रकाश्यन्ते याभिस्ताः रत्नदीपाः, ताश्च ताः प्रभाः = कान्तयः तासाम्, भुजगशिरस्थ-मणिकान्तीनां कौस्तुभमणिप्रभाणां वेत्यर्थः, अनभिमुखी = असम्मुखी, सम्मुखीभवितु-मनर्हेति भावः; अङ्गानां भङ्गाः अङ्गभङ्गाः तैः अङ्गभङ्गैः सहितानि साङ्गभङ्गानि = अङ्ग-त्रोटनसहितानि तादृशैः, जृम्भितैः = जृम्भाभिः, जनितजललवा—जनिताः = उत्पन्नाः, जललवाः = जलकणाः यस्यां तादृशी, अतः आत्मव्यापारगुर्वी—आत्मनः = स्वस्य, व्यापारे = वृत्तौ दर्शने इति यावत्, गुर्वी = अलसा, निद्राच्छेदेति—निद्रायाः = स्वापस्य, छेदः = भङ्गः, तेन हेतुना अभिताम्रा = आरक्ता, आकेकरा = अर्द्धनिमीलिता, दृष्टिः = नयनम्, वः = युष्मान्, चिरम् = बहुकालम्, अवतु = रक्षतु ॥२१॥

**टिप्पणी—हरेः···दृष्टिः···वः···अवतु**—यह श्लोक कार्त्तिक पूर्णिमा को इसलिए पढ़ा जा रहा है, क्योंकि कार्त्तिक शुक्ला एकादशी को भगवान् विष्णु चार महीने की निद्रा त्याग कर जो शीघ्र ही उठे हैं। इस श्लोक में सोकर उठे हुए विष्णु की आँख की उसी अवस्था का वर्णन है जिसका अनुभव सभी लोग प्रति दिन करते हैं।

इस श्लोक में रूपक तथा स्वभावोक्ति अलङ्कार एवं स्रग्धरा छन्द है ॥२१॥

**सत्त्वोत्कर्षस्य—**

**अन्वयः**—हे नृवर, धात्रा, केऽपि, कस्यापि, हेतोः, सत्त्वोत्कर्षस्य, निधयः, इव, कृताः; मदसलिलमुचाम्, नागयूथेश्वराणाम्, जेतारः, मृगाणाम्, अधिपतयः, दंष्ट्रा-भङ्गम्, इव, (एतादृशाः), व्यक्तमानावलेपाः, त्वादृशाः, सार्वभौमाः, नृपतयः, आज्ञा-भङ्गम्, न, सहन्ते ॥२२॥

**शब्दार्थः**—हे नृवर = हे मानवश्रेष्ठ, धात्रा = विधाता के द्वारा, केऽपि = कुछ लोग, कस्यापि = किसी भी, हेतोः = कारण से, सत्त्वोत्कर्षस्य = तेज की उत्कृष्टता के, निधयः = खजाने के, इव = समान, कृताः = बना दिये गये हैं; मदसलिलमुचाम् = मद-जल को बहानेवाले, नागयूथेश्वराणाम् = हाथियों के झुंडों के अधिपतियों के, जेतारः = विजेता, मृगाणाम् = मृगों के, जानवरों के, अधिपतयः = स्वामी, (अर्थात् सिंह),

दूसरा—

हे मानवश्रेष्ठ, विधाता के द्वारा कुछ लोग ( अर्थात् अद्भुत महिमावाले व्यक्ति) किसी कारण से (अर्थात् समाज पर शासन करने के लिए) तेज की उत्कृष्टता के खजाने के समान बना दिये गये हैं। मदजल को बहानेवाले, हाथियों के झुंडों के अधिपतियों के विजेता मृगाधिपति (सिंह) दाँत को तोड़ने के समान, (इस प्रकार के अर्थात् अद्भुत महिमावाले) प्रसिद्ध स्वाभिमान तथा घमंडवाले तुम्हारे समान चक्रवर्ती राजा लोग (अपनी) आज्ञा के उल्लङ्घन को नहीं सहन करते हैं (अर्थात् जिस प्रकार सिंह किसी के द्वारा अपने दाँत के तोड़े जाने को सहन नहीं करता, उसी प्रकार तुम्हारे समान तेजस्वी राजा लोग भी किसी के द्वारा अपनी आज्ञा के उल्लङ्घन को सहन नहीं करते हैं) ॥२२॥

---

दंष्ट्राभङ्गम् = दाँत को तोड़ने के, इव = समान, (एतादृशाः = इस प्रकार के), व्यक्त-मानावलेपाः = प्रसिद्ध स्वाभिमान तथा घमंडवाले, त्वादृशाः = तुम्हारे समान, सार्व-भौमाः = चक्रवर्ती, नृपतयः = राजा लोग, आज्ञाभङ्गम् = आज्ञा के उल्लंघन को, न = नहीं, सहन्ते = सहन करते हैं ॥२२॥

**टीका—सत्त्वोत्कर्षस्येति ।** नृपु वरः नृवरः तत्सम्बुद्धौ हे नृवर = हे नरश्रेष्ठ, धात्रा = ब्रह्मणा, केऽपि = लोकविलक्षणमहिमानः, कस्यापि = कस्मैचिदपि, हेतोः = प्रयोजनाय, जगन्नियन्तुमित्यर्थः, सत्त्वस्य = बलस्य ("सत्त्वं गुणे पिशाचादौ बले द्रव्यस्वभावयोः" इति मेदिनी), उत्कर्षस्य = अतिशयस्य, निधयः = आकराः इव, कृताः = सम्पादिताः; मदसलिलमुचाम् = मदस्राविणाम्, नागयूथेश्वराणाम्—नागानाम् = हस्तिनाम्, यूथाः = समूहाः तेषाम्, ईश्वराः = अधिपतयः तेषाम्, जेतारः = विजेतारः, मृगाणाम् = पशूनाम्, अधिपतयः = स्वामिनः, सिंहाः इत्यर्थः, दंष्ट्राभङ्गमिव = दन्तोत्पाटनमिव, यथा सिंहाः स्वदन्तोत्पाटनं न सहन्ते तथेत्यर्थः, (एतादृशाः = सत्त्वोत्कर्षस्य, निधिभूताः इत्यर्थः), व्यक्तमानावलेपाः—व्यक्तौ = प्रसिद्धौ, मानावलेपौ = स्वाभिमानदर्पौ येषां तादृशाः, त्वादृशाः = भवादृशाः, सार्वभौमाः = सर्वभूमिपतयः, नृपतयः = राजानः; चक्रवर्तिनः इति यावत्, आज्ञाभङ्गम्—आज्ञायाः = आदेशस्य, भङ्गम् = व्याघातम्, न सहन्ते = न मृष्यन्ति । राक्षसप्रयुक्तेन स्तनकलशेनैतत् समुत्तेजनं विहितम् ॥२२॥

**टिप्पणी—आज्ञाभङ्गं न सहन्ते**—वैतालिक के वेश में चन्द्रगुप्त के यहाँ वर्तमान राक्षस के गुप्तचर स्तनकलश ने चन्द्रगुप्त को उत्तेजित करने के लिए २२वाँ तथा २३वाँ श्लोक पढ़ा है ।

**सार्वभौमाः**—सर्वभूमेः ईश्वराः, सर्वभूमि + अण्—'अनुशतिकादीनाञ्च' पा० ७।३।२० से उभयपदवृद्धिः + प्रथमाबहुवचने विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में उत्प्रेक्षा तथा उपमा अलङ्कार तथा स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥२२॥

अपि च—

भूषणाद्युपभोगेन प्रभुर्भवति न प्रभुः ।
परैरपरिभूताज्ञस्त्वमिव प्रभुरुच्यते ॥ २३ ॥

**चाण०**—( आकर्ण्य, स्वगतम् ) प्रथमं तावद्विशिष्टदेवतास्तुतिरूपेण प्रवृत्तशरद्गुण-प्रख्यापनमाशीर्वचनम् । इदमपरं किमिति नावधारयामि ! ( विचिन्त्य ) आः ज्ञातम् । राक्षसस्यायं प्रयोगः । दुरात्मन् राक्षस दृश्यसे भोः जागर्ति खलु कौटिल्यः ।

**राजा**—आर्य वैहीनरे, आभ्यां वैतालिकाभ्यां सुवर्णशतसहस्रं दापय ।

**कञ्चु०**—यदाज्ञापयति देवः । ( इति उत्थाय परिक्रामति )

**चाण०**—( सक्रोधम् ) वैहीनरे, तिष्ठ न गन्तव्यम् । वृषल, किमयमस्थाने महा-नर्थोत्सर्गः ।

**राजा**—( सकोपम् ) आर्येणैवं सर्वत्र निरुद्धचेष्टाप्रसरस्य मे बन्धनमिव राज्यं न राज्यमिव ।

**चाण०**—वृषल, स्वयमनभियुक्तानां राज्ञामेते दोषाः संभवन्ति । तद्यदि न सहसे ततः स्वयमभियुज्यस्व ।

**राजा**—एते स्वकर्मण्यभियुज्यामहे ।

**चाण०**—प्रियं नः । वयमपि स्वकर्मण्यभियुज्यामहे ।

---

**भूषणाद्युपभोगेनेति**—

**अन्वयः**—भूषणाद्युपभोगेन, प्रभुः, प्रभुः, न, भवति; परैः, अपरिभूताज्ञः, त्वम्, इव, प्रभुः, उच्यते ॥२३॥

**शब्दार्थः**—भूषणाद्युपभोगेन = आभूषण आदि का उपभोग करने से, प्रभुः = राजा, प्रभुः = राजा, न = नहीं, भवति = होता है; परैः = दूसरों के द्वारा, अपरि-भूताज्ञः = अतिरस्कृत आज्ञावाला, त्वम् = तुम्हारे, इव = जैसा, प्रभुः = राजा, उच्यते = कहलाता है ॥२३॥

**टीका—भूषणाद्युपभोगेनेति** । भूषणाद्युपभोगेन—भूषणादीनाम् = आभूषणादीनाम्, उपभोगेन = अनुभवेन हेतुना, प्रभुः = राजा, प्रभुः = यथार्थः राजा, न भवति = नास्तीत्यर्थः; अपितु अपरिभूताज्ञः—अपरिभूता = अखंडिता, आज्ञा = आदेशः यस्य तादृशः, 'अखंडाज्ञाविषयो हि राज्यम्' इति लक्षणात्, त्वमिव = यथा त्वमसि तथेत्यर्थः, प्रभुः = राजा, उच्यते = कथ्यते । अखंडाज्ञया राज्यसञ्चालनात् राजा राजा भवति न केवलं सुखाद्युपभोगेनेति भावः ॥२३॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा अनुष्टुप् छन्द है । छन्द का लक्षण—

श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥२३॥

और भी—

भूषण आदि का उपभोग करने से (ही) राजा राजा नहीं होता है। दूसरों के द्वारा अतिरस्कृत आज्ञावाला तुम्हारे जैसा (राजा) राजा कहलाता है (अर्थात् राजा होने का अर्थ अच्छे-अच्छे विषयों का उपभोग मात्र नहीं है। मनीषियों ने राज्य का लक्षण—'अखंडाज्ञाविषयो हि राज्यम्' कहा है। अतः सच्चा राजा तो वही है जिसकी आज्ञा का कोई उल्लङ्घन न कर सके) ॥२३॥

**चाणक्य**—( सुन कर, अपने आप ) प्रथम वैतालिक द्वारा कहा गया तो विशिष्ट देवता (शिव और विष्णु) की स्तुतिरूप से प्रस्तुत शरद्ऋतु के गुणों को प्रकट करनेवाला आशीर्वचन है। यह दूसरा क्या है, यह नहीं समझ पा रहा हूँ। (सोच कर) आः, समझ गया। यह राक्षस का कार्य है। अरे दुरात्मन् राक्षस, देख लिये जा रहे हो, कौटिल्य जाग रहा है (अर्थात् कौटिल्य सावधान है। तुम्हारी सारी चालों को वह देख ले रहा है)।

**राजा**—आर्य वैहीनरि जी, इन दोनों वैतालिकों को सौ हजार सुवर्ण की मुद्राएँ दिलवा दो।

**कञ्चुकी**—महाराज की जैसी आज्ञा। (ऐसा कह कर उठ कर घूमता है)।

**चाणक्य**—(क्रोध के साथ) वैहीनरे, रुको, नहीं जाना है। वृषल, अनुचित स्थान में यह महान् धन का व्यय क्यों ?

**राजा**—(क्रोधपूर्वक) आर्य के द्वारा इस प्रकार सर्वत्र रोक दिया गया है चेष्टा का प्रसार जिसका ऐसे मेरे लिये राज्य बन्धन के समान है, राज्य के समान नहीं। (अर्थात् आपके द्वारा पग-पग पर अंकुश लगाने से यह राज्य मेरे लिये बन्धन के समान है, राज्य के समान नहीं।)

**चाणक्य**—वृषल, स्वयं राज्यतन्त्र का सञ्चालन न करनेवाले राजाओं में ये दोष (अर्थात् राज्य का बन्धनरूप प्रतीत होना) उत्पन्न हो जाते हैं। तो यदि नहीं सहन कर सकते हो तो स्वयं राज्य के सञ्चालन में दत्तचित्त होओ।

**राजा**—ये (हम) अपने कार्य में (अर्थात् राज्य के सञ्चालन में) दत्तचित्त होते हैं।

**चाणक्य**—हमें प्रिय है। हम भी अपने कार्य में (वेदाध्ययनादि में) संलग्न होते हैं।

---

**शब्दार्थः**—विशिष्टदेवतास्तुतिरूपेण = विशिष्ट देवता (शिव और विष्णु) की स्तुतिरूप से, प्रवृत्तशरद्गुणप्रख्यापनम् = प्रस्तुत शरद् ऋतु के गुणों को प्रकट करनेवाला। अवधारयामि = समझ पा रहा हूँ। अस्थाने = अनुचित स्थान (पात्र) में, अर्थोत्सर्गः = धन का व्यय। निरुद्धचेष्टाप्रसरस्य = रोक दिया गया है चेष्टा का प्रसार जिसका ऐसे (अर्थात् स्वच्छन्दता से विहीन)। अनभियुक्तानाम् = राज्यतन्त्र का सञ्चालन न करनेवाले॥

**टीका**—विशिष्टदेवतेति—विशिष्टदेवतानाम् = शिवविष्णुदेवतानामित्यर्थः, स्तुति-

**राजा**—यद्येवं तर्हि कौमुदीमहोत्सवप्रतिषेधस्य तावत्प्रयोजनं श्रोतुमिच्छामि ।

**चाण०**—वृषल, कौमुदीमहोत्सवानुष्ठानस्य किं प्रयोजनमित्यहमपि श्रोतुमिच्छामि ।

**राजा**—प्रथमं तावन्ममाज्ञाऽव्याघातः ।

**चाण०**—वृषल, ममापि त्वदाज्ञाव्याघात एव कौमुदीमहोत्सवप्रतिषेधस्य प्रथमं प्रयोजनम् । कुतः ?—

**अम्भोधीनां तमालप्रभवकिसलयश्यामवेलावनानाम्**
**आपारेभ्यश्चतुर्णां चटुलतिमिकुलक्षोभितान्तर्जलानाम् ।**
**मालेवाज्ञा सपुष्पा तव नृपतिशतैरुह्यते या शिरोभिः**
**सा मय्येव स्खलन्ती कथयति विनयालंकृतं ते प्रभुत्वम् ॥ २४ ॥**

अथ त्वमपरमपि प्रयोजनं श्रोतुमिच्छसि तदपि कथयामि ।

**राजा**—कथ्यताम् ।

---

रूपेण = स्तवरूपेण, प्रवृत्तशरदिति—प्रवृत्ता = प्रचलिता या शरद् = शरद्समयः इत्यर्थः, तस्याः गुणानाम् = विशिष्टतानाम् , प्रख्यापनम् = कीर्तनम् यस्मिन् तत् । अवधारयामि = अवगच्छामि । अस्थाने = अनुचिते स्थाने इत्यर्थः, अर्थस्य = धनस्य, उत्सर्गः = वितरणम् । निरुद्धचेष्टाप्रसरस्य—निरुद्धः = अवरुद्धः, चेष्टायाः = वाञ्छायाः इत्यर्थः, प्रसरः = प्रसारः यस्य तादृशस्य । अनभियुक्तानाम् = राज्यतन्त्रे अदत्तावधानानामित्यर्थः ॥

**अम्भोधीनामिति**—

**अन्वयः**—तमालप्रभवकिसलयश्यामवेलावनानाम्, चटुलतिमिकुलक्षोभितान्तर्जलानाम्, चतुर्णाम्, अम्भोधीनाम्, आ पारेभ्यः, (आगतैः), नृपतिशतैः, या, तव, (आज्ञा), अम्लानपुष्पा, माला, इव, शिरोभिः, उह्यते, सा, मयि, स्खलन्ती, (अपि) ते, विनयालङ्कृतम्, प्रभुत्वम्, एव, कथयति ॥२४॥

**शब्दार्थः**— तमाल-प्रभव-किसलय-श्याम-वेला-वनानाम् = तमाल वृक्षों से-निकले हुए-कोमल पत्तों से-श्यामवर्ण-तट के-वनोंवाले, चटुल-तिमिकुल-क्षोभितान्तर्जलानाम् = चञ्चल—मत्स्यसमूह से-विक्षुब्ध अन्तर्जलवाले, चतुर्णाम् = चारों, अम्भोधीनाम् = सागरों के, आ पारेभ्यः = पार से, ( आगतैः = आये हुए), नृपतिशतैः = सैकड़ों राजाओं के द्वारा, या = जो, तव = तुम्हारी, (आज्ञा = आज्ञा), अम्लानपुष्पा = न कुम्हलाए हुए फूलों की, माला = माला के, इव = समान, शिरोभिः = मस्तकों से, उह्यते = धारण की जाती है; सा = वह, मयि = मुझ में, स्खलन्ती = स्खलित होती हुई, बाधित होती हुई, (अपि = भी), ते = तुम्हारी, विनयालङ्कृतम् = विनय से सुशोभित, प्रभुत्वम् = प्रभुता को, एव = ही, कथयति = बतलाती है ॥२४॥

**टीका—अम्भोधीनामिति ।** तमालप्रभवकिसलयेति—तमालेभ्यः = तमालवृक्षेभ्यः, प्रभवन्ति = प्रादुर्भवन्तीति तमालप्रभवाणि अथवा तमालः प्रभवः येषां तानि तमाल-

**राजा**—यदि ऐसा है तो कौमुदीमहोत्सव के रोके जाने का तो प्रयोजन सुनना चाहता हूँ।

**चाणक्य**—वृषल, कौमुदीमहोत्सव के होने का क्या प्रयोजन है यह मैं भी सुनना चाहता हूँ।

**राजा**—सर्वप्रथम तो मेरी आज्ञा का उल्लङ्घन (ही प्रयोजन है)।

**चाणक्य**—वृषल, मेरा भी कौमुदीमहोत्सव के रोकने का प्रथम प्रयोजन है—तुम्हारी आज्ञा को भङ्ग करना। क्योंकि—

तमाल वृक्षों से निकले हुए कोमल पत्तों से श्यामवर्ण तट के वनोंवाले, चञ्चल मत्स्यसमूह से विक्षुब्ध अन्तर्जलवाले, चारों सागरों के पार से (आये हुए) सैकड़ों राजाओं के द्वारा जो तुम्हारी (आज्ञा), न कुम्हलाए हुए फूलों की माला के समान, मस्तकों से धारण की जाती है वह मुझ में बाधित होती हुई (भी) तुम्हारी विनय से सुशोभित प्रभुता को ही बतलाती है ॥२४॥

यदि तुम दूसरे भी प्रयोजन को सुनना चाहते हो (तो) उसको भी कहता हूँ।

**राजा**—कहिये।

---

प्रभवाणि यानि किसलयानि = पल्लवाः ("पल्लवोऽस्त्री किसलयम्" इत्यमरः), तैः श्यामानि = ईषत्कृष्णानि, वेलावनानि = तटारण्यानि येषां तादृशानाम्, चटुलतिमिकुलेति—चटुलानि = चञ्चलानि च तानि, तिमिकुलानि = मत्स्यविशेषाणां समूहाः तैः, क्षोभितम् = विलोडितम्, अन्तर्जलम् = अन्तः सलिलम् येषां तेषाम्, चतुर्णाम् = चतुर्दिक्षु स्थितानामित्यर्थः, अम्भोधीनाम् = सागराणाम्, आ पारेभ्यः = परतटेभ्यः आरभ्येत्यर्थः, अखण्डितं चक्रवर्तित्वं सूचितमनेन, (आगतैः = प्राप्तैः), नृपतीनाम् = राज्ञाम्, शतैः = समूहैः, या तव = भवतः, आज्ञेति शेषः, अम्लानानि = अमलिनानि पुष्पाणि यस्याः तादृशी, माला = स्रक् इव, शिरोभिः = उत्तमाङ्गैः, उह्यते = धार्यते, सा = सैवाज्ञेत्यर्थः, मयि = तव गुरौ चाणक्ये, स्खलन्ती = व्याहता अपीति शेषः, ते = तव, विनयालङ्कृतम्—विनयेन = नम्रतया, अलङ्कृतम् = सुशोभितम्, प्रभुत्वम् = प्रभुभावम्, एवेति निश्चये, कथयति = आख्यापयति ॥२४॥

**टिप्पणी**—**तिमिकुल**—सागर में रहनेवाली अत्यन्त विशालकाय मछलियों में 'तिमि' जाति की मछलियाँ अपनी विशालता के लिए प्रसिद्ध हैं।

**आ पारेभ्यः**—यहाँ 'आ' आरम्भिक सीमा (अभिविधि) अर्थ को प्रकट करता है। आङ् के साथ होने से 'पारेभ्यः' में पञ्चमी है।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा स्रग्धरा छन्द है ॥२४॥

**चाण०**—शोणोत्तरे, मद्वचनात्कायस्थमचलं ब्रूहि यत्तद्भद्रभटप्रभृतीनां [ इतोपरागादपक्रम्य मलयकेतुमाश्रितानां ] लेख्यपत्रं तत्तावद्दीयतामिति ।

**प्रती०**—यदार्य आज्ञापयति । ( इति निष्क्रम्य पुनः प्रविश्य ) आर्य, इदं पत्रकम् । ( जं अज्जो आणवेदि । अज्ज इमं पत्तअम् ।

**चाण०**—( गृहीत्वा ) वृषल, श्रूयताम् ।

**राजा**—दत्तावधानोऽस्मि ।

**चाण०**—( वाचयति ) स्वस्ति सुगृहीतनामधेयस्य देवस्य चन्द्रगुप्तस्य सहोत्थायिनां प्रधानपुरुषाणामितोऽपक्रम्य वध्यमलयकेतुमाश्रितानां प्रमाणलेख्यपत्रमिदम् । तत्र प्रथमं तावद्गजाध्यक्षो भद्रभटः अश्वाध्यक्षः पुरुषदत्तः महाप्रतीहारस्य चन्द्रभानोर्भागिनेयो डिङ्गरातः देवस्य स्वजनगन्धी महाराजो बलगुप्तः देवस्यैव कुमारसेवको राजसेनः सेनापतेः सिंहबलस्य कनीयान्भ्राता भागुरायणो मालवराजपुत्रो लोहिताक्षः क्षत्रगणमुख्यो विजयवर्मेति ।

**राजा**—अथैतेषामपरागहेतून्विज्ञातुमिच्छामि ।

**चाण०**—वृषल, श्रूयताम् । अत्र यावेतौ गजाध्यक्षाश्वाध्यक्षौ भद्रभटपुरुषदत्तनामानौ तौ खलु स्त्रीमद्यमृगयाशीलौ हस्त्यश्वावेक्षणेऽनभियुक्तौ मयाधिकाराभ्यामवरोप्य स्वजीवनमात्रेणैव स्थापिताविति परपक्षे स्वेन स्वेनाधिकारेण गत्वा मलयकेतुमाश्रितौ । यावेतौ डिङ्गरातबलगुप्तौ तावप्यत्यन्तलोभाभिभूतौ त्वद्दत्तं जीवनमबहु मन्यमानौ तत्र बहु

---

**शब्दार्थः**--अपरागात् = असन्तोष के कारण, अपक्रम्य = भाग कर । लेख्यपत्रम् = पत्र, चिट्ठी । दत्तावधानः = दत्तचित्त, सावधान । महाप्रतिहारस्य = प्रधान दौवारिक का, भागिनेयः = भाञ्जा । स्वजनगन्धी = अपना सम्बन्धी । कुमारसेवकः = बचपन से ही सेवा करनेवाला । क्षत्रगणमुख्यः = क्षत्रियों के गण का प्रधान ।

**टीका**—अपरागात् = अनुरागाभावात्, असन्तोषादित्यर्थः, अपक्रम्य = पलाय्य । लेख्यपत्रम् = लिखितं पत्रमित्यर्थः । दत्तावधानः—दत्तम् = अर्पितम्, अवधानम् = ध्यानम् येन तादृशः । महाप्रतिहारस्य = प्रधानदौवारिकस्य, भागिनेयः = भगिन्याः पुत्रः । स्वजनगन्धी—स्वजनस्य गन्धः = सम्बन्धः अस्यास्तीति स्वजनगन्धी = स्वसम्बन्धीति यावत् । कौमारम् = बाल्यम् आरभ्य सेवते इति कुमारसेवकः । क्षत्रगणेषु = क्षत्रियगणेषु मुख्यः = प्रधानः ॥

**टिप्पणी**—पत्र लाकर पढ़ने की बात चाणक्य और चन्द्रगुप्त के बीच रचा गया नाटक है । पत्र की बातें चाणक्य के द्वारा फैलाये गये कूटनीति के जाल के तन्तु हैं । यहाँ यह ध्यान रखना है कि चन्द्रगुप्त से विरक्त होकर जिनके-जिनके भागने की बात कही गयी है वे ऐसे व्यक्ति हैं जिनसे वस्तुतः चन्द्रगुप्त की बड़ी हानि हो सकती है । अपने गुप्तचरों के द्वारा सुनकर राक्षस और मलयकेतु उन व्यक्तियों पर पूर्ण विश्वास कर लें यह इस नाटक का एक उद्देश्य है ।

**अपक्रम्य**—अप + √क्रम् + ल्यप् ।

**भागिनेयः**—भगिनी + ढक् + विभक्तिकार्यम् ।

चाणक्य—शोणोत्तरे, मेरी ओर से 'अचल' नामक कायस्थ से (जाकर) कहो कि—"यहाँ से असन्तोष के कारण भाग कर मलयकेतु का आश्रय लेनेवाले भद्रभट आदि का जो पत्र है, वह दो।"

प्रतिहारी—जो आर्य आज्ञा देते हैं। (निकल कर पुनः प्रवेश कर के) आर्य, यह पत्र है।

चाणक्य—(लेकर) वृषल, सुनो।

राजा—(सुनने में) दत्तचित्त हूँ।

चाणक्य—(पढ़ता है) "कल्याण हो, प्रातःस्मरणीय महाराज चन्द्रगुप्त के साथ उठनेवाले (अर्थात् नन्द के विनाश में चन्द्रगुप्त की सहायता करनेवाले), यहाँ से भाग कर वध के योग्य मलयकेतु का आश्रय लेनेवाले, प्रमुख व्यक्तियों का यह प्रमाणपत्र है। उनमें सबसे पहले तो (१) हस्तिसेना का सेनापति भद्रभट, (२) अश्वसेनापति पुरुषदत्त, (३) प्रधान दौवारिक चन्द्रभानु का भाञ्जा डिङ्गरात, (४) महाराज का अपना सम्बन्धी महाराज बलगुप्त, (५) महाराज का ही बचपन का सेवक राजसेन, (६) सेनापति (पैदल चलनेवाली सेना के अध्यक्ष) सिंहबल का छोटा भाई भागुरायण, (७) मालव (देश का) राजपुत्र लोहिताक्ष, (८) क्षत्रियों के गण का प्रधान विजय वर्मा।"

राजा—अच्छा, इनके असन्तोष के कारणों को जानना चाहता हूँ।

चाणक्य—वृषल, सुनो। इनमें जो ये भद्रभट और पुरुषदत्त नामक गजसेना के अध्यक्ष और अश्वसेना के अध्यक्ष हैं, वे दोनों ही (वेश्या) स्त्री और मदिरा तथा शिकार के शौकीन (अतः) हाथी और घोड़ों की देखभाल करने में असावधान हैं। (इसी कारण से) मेरे द्वारा अधिकारों से हटाकर अपनी जीविका के निर्वाह मात्र से ही रखे गये, इसीलिए (वे दोनों) शत्रु के पक्ष में अपने-अपने पदों (पर नियुक्त हो जाने) से जाकर मलयकेतु का आश्रयण कर लिये। जो ये डिङ्गरात और बलगुप्त हैं वे दोनों भी अत्यन्त लोभ के वशीभूत (हैं अतः) तुम्हारे द्वारा दी गयी जीविका को पर्याप्त न समझते हुए वहाँ (शत्रुपक्ष में) अधिक

---

शब्दार्थः—स्त्रीमद्यमृगयाशीलौ = (वेश्या) स्त्री और मदिरा तथा शिकार के शौकीन, अनभियुक्तौ = असावधान, अवरोप्य = हटाकर, स्वजीवनमात्रेण = अपनी जीविका के निर्वाहमात्र से, परपक्षे = शत्रु के पक्ष में। जीवनम् = जीविका को, अबहुमन्यमानौ = पर्याप्त न समझते हुए, अपक्रम्य = भागकर। उच्छेदशंकया = विनष्ट हो जाने के भय से, कनीयान् = छोटा, समुत्पन्नसौहार्दः = उत्पन्न मित्रतावाला, रहसि = एकान्त में, अपवाहितवान् = भगा दिया। भवदपथ्यकारिषु = आपका अहित करनेवाले, निगृहीतेषु = पकड़ लिये जाने पर। अनुवर्तमानेन = मानते हुए। अतिमानित्वात् = अत्यन्त स्वाभिमानी होने के कारण, दायादेभ्यः = बान्धवों को॥

टीका—स्त्रीमद्यमृगयाशीलौ—स्त्री च मद्यञ्च मृगया च स्त्रीमद्यमृगयाः = वनितामद्याखेटाः ताः शीलम् = स्वभावः ययोस्तौ स्त्रीमद्यमृगयाशीलौ, अनभियुक्तौ = अदत्तचित्तौ, अवरोप्य = पृथक्कृत्य, स्वजीवनमात्रेण = स्वजीविकामात्रेण ('आजीवो जीविका वार्ता

लभ्यत इत्यपक्रम्य मलयकेतुमाश्रितौ । योऽप्यसौ भवतः कुमारसेवको राजसेन इति सोऽपि तव प्रसादादतिप्रभूतकोशहस्त्यश्वं सहसैव तन्महदैश्वर्यमवाप्य पुनरुच्छेदशङ्कयापक्रम्य मलयकेतुमाश्रितः । योऽयमपरः सेनापतेः सिंहबलस्य कनीयान्भ्राता भागुरायणोऽसावपि तत्र काले पर्वतकेन सह समुत्पन्नसौहार्दस्तत्प्रीत्या च पिता ते चाणक्येन व्यापादित इत्युत्पाद्य रहसि त्रासयित्वा मलयकेतुमपवाहितवान् । ततो भवदपथ्यकारिषु चन्दनदासादिषु निगृहीतेषु स्वदोषाशङ्कयापक्रम्य मलयकेतुमाश्रितः । तेनाप्यसौ मम प्राणरक्षक इति कृतज्ञता मनुवर्तमानेनात्मनोऽनन्तरममात्यपदं ग्राहितः । यौ तौ लोहिताक्षविजयवर्माणौ तावप्यतिमानित्वात्त्वदायादेभ्यस्त्वया दीयमानं मानमसहमानौ मलयकेतुमाश्रितौ । इत्येषामपरागहेतवः ।

राजा—एवमेतेषु परिज्ञातापरागहेतुषु क्षिप्रमेव कस्मान्न प्रतिविहितमार्येण ?

चाण०—वृषल, न पारितं प्रतिविधातुम् ।

राजा—किमकौशलादुत प्रयोजनापेक्षया ?

चाण०—कथमकौशलं भविष्यति । प्रयोजनापेक्षयैव ।

राजा—प्रयोजनमिदानीं श्रोतुमिच्छामि ।

चाण०—श्रूयतामवधार्यतां च । इह खलु विरक्तानां प्रकृतीनां द्विविधं प्रतिविधानमनुग्रहो निग्रहश्च । अनुग्रहस्तावदाक्षिताधिकारयोर्भद्रभटपुरुषदत्तयोः पुनरधिकारारोपण-

---

वृत्तिर्वर्तनजीवने' इत्यमरः), परपक्षे = शत्रुपक्षे । जीवनम् = जीविकाम्, अबहुमन्यमानौ = अपर्याप्तं मन्यमानौ, अपक्रम्य = इतः पलाय्य । उच्छेदस्य = विनाशस्य, शंकया = भीत्या, कनीयान् = लघुः, समुत्पन्नसौहार्दः—समुत्पन्नम् = सञ्जातम्, सौहार्दम् = मैत्री यस्य तादृशः, रहसि = एकान्ते, अपवाहितवान् = अपसारितवान् । भवदपथ्यकारिषु—भवतः = श्रीमतस्तव, अपथ्यम् = अहितम् कुर्वन्तीति भवदपथ्यकारिणस्तेषु, निगृहीतेषु = दण्डितेषु, कारागारे निक्षिप्तेषु । अनुवर्तमानेन = स्वीकुर्वाणेन । अतिमानित्वात्=अतिस्वाभिमानित्वात्, दायादेभ्यः=बान्धवेभ्यः ('दायादौ सुतबान्धवौ' इत्यमरः) ॥

**टिप्पणी—स्वेन स्वेन अधिकारेण**—अर्थात् जिन पदों से उन्हें यहाँ से हटा दिया गया था उन्हीं पदों पर उन्हें मलयकेतु ने रख लिया ।

**अनभियुक्तौ**—अन् + अभि + √युज् + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

**अवरोप्य**—अव + √रुह् + ल्यप्, पुकागमः ।

**तत्र काले**—पाटलिपुत्र के घेरे के समय में । उस समय पर्वतक चन्द्रगुप्त के साथ रहकर उसकी सहायता कर रहा था ।

**ग्राहितः**—√ग्रह् + णिच् + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

**दायादेभ्यः**—दाय + √अद् + अण् + चतुर्थीबहुवचने विभक्तिकार्यम् ॥

**शब्दार्थः—परिज्ञातापरागहेतुषु = जान लिया गया है असन्तोष का कारण जिनका ऐसे, क्षिप्रम् = शीघ्र, प्रतिविहितम् = प्रतिकार किया गया । अकौशलात् = अकुशलता के कारण ॥**

प्राप्त होगा ऐसा सोचकर (यहाँ से) भाग कर मलयकेतु का आश्रयण कर लिये। और जो यह आपकी बचपन से सेवा करनेवाला राजसेन है वह भी तुम्हारी कृपा से अत्यधिक खजाना, हाथी और घोड़ोंवाली उस महान् सम्पत्ति को सहसा ही पाकर फिर (उसके) विनष्ट हो जाने के भय से भागकर मलयकेतु की शरण में चला गया। जो यह दूसरा सेनापति सिंहबल का छोटा भाई भागुरायण (है) वह भी उस समय (कुसुमपुर को घेर लेने के समय) पर्वतक के साथ उत्पन्न मित्रतावाला (था), अतः उसीके प्रेम के कारण "तुम्हारे पिता चाणक्य के द्वारा मरवा दिये गये" ऐसा (समाचार) फैलाकर एकान्त में डरा कर मलयकेतु को भगा दिया। तदनन्तर आपका अहित करनेवाले चन्दनदास आदि के पकड़ लिये जाने पर (उसने भी) अपने अपराध के भय से भाग कर मलयकेतु की शरण ले ली। उस (मलयकेतु) के द्वारा भी वह "मेरे प्राणों का रक्षक है" इस प्रकार कृतज्ञता को मानते हुए अपने सन्निकट मन्त्रिपद को ग्रहण करा दिया गया (अर्थात् मन्त्री बना दिया गया)। जो ये लोहिताक्ष और विजयवर्मा हैं, वे भी अत्यन्त स्वाभिमानी होने के कारण तुम्हारे द्वारा (अपने) बान्धवों को दिये जानेवाले सम्मान को सहन न करते हुए मलयकेतु का आश्रयण कर लिये। यही हैं इनके असन्तोष के कारण।

**राजा**—जान लिया गया है असन्तोष जिनका ऐसे इन ( भद्रभट आदि ) का आर्य के द्वारा शीघ्र ही क्यों नहीं प्रतिकार किया गया ? अथवा असन्तोष के इन कारणों के जान लेने पर आर्य के द्वारा शीघ्र ही इन (असन्तोषों) का प्रतिकार क्यों नहीं किया गया ?

**चाणक्य**—वृषल, प्रतिकार नहीं किया जा सका।

**राजा**—क्या अकुशलता के कारण अथवा (किसी) प्रयोजन के कारण (प्रतिकार नहीं किया जा सका) ?

**चाणक्य**—कैसे अकुशलता होगी ? प्रयोजन के कारण ही (प्रतिकार नहीं किया जा सका)।

**राजा**—प्रयोजन इस समय सुनना चाहता हूँ ॥

**चाणक्य**—सुनिये और विचार कीजिये। इस संसार में असन्तुष्ट प्रजाओं का दो प्रकार का प्रतिकार (कहा गया) है—कृपा और दमन। कृपा तो छीन लिया गया है अधिकार जिनका ऐसे भद्रभट तथा पुरुषदत्त का फिर से अधिकार (पद) पर आरूढ़

---

**टीका**—परिज्ञातापरागहेतुषु—परिज्ञाताः = अवगताः, अपरागस्य = असन्तोषस्य, हेतवः = कारणानि येषां तेषु, भद्रभटादिषु, अथवा परिज्ञाताः = अवबुद्धाश्च ते अपराग-हेतवः = विरागकारणानि तेषु, एतेषु = अनन्तरमेव कथितेषु। क्षिप्रम् = शीघ्रम्, प्रति-विहितम् = प्रतिविधानं कृतम्। अकौशलात् = कुशलस्य = प्रवीणस्य भावः कौशलं न कौशलम् अकौशलं तस्मात् अकौशलात् = अनैपुण्यात् ॥

**शब्दार्थः**—अवधार्यताम् = विचार कीजिये। प्रकृतीनाम् = प्रजाओं का, प्रति-विधानम् = प्रतिकार, अनुग्रहः = कृपा, निग्रहः = दमन करना, नियन्त्रण करना।

मेव। अधिकारश्च तादृशेषु व्यसनयोगादनभियुक्तेषु पुनरारोप्यमाणः सकलमेव राज्यस्य मूलं इत्यश्वमवसादयेत्। डिङ्गरातबलगुप्तयोरतिलुब्धयोः सकलराज्यप्रदानेनाप्यपरितुष्यतोरनुग्रहः कथं शक्यः। राजसेनभागुरायणयोस्तु धनप्रणाशभीतयोः कुतोऽनुग्रहस्यावकाशः। लोहिताक्षविजयवर्मणोरपि दायादमानमसहमानयोरतिमानिनोः कीदृशोऽनुग्रहः प्रीतिं जनयिष्यतीति परिहृतः पूर्वः पक्षः। उत्तरोऽपि खलु वयमचिरादधिगतनन्दैश्वर्याः सहोत्थायिनं प्रधानपुरुषवर्गमुग्रेण दण्डेन पीडयन्तो नन्दकुलानुरक्तानां प्रकृतीनामविश्वास्या एव भवाम इत्यतः परिहृत एव। तदेवमनुगृहीतास्मत्पक्षो राक्षसोपदेशप्रवणो महीयसा म्लेच्छबलेन परिवृतः पितृवधामर्षी पर्वतकपुत्रो मलयकेतुरस्मानभियोक्तुमुद्यतः। सोऽयं व्यायामकालो नोत्सवकाल इति दुर्गसंस्कारे प्रारब्धव्ये किं कौमुदीमहोत्सवेनेति प्रतिषिद्धः।

राजा—आर्य, बहु प्रष्टव्यमत्र।

चाण०—वृषल, विश्रब्धं पृच्छ। ममापि बह्वाख्येयमत्र।

राजा—सोऽप्यस्य सर्वस्यानर्थस्य हेतुर्मलयकेतुः कस्मादपक्रामन्नुपेक्षितः।

चाण०—वृषल अनुपेक्षणे द्वयी गतिः। निगृह्येत वा प्रतिश्रुतं राज्यार्द्धं प्रतिपाद्येत वा। निग्रहे तावत्पर्वतकोऽस्माभिरेव व्यापादित इति कृतघ्नतायाः स्वहस्तो दत्तः स्यात्। प्रतिश्रुतराज्यार्द्धप्रतिपादनेऽपि पर्वतकविनाशः केवलं कृतघ्नतामात्रफलः स्यादिति मलयकेतुरपक्रामन्नुपेक्षितः।

---

आक्षिप्ताधिकारयोः = छीन लिया गया है अधिकार जिनका ऐसे, अधिकारारोपणम् = अधिकार पर (पद पर) आरूढ़ करना। व्यसनयोगात् = (स्त्रीद्यूतादि में) बुरी लत होने से, अनभियुक्तेषु = असावधान। महीयसा = विशाल॥

टीका—अवधार्यताम् = धारणं कुरु। प्रकृतीनाम् = प्रजानाम्, प्रतिविधानम् = प्रतिकारः, अनुग्रहः = प्रसादः, निग्रहः = दण्डेन दमनम्, नियन्त्रणमित्यर्थः। आक्षिप्ताधिकारयोः = आक्षिप्तः = अच्छिद्यगृहीतः अधिकारः = कार्यभारः, पदमिति यावत्, ययोस्तौ। अधिकारारोपणम्—अधिकारे = पदे आरोपणम् = स्थापनम्। व्यसनस्य = पानस्त्रीमृगयादीनाम् ('व्यसनं त्वशुभे सक्तौ पानस्त्रीमृगयादिषु।' इति विश्वः) योगात् = आसक्तेः, अनभियुक्तेषु = असावधानेषु। महीयसा = विशालेन॥

**टिप्पणी—अवधार्यताम्**—अव + √धृ + णिच् + लोट् ताम् कर्मणि।

**प्रतिविधानम्**—प्रति + वि + √धा + ल्युट् भावे + विभक्तिकार्यम्।

**धनप्रणाशभीतयोः**—राजसेन अपने धन के नष्ट हो जाने के भय से इसलिए आक्रान्त था कि शत्रु प्रबल है। कहीं वह चन्द्रगुप्त को जीतकर हमारा भी धन न छीन ले। भागुरायण को यह भय था कि—मैंने यह खबर फैला दी है कि पर्वतक को चाणक्य ने मरवाया है और मलयकेतु को भी डरा कर भगा दिया है, अतः चन्द्रगुप्त हमें मरवा देगा॥

**शब्दार्थः**—प्रष्टव्यम् = पूछना है। विश्रब्धम् = विश्वासपूर्वक। आख्येयम् = कहना

करना ही है। और (स्त्रीद्यूत आदि) दुर्व्यसनों के कारण असावधान उन जैसे व्यक्तियों में आरोपित (समर्पित) किया जाता हुआ अधिकार राज्य के मूल सम्पूर्ण गजसेना तथा अश्वसेना को ही विनष्ट कर देता। अत्यन्त लालची, सम्पूर्ण राज्य के दे देने से भी सन्तुष्ट न होनेवाले डिङ्गरात तथा बलगुप्त पर कृपा किस प्रकार सम्भव हो सकती है? धन और मृत्यु से भयभीत क्रमशः राजसेन और भागुरायण के विषय में तो कृपा के लिए स्थान ही कहाँ से (हो सकता है)? अत्यन्त स्वाभिमानी (अतः आपके) बान्धवों के सम्मान को सहन न करनेवाले लोहिताक्ष और विजयवर्मा के विषय में भी कैसी कृपा (उनमें) प्रीति पैदा करेगी (यह मैं नहीं जानता); अतः पहला पक्ष (अर्थात् अनुग्रह) छोड़ दिया गया। दूसरा (पक्ष) भी (अर्थात् निग्रह), थोड़े ही समय से नन्द के वैभव को प्राप्त करनेवाले हम लोग, साथ उठनेवाले (अर्थात् नन्द के विनाश में साथ देने-वाले) प्रधान पुरुषवर्ग को कठोर दण्ड से पीड़ित करते हुए नन्दकुल में अनुरक्त प्रजा-जनों के अविश्वसनीय ही हो जायँगे, इसलिए छोड़ दिया। तो इस प्रकार हमारे व्यक्तियों (पक्ष) पर अनुग्रह करनेवाला, राक्षस की शिक्षा को माननेवाला, पिता के वध से क्रुद्ध पर्वतकपुत्र मलयकेतु विशाल म्लेच्छ सेना के साथ हम पर चढ़ाई करने के लिए तत्पर है। (अतः) यह तैयारी करने का समय है न कि उत्सव का समय। ऐसा सोचकर किले को दुरुस्त किये जाने के समय में कौमुदीमहोत्सव से क्या लाभ?—अतः रोक दिया।

**राजा**—आर्य, इस विषय में बहुत पूछना है।

**चाणक्य**—वृषल, विश्वासपूर्वक पूछो। मुझे भी इस विषय में बहुत कहना है।

**राजा**—इस सम्पूर्ण अनर्थ का कारण वह मलयकेतु भी भागता हुआ क्यों उपेक्षित कर दिया गया?

**चाणक्य**—वृषल, उपेक्षा न करने पर दो परिणाम (हो सकते थे)। पकड़ लिया जाता अथवा प्रतिज्ञा किया गया आधा राज्य दे दिया जाता। पकड़ लेने पर तो पर्वतक हमारे द्वारा ही मार डाला गया—इस प्रकार कृतघ्नता को अपना ही सहारा देना होता (अर्थात् अपने ऊपर कृतघ्नता को दृढ़ करना होता)। प्रतिज्ञा किये गये राज्य के आधे भाग को देने पर भी पर्वतक का विनाश केवल कृतघ्नतामात्र फलवाला होता (अर्थात् पर्वतक का विनाश निष्फल होता तथा केवल कृतघ्नता ही हमारे हाथ लगती), अतः भागता हुआ मलयकेतु उपेक्षित कर दिया गया॥

---

है। अपक्रामन् = भागता हुआ। अनुपेक्षणे = उपेक्षा न करने पर, गतिः = परिणाम। प्रतिश्रुतम् = प्रतिज्ञा किया गया॥

**टीका**—प्रष्टव्यम् = ज्ञेयमित्यर्थः। विश्रब्धम् = सविश्वासम्। आख्येयम् = वक्तव्यम्। अपक्रामन् = पलाय्य गच्छन्। अनुपेक्षणे = उपेक्षाभावे उपेक्षायामकृतायामित्यर्थः, गतिः = परिणामः। प्रतिश्रुतम् = प्रतिज्ञातम्॥

**टिप्पणी—विश्रब्धम्**—वि + √श्रम्भ् + क्त + विभक्तिकार्यम्।

राजा—अत्र तावदेवम्। राक्षसः पुनरिहैव वर्तमान आर्येणोपेक्षित इत्यत्र किमुत्तरमार्यस्य ?

चाण०—राक्षसोऽपि स्वामिनि स्थिरानुरागित्वात्सुचिरमेकत्र वासाच्च शीलज्ञानां नन्दानुरक्तानां प्रकृतीनामत्यन्तविश्वास्यः प्रज्ञापुरुषकाराभ्यामुपेतः सहायसंपदाभियुक्तः कोशवानिहैवान्तर्नगरे वर्तमानः खलु महान्तमन्तःकोपमुत्पादयेत्। दूरीकृतस्तु बाह्यकोपमुत्पादयन्नपि कथमप्युपायैर्वशयितुं शक्य इत्ययमत्रस्थ एव हृदयेशयः शंकुरिवोद्धृत्य दूरीकृतः।

राजा—आर्य, कस्माद्विक्रम्य न गृहीतः ?

चाण०—राक्षसः खल्वसौ। विक्रम्य गृह्यमाणो युष्मद्बलानि बहूनि नाशयेत्स्वयं वा विनश्येत्। एवं सत्युभयथापि दोषः। पश्य—

स हि भृशमभियुक्तो यद्युपेयाद्विनाशं
ननु वृषल वियुक्तस्तादृशेनासि पुंसा।
अथ तव बलमुख्यान्घातयेत्सापि पीडा
वनगज इव तस्मात्सोऽभ्युपायैर्विनेयः॥ २५॥

---

**आख्येयम्**—आ + √ख्या + यत् + विभक्तिकार्यम्।

**कृतघ्नतायाः स्वहस्तो दत्तः स्यात्**—कृतघ्नता को अपने ऊपर दृढ़ करना होता अर्थात् पर्वतक को मरवा कर हमने जो यह खबर फैला दी है कि उसको राक्षस ने मरवाया है, यह बात समाप्त हो जाती और उसके वध का अपयश हमारे मत्थे पड़ता क्योंकि लोग यह सोचते कि यदि इन्होंने नहीं मरवाया है तो उसके लड़के को क्यों पकड़ कर दण्डित किया ?॥

**शब्दार्थः**—स्थिरानुरागित्वात् = दृढ़ अनुराग होने के कारण, सुचिरम् = अधिक दिनों तक। शीलज्ञानाम् = स्वभाव जाननेवाले। प्रज्ञापुरुषकाराभ्याम् = बुद्धि और पुरुषार्थ से, उपेतः = युक्त, सहायसम्पदा = सहायकोंरूपी सम्पत्ति से, अभियुक्तः = युक्त, अन्तःकोपम् = आन्तरिक क्रोध को, आन्तरिक विद्रोह को। हृदयेशयः = कलेजे में लगे हुए, शंकुः = काँटा॥

**टीका**—स्थिरानुरागित्वात्—स्थिरः = दृढः, अनुरागः = प्रेमातिशयः यस्यासौ स्थिरानुरागी = दृढप्रेमा इत्यर्थः, तस्य भावः तत्त्वं तस्मात्, सुचिरम् = बहुकालम्। शीलज्ञानाम् = राक्षसस्य सच्चरितं जानताम्। प्रज्ञा = बुद्धिः पुरुषकारः = पुरुषार्थः ताभ्याम्, उपेतः = अलंकृतः, सहायसम्पदा = सहायाः = अनुचराः ("सहायश्चानुचरोऽभिसरः समाः" इत्यमरः) एव सम्पत् = धनम् तया, अभियुक्तः = युक्तः। अन्तःकोपम् = आन्तरिकं विद्रोहम्। हृदये = मर्मस्थले शेते = वर्तते इति हृदयेशयः = हृदयानुविद्धः इत्यर्थः, शंकुः = शल्यम्, ('शल्यं शंकुः' इत्यमरः), इव = यथा॥

**टिप्पणी**—**शीलज्ञानाम्**—सम्पूर्ण प्रजाजन राक्षस की चारित्रिक पवित्रता से पूर्ण परिचित थे। यही कारण था कि वह प्रजावर्ग का पूर्ण विश्वासपात्र था।

**राजा**—इस विषय में तो ऐसा है। किन्तु यहीं रहता हुआ राक्षस आर्य के द्वारा उपेक्षित किया गया (अर्थात् पकड़ा नहीं गया) इस विषय में आर्य का क्या उत्तर है ?

**चाणक्य**—राक्षस भी स्वामी (नन्द) में दृढ़ अनुराग होने के कारण और अधिक दिनों तक एक स्थान पर रहने के कारण स्वभाव को जाननेवाले नन्द के प्रति अनुरक्त प्रजाओं का अत्यन्त विश्वासपात्र, बुद्धि और पुरुषार्थ से युक्त, सहायकोंरूपी सम्पत्ति से युक्त, खजानावाला, यहां नगर के भीतर रहता हुआ निश्चय ही महान् आन्तरिक विद्रोह को उत्पन्न करता। किन्तु (यहाँ से) भगा दिया गया, बाहर के लोगों में विद्रोह उत्पन्न करता हुआ भी किसी तरह उपायों से वश में किया जा सकता है। इसीलिए यहाँ रहता हुआ भी, कलेजे में लगे हुए काँटे के समान, उखाड़ कर दूर कर दिया गया ॥

**राजा**—आर्य, आक्रमण करके क्यों नहीं पकड़ लिया गया ?

**चाणक्य**—वह राक्षस है। आक्रमण करके पकड़ा जाता हुआ तुम्हारी बहुत सेना को नष्ट कर देता अथवा स्वयं (लड़कर) मर जाता। ऐसा होने पर, दोनों तरह से ही अनिष्ट है। देखो—

वह राक्षस प्रचण्डता के साथ आक्रमण किया जाता हुआ यदि मृत्यु को प्राप्त हो जावे (तो) निश्चय ही हे वृषल, उसके जैसे (योग्य) पुरुष से रहित हो जाओगे। और (यदि वह) तुम्हारे सेनापतियों को मार डाले (तो) वह भी हमें कष्ट (होगा)। इसलिए वह (राक्षस) जंगली हाथी के समान उपायों से वश में करने के योग्य है ॥२५॥

---

**वशयितुम्**—वशं गमयितुमित्यर्थः; √ वश + णिच् (नामधातु) तुमुन् ॥

**स हि भृशमिति**—

**अन्वयः**—सः, हि, भृशम्, अभियुक्तः, (सन्), यदि, विनाशम्, उपेयात्, ननु, वृषल, तादृशेन, पुंसा, वियुक्तः, असि; अथ, (सः), तव, बलमुख्यान्, घातयेत्, सा, अपि, (नः), पीडा; तस्मात्, सः, वनगजः, इव, अभ्युपायैः, विनेयः ॥२५॥

**शब्दार्थः**—सः = वह राक्षस, हि = यह पादपूर्ति के लिए प्रयुक्त किया गया है, भृशम् = अत्यधिक प्रचण्डता के साथ, अभियुक्तः = पीड़ित, आक्रान्त, (सन् = होता हुआ), यदि = यदि, विनाशम् = मृत्यु को, उपेयात् = प्राप्त हो जावे, ननु = निश्चये, वृषल = हे वृषल, तादृशेन = उसके जैसे, पुंसा = पुरुष से, वियुक्तः = रहित, असि = हो जाओगे; अथ = और, (सः = वह), तव = तुम्हारे, बलमुख्यान् = सेनापतियों को, घातयेत् = मार डाले, सा = वह, अपि = भी, (नः = हमें), पीडा = कष्ट (होगा); तस्मात् = इसलिए, सः = वह, वनगजः = जंगली हाथी के, इव = समान, अभ्युपायैः = उपायों से, विनेयः = वश में करने के योग्य (है) ॥२५॥

**टीका**—**स भृशमिति**। सः = राक्षसः, हीति निश्चये वाक्यालंकारे वा, भृशम् = अत्यधिकम्, हठादिति यावत्, अभियुक्तः = आक्रान्तः सन्, यदि = चेत्, विनाशम् =

**राजा**—न शक्नुमो वयमार्यस्य वाचा वाचमतिशयितुम्। सर्वथा अमात्यराक्षस एवात्र प्रशस्यतरः।

**चाण०**—( सक्रोधम् ) न भवानिति वाक्यशेषः। भो वृषल, तेन किं कृतम्?

**राजा**—यदि न ज्ञायते तदा श्रूयताम्। तेन खलु महात्मना—

लब्धायां पुरि यावदिच्छमुषितं कृत्वा पदं नो गले
व्याघातो जयघोषणादिषु बलादस्मद्बलानां कृतः।
अत्यर्थं विपुलैः स्वनीतिविभवैः संमोहमापादिता
विश्वास्येष्वपि विश्वसन्ति मतयो न स्वेषु वर्गेषु नः ॥ २६ ॥

---

मृत्युम्, उपेयात् = प्राप्नुयात्, ननु = निश्चयद्योतकमिदमव्ययपदम्, वृषल = चन्द्रगुप्त! तादृशेन = लोकोत्तरगुणशालिनेत्यर्थः, पुंसा = पुरुषेण, वियुक्तः = विरहितः असि = भविष्यसीति यावत्, त्वमिति शेषः। राक्षसः चन्द्रगुप्तस्य मन्त्रित्वमलंकरिष्यतीति भावं मनसि निधाय वक्ति चाणक्यः। अथ = यदि, युद्धं कुर्वन् तव = भवतः, बलस्य = सैन्यस्य ('बलं गन्धरसे रूपे स्थामनि स्थौल्यसैन्ययोः' इति विश्वः) मुख्यान् = प्रधानान् सेनापतीनित्यर्थः, घातयेत् = नाशयेत्, साऽपि (नः = अस्माकम्), पीडा = अपकृतिः, कष्टमिति यावत्। तस्मात् = तस्मात् कारणात्, सः = राक्षसः, वनगजः = आरण्यकः हस्ती, इव = यथा, अभ्युपायैः = कौशलेन, नीत्येति यावत्, विनेयः = वशीकार्यः। दुर्दान्तो गजो यथा उपायैः वशीकर्तुं शक्यते तथैव राक्षसोऽपि वशीकर्तव्यः इति भावः ॥२५॥

**टिप्पणी**—विक्रम्य—वि + √क्रम् + ल्यप्।

**गृह्यमाणः**—√ग्रह + शानच् कर्मणि + विभक्त्यादिकार्यम्।

**अभ्युपायैः**—राक्षस को वश में करने के लिए चाणक्य के द्वारा पूरे नाटक में भेद, दण्ड तथा साम आदि उपायों का जाल बिछा दिया गया है। इन उपायों में कुछ मुख्य उपाय निम्नलिखित हैं—

१—मलयकेतु से राक्षस को अलग करना = भेद उपाय।

२—चन्दनदास को फाँसी का दण्ड देना = दण्ड उपाय।

३—राक्षस को चन्द्रगुप्त के अमात्य बनने का निमन्त्रण देना = साम उपाय।

४—चन्दनदास को नगरश्रेष्ठी बना देना = दाम उपाय।

इस श्लोक में उपमा अलंकार तथा मालिनी छन्द है। छन्द का लक्षण—

ननमयययुतेयं मालिनी भोगिलोकैः ॥२५॥

**लब्धायामिति**—

**अन्वयः**—लब्धायाम्, पुरि, नः, गले, पदम्, कृत्वा, यावदिच्छम्, उषितम्; अस्मद्बलानाम्, जयघोषणादिषु, बलात्, व्याघातः, कृतः; विपुलैः, स्वनीतिविभवैः, एव, अत्यर्थम्, सम्मोहम्, आपादिताः, नः, मतयः, विश्वास्येषु, अपि, स्वेषु, वर्गेषु, न, विश्वसन्ति ॥ २६ ॥

राजा—हम ( अपनी ) वाणी से आर्य के वचनों को पार नहीं पा सकते ( अर्थात् तर्क-वितर्क में हम आपसे आगे नहीं बढ़ सकते ) । ( परन्तु ) इस विषय में तो अमात्य राक्षस ही सब प्रकार से अधिक प्रशंसनीय है ।

चाणक्य—( क्रोध के साथ ) 'न कि आप'—यह वाक्य का शेषांश है । अर्थात् तुम यह कहने जा रहे थे कि राक्षस अधिक प्रशंसनीय है न कि आप ; किन्तु हमारे सामने रहने के कारण 'न कि आप' यह अंश तुम नहीं कह सके ) । हे वृषल, उस ( राक्षस ) के द्वारा क्या किया गया ?

राजा—यदि नहीं ज्ञात है तो सुन लीजिए । उस महात्मा ( राक्षस ) के द्वारा—

( हमारे ) अधिकार में की गयी नगरी में ( कुसुमपुर नगरी में ) हमारे गले पर पैर रखकर अपनी इच्छा के अनुसार निवास किया गया; हमारी सेनाओं की विजय-घोषणाओं में जबर्दस्ती विघ्न पैदा किया गया; विशाल अपने राजनीतिरूपी वैभवों से ( ही ) अत्यन्त घबराहट को प्राप्त करायी गयी हमारी बुद्धियाँ विश्वसनीय भी अपने पक्ष के लोगों पर नहीं विश्वास करती हैं ।। २६ ।।

---

शब्दार्थः—लब्धायाम्=अधिकार में की गयी, पुरि=नगरी में, नः=हमारे, गले=गले पर, पदम्=पैर, कृत्वा=करके, यावदिच्छम्=अपनी इच्छा के अनुसार, उषितम्=निवास किया गया, अस्मद्बलानाम्=हमारी सेनाओं की, जयघोषणादिषु=विजयविषयक घोषणाओं में, बलात्=जबर्दस्ती, व्याघातः=विघ्न, कृतः=पैदा किया गया; विपुलैः=विशाल, स्वनीतिविभवैः=अपने राजनीतिरूपी वैभवों से, ( एव=ही ), अत्यर्थम्=अत्यन्त, सम्मोहम्=घबराहट को, आपादिताः=प्राप्त करायी गयी, नः=हमारी, मतयः=बुद्धियाँ, विश्वास्येषु=विश्वसनीय, अपि=भी, स्वेषु=अपने, वर्गेषु=पक्ष के लोगों पर, न=नहीं, विश्वसन्ति=विश्वास करती हैं ।। २६ ।।

टीका—लब्धायामिति—लब्धायाम्=अस्माभिः विजित्य प्राप्तायाम्, पुरि=नगर्याम्, नः=अस्माकम्, गले=ग्रीवायाम्, पदम्=चरणम्, कृत्वा, अस्मान-विगणय्येत्यर्थः, यावदिच्छम्=यथेच्छम्, उषितम्=निवसितम्, तेन महात्मनेति गद्यादानेयम्; अस्माकं बलानि अस्मद्बलानि=अस्मत्सैन्यानि तेषाम्, जयघोषणा-दिषु=विजयाघोषादिषु, बलात्=हठात्, व्याघातः=विघ्नः, कृतः=उत्पादितः; विपुलैः=विशालैः, स्वनीतिविभवैः—स्वस्य नीतयः एव विभवाः=सम्पत्तयः तैः, एवेति शेषः, अत्यर्थम्=अत्यधिकम्, सम्मोहम्=व्यग्रताम्, आपादिताः=प्रापिताः, नः=अस्माकम्, मतयः=बुद्धयः, विश्वास्येषु=विश्वासयोग्येषु ( जीवसिद्धि भागुराय-णादिषु ), अपि स्वेषु=स्वकीयेषु, वर्गेषु=पक्षेषु, पक्षावलम्बनकर्तृषु, न विश्वसन्ति =सन्दिहते इत्यर्थः । अस्माकं नीतिः शत्रून् परित्यज्य अस्मास्वेव प्रतिकूलप्रभाव-कारिणी संवृत्तेति भावः ।। २६ ।।

चाण०—(विहस्य) एतत्कृतं राक्षसेन । वृषल, मया पुनर्ज्ञातं नन्दमिव भवन्तमुद्धृत्य भवानिव भूतले मलयकेतू राजाधिराजपदे नियोजित इति ।

राजा—अन्येनैवेदमनुष्ठितं किमत्रार्यस्य ।

चाण०—हे मत्सरिन्,

आरुह्यारूढकोपस्फुरणविषमिताग्राङ्गुलीमुक्तचूडां
लोकप्रत्यक्षमुग्रां सकलरिपुकुलोत्सादर्दीर्घां प्रतिज्ञाम् ।
केनान्येनावलिप्ता नवनवतिशतद्रव्यकोटीश्वरास्ते
नन्दाः पर्यायभूताः पशव इव हताः पश्यतो राक्षसस्य ॥ २७ ॥

अपि च—

गृध्रैराबद्धचक्रं वियति विचलितैर्दीर्घनिष्कम्पपक्षैः—
र्धूमैर्ध्वस्तार्कभासां सघनमिव दिशां मण्डलं दर्शयन्तः ।

---

टिप्पणी—मतयो न स्वेषु वर्गेषु नः—नीतिसंवलित हमारी बुद्धि शत्रुओं का अपकार करे यह तो अभीष्ट है । किन्तु परिणाम इसके विपरीत ही हुआ है । नीतियुक्त अपनी बुद्धि से हमने ऐसा कार्य कर डाला कि हमारे अपने ही लोग हमारा विश्वास नहीं करते हैं । इस प्रकार उपकार के स्थान पर हमारा अपकार ही हुआ है ।

इस श्लोक में दीपक अतिशयोक्ति तथा उदात्त अलङ्कार है । इसमें प्रयुक्त छन्द का नाम है शार्दूलविक्रीडित । लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥ २६ ॥

शब्दार्थः—विहस्य = जोर से हँस कर । उद्धृत्य = उखाड़ कर, राज्य से हटाकर, नियोजितः = स्थापित कर दिया गया । इदम् = नन्दों का विनाश और मेरी ( चन्द्रगुप्त की ) राजाधिराज के पद पर प्रतिष्ठा ।

टीका—विहस्य = हास्यं कृत्वा । उद्धृत्य = उत्पाट्य, राज्याद्दूरीकृत्येत्यर्थः, नियोजितः = स्थापितः । इदम् = नन्दोन्मूलनं मम राज्ये स्थापनञ्चेत्यर्थः ।

टिप्पणी—एतत्कृतं राक्षसेन—चन्द्रगुप्त के द्वारा राक्षस की प्रशंसा में २६ वें श्लोक में जो कुछ कहा गया है उसे अति सामान्य समझते हुए चाणक्य ने इस बात को व्यङ्ग्यपूर्वक कहा है ।

आरुह्येति—

अन्वयः—लोकप्रत्यक्षम्, आरूढकोपस्फुरणविषमिताग्राङ्गुलीमुक्तचूडाम्, उग्राम्, सकलरिपुकुलोत्सादर्दीर्घाम्, प्रतिज्ञाम्, आरुह्य, केन, अन्येन, अवलिप्ताः, नवनवतिशतद्रव्यकोटीश्वराः, ते, नन्दाः, राक्षसस्य, पश्यतः, एव, पर्यायभूताः, पशवः, इव, हताः ॥ २७ ॥

शब्दार्थः—लोकप्रत्यक्षम् = संसार के सामने, आरूढ–कोपस्फुरण–विषमिता–आङ्गुली–मुक्त–चूडाम् = चढ़े हुए–कोप के–आवेग के कारण–टेढ़ी अँगुलियों के अग्रभाग से–खोली गयी है–शिखा जिसमें ऐसी, उग्राम् = भयङ्कर, सकल-

चाणक्य—( क्रोध से हँसकर ) राक्षस के द्वारा यह किया गया ! वृषल, मैंने तो समझा कि नन्द के समान आपको उखाड़ कर ( तथा ) आपके समान मलयकेतु को पृथिवी पर राजाधिराज के पद पर स्थापित कर दिया गया !

राजा—यह ( नन्दों का विनाश और मेरी राजाधिराज के पद पर प्रतिष्ठा ) दूसरे के द्वारा ही किया गया, आर्य का इसमें क्या ?

चाणक्य—हे ईर्ष्यालु, संसार के सामने, चढ़े हुए कोप के आवेग के कारण टेढ़ी अँगुलियों के अग्रभाग से खोली गयी है शिखा जिसमें ऐसे भयङ्कर, समग्र शत्रुकुल के विनाश के कारण दुस्तर प्रण को करके ( मेरे अतिरिक्त ) किस दूसरे के द्वारा गर्वीले ९९ सौ करोड़ सुवर्णमुद्रा ( द्रव्य ) के अधिपति वे नन्द राक्षस के देखते ( ही ), एक ही रस्सी में बँधे हुए पशुओं के समान, मार डाले गये ॥ २७ ॥

और भी—देखो, आकाश में बनाया है मण्डल को जिन्होंने ऐसे, उड़ते हुए, बड़े-बड़े तथा निश्चल पंखोंवाले गिद्धरूपी धुएँ में छिपा दिया है सूर्य का तेज जिनमें ऐसी दिशाओं के समूह को मेघों से व्याप्त जैसी दिखलाती हुई:

---

रिपुकुलोत्साद-दीर्घाम् = समग्र-शत्रुकुल के विनाश के कारण-दुस्तर, प्रतिज्ञाम = प्रण को, आरुह्य = करके, केन = किस, अन्येन = दूसरे के द्वारा, अवलिप्ताः = गर्वीले, नवनवतिशतद्रव्यकोटीश्वराः = निन्यानबे सौ करोड़ सुवर्णमुद्रा ( द्रव्य ) के अधिपति, ते = वे, नन्दाः = नन्द, राक्षसस्य = राक्षस के, पश्यतः = देखते, ( एव = ही ) पर्याय-भूताः = एक ही रस्सी में बँधे हुए, पशवः = पशुओं के, इव = समान, हताः = मार डाले गये ॥ २७ ॥

टीका—आरुह्येति । लोकप्रत्यक्षम्—लोकस्य = जगतः प्रत्यक्षम् = समक्षम्, आरूढेति—आरूढः = सञ्जातः यः कोपः = क्रोधः तस्य स्फुरणेन = आवेगेन विषमिताभिः = वक्राभिः अग्राङ्गुलीभिः = अङ्गुल्यग्रैः मुक्ता = दूरीकृतबन्धना चूडा = शिखा यस्यां तादृशीम्, उग्राम् = घोराम्, सकलेति—सकलानाम् = सम्पूर्णानाम् रिपुकुलानाम् = शत्रुवंशानाम् उत्सादेन = विनाशेन हेतुना दीर्घाम् = कालापेक्षिणीम्, कठोरामिति यावत्, प्रतिज्ञाम् = प्रतिश्रुतिम्, आरुह्य = विधायेत्यर्थः, मदातिरिक्तेन केन अन्येन = केन अन्येन जनेनेत्यर्थः; अवलिप्ताः = दृप्ताः, नवनवतिशतेनेति—नवनवतिशतानां द्रव्यकोटीनाम् = प्रभूतसुवर्ण-मुद्राणामित्यर्थः ईश्वराः = अधिपतयः, ते = दुष्टत्वेन प्रसिद्धाः इत्यर्थः, नन्दाः, राक्षसस्य = त्वया प्रशंसितस्य अमात्यराक्षसस्येत्यर्थः, पश्यतः = अवलोकयतः, एवेति शेषः, पर्यायभूताः = एकरज्जुनिबद्धाः इत्यर्थः, पशवः = छागलाः, इव = यथा, हताः = विनाशिताः । मया विना न केनापि अन्येनैतत् कर्तुं शक्यते इति भावः ॥ २७ ॥

टिप्पणी—केनान्येन—राक्षस का अनादर व्यक्त करते हुए चाणक्य की यह गर्वोक्ति है ।

इस श्लोक में अर्थापत्ति तथा उपमा अलङ्कार एवं स्रग्धरा छन्द है । छन्द का लक्षण—

नन्दैरानन्दयन्तः पितृवननिलयान्प्राणिनः पश्य चैतान्
निर्वान्त्यद्यापि नैते स्रुतबहलवसावाहिनो हव्यवाहाः ॥ २८ ॥

राजा—अन्येनैवेदमनुष्ठितम् ।

चाण०—आः केन ?

राजा—नन्दकुलविद्वेषिणा दैवेन ।

चाण०—दैवमविद्वांसः प्रमाणयन्ति ।

राजा—विद्वांसोऽप्यविकत्थना भवन्ति ।

चाण०—( सकोपम् ) वृषल, भृत्यमिव मामारोढुमिच्छसि ।

शिखां मोक्तुं बद्धामपि पुनरयं धावति करः
(भूमौ पादं प्रहृत्य)
प्रतिज्ञामारोढुं पुनरपि चलत्येष चरणः ।
प्रणाशान्नन्दानां प्रशममुपयातं त्वमधुना
परीतः कालेन ज्वलयसि मम क्रोधदहनम् ॥ २९ ॥

---

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥ २७ ॥

**गृध्रैराबद्धचक्रमिति—**

**अन्वयः**—पश्य, वियति, आवद्धचक्रम्, विचलितैः, दीर्घनिष्कम्पपक्षैः, गृध्रैः, धूमैः, ध्वस्तार्कभासाम्, दिशाम्, मण्डलम्, सघनम, इव, दर्शयन्तः, नन्दैः, च, पितृवननिलयान्, एतान्, प्राणिनः, आनन्दयन्तः, स्रुतबहलवसावाहिनः, एते, हव्यवाहाः = अद्य, अपि, न, निर्वान्ति ॥ २८ ॥

**शब्दार्थः**—पश्य = देखो, वियति = आकाश में, आवद्धचक्रम् = बनाया है मण्डल को जिन्होंने ऐसे, विचलितैः = उड़ते हुए, दीर्घनिष्कम्पपक्षैः = बड़े-बड़े तथा निश्चल पंखों वाले, गृध्रैः = गिद्धरूपी, धूमैः = धुएँ से ध्वस्तार्कभासाम् = छिपा दिया है सूर्य का तेज जिनमें ऐसी, दिशाम् = दिशाओं के, मण्डलम् = समूह को, सघनम् = मेघों से व्याप्त, इव = जैसी, दर्शयन्तः = दिखलाती हुई; नन्दैः = नन्दों से, पितृवननिलयान् = श्मशान में रहनेवाले, एतान् = इन, प्राणिनः = प्राणियों को, आनन्दयन्तः = आनन्दित करती हुई, स्रुतबहलवसावाहिनः = बहने वाली अत्यधिक चर्बी से युक्त, एते = ये, हव्यवाहाः = (चिता) की अग्नियाँ, अद्य = आज, अपि = भी, न = नहीं, निर्वान्ति = बुझ रही हैं ॥२८॥

**टीका**—गृध्रैराबद्धचक्रमिति । पश्य = अवलोकय, वियति = आकाशे, आबद्धचक्रम्—आबद्धम् = रचितम्, चक्रम् = मण्डलम् यस्मिन् कर्मणि यथा तथा, विचलितैः = भ्रमद्भिः, दीर्घनिष्कम्पपक्षैः—दीर्घाः = आयताः निष्कम्पाः = निश्चलाः पक्षाः = छदाः ('गरुत्पक्षच्छदाः पत्रंपतत्रं च तनूरुहम्' इत्यमरः) येषां तैः, गृध्रैः = दाक्षाय्यैः ('दाक्षाय्यगृध्रौ' इत्यमरः), तैरेव धूमैः = चिताग्निधूमैः, गृध्रैरेव धूमैरित्यत्र व्यस्तरूपकम्, कालवशाच्चिताग्नीनां निर्धूमतया गृध्रा एव धूमत्वेन निरूपिताः, ध्वस्तार्कभासाम्—ध्वस्ताः =

नन्दों से श्मशान में रहनेवाले इन (गीध आदि) प्राणियों को आनन्दित करती हुई, बहनेवाली अत्यधिक चर्बी से युक्त ये (दिखलाई पड़नेवाली), (चिता की) अग्नियाँ आज भी नहीं बुझ रही हैं।

राजा—दूसरे के द्वारा ही यह (नन्दकुल का नाश) किया गया है

चाणक्य—आः, किसके द्वारा ?

राजा—नन्दकुल से द्वेष करनेवाले भाग्य के द्वारा।

चाणक्य—भाग्य को मूर्ख लोग प्रमाण मानते हैं।

राजा—विद्वान् लोग भी अपनी प्रशंसा न करनेवाले होते हैं।

**चाणक्यः**—( क्रोध के साथ ) वृषल, ( तुम ) नौकर के समान मुझ पर चढ़ना चाहते हो (अर्थात् नौकर के समान मेरे साथ व्यवहार करना चाहते हो)।

प्रायः बँधी हुई भी चोटी को खोलने के लिए यह हाथ दौड़ रहा है; (जमीन पर पैर पटक कर) यह पैर भी पुनः प्रतिज्ञा पर चढ़ने के लिए चल रहा है (अर्थात् यह पैर भी पुनः प्रतिज्ञा करने के लिए आगे बढ़ रहा है); नन्दों के नष्ट हो जाने से शान्ति को प्राप्त हुई मेरी कोपाग्नि को इस समय मृत्यु के द्वारा वश में किये गये तुम प्रज्वलित कर रहे हो (अर्थात् यदि मुझे क्रुद्ध करोगे तो तुम्हारा भी विनाश अवश्यम्भावी है) ॥२९॥

---

विनष्टाः तिरोहिताः इति यावत् अर्कस्य=सूर्यस्य भासः=कान्तयः यासु तासाम्, दिशाम्=आशानाम्, मण्डलम्=चक्रम्, घनैः=मेघैः सहितं सघनम्=समेघम्, इव=यथा, दर्शयन्तः=अवभासयन्तः, नन्दैः=मृत्युङ्गतैः नन्दैरित्यर्थः, चकारः पादपूर्तिमात्रम्, पितृवननिलयान्—पितृवनम्=श्मशानम् ('श्मशानं स्यात् पितृवनम्' इत्यमरः) निलयः=आवासः येषां तान्, एतान्=पुरो दृश्यमानान् गृध्रादीन्, प्राणिनः=जीवान्, आनन्दयन्तः=प्रीणयन्तः, स्रुतबहलेति—स्रुताः=गलिताः बहलाः=अधिकाः वसाः=मज्जाः ताः वाहिनः=धारिणः, एते=दृश्यमानाः, हव्यं वहन्तीति हव्यवाहाः=अग्नयः, चिन्ताग्नयः इत्यर्थः, अद्यापि=सम्प्रत्यपि, विगमेषु कतिपयदिवसेष्वित्यर्थः, न निर्वान्ति=न प्रशाम्यन्ति। एतत् सर्वं ममैव कृत्यं नान्यस्येति भावः ॥२८॥

**टिप्पणी—गृध्रैरेव धूमैः**—व्यस्त रूपक है। कई दिन पूर्व जली हुई चिता में अङ्गारमात्र शेष रह गये हैं। उनमें अब वास्तविक धूम नहीं है। अतः गृध्रों को धूम के रूप में वर्णित किया गया है।

**हव्यवाहाः**—हव्य + √वह् + अण् कर्तरि + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में उत्प्रेक्षा अलङ्कार तथा स्रग्धरा छन्द है ॥२८॥

**शब्दार्थः**—अनुष्ठितम्=किया गया। दैवेन=भाग्य के द्वारा। अविकत्थनाः=अपनी प्रशंसा न करनेवाले ॥

**टीका**—अनुष्ठितम्=सम्पादितम्। दवेन=भाग्येन। न विकत्थनाः अविकत्थनाः=आत्मप्रशंसाविहीनाः, आत्मानं न प्रशंसन्ते इत्यर्थः ॥

राजा—(सवेगमात्मगतम्) अये कथं सत्यमेवार्यः कुपितः। तथाहि—

संरम्भस्पन्दिपक्ष्मक्षरदमलजलक्षालनक्षामयापि
भ्रूभङ्गोद्भेदधूमं ज्वलितमिव पुरः पिङ्गया नेत्रभासा ।
मन्ये रुद्रस्य रौद्रं रसमभिनयतस्ताण्डवेषु स्मरन्त्या
सञ्जातोग्रप्रकम्पं कथमपि धरया धारितः पादघातः ॥ ३० ॥

---

शिखां मोक्तुमिति—

**अन्वयः**—बद्धाम्, अपि, शिखाम्, मोक्तुम्, अयम्, करः, धावति; एषः, चरणः, अपि, पुनः, प्रतिज्ञाम्, आरोढुम्, चलति; नन्दानाम्, प्रणाशात्, प्रशमम्, उपयातम्, मम, क्रोधदहनम्, अधुना, कालेन, परीतः, त्वम्, ज्वलयसि ॥२९॥

**शब्दार्थः**—बद्धाम्=प्रायः बँधी हुई, अपि=भी, शिखाम्=चोटी को, मोक्तुम्=खोलने के लिए, अयम्=यह, करः=हाथ, धावति=दौड़ रहा है; एषः=यह, चरणः=पैर, पुनः=फिर, अपि=भी, प्रतिज्ञाम्=प्रतिज्ञा पर, आरोढुम्=चढ़ने के लिए, चलति=चल रहा है; नन्दानाम्=नन्दों के, प्रणाशात्=नष्ट हो जाने से, प्रशमम्=शान्ति को, उपयातम्=प्राप्त हुई, मम=मेरी, क्रोधदहनम्=कोपाग्नि को, अधुना=इस समय, कालेन=मृत्यु के द्वारा, परीतः=वश में किये गये, त्वम्=तुम, ज्वलयसि=प्रज्वलित कर रहे हो ॥२९॥

**टीका**—शिखां मोक्तुमिति। बद्धाम्=संयमितप्रायामित्यर्थः, प्रकरणान्ते "पूर्णप्रतिज्ञेन मया केवलं बद्ध्यते शिखा" इति चाणक्यवचनात् संयमितप्रायामित्येवार्थः समीचीनः, अपि-शब्दस्तु क्रोधावेशप्राबल्यं सूचयति, शिखाम्=चूडाम्, मोक्तुम्=अपगतबन्धनां कर्तुम्, अयम्=एषः, करः=मदीयः हस्तः, धावति=प्रसर्पति; एषः=अयम्, चरणः=पादः अपि, पुनः=मुहुः, प्रतिज्ञाम्=प्रणम्, आरोढुम्=कर्तुमित्यर्थः, चलति=अग्रे सरति; नन्दानाम्=शत्रूणां नन्दनृपतीनाम्, प्रणाशात्=विनाशात्, प्रशमम्=शान्तिम्, उपयातम्=प्राप्तम्, मम=प्रसिद्धक्रोधस्य चाणक्यस्येत्यर्थः, क्रोधः=कोपः दहनः=अग्निरिवेति तम्, अधुना=सम्प्रति, कालेन=मृत्युना, परीतः=वशीकृतः, मुमूर्षुरिति भावः, त्वम्=चन्द्रगुप्तः, ज्वलयसि=उद्दीपयसि। क्रोधिते मयि तवापि विनाशार्थं प्रतिज्ञां ततो विनाशञ्च करिष्यामीति भावः ॥२९॥

**टिप्पणी**—**बद्धाम्**—√बन्ध्+क्त+टाप्+विभक्तिकार्यम्।

यहाँ यह ध्यान रखना है कि चाणक्य ने अपनी शिखा बाँधी नहीं है क्योंकि वह प्रकरण की समाप्ति पर कहता है—"पूर्णप्रतिज्ञेन मया केवलं बध्यते शिखा।" प्रथम अङ्क की प्रस्तावना के बाद भी कहा गया है कि—"ततः प्रविशति मुक्तां शिखां परामृशन् कुपितः चाणक्यः।" अतः यहाँ 'बद्धाम्' का अर्थ बद्धप्रायः किया गया है।

**चलत्येष चरणः**—किसी भी प्रतिज्ञा को करते समय व्यक्ति कुछ कदम आगे बढ़ जाता है। ऐसा वह आवेश के वश में होकर करता है।

राजा—( घबराहट के साथ अपने-आप ) अरे, क्या सचमुच आर्य कुपित हो गये। जैसे कि—

क्रोध के कारण फड़कनेवाली पलकों से गिरनेवाले स्वच्छ जल से धुल जाने के कारण मन्द पड़ी हुई भी लाल, नेत्रों की ज्वाला के द्वारा; भ्रुकुटिभङ्गिमारूपी निर्गत धूमपूर्वक; सामने मानो प्रज्वलित-सा हुआ गया (अर्थात् मानो चाणक्य के नेत्रों से आग भभक उठी)। (मुझे ऐसा) प्रतीत होता है (कि) ताण्डव नृत्यों में रौद्ररस को अभिनीत करनेवाले रुद्र का स्मरण करती हुई पृथिवी के द्वारा, (अपने में) उत्पन्न भयङ्कर कम्पन के साथ, बड़ी कठिनाई से (चाणक्य के) चरण का प्रहार सहन किया गया (अर्थात् चाणक्य के चरण का प्रहार पृथिवी के लिए रुद्र के चरण प्रहार की तरह दुःसह प्रतीत हुआ ॥३०॥

---

**आरोढुम्**—आ + √रुह्+तुमुन् ।

इस श्लोक में रूपक अलङ्कार तथा शिखरिणी छन्द है। छन्द का लक्षण—

रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागाः शिखरिणी ॥२९॥

**संरम्भेति**—

**अन्वयः**—संरम्भस्पन्दिपक्ष्मक्षरदमलजलक्षालनक्षामया, अपि, पिङ्गया, नेत्रभासा, भ्रूभङ्गोद्भेदधूमम्, पुरः, ज्वलितम्, इव, मन्ये, ताण्डवेषु, रौद्रम्, रसम्, अभिनयतः, रुद्रस्य, स्मरन्त्या, धरया, सञ्जातोग्रकम्पम्, कथमपि, पादघातः, धारितः ॥३०॥

**शब्दार्थः**—संरम्भ-स्पन्दि-पक्ष्म-क्षरदमलजल-क्षालन-क्षामया = क्रोध के कारण-फड़कनेवाली-पलकों से गिरने वाले स्वच्छ जल से-धुल जाने के कारण-मन्द, पड़ी हुई, अपि = भी, पिङ्गया = लाल, नेत्रभासा = नेत्रों की ज्वाला के द्वारा, भ्रूभङ्गोद्भेद-धूमम् = भ्रूकुटि भङ्गिमारूपी निर्गत धूमपूर्वक, पुरः = सामने, ज्वलितमिव = मानो प्रज्वलित सा हुआ गया; मन्ये = (मुझे ऐसा) प्रतीत होता है, ताण्डवेषु = ताण्डव नृत्यों में, रौद्रम् = रौद्र, रसम् = रस को, अभिनयतः = अभिनीत करनेवाले, रुद्रस्य = रुद्र का, स्मरन्त्या = स्मरण करती हुई, धरया = पृथिवी के द्वारा, सञ्जातोग्रकम्पम् = (अपने में) उत्पन्न भयङ्कर कम्पन के साथ, कथमपि = बड़ी कठिनाई से, पादघातः = चरण का प्रहार, धारितः = सहन किया गया ॥३०॥

**टीका**—**संरम्भेति**। संरम्भेण = क्रोधेन क्रोधावेगेन स्पन्दीनि = चलितानि यानि पक्ष्माणि = नेत्रोर्ध्वलोमानि तेभ्यः क्षरता = गलता अमलजलेन = स्वच्छकोपाश्रुणा यत् क्षालनम् = प्रक्षालनम् तेन क्षामया = न्यूनया, स्वल्पीभूतया इत्यर्थः, अपि, पिङ्गया = रक्तवर्णया, नेत्रभासा—नेत्रयोः = नयनयोः भासा = कान्त्या, कर्त्र्या; भ्रूभङ्गेति—भ्रुवोः = नेत्रोपरिभागस्थरोमरेखयोः भङ्गः = वक्रीभवनं तस्य उद्भेदः = उत्पत्तिः, एव धूमः यस्मिन् कर्मणि तद्यथा तथा, पुरः = अग्रे, ज्वलितमिव = दीप्तमिव। अग्नेः प्रज्वलितावस्थायां धूमः ऊर्ध्वं गच्छतीति वस्तुस्थितिः। मन्ये = अहम् सम्भावयामि, यत्, ताण्डवेषु = नृत्येषु ('ताण्डवं नटनं नाट्यं लास्यं नृत्यञ्च नर्तने' इत्यमरः) रौद्रम् =

चाण०—( कृतककोपं संहृत्य ) वृषल वृषल, अलमुत्तरोत्तरेण। यद्यस्मत्तो गरीयान्राक्षसोऽवगम्यते तदिदं शस्त्रं तस्मै दीयताम्। ( इति शस्त्रमुत्सृज्योत्थाय चाकाशे लक्ष्यं बद्ध्वा स्वगतम् ) राक्षस राक्षस, एष भवतः कौटिल्यबुद्धिविजिगीषोर्बुद्धेः प्रकर्षः।

चाणक्यतश्चलितभक्तिमहं सुखेन
जेष्यामि मौर्यमिति संप्रति यः प्रयुक्तः।
भेदः किलैष भवतां सकलः स एव
संपत्स्यते शठ तवैव हि दूषणाय ॥ २१ ॥
( इति निष्क्रान्तः )

---

क्रोधात्मकम्, रमन्, अभिनयतः = अभिनयं कुर्वतः, रुद्रस्य = शिवस्य, स्मरन्त्या = स्मृतिमधिगच्छन्त्या, धरया = पृथिव्या, सञ्जातेति—सञ्जातः = उत्पन्नः उग्रः = भयङ्करः कम्पः = कम्पनं यस्मिन् कर्मणि तद्यथा तथा, कथमपि = कथञ्चित्, अतिक्लेशेनेत्यर्थः, पादघातः = चरणप्रहारः, धारितः = सोढः। ताण्डवनृत्तकारिणः रुद्रस्य पादघात इव कोपिनः चाणक्यस्यापि पादप्रहार इति भावः ॥३०॥

**टिप्पणी—सत्यमेवार्यः कुपितः**—चन्द्रगुप्त सोचता है कि मैंने तो आर्य चाणक्य के आदेशानुसार ही यह वाद-विवाद करके उन्हें कृत्रिम रूप से क्रुद्ध करने का नाटक रचा है। किन्तु प्रतीत होता है कि आर्य चाणक्य सचमुच क्रुद्ध हो गये हैं।

**भ्रूभङ्गोद्भेदधूमम्**—यतः प्रज्ज्वलित अग्नि का धूम ऊपर की ओर उठता है अतः नेत्रों की कान्ति को प्रज्ज्वलित अग्नि तथा भृकुटि को धूम माना गया है। भृकुटि भी नेत्रों के ऊपर ही रहती है।

इस श्लोक में रूपक तथा उत्प्रेक्षा अलङ्कार और स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥३०॥

**शब्दार्थः**—कृतककोपम् = बनावटी क्रोध को, अलम् = बस, उत्तरोत्तरेण = उत्तर-प्रत्युत्तर से, वाद-विवाद से। गरीयान् = श्रेष्ठ, अवगम्यते = समझा जा रहा है, कौटिल्य-बुद्धिविजिगीषोः = चाणक्य की बुद्धि को जीतने की इच्छावाले, प्रकर्षः = उत्कृष्टता, श्रेष्ठता ॥

**टीका—कृतककोपम्**—कृत एव कृतकः = अतथ्यः कोपः = तम्, अलम् = पर्याप्तम्, व्यर्थमिति यावत्, उत्तरोत्तरेण उत्तरस्य उत्तरं तेन-विवादेनेत्यर्थः, अतिशयेन गुरुः इति गरीयान् = श्रेष्ठः, अवगम्यते = अवबुद्ध्यते, कौटिल्यबुद्धिविजिगीषोः—कौटिल्यस्य = चाणक्यस्य बुद्धिम् = मतिम् विजिगीषोः = विजेतुमिच्छोः, प्रकर्षः = उत्कृष्टता ॥

**टिप्पणी—उत्तरोत्तरम्**—उद् + $\sqrt{}$तॄ + अप् करणे उत्तरम् उत्तरस्य उत्तरम् = उत्तरोत्तरम्।

**गरीयान्**—गुरु + ईयसुन्।

**कौटिल्यबुद्धिविजिगीषोर्बुद्धेः प्रकर्षः**—चाणक्य के इस कथन का अभिप्राय यह है

चाणक्य—( बनावटी क्रोध रोक करके ) वृषल, वृषल, उत्तर-प्रत्युत्तर से बस (करो)! यदि राक्षस तुझसे श्रेष्ठ समझा जा रहा है तो यह शस्त्र उसको दे दो। (इस प्रकार शस्त्र को छोड़ कर और उठ कर आकाश की ओर आँख लगा कर अपने आप) राक्षस, राक्षस, चाणक्य की बुद्धि को जीतने की इच्छावाले तुम्हारी बुद्धि की यह उत्कृष्टता है।

दुष्ट (राक्षस)!, चाणक्य से (अर्थात् चाणक्य के प्रति) विचलित भक्ति-वाले मौर्य चन्द्रगुप्त को मैं आसानी से जीत लूँगा—ऐसा समझकर इस समय तुम्हारे द्वारा जो यह भेद (हम लोगों के लिए) प्रयुक्त किया गया है, निश्चय ही वह सम्पूर्ण ही (भेद) तुम्हारे ही भेद के लिए (अपकार के लिये) सिद्ध होगा ॥३१॥

( ऐसा कहकर निकल गया )

---

कि तुम्हारे कार्यों के सारे भेद हमें ज्ञात हो जा रहे हैं। अतः इनसे तुम हमें नहीं जीत सकते हो ॥

चाणक्यत इत्यादिः—

अन्वयः—शठ, चाणक्यतः, चलितभक्तिम्, मौर्यम्, अहम्, सुखेन, जेष्यामि, इति, सम्प्रति, भवता, यः, एषः, भेदः, प्रयुक्तः, किल, सः, सकलः, एव, (भेदः), तव, एव, हि, दूषणाय, संपत्स्यते ॥३१॥

शब्दार्थः—शठ = दुष्ट, चाणक्यतः = चाणक्य से, चलितभक्तिम् = विचलित भक्तिवाले, मौर्यम् = मौर्य चन्द्रगुप्त को, अहम् = मैं, सुखेन = आसानी से, जेष्यामि = जीत लूँगा, इति = ऐसा समझकर, सम्प्रति = इस समय, भवता = तुम्हारे द्वारा, यः = जो, एषः = यह, भेदः = भेद, फूट, प्रयुक्तः = प्रयुक्त किया गया है, किल = निश्चय ही, सः = वह, सकलः = सम्पूर्ण, एव = ही, (भेदः = भेद), तव = तुम्हारे, एव = ही, हि = यह पादपूर्ति के लिए आया है, दूषणाय = भेद के लिए, अपकार के लिए, संपत्स्यते = सिद्ध होगा ॥३१॥

टीका—चाणक्यत इत्यादि। शठ = धूर्त, चाणक्यतः = चाणक्यात्, विचलित-भक्तिम्—विचलिता = शिथिलीभूता, विनष्टेति यावत्, भक्तिः = श्रद्धा यस्य तादृशम्, विरक्तमित्यर्थः, मौर्यम् = चन्द्रगुप्तम्, अहम् = भेदप्रवणः राक्षसः, सुखेन = अनायसेन, जेष्यामि = पराभविष्यामि; इति = इत्थं विचार्य, सम्प्रति = अद्यावधि, भवता = त्वया, यः एषः = अस्माभिः परिज्ञातः इत्यर्थः, एषः = प्रचलितः, भेदः = उपजापः, आवयोश्चाणक्यचन्द्रगुप्तयोर्भेदः = इत्यर्थः, प्रयुक्तः = उपक्रान्तः, सः त्वया प्रयुक्तः, सकलः = समग्रः, एव भेदः तवैव = भवतः एव, नान्यस्येत्यर्थः, हीति निश्चये, दूषणाय = भेदाय, त्वत्तः मलयकेतोर्भेदाय, सम्पत्स्यते = भविष्यतीति। तव नीतिस्तवैवापकारिणी भविष्यतीति निर्गलितार्थः ॥३१॥

टिप्पणी—दूषणाय—√दुष् + णिच् + ल्युट् भावे दूषण + चतुर्थ्यैकवचने

राजा—आर्य वैहीनरे, अतःप्रभृत्यनादृत्य चाणक्यं चन्द्रगुप्तः स्वयमेव राज्यं करिष्यतीति गृहीतार्थाः क्रियन्तां प्रकृतयः।

कञ्चु०—( आत्मगतम् ) कथं निरुपपदमेव चाणक्यमिति नार्यचाणक्यमिति। हन्त संगृहीतोऽधिकारः। अथवा न खल्वत्रवस्तुनि देवदोषः। कुतः—

स दोषः सचिवस्यैव यदसत्कुरुते नृपः।
याति यन्तुः प्रमादेन गजो व्यालत्ववाच्यताम्॥ ३२॥

राजा—आर्य, किं विचारयसि?

कञ्चु०—देव न किंचित्। दिष्ट्या देव इदानीं देवः संवृत्तः। ( निष्क्रान्तः )

राजा—( आत्मगतम् ) एवमस्मासु गृह्यमाणेषु स्वकार्यसिद्धिकामः सकामो भवत्वार्यः ( प्रकाशम् ) शोणोत्तरे, अनेन शुष्ककलहेन शिरोवेदना मां बाधते। शयनगृहमादेशय।

प्रति०—एतु एतु देवः। ( एदु एदु देवो )।

राजा—( आत्मगतम् )

आर्याज्ञयैव मम लंघितगौरवस्य
बुद्धिः प्रवेष्टुमिव भूविवरं प्रवृत्ता।

---

विभक्तिकार्दम्। चाणक्य की यह भविष्यवाणी आगे पञ्चम अङ्क में अक्षरशः सत्य सिद्ध होगी जब कि मलयकेतु राक्षस से विरक्त हो जायगा।

इस श्लोक में विषम अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः॥३१॥

स दोष इति—

अन्वयः—नृपः, यत्, असत्, कुरुते, सः, सचिवस्य, एव, दोषः। यन्तुः, प्रमादेन, गजः, व्यालत्ववाच्यताम्, याति॥३२॥

शब्दार्थः—नृपः = राजा, यत् = जो, असत् = अनुचित, कुरुते = करता है, सः = वह, सचिवस्य = मन्त्री का, एव = ही, दोषः = दोष है। यन्तुः = महावत की, प्रमादेन = असावधानी से, गजः = हाथी, व्यालत्ववाच्यताम् = दुष्ट हाथी होने की निन्दा को, याति = प्राप्त होता है॥३२॥

टीका—स दोष इति। नृपः = राजा, यत् = यत् किमपि, असत् = अनुचितम्, कुरुते = विदधाति, सः सचिवस्य = मन्त्रिणः, एवेत्यवधारणे, दोषः = अपराधः। यन्तुः = हस्तिपकस्य, प्रमादेन = अनवधानतया, गजः = हस्ती, व्यालत्ववाच्यताम्—व्यालत्वेन = दुष्टगजत्वेन = ( 'व्यालो दुष्टगजे सर्पे शठे श्वापदसिंहयोः' इति हैमः ) वाच्यताम् = निन्द्यताम्, याति = प्राप्नोति। विवादेऽस्मिन् चाणक्यस्यैव दोषो न चन्द्रगुप्तस्येति भावः॥३२॥

**टिप्पणी—निरुपपदम्**—बिना किसी विशेषण के।

**व्याल**—कोश के अनुसार व्याल का अर्थ होता है—दुष्ट हाथी।

**इस श्लोक में दृष्टान्त अलङ्कार तथा अनुष्टुप् छन्द है। छन्द का लक्षण—**

राजा—आर्य वैहीनरि, अब से चाणक्य का अनादर करके चन्द्रगुप्त स्वयं ही राज्य करेगा—इस बात से प्रजाएँ अवगत करा दी जायँ।

कञ्चुकी—(अपने आप) क्या बिना किसी आदरसूचक विशेषण के ही "चाणक्य को" "आर्य चाणक्य को" नहीं (अर्थात् 'आर्य चाणक्य को' ऐसा कहने के स्थान पर 'चाणक्य को' ऐसा चन्द्रगुप्त कह रहे हैं)। दुःख है, (आर्य चाणक्य से) अधिकार ले लिया गया। अथवा निश्चय ही इस विषय में महाराज का दोष नहीं है। क्योंकि—

राजा जो अनुचित करता है वह मन्त्री का ही दोष है। महावत की असावधानी से हाथी दुष्ट हाथी होने की निन्दा को प्राप्त होता है ( अपने दोष से नहीं ) ॥३२॥

राजा—आर्य, क्या विचार कर रहे हैं ?

कञ्चुकी—महाराज, कुछ नहीं। भाग्य से महाराज अब यथार्थ में महाराज हो गये हैं। (निकल गया)

राजा—(अपने आप) इस प्रकार (लोगों के द्वारा) हम लोगों के (यथार्थ कलह किये हुए) समझ लिये जाने पर अपने कार्य की सफलता चाहनेवाले आर्य (चाणक्य) सफल मनोरथ होवें। ( प्रकट रूप में ) शोणोत्तरे, इस नीरस कलह से (उत्पन्न) शिर की पीड़ा मुझे परेशान कर रही है। शयनकक्ष (के मार्ग) को बतलाओ ॥

आर्य ( चाणक्य ) की आज्ञा से ही ( उनकी ) मर्यादा का उल्लङ्घन करनेवाले मेरी बुद्धि पृथिवी के छिद्र में घुस जाने के लिये मानो तत्पर है।

---

श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम्।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्योः ॥३२॥

**शब्दार्थः**—दिष्ट्या = भाग्य से, देवः = यथार्थ में महाराज, संवृत्तः = हो गये हैं। गृह्यमाणेषु = समझ लिये जाने पर, स्वकार्यसिद्धिकामः = अपने कार्य की सफलता चाहनेवाले, सकामः = सफल मनोरथ। शुष्ककलहेन = नीरस कलह से ॥

टीका—दिष्ट्या = भाग्येन, देवः = यथार्थः महाराजः, एतावत्कालं आर्यचाणक्यस्यादेशो कार्यकरणात् महाराजः न यथार्थः महाराज आसीदिति भावः, संवृत्तः = सञ्जातः। गृह्यमाणेषु = अवगतेषु, स्वकार्यस्य = स्वकृतेः सिद्धिम् = सफलतां कामयते = वाञ्छतीति स्वकार्यसिद्धिकामः, सकामः = सफल-मनोरथः इत्यर्थः। शुष्ककलहेन = नीरसविवादेन, सत्यताविरहान्नीरसत्वं ज्ञेयम् ॥

**आर्याज्ञयैवेति**—

**अन्वयः**—आर्याज्ञया, एव, लङ्घितगौरवस्य, मम, बुद्धिः, भूविवरम्, इव, प्रवृत्ता; ये, सत्यम्, एव, हि, गुरून्, अतिपातयन्ति, तेषाम्, हृदयम्, लज्जा, कथम्, नु, न, भिनत्ति ॥३३॥

**शब्दार्थः**—आर्याज्ञया = आर्य की आज्ञा से, एव = ही, लङ्घितगौरवस्य = मर्यादा का उल्लङ्घन करनेवाले, मम = मेरी, बुद्धिः = बुद्धि, भूविवरम् = पृथिवी के छिद्र में, प्रवेष्टुम् घुस जाने के लिए, इव = सी, मानो, प्रवृत्ताः = तत्पर है;

ये सत्यमेव हि गुरूनतिपातयन्ति
तेषां कथं नु हृदयं न भिनत्ति लज्जा ॥ ३३ ॥

( इति निष्क्रान्ताः सर्वे )

इति कृतककलहो नाम तृतीयोऽङ्कः ।

---

ये = जो, सत्यम् = सचमुच, एव = ही, गुरून् = गुरुओं को, अतिपातयन्ति = तिरस्कृत करते हैं, तेषाम् = उनके, हृदयम् = हृदयको, लज्जा = लज्जा, कथं नु = क्यों, न = नहीं, भिनत्ति = विदीर्ण कर देती है ॥३३॥

टीका—आर्याज्ञयैवेति । आर्यस्य = पूज्यस्य चाणक्यस्य आज्ञया = आदेशेन, एवे-त्यवधारणे, लङ्घितगौरवस्य—लङ्घितम् = अतिक्रान्तम् गौरवम् = मर्यादा येन तादृशस्य अतिक्रान्तमर्यादस्येत्यर्थः, मम = चन्द्रगुप्तस्य कृतकृतककलहस्य, बुद्धिः = मतिः, भुवः = पृथिव्याः विवरम् = छिद्रम्, प्रवेष्टुमिव = गन्तुमिव, प्रवृत्ता = तत्परा आस्ते इति शेषः, ये = ये जनाः,सत्यमेव = यथार्थमेव, हीति पादपूर्त्यर्थम्, गुरून्=पूज्यान् आचार्यांश्चेत्यर्थः, अतिपातयन्ति = अवजानन्ति, तेषाम् = गुरून् तिरस्कुर्वताम्, हृदयम् = वक्षस्थलमिति यावत्, लज्जा = व्रीडा, कथन्नु = कस्मात्, न भिनत्ति = न विदारयति । गुरून् तिर-स्कर्तृणां लज्जया मरणमेव सरलः पन्था इत्यर्थः ॥३३॥

(इति कृतककलहो नाम तृतीयोऽङ्कः)

**टिप्पणी—भूविवरं प्रवेष्टुम्**—अनुचित काम करने के अनन्तर सज्जन व्यक्ति की यही इच्छा होती है कि पृथिवी फट जाय और मैं उसमें प्रविष्ट हो जाऊँ ।

प्रवृत्ताः—प्र + √वृत् + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में अर्थापत्ति अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है । छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥३३॥

॥ कृतककलह नामक तीसरा अङ्क समाप्त ॥

---

जो ( लोग ) सच-मुच ही गुरुओं को तिरस्कृत करते हैं उनके हृदय को लज्जा क्यों नहीं विदीर्ण कर देती है॥२२॥

[ इस प्रकार सभी निकल जाते हैं ]

( कृतककलह नामक तीसरा अङ्क समाप्त )

---

# चतुर्थोऽङ्कः

( ततः प्रविशत्यध्वगवेषः पुरुषः )

पुरु०—आश्चर्यमाश्चर्यम् । ( ही हीमाणहे हीमाणहे । )

योजनशतं समधिकं को नाम गतागतमिह करोति ॥
अस्थानगमनगुर्वी प्रभोराज्ञा यदि न भवति । १ ॥
जोअणसअं समहिअं को णाम गआगअमिह करेइ ।
अट्ठाणगमणगुर्व्वी पहुणो अण्णा जइ ण होइ ॥१॥

यावदमात्यराक्षसस्यैतद् गेहं गच्छामि । ( श्रान्तवत्परिक्रम्य ) कोऽत्रदौवारिकाणाम् । निवेदय भर्त्रेऽमात्यराक्षसाय एष करभकस्त्वरयन्पाटलिपुत्रादागत इति । ( जाव अमच्च-रक्खसस्स एदं गेहं गच्छामि । को एत्थ दुवारिआणं । णिवेदेह भट्टिणो अमच्चरक्खसस्स एसो करभओ तुवरन्तो पाटलिपुत्तआदो आगदोत्ति । )

( प्रविश्य )

दौवारिकः—भद्र मा उच्चैः मन्त्रयस्व । एषोऽमात्यः कार्यचिन्ताजनितेन जागरेण समुत्पन्नशीर्षवेदनोऽद्यापि शयनं न मुञ्चति । तस्मात्तिष्ठ मुहूर्तम् । लब्धावसरस्तव आगमनं निवेदयामि । ( भद्द मा उच्चं मन्तेहि । एसो अमच्चो कज्जचिन्ताजणिदेण जाअरेण समुप्पण्णसीसवेअणो अज्जवि सअणं ण मुञ्चदि । ता चिट्ठ मुहुत्तअं । लद्धावसरो तुह आअमणं णिवेदेमि । )

---

योजनशतमिति—

अन्वयः—अस्थानगमनगुर्वी, प्रभोः, आज्ञा, यदि, न, भवति, (तदा), इह, को नाम, समधिकम्, योजनशतम्, गतागतम्, करोति ॥१॥

शब्दार्थः—अस्थान-गमन-गुर्वी = अनवसर में ही–चल पड़ने के विषय में–अनुल्लङ्घनीय, अथवा विना रुके यात्रा करने से गुरुतर, अथवा अनुचित स्थान में–जाने से—गुरुतर, प्रभोः = स्वामी की, आज्ञा = आज्ञा, यदि = यदि, न = नहीं, भवति = होती, (तदा = तो), इह = इस संसार में, को नाम = कौन, समधिकम् = अत्यन्त लम्बे, योजनशतम् = सैकड़ों योजनवाले, गतागतम् = जाने-आने को, करोति = करता है ॥१॥

टीका—योजनशतमिति । अस्थानगमनगुर्वी—अस्थाने = अनवसरे, गमने = यात्रा-विषये, गुर्वी = अनुल्लङ्घनीया अथवा अविद्यमानं, स्थानम् = स्थितिः विराम इति यावत् यस्मिन् तादृशं यत् गमनं तेन, गुर्वी = गुरुतरा अथवा अस्थाने = अनुचिते स्थाने शत्रु-नगर्यामित्यर्थः गमनेन, गुर्वी = विशाला, प्रभोः = स्वामिनः राक्षसस्येति यावत्, आज्ञा = आदेशः, यदि = चेत्, न भवति = यदि प्रभुर्न तथाऽऽदिशति, तदेति शेषः, इह = अस्मिन् सुखाकाङ्क्षिणि संसारे, को नाम = को जनः, समधिकम् = पर्याप्तम्, योजनशतम् = योजनानां शतं यस्मिन् तत्, तादृशम् = योजनशतव्यापिनमित्यर्थः, गतञ्च आगतञ्चेति गतागतम् = गमनागमनम्, करोति = विदधाति । प्रभोराज्ञां विना न कोऽपि अविरतां विशालां यात्रां कर्तुं पारयतीति भावः ॥१॥

# चतुर्थ अङ्क

(तत्पश्चात् पथिकवेषवाला पुरुष प्रवेश करता है)

पुरुष—आश्चर्य है, आश्चर्य है।

अनवसर में ही चल पड़ने के विषय में अनुल्लङ्घनीय अथवा (बीच में कहीं) बिना रुके यात्रा करने से दुस्तर अथवा अनुचित स्थान में जाने से गुरुतर स्वामी की आज्ञा यदि नहीं होती (तो) इस संसार में कौन (व्यक्ति) अत्यन्त लम्बे सैकड़ों योजनवाले जाने-आने को करता ॥१॥

इस समय अमात्य राक्षस के इस घर में चलता हूँ। (थके हुए के समान घूम कर) द्वारपालों में से यहाँ कौन है? स्वामी अमात्य राक्षस से निवेदन करो (कि)—शीघ्रता करता हुआ यह करभक पाटलिपुत्र से आया है।

(प्रवेश करके)

**दौवारिक**—भले आदमी, जोर से मत बोलो। कार्यों की चिन्ता के कारण होनेवाले जागरण से उत्पन्न हो गयी है सिर की पीड़ा जिनको ऐसे (अर्थात् व्यथित सिरवाले) यह अमात्य राक्षस अब भी शय्या को नहीं छोड़ रहे हैं (अर्थात् शय्या पर पड़े हैं)। तो क्षण भर ठहरो। (मैं) अवसर पाकर (उनसे तुम्हारे) आने की सूचना निवेदन करूँगा।

---

**टिप्पणी**—**अध्वगवेषः**—पथिक के वेश में यह राक्षस का गुप्तचर है। इसका नाम है—करभक। यह राक्षस की आज्ञा के अनुसार कुसुमपुर में वैतालिक के वेश से निवास करनेवाले राक्षस के ही एक दूसरे गुप्तचर—स्तनकलश को सन्देश देकर और वहाँ का समाचार लेकर वापस आया है।

इस श्लोक में काव्यलिङ्ग अलङ्कार तथा आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण—

यस्याः प्रथमे पादे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥१॥

**शब्दार्थः**—दौवारिकाणाम् = द्वारपालों में से। भर्त्रे = स्वामी, त्वरयन् = शीघ्रता करता हुआ। कार्य—चिन्ता—जनितेन = कार्यों की—चिन्ता के कारण—होनेवाले। समुत्पन्नशीर्षवेदनः = उत्पन्न हो गयी है सिर की पीड़ा जिनको ऐसे। लब्धावसरः = अवसर पाकर ॥

**टीका**—दौवारिकाणाम्—द्वारे नियुक्ताः, दौवारिकाः = द्वारपालाः तेषाम्। भर्त्रे = स्वामिने, त्वरयन् = शीघ्रतां कुर्वन्। कार्यचिन्ताजनितेन—कार्याणाम् = कृत्यानाम्, चिन्ता = आध्यानम् तया जनितेन उत्पादितेन। समुत्पन्नशीर्षवेदनः—समुत्पन्ना = सञ्जाता, शीर्षे = शिरसि, वेदना = पीड़ा यस्य तादृशः। लब्धावसरः, लब्धः = प्राप्तः, अवसरः = उपयुक्तः समयः येन तादृशः।

करभकः—भद्रमुख, तथा कुरु ( भद्दमुह तह करेहि । )

( ततः प्रविशति शयनगृहगत आसनस्थः शकटदासेन सह सचिन्तो राक्षसः )

राक्ष०—( आत्मगतम् )

मम विमृशतः कार्यारम्भे विधेरविधेयताम्

अपि च कुटिलां कौटिल्यस्य प्रचिन्तयतो मतिम् ।

अथ च विहिते मत्कृत्यानां निकाममुपग्रहे

कथमिदमिहेत्युन्निद्रस्य प्रयात्यनिशं निशा ॥ २ ॥

अपि च—

कार्योपक्षेपमादौ तनुमपि रचयंस्तस्य विस्तारमिच्छन्

बीजानां गर्भितानां फलमतिगहनं गूढमुद्भेदयंश्च ।

---

टिप्पणी—दौवारिकाणाम्—द्वार + ठक् + [द्वार के स्थान में द्वारादीनाञ्च पा० ७।३।४ से दौवार हो गया] षष्ठीबहुवचने विभक्तिकार्यम ।

त्वरयन्—√त्वर् + णिच् + शतृ ।

मम विमृशत इति—

अन्वयः—कार्यारम्भे, विधेः, अविधेयताम्, विमृशतः; अपि च, कौटिल्यस्य, कुटिलाम्, मतिम्, प्रचिन्तयतः; अथ च, मत्कृत्यानाम्, निकामम्, उपग्रहे, विहिते, इह, इदम्, कथम्, इति, उन्निद्रस्य, (एव), अनिशम्, मम, निशा, प्रयाति ॥२॥

शब्दार्थः—कार्यारम्भे = कार्य के प्रारम्भ करने पर (अर्थात् कार्य के प्रारम्भ से ही लेकर), विधेः = भाग्य की, अविधेयताम् = प्रतिकूलता को, विमृशतः = सोचते हुए, अपि च = तथा, कौटिल्यस्य = चाणक्य की, कुटिलाम् = कुटिल, मतिम् = बुद्धि को, प्रचिन्तयतः = विचारते हुए, अथ च = और, मत्कृत्यानाम् = मेरे कार्यों के, निकामम् = पूर्णतया, उपग्रहे = विफल, विहिते = कर दिये जाने पर, इह = इस विषय में, इदम् = यह, कथम् = कैसे, इति = ऐसा सोच कर, उन्निद्रस्य = जागते हुए, (एव = ही), अनिशम् = सर्वदा, मम = मेरी, निशा = रात्रि, प्रयाति = व्यतीत होती है ॥२॥

टीका—मम विमृशत इति । कार्यारम्भे—कार्याणाम् = कृत्यानाम्, आरम्भे = प्रारम्भे, कार्यारम्भादारभ्येत्यर्थः, विधेः = भाग्यस्य ('दैवं दिष्टं भागधेयं भाग्यं स्त्री नियतिर्विधिः' इत्यमरः), न विधेयः अविधेयः तस्य भावः ताम्, अविधेयताम् = अननुकूलताम्, विमृशतः = विचिन्तयतः; अपि च = तथा, कौटिल्यस्य = चाणक्यस्य, मम शत्रुभूतस्येति यावत्, कुटिलाम् = वक्राम् ('आविद्धं कुटिलं भुग्नं वेल्लितं वक्रमित्यपि' इत्यमरः), मतिम् = बुद्धिम्, प्रचिन्तयतः = विचारयतः, अथ च = तथा, मत्कृत्यानाम्—मम = राक्षसस्य कृत्यानाम् = विषकन्यादिप्रयोगरूपाणां कार्याणाम्, निकामम् = अत्यर्थम्, पर्याप्तमिति यावत् ('कामं प्रकामं पर्याप्तं निकामेष्टं यथेप्सितम्' इत्यमरः), उपग्रहे = निरोधे, विहिते = कृते सति, इह = अस्मिन् विषये, इदम् = एतदवरोधनम्,

करभक—भले मुँहवाले, वैसा (जैसा कि तुम कहते हो) करो ।

(इसके बाद शयनकक्ष में वर्तमान आसन पर बैठा हुआ चिन्तित राक्षस, शकटदास के साथ प्रवेश करता है) ।

राक्षस—(अपने आप) :

कार्य के आरम्भ से ही लेकर भाग्य की प्रतिकूलता को सोचते हुए तथा चाणक्य की कुटिल बुद्धि को विचारते हुए और मेरे कार्यों (षड्यन्त्रों) के (चाणक्य के द्वारा) पूर्णतया विफल कर दिये जाने पर, 'इस विषय में यह कैसे हुआ', ऐसा सोच कर जागते हुए (ही) सर्वदा मेरी रात्रि व्यतीत होती है ॥२॥

और भी—

( राजनीतिज्ञों के पक्ष में )—आरम्भ में थोड़े भी ( अभीष्ट ) कार्य के उपाय (साम, दाम आदि) को करता हुआ (तदनन्तर प्रारम्भ किये गये) कार्य के विस्तार को चाहता हुआ, गुप्त मन्त्रणाओं के रहस्यपूर्ण गूढ़ फल को प्रकट करता हुआ, (फिर)

---

केन प्रकारेणेति कथम् = कया रीत्या, सञ्जातमिति शेषः, इति = एतत्सर्वं, विचार्येत्यर्थः, उन्निद्रस्य—उद्गता = उच्छिन्ना, निद्रा = स्वापः यस्य तादृशस्य, जागरितस्येति यावत्, एवेति शेषः, अविद्यमाना निशा = रात्रिः यस्मिन् कर्मणि तत् यथा तथा, अनिशम् = सर्वदा, मम = मदीया, निशा = रात्रिः, प्रयाति = गच्छति । कार्यचिन्तया व्यग्रस्य मम शयनमपि दुर्लभमिति भावः ॥२॥

टिप्पणी—इस श्लोक में समुच्चय अलङ्कार तथा हरिणी छन्द है। छन्द का लक्षण—

नसमरसलागाः षड्वेदैर्हयैर्हरिणी मता ॥२॥

कार्योपक्षेपमिति—

अन्वयः—आदौ, तनुम्, अपि, कार्योपक्षेपम्, रचयन्, (ततः), तस्य, विस्तारम्, इच्छन्, गर्भितानाम्, च, बीजानाम्, अतिगहनम्, गूढम्, फलम्, उद्भेदयन्; (ततः) बुद्ध्या, विमर्शम्, कुर्वन्, प्रसृतम्, अपि, कार्यजातम्, पुनः, संहरन्, नाटकानाम्, कर्ता, वा, अस्मद्विधः, (जनः), इमम्, क्लेशम्, अनुभवति ॥३॥

शब्दार्थः—आदौ = आरम्भ में, (नाटककार के पक्ष में—मुख सन्धि में), तनुम् = थोड़े, अपि = भी, कार्योपक्षेपम् = कार्य के उपाय (सामादि) को, (नाटककार के पक्ष में—बीजन्यास को), रचयन् = करता हुआ, (ततः = तदनन्तर), तस्य = उसके, विस्तारम् = विस्तार को, इच्छन् = चाहता हुआ, गर्भितानाम् = गुप्त, (नाटककार के पक्ष में—गर्भसन्धि में स्थित), च = भी, बीजानाम् = मन्त्रणाओं के (नाटककार के पक्ष में—बीजों के), अतिगहनम् = रहस्यपूर्ण, गूढम् = गूढ, फलम् = फल को, उद्भेदयन् = प्रकट करता हुआ (नाटककार के पक्ष में—खोजता हुआ), (ततः = फिर), बुद्ध्या = बुद्धि के द्वारा, विमर्शम् = विचार करता हुआ (नाटककार के पक्ष में—खोज करता हुआ), प्रसृतम् = फैले हुए, अपि = भी, कार्यजातम् = कार्यों के समूह को,

कुर्वन्बुद्ध्या विमर्शं प्रसृतमपि पुनः संहरन्कार्यजातं
कर्त्ता वा नाटकानामिममनुभवति क्लेशमस्मद्विधो वा ॥ ३ ॥

---

पुनः = फिर, संहरन् = समाप्ति तक पहुँचाता हुआ (नाटककार के पक्ष में—एकत्रित करता हुआ), नाटकानाम् = नाटकों का, कर्ता = रचयिता, वा = अथवा, अस्मद्विधः = हमारे समान. (जनः = व्यक्ति), इमम् = इस, क्लेशम् = कष्ट को, अनुभवति = अनुभव करता है ॥३॥

राजनीतिज्ञपक्षे—

टीका—कार्योपक्षेपमिति । आदौ = प्रथमम्, तनुम् = अल्पम् अपि, कार्योपक्षेपम्—कार्यस्य = अभीष्टकृत्यस्य, उपक्षिप्यते = प्रस्तूयते कार्यमनेनेति, उपक्षेपः = उपायः तम्, शत्रुपराभवात्मकं सामाद्युपायमित्यर्थः, रचयन् = कुर्वन्, (ततः = तदनन्तरम्), तस्य = प्रारब्धस्य कार्यस्य, विस्तारम् = प्रचयम्, इच्छन् = वाञ्छन्, गर्भितानाम् = गुप्तानाम्, च = अपि, बीजानाम् = मन्त्रणानामित्यर्थः, आर्यप्रारम्भे मन्त्रणानां सत्वात्तासु बीजत्वारोपः, अतिगहनम् = रहस्यपूर्णम् दुर्बोधं वा, गूढम् = अनभिव्यक्तम्, फलम् = परिणामम्, उद्भेदयन् = प्रकटयन्, अंकुरतां नयन्नित्यर्थः, ततः बुद्ध्या = राजनीतिप्रवणया मत्या, विमर्शम् = विचारम्, कुर्वन् = विदधन्, प्रसृतमपि = विस्तृतमपि, कार्यजातम् = शुभं कार्यसमूहम्, पुनः = अन्ते, संहरन् = उपसंहरन्, अस्माकं विधा = पद्धतिः इव विधा यस्य सः, अस्मद्विधः = मादृशः, राजनीतिमग्नः इत्यर्थः, (जनः = मनुष्यः), इमम् = मया अनुभूयमानम्, क्लेशम् = कष्टम्, अनुभवति = भजते । अस्मद्विधानां जनानामियमेवावस्था भवतीत्यर्थः ।

नाटककारपक्षे—

कार्योपक्षेपमिति । आदौ = मुखसन्धौ, तनुमपि = स्वल्पोद्दिष्टमपि, कार्योपक्षेपम् = बीजविन्यासम्, रचयन् = प्रणयन्, ततः तस्य = विन्यस्तस्य बीजस्येत्यर्थः, विस्तारम् = अभिव्यक्तिम्, (प्रतिमुखसन्धौ), इच्छन् = वाञ्छन्, गर्भितानाम् = दृष्टनष्टानाम्, बीजानाम्, अतिगहनम् = बहुदुर्बोधम्, रहस्यपूर्णमित्यर्थः, गूढं फलम्, (गर्भसन्धौ), उद्भेदयन् = अन्विष्यन्; ततः (विमर्शसन्धौ), बुद्ध्या = विचारशक्त्या, विमर्शम् = अन्वेषणम्, कुर्वन् = विदधन्, प्रसृतमपि = यथायथं विप्रकीर्णमपि, कार्यजातम् = मुखसन्ध्याद्यर्थजातम्, पुनः = मुहुः, (निर्वहणसन्धौ) संहरन् = उपसंहरन्, नाटकानां कर्ता = नाटककारः, इमम् = उन्निद्रारूपम्, क्लेशम् = कष्टम्, अनुभवति = भजते । नाटककर्तुरपि कर्म अतिगहनम् । तत्र लीनो जनः काव्यचिन्तया निद्रादिकमपि न भजते इति भावः ॥३॥

**टिप्पणी—कर्ता वा नाटकानाम्—नाटककार ने राक्षस के इस कथन के माध्यम से नाटक के निर्माण के समय अपने द्वारा अनुभूत कठिनाइयों को वर्णित किया है। यहाँ श्लेष के द्वारा वर्णित नाटककार एवं राजनीतिज्ञ की कठिनाइयों का उपस्थापन बड़े ही सुन्दर ढङ्ग से किया गया है।**

बुद्धि के द्वारा विचार करता हुआ, फैले हुए भी अच्छे कार्यों के समूह को पुनः समाप्ति तक पहुँचाता हुआ, हमारे समान व्यक्ति इस (उन्निद्रतास्वरूप) कष्ट का अनुभव करता है ॥३॥

(नाटककार के पक्ष में)—मुखसन्धि में थोड़े भी बीजन्यास को करता हुआ, (तदनन्तर) उसके विस्तार को चाहता हुआ, गर्भसन्धि में स्थित भी बीजों के रहस्यपूर्ण गूढ़ फल को खोजता हुआ, (फिर, विमर्श सन्धि में उसी बीज का) बुद्धि के द्वारा अन्वेषण करता हुआ, फैले हुए भी कार्यों के समूह को (निर्वहण सन्धि में एक उद्देश्य से) पुनः एकत्रित करता हुआ नाटककार इस (मेरे द्वारा भोगे जाते हुए कष्ट के समान) कष्ट का अनुभव करता है ॥३॥

---

**विमर्शम्**—वि + √मृश् + घञ् + विभक्तिकार्यम् ।
**उपक्षेपम्**—उप + क्षिप् + घञ् + विभक्तिकार्यम् ।
**विस्तारम्**—वि + √स्तृ + घञ् + विभक्तिकार्यम् ।
**गूढम्**—√गुह् + क्त + विभक्तिकार्यम् ।

**विशेष**—नाटककार अपने नाटक के विकास के लिए अर्थप्रकृतियों, अवस्थाओं तथा सन्धियों का वर्णन अवश्य करता है। ( १ ) बीज, ( २ ) बिन्दु, ( ३ ) पताका, ( ४ ) प्रकरी और ( ५ ) कार्य—ये पाँच अर्थप्रकृतियाँ हैं। ( १ ) आरम्भ ( २ ) यत्न, ( ३ ) प्राप्त्याशा, ( ४ ) नियताप्ति और ( ५ ) फलागम—ये पाँच अवस्थाएँ हैं। अर्थप्रकृतियों और अवस्थाओं के संयोग से निष्पन्न ( १ ) मुख, ( २ ) प्रतिमुख, ( ३ ) गर्भ, ( ४ ) अवमर्श तथा ( ५ ) निर्वहण—ये पाँच सन्धियाँ हैं।

मुखप्रतिमुखे गर्भः सावमर्शोपसंहृतिः । दशरूपक १।२४॥

किसी एक प्रयोजन से परस्पर सम्बद्ध कथांश को जब किसी दूसरे प्रयोजन से सम्बद्ध किया जाय, तो वह सन्धि कहलाता है—

अन्तरैकार्थसंबन्धः सन्धिरेकान्वये सति । दश० १।२३॥

( क ) प्रथम मुखसन्धि में नाना प्रकार के रस को उत्पन्न करने वाली बीज की उत्पत्ति तथा आरम्भ अवस्था होती है।

( ख ) प्रतिमुखसन्धि में बिन्दु और प्रयत्न होता है।

( ग ) गर्भसन्धि में पताका और प्राप्त्याशा होती है।

इस सन्धि में बीज कभी दिखलाई पड़ता है और कभी नष्ट ( ओझल ) होता है, बार-बार उसका अन्वेषण होता है।

( घ ) अवमर्श सन्धि में प्रकरी तथा नियताप्ति और

( ङ ) निर्वहण सन्धि में कार्य और फलागम का वर्णन रहता है।

१. **कार्योपक्षेपमादौ**—मुखसन्धि में बीज की उत्पत्ति तथा कार्य का आरम्भ होता है। यहाँ नाटक के पक्ष में 'आदौ' का अर्थ है मुखसन्धि। लक्षण—

मुखं बीजसमुत्पत्तिर्नानार्थरससम्भवा ॥ दश० १।२४ ॥

तदपि नाम दुरात्मा चाणक्यवटुः—

( उपसृत्य )

दौवारिकः—जयतु ( जेदु )

राक्ष०—अतिसन्धातुं शक्यः स्यात् ।

दौवा०—अमात्यः ! ( अमच्चो ! )

राक्ष०—( वामाक्षिस्पन्दनं सूचयित्वा आत्मगतम् । ) दुरात्मा चाणक्यवटुर्जयत्व-तिसन्धातुं शक्यः स्यादमात्य इति वागीश्वरी वामाक्षिस्पन्दनेन प्रस्तावगता प्रतिपादयति । तथापि नोद्यमस्त्याज्यः । ( प्रकाशम् ) भद्र, किमसि वक्तुकामः ।

दौवा०—अमात्य, करभको द्वारि तिष्ठति । ( अमच्च करभओ दुआरे चिट्ठदि । )

राक्ष०—शीघ्रं प्रवेशय ।

दौवा०—तथा ( इति निष्क्रम्य पुरुषमुपसृत्य ) भद्र, उपसर्प अमात्यम् । ( तह । भद्द, उवसप्प अमच्चम् । ) ( इति निष्क्रान्तः )

कर०—( उपसृत्य ) जयत्वमात्यः । ( जेदु अमच्चो ) ।

राक्ष०—भद्र, उपविश ।

कर०—यदमात्य आज्ञापयति । ( जं अमच्चो आणवेदि । ) ( इति भूमावुपविष्टः )

राक्ष०—( आत्मगतम् ) कस्मिन् प्रयोजने मयायं प्रहित इति प्रयोजनानां बाहुल्यान्न खल्ववधारयामि । ( इति चिन्तां नाटयति )

---

२. **तस्य विस्तारमिच्छन्**—प्रतिमुखसन्धि में उस बीज का कुछ-कुछ दिखाई देना और कुछ दिखाई न देना और इस लक्ष्यालक्ष्य रूप में फूट पड़ना ( उद्भिन्न होना ) प्रतिमुखसन्धि का विषय है। इस सन्धि में बिन्दु नामक अर्थप्रकृति तथा प्रयत्न नामक अवस्था का मिश्रण होता है। लक्षण—

लक्ष्यालक्ष्यतयोद्भेदस्तस्य प्रतिमुखं भवेत् ।
बिन्दुप्रयत्नानुगमात्.................।। दश० १।३०

३. **बीजानां गर्भितानामित्यादि**—गर्भसन्धि, जब बीज के दिखने के बाद फिर से नष्ट हो जाने पर उसका अन्वेषण बार-बार किया जाता है, तो गर्भसन्धि होती है। इसमें पताका, अर्थप्रकृति तथा प्राप्त्याशा ( अवस्था ) का मिश्रण पाया जाता है। लक्षण—

गर्भस्तु दृष्टनष्टस्य बीजस्यान्वेषणं मुहुः । दश० १ ।।

४. **कुर्वन् बुद्ध्या विमर्शम्**—अवमर्श सन्धि को विमर्श सन्धि भी कहते हैं। क्रोध, व्यसन तथा लोभ से जहाँ वशीभूत होकर विचार किया जाय वहाँ अवमर्श सन्धि होती है। इस सन्धि में बीज प्रस्फुटित हो चुका होता है। ( देखिये दश० १।४३ )।

५. **प्रसृतमपि पुनः संहरन् कार्यजातम्**—निर्वहणसन्धि, इसमें यत्र-तत्र फैले हुए सभी कार्यों का उपसंहार किया जाता है। ( दश० १।४८ )।

इस प्रकार सभी सन्धियाँ इस श्लोक में वर्णित हैं।

फिर भी, सम्भवतः दुष्ट हृदय चाणक्य—

( पास में आकर )

दौवारिक—विजयी ( बने )।

राक्षस—धोखा दिये जाने के योग्य हो सकता है ( अर्थात् धोखा दिया जा सकता है )।

दौवारिक—अमात्य !

राक्षस—( बाईं आँख के फड़कने को सूचित करके अपने आप ) दुष्ट हृदय नीच चाणक्य विजयी बने ( और ) अमात्य ( राक्षस ) धोखा दिये जाने के योग्य हो—प्रकरणवश ( अर्थात् संवाद के रूप में ) आयी हुई सरस्वती बाईं आँख के फड़कने के द्वारा ऐसा प्रतिपादित कर रही है। तो भी उद्यम नहीं छोड़ना चाहिए। ( प्रकट रूप में ) भद्र, क्या कहना चाहते हो ?

दौवारिक—अमात्य, करभक दरवाजे पर ( प्रतीक्षा कर रहा ) है।

राक्षस—शीघ्र अन्दर लाओ।

दौवारिक—जो आज्ञा ( ऐसा कह कर पुरुष के पास जाकर ) भद्र, अमात्य ( राक्षस ) के समीप जाओ।

( ऐसा कह कर निकल गया )

करभक—( पास में जाकर ) अमात्य की जय हो।

राक्षस—भद्र, बैठ जाओ।

करभक—जैसी अमात्य की आज्ञा। ( ऐसा कह कर भूमि पर ही बैठ गया )।

राक्षस—( अपने आप ) मैंने इसको किस कार्य में नियुक्त किया था, यह कार्यों की अधिकता के कारण नहीं निश्चय कर पा रहा हूँ ( ऐसा सोचते हुए चिन्ता का अभिनय करता है )।

---

इस श्लोक में श्लेष तथा दीपक अलङ्कार तथा स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥ ३ ॥

**शब्दार्थः**—अतिसन्धातुम् = धोखा देना, छल करना। वामाक्षिस्पन्दनम् = बाईं आँख के फड़कने को। प्रस्तावगता = प्रकरणवश आई हुई अथवा संवाद के प्रसङ्गवश आई हुई। वागीश्वरी = सरस्वती। प्रतिपादयति = प्रतिपादित कर रही है।

**टीका**—अतिसन्धातुम् = प्रतारयितुम्। वामाक्षिस्पन्दनम्—वामम् = दक्षिणेतरत् च तत् अक्षि = नेत्रम् तस्य स्पन्दनम् = स्फुरणम्। प्रस्तावगता—प्रस्तावं प्रकरणं सम्वादं वा गता = प्राप्ता। वाचामीश्वरी वागीश्वरी = सरस्वती। प्रतिपादयति = समर्थयति, सूचयतीति यावत्।

**टिप्पणी—वामाक्षिस्पन्दनेन**—पुरुषों की बाईं तथा स्त्रियों की दाईं आँख का फड़कना अशुभ माना गया।

( ततः प्रविशति वेत्रपाणिर्द्वितीयः पुरुषः )

**पुरुषः**—अपसरत आर्या अपसरत। अपेत मानवा अपेत। किं न पश्यथ? ( ओसलेह अज्जा ओसलेह। अवेह माणहे अवेह। किं ण पेक्खह। )

**दूरे प्रत्यासत्तिर्दर्शनमपि दुर्लभमधन्यैः।**
**कल्याणकुलधराणां देवानामिव मनुष्यदेवानाम्॥ ४॥**

दूले पच्चासत्ती दंदणमवि दुल्लहं अधण्णेहिं।
कल्लाणकुलहलाणं देआणं विअ मणुस्सदेआणं॥ ४॥

( आकाशे ) आर्याः, किं भणथ किं निमित्तमपसारणा क्रियते इति। आर्या एष खलु कुमारो मलयकेतुः समुत्पन्नशीर्षवेदनममात्यराक्षसं प्रेक्षितुमित एवागच्छति। तस्मादपसारणा क्रियते। ( इति निष्क्रान्तः पुरुषः ) ( अज्जा किं भणाह किं णिमित्तं ओसालणा करीअदित्ति। अज्जा एसो क्खु कुमालो मलयकेदू समुप्पण्णसीसवेअणं अमच्चरक्खसं पेक्खिदुं इदो एव आअच्छदि। ता ओसालणा करीअदि। )

(ततः प्रविशति भागुरायणेन कञ्चुकिना चानुगम्यमानो मलयकेतुः )

**मल०**—( निःश्वस्यात्मगतम् ) अद्य दशमो मासस्तातस्योपरतस्य। न चास्माभिर्वृथापुरुषाभिमानमुद्वहद्भिस्तमुद्दिश्य तोयांजलिरप्यावर्जितः। प्रतिज्ञातमेतत्पुरस्तात्—

**वक्षस्ताडनभिन्नरत्नवलयं भ्रष्टोत्तरीयांशुकं**
**हा हेत्युच्चरितार्तनादकरुणं भूरेणुरूक्षालकम्।**

---

**विशेष**—राक्षस के द्वारा कहा जाने वाला पूरा वाक्य इस प्रकार है—'तदपि नाम दुरात्मा चाणक्यबटुः अतिसन्धातुं शक्यः स्यात्।' किन्तु बीच में ही आकर दौवारिक के बोल देने से यह वाक्य दो खण्डों में विभक्त हो गया है। विभक्त वाक्य इस प्रकार है—( १ ) तदपि नाम दुरात्मा चाणक्यबटुः जयतु। ( २ ) अतिसन्धातुं शक्यः स्यात् अमात्यः। यही कारण है कि राक्षस ने इसे अपशकुन माना है।

**दूरे प्रत्यासत्तिरिति**—

**अन्वयः**—देवानाम्, इव, कल्याणकुलधराणाम्, मनुष्यदेवानाम्, अधन्यैः, दर्शनम्, अपि, दुर्लभम्, प्रत्यासत्तिः, दूरे, ( तिष्ठतु )॥ ४॥

**शब्दार्थः**—देवानाम्=देवताओं के, इव=समान, कल्याणकुलधराणाम्=उन्नत एवं प्रख्यात वंश वाले, मनुष्यदेवानाम्=राजाओं का, अधन्यैः=भाग्यहीनों के द्वारा, दर्शनम्=दर्शन, अपि=भी, दुर्लभम्=दुर्लभ है, प्रत्यासत्तिः=पास में रहना, दूरे=दूर, ( तिष्ठतु=रहा )॥ ४॥

**टीका**—**दूरे प्रत्यासत्तिरिति**। देवानाम्=देवतानाम्, इव=यथा, कल्याणकुलधराणाम्—कल्याणम्=पवित्रत्वादुन्नतं प्रख्यातञ्च कुलम्=वंशम् धरन्तीति धराः=भागिनः तेषाम्, पदमिदं यदा देवानां वैशिष्ट्यं द्योतयति तदेत्थं व्याख्येयम्—कल्याणः=सुवर्णमयः कुलधरः=कुलपर्वतो मेरुर्येषा तादृशानाम्, देवा मेरौ निवसन्तीति पौरा-

( इसके बाद बेंत की छड़ी लिये हुए पुरुष प्रवेश करता है )

पुरुष—दूर हटो आर्यों, दूर हटो; मनुष्यों, दूर हो जाओ, दूर हो जाओ। क्या नहीं देख रहे हो?

देवताओं के समान उन्नत एवं प्रख्यात वंश वाले राजाओं का भाग्यहीन मनुष्यों के द्वारा दर्शन भी दुर्लभ है, पास में रहना (तो) दूर रहा ॥ ४ ॥

( आकाश की ओर मुँह करके ) आर्यों, क्या कह रहे हो कि किस लिये हटाने का यह कार्य किया जा रहा है? आर्यों, यह कुमार मलयकेतु शिर की व्यथा से पीड़ित अमात्य राक्षस को देखने के लिए इधर ही आ रहे हैं। इसीलिए (लोगों) को हटाने का कार्य किया जा रहा है।

(ऐसा कह कर पुरुष निकल गया)

(तदनन्तर भागुरायण और कञ्चुकी के द्वारा अनुसरण किया जाता हुआ मलयकेतु प्रवेश करता है )

**मलयकेतु**—( आहें भरकर अपने आप ) पिताजी को मरे हुए आज दसवाँ महीना है। व्यर्थ में ही पुरुष होने के अभिमान को धारण करनेवाले हमारे द्वारा उनके लिए जलाञ्जली भी नहीं दी गयी। मैंने पहले यह प्रतिज्ञा की थी—

माताओं के (पति के) शोक से उत्पन्न, छाती के पीटने के कारण टूटे हुए रत्नों के कङ्कणवाली, गिरी हुई ओढ़नीवाली, हाय-हाय इस प्रकार से उच्चारण किये गये आर्तनाद के कारण, करुण, पृथिवी की धूल से धूसरित बालों वाली,

---

गिकानां विश्वासः; मनुष्यदेवानाम् = नरेन्द्राणाम्, अधन्यैः = भाग्यसम्पत्तिविहीनैः जनैः, दर्शनम् = दूरादवलोकनम्, अपि, दुर्लभम् = दुष्प्रापम्, प्रत्यासत्तिः = सन्निधिः, सन्निधौ वासः इत्यर्थः, दूरे = विप्रकृष्टे तिष्ठत्विति शेषः, समीपवासस्त्वतीव दुर्लभ इति यावत् ॥ ४ ॥

**टिप्पणी—वेत्रपाणिर्द्वितीयः पुरुषः**—यह पुरुषपात्र मागधी प्राकृत बोलता है।

**अपेत**—अप + √इण् + लोट् त।

**प्रत्यासत्तिः**—प्रति + आ + √सद् + क्तिन् भावे + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में दीपक अलङ्कार तथा आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण—

यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥ ४ ॥

**शब्दार्थः**—अपसारणा = लोगों को हटाना, हटाने का कार्य ॥ समुत्पन्नशीर्षवेदनम् = उत्पन्न हुई है शिर में पीड़ा जिनको ऐसे अर्थात् शिर की व्यथा से पीड़ित।

**टीका**—अपसारणा = मार्गाद्दूरीकरणम्। समुत्पन्नशीर्षवेदनम्—समुत्पन्ना = सञ्जाता शीर्षे = शिरसि वेदना = पीडा यस्य असौ तादृशम्, शिरसि सञ्जातव्यथमित्यर्थः ॥

**वक्ष इति—**

**अन्वयः**—मातृजनस्य, शोकजनितम्, वक्षस्ताडनभिन्नरत्नवलयम्, भ्रष्टोत्तरीयां-

तादृङ्मातृजनस्य शोकजनितं संप्रत्यवस्थान्तरं
शत्रुस्त्रीषु मया विधाय गुरवे देयो निवापाञ्जलिः ॥ ५ ॥

किमत्र बहुना—

उद्यच्छता धुरमकापुरुषानुरूपां
गन्तव्यमाजिनिधनेन पितुः पथा वा ।
आच्छिद्य वा स्वजननीजनलोचनेभ्यो
नेयो मया रिपुवधूनयनानि बाष्पः ॥ ६ ॥

( प्रकाशम् ) आर्य जाजले, एक एवाहममात्यराक्षसस्यातर्कितगमनेन प्रीतिमुत्पादयितुमिच्छामि । तदुच्यन्तामस्मद्वचनादनुयायिनो राजानः कृतमनुगमनक्लेशेनेति ।

---

शुकम्, हाहेत्युच्चरितार्तनादकरुणम्, भूरेणुरुक्षालकम्, तादृक्, अवस्थान्तरम्, सम्प्रति, शत्रुस्त्रीषु, विधाय, मया, गुरवे, निवापाञ्जलिः, देयः ॥५॥

शब्दार्थः—मातृजनस्य = माताओं के, शोकजनितम् = शोक से उत्पन्न, वक्षस्ताडन-भिन्न-रत्न-वलयम् = छाती के पीटने के कारण-टूटे हुए—रत्नों के-कङ्कणवाली, भ्रष्टोत्तरीयांशुकम् = गिरी हुई ओढ़नीवाली, हाहेत्युच्चरितार्तनादकरुणम् = हाय, हाय, इस प्रकार से उच्चारण किये गये आर्तनाद के कारण करुण, भूरेणुरुक्षालकम् = पृथिवी की धूल से धूसरित बालोंवाली, तादृक् = वैसी, अवस्थान्तरम् = विपरीत अवस्था को, सम्प्रति = इस समय, शत्रुस्त्रीषु = शत्रुओं की स्त्रियों में, विधाय = आरोपित करके, मया = मेरे द्वारा, गुरवे = पिताजी के लिए, निवापाञ्जलिः = श्राद्धतर्पण, देयः = दिया जायगा ॥५॥

टीका—वक्ष इति । मातृजनस्य = मातृणाम् = जननीनाम् जनस्य = समूहस्य, शोकजनितम्—शोकेन = पतिमरणदुःखेन जनितम् = समुत्पन्नम्, वक्षस्ताडनेति—वक्षसः = वक्षस्थलस्य ताडनेन = हस्ताघातेन भिन्नानि = त्रुटितानि रत्नवलयानि = रत्नकङ्कणानि यस्मिन् तादृशम्, भ्रष्टोत्तरीयांशुकम्—भ्रष्टम् = स्वस्थानात् स्खलितम् उत्तरीयांशुकम् = ऊर्ध्वधारणवस्त्रम् यस्मिन् तादृशम्, हाहेत्युच्चरितेति—हा हा इति = अनेन प्रकारेण उच्चरितः = कृतः यः आर्तनादः = करुणक्रन्दनम् तेन करुणम् = दीनम्, भूरेणुरुक्षालकम्—भुवः = पृथिव्याः रेणुभिः = धूलिभिः रुक्षाः = विरसाः अलकाः = कुन्तलाः ('अलकाश्चूर्णकुन्तलाः' इत्यमरः) यस्मिन् तादृशम्, तादृक् = तथाविधम्, अवस्थान्तरम्—दशान्तरम्, सम्प्रति = अधुना, शत्रुस्त्रीषु = अरिवनितासु, विधाय = कृत्वा आरोप्येति यावत्, मया = मलयकेतुना, गुरवे = पित्रे, निवापाञ्जलिः—निवापस्य = पितृदानस्य ('पितृदानं निवापः स्यात्') अञ्जलिः = जलाञ्जलिः तिलोदकमित्यर्थः, देयः = समर्पणीयः । शत्रून् विनाश्य तत्पत्नीश्च शोकार्ताः विधाय पितुः श्राद्धतर्पणं मया विधेयमिति भावः ॥५॥

**टिप्पणी—तादृक्—तद् + √दृश् + क्विन् कर्तरि ।**

**देयः—√दा + यत् + विभक्तिकार्यम् ।**

वैसी विपरीत अवस्था को इस समय शत्रुओं की स्त्रियों में आरोपित करके मेरे द्वारा पिताजी के लिए आवर्जन दिया जायगा (अर्थात् शत्रुओं को मारकर उनकी स्त्रियों को, अपनी माताओं के ही समान, शोकाकुल बनाकर पिताजी का आवर्जन करूँगा) ॥५॥

इस विषय में अधिक कहने से क्या (लाभ)—

मेरे द्वारा वीर पुरुषों की तरह (राज्य के) भार को वहन करते हुए युद्ध में मृत्यु के द्वारा पूर्वजों के मार्ग से ही जाना उचित है (अर्थात् पूर्वजों का ही अनुसरण करना चाहिये)। अथवा (शत्रुओं को मारकर) अपनी माताओं के नेत्रों से (बहनेवाला) अश्रु हटाकर शत्रुओं की स्त्रियों के नेत्रों में पहुँचा देना है (अर्थात् युद्ध में मर कर या तो वीरगति प्राप्त करूँगा अथवा शत्रुओं का वध ही करूँगा) ॥ ६ ॥

(प्रकट रूप में) आर्य जाजलिजी, मैं अकेला ही एकाएक (अर्थात् बिना सूचना दिये ही) जाकर अमात्य राक्षस के (मन में) प्रसन्नता उत्पन्न करना चाहता हूँ। तो मेरी ओर से (मेरे) पीछे-पीछे आनेवाले राजाओं से कह दो कि—पीछे-पीछे आने के कष्ट की आवश्यकता नहीं है।

---

इस श्लोक में निदर्शनालङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥ ५ ॥

उद्यच्छतेति—

**अन्वयः**—(मया), अकापुरुषानुरूपाम्, धुरम्, उद्यच्छता, आजिनिधनेन, पितुः, पथा, वा, गन्तव्यम्; वा, स्वजननीजनलोचनेभ्यः, बाष्पः, आच्छिद्य, रिपुवधूनयनानि, नेयः ॥ ६ ॥

**शब्दार्थः**—मया = मेरे द्वारा, अकापुरुषानुरूपाम् = वीर पुरुषों की तरह, धुरम् = भार को, उद्यच्छता = वहन करते हुए, आजिनिधनेन = युद्ध में मृत्यु के द्वारा, पितुः = पिताजी के (पूर्वजों के), पथा = मार्ग से, वा = ही, गन्तव्यम् = जाना उचित है; वा = अथवा, स्वजननीजनलोचनेभ्यः = अपनी माताओं के नेत्रों से, बाष्पः = अश्रु, आच्छिद्य = हटाकर, रिपुवधूनयनानि = शत्रुओं की स्त्रियों के नेत्रों को (में), नेयः = पहुँचा देना है ॥ ६ ॥

**टीकाः**—उद्यच्छतेति। पूर्वोक्तमेवार्थं द्रढयति भङ्ग्यन्तरेण। मया = मलयकेतुना, अकापुरुषानुरूपाम्—अकापुरुषस्य = वीरस्य अनुरूपाम् = योग्याम्, धुरम् = भारम्, राज्यभारमित्यर्थः ('धूर्यानमुखभारयोः' इति हैमः), उद्यच्छता = उद्वहता, आजिनिधनेन—आजौ = संग्रामे ('आजिः स्त्री समभूमौ संग्रामे' इति मेदिनी) निधनेन = मृत्युना, पितुः = तातस्य, पूर्वजानामित्यर्थः, पथा = मार्गेण, वेति निश्चये, गन्तव्यम् = यातव्यम्; इत्येकोनिश्चयः। वा = अथवा, स्वजननीजनलोचनेभ्यः—स्वजननीजनस्य = स्वमातृवर्गस्य लोचनेभ्यः = नेत्रेभ्यः, बाष्पः = नयनसलिलम् ('अश्रु-नयनाम्बु बाष्पं स्यात्'), आच्छिद्य = आहृत्य, रिपुवधूनयनानि—रिपूणाम् = शत्रूणाम् वध्वः = स्त्रियः तासां नयनानि = लोचनानि, नेयः = प्रापणीयः। आजौ मृत्योरालिङ्गनं

कञ्चु०—यदाज्ञापयति कुमारः। ( इति परिक्रम्याकाशे ) भो भो राजानः कुमारः समाज्ञापयति न खल्वहं केनचिदनुगन्तव्य इति। ( विलोक्य सहर्षम् ) कुमारस्याज्ञानन्तरमेव सर्वे राजानः प्रतिनिवृत्ताः। पश्यतु कुमारः—

सोत्सेधैः स्कन्धदेशैः खरतरकविकाकर्षणात्यर्थभुग्नै—
रश्वाः कैश्चिन्निरुद्धाः खमिव खुरपुटैः खण्डयन्तः पुरस्तात्।
केचिन्मातङ्गमुख्यैर्विहतजवतया मूकघण्टैर्निवृत्ता
मर्यादां भूमिपाला जलधय इव ते देव नोल्लंघयन्ति ॥ ७ ॥

---

करिष्यामि वा शत्रून् विनाश्य तेषां ललनाः शोकाकुलाः करिष्यामीति मे निश्चयः इति निर्गलितार्थः ॥ ६ ॥

टिप्पणी—उद्यच्छता—उद्+√यम्+शतृ तृतीयैकवचनेरूपम्।

पितुः पथा वा गन्तव्यम्—यहाँ यह स्मरणीय है कि पर्वतक की मृत्यु चाणक्य के द्वारा प्रयुक्त विषकन्या के साथ सम्भोग करने के कारण हुई है। अतः पर्वतक के मार्ग का अनुसरण करने की बात ठीक बैठती नहीं। इसीलिए 'पितुः' का अर्थ 'पूर्वजों के' किया गया है। अथवा केवल मरणरूप पथ के अनुसरण की बात ही यहाँ अभिप्रेत है। हाँ, उसके लिए प्रकार दूसरा है—संग्राम।

आच्छिद्य—आ +√छिद् + ल्यप्।

नेयः—√नी + ल्यप्।

इस श्लोक में विकल्प अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥ ६ ॥

टिप्पणी—अतर्कितगमनेन—√तर्क + णिच् स्वार्थे + क्त कर्मणि तर्कित = जिसकी पहले से आशा हो। न तर्कितम् अतर्कितम् अतर्कितञ्च तत् गमनमतर्कितगमनं तेन। मलयकेतु के एकाएक पहुँचने से राक्षस प्रसन्न होगा ॥

सोत्सेधैरिति—

अन्वयः—कैश्चित्, खुरपुटैः, पुरस्तात्, खम्, खण्डयन्तः, इव, खरतरकविकाकर्षणात्यर्थभुग्नैः, सोत्सेधैः, स्कन्धदेशैः, (उपलक्षिताः), अश्वाः, निरुद्धाः, केचित्, विहतजवतया, मूकघण्टैः, मातङ्गमुख्यैः (सह), निवृत्ताः; देव, जलधयः, इव, भूमिपालाः, ते, मर्यादाम्, न, उल्लङ्घयन्ति ॥ ७ ॥

शब्दार्थः—कैश्चित् = कुछ राजाओं के द्वारा, खुरपुटैः = खुरों से, पुरस्तात् = सामने, खम् = आकाश को, खण्डयन्तः = विदीर्ण करते हुए, इव = से, खरतरकविकाकर्षणात्यर्थभुग्नैः = तीक्ष्ण-लगाम के खींचने के कारण अत्यन्त झुकी हुई, सोत्सेधैः = मध्यभाग से ऊपर उठी हुई, स्कन्धदेशैः = गर्दनों से, (उपलक्षिताः = युक्त), अश्वाः = घोड़े, निरुद्धाः = रोक लिये गये, केचित् = कुछ राजा लोग, विहतजवतया = चाल को रोक दिये जाने के कारण, मूकघण्टैः = निःशब्द घण्टेवाले, मातङ्गमुख्यैः =

कञ्चुकी—कुमार की जैसी आज्ञा। (ऐसा कह कर आकाश की ओर) हे हे राजाओं, कुमार आदेश दे रहे हैं कि (अब) मेरे पीछे किसी के भी आने की आवश्यकता नहीं है। (देख कर प्रसन्नतापूर्वक) कुमार की आज्ञा मिलते ही सभी राजा लोग लौट गये ! कुमार देखें—

कुछ राजाओं के द्वारा खुरों से सामने के आकाश को विदीर्ण करते हुए से तीक्ष्ण लगाम के खींचने के कारण अत्यन्त झुकी हुई मध्य भाग से ऊपर उठी हुई गर्दनों से (युक्त) घोड़े रोक लिये गये; कुछ राजा लोग चाल को रोक दिये जाने के कारण निःशब्द घण्टेवाले गजराजों के साथ लौट गये। महाराज ! सागरों के समान राजा लोग तुम्हारी आज्ञा को नहीं उल्लङ्घित करते हैं (अर्थात् जैसे समुद्र तट (मर्यादा) का उल्लङ्घन नहीं करते हैं उसी तरह राजा लोग आपकी आज्ञा का उल्लङ्घन नहीं करते हैं) ॥ ७ ॥

---

गजराजों के, (सह = साथ), निवृत्ताः = लौट गये; देव = महाराज ! जलधयः = सागरों के, इव = समान, भूमिपालाः = राजा लोग, ते = तुम्हारी, मर्यादाम् = आज्ञा को (समुद्र के पक्ष में—तट को), न = नहीं, उल्लङ्घयन्ति = उल्लङ्घित करते हैं ॥७॥

टीका—सोत्सेधै रिति। कैश्चित् = कतिपयैः भूमिपालैः इत्यर्थः, खुरपुटैः = शफैः ('खुरः कोलदले शफे' इति मेदिनी), पुरस्तात् = अग्रतः, खम् = आकाशम्, खण्डयन्तः = विदारयन्तः, इव = यथा, खरतरकविकेति—खरतराः = तीक्ष्णाः याः कविकाः = खलीनाः ('कविका तु खलीनः' इत्यमरः) तासाम् आकर्षणम् = सङ्ग्रहः तेन अत्यर्थम् = पर्याप्तम् भुग्नैः = वक्रैः, अत एव सोत्सेधैः = मध्यभागोन्नतैः, स्कन्धदेशैः = ग्रीवाप्रदेशैः, (उपलक्षिताः = युक्ताः), अश्वाः = वाजिनः, निरुद्धाः = अवरुद्धाः, संयमिताः इत्यर्थः; केचित् = कतिपये राजानः इत्यर्थः, विहतजवतया—विहतः = निरुद्धः जवः = वेगः तथाविधतया हेतुना, सहसा जवनिरोधे सतीत्यर्थः, मूकघण्टैः—मूकाः = चलनाभावात् निःशब्दाः घण्टाः = महत्यः घण्टिकाः इत्यर्थः येषां तथाविधैः, मातङ्गमुख्यैः = गजराजैः, सहेति शेषः, निवृत्ताः = प्रतिगताः; देव = हे महाराज ! जलधयः = सागराः, इव = यथा, भूमिपालाः = राजानः, ते = तव, मर्यादाम् = आज्ञाम् ('आज्ञा च संस्था तु मर्यादा धारणा स्थितिः' इत्यमरः) जलधिपक्षे—स्थितिम्, न उल्लङ्घयन्ति = नातिक्रामन्ति। यथा सागराः मर्यादां नोल्लङ्घयन्ति तथैव भूपालाः अपि तवाज्ञां नातिक्रामन्तीति भावः ॥ ७ ॥

**टिप्पणी—खं खण्डयन्तः**—घोड़े तेजी से भाग रहे थे। एकाएक लगाम खींच कर उन्हें रोक दिया गया। अतः वे पीछे के दो पैरों पर खड़े हो गये। उनके आगे के दो पैर आसमान में उठे थे। इससे प्रतीत होता था मानों वे आकाश को तोड़ रहे हों।

**निरुद्धाः**—नि + √रुध् + क्त कर्मणि।

**मूकघण्टैः**—हाथी जब चलते हैं तो हिलने के कारण घण्टे बोलते हैं। उनके खड़े हो जाने से घण्टों की आवाज भी बन्द हो गयी थी।

मल०—आर्य, त्वमपि सपरिजनो निवर्तस्व। भागुरायण एको मामनुगच्छतु।

कञ्चु०—यदाज्ञापयति कुमारः। ( इति सपरिजनो निष्क्रान्तः )

मल०—सखे भागुरायण, विज्ञप्तोऽहमिहागच्छद्भिर्भद्रभटप्रभृतिभिर्यथा न वयममात्यराक्षसद्वारेण कुमारमाश्रयणीयमाश्रयामहे किन्तु कुमारस्य सेनापतिं शिखरसेनं द्वारीकृत्य दुष्टामात्यपरिगृहीताच्चन्द्रगुप्तादपरक्ताः कुमारमाभिरामिकगुणयोगादाश्रयणीयमाश्रयामह इति। तन्न मया सुचिरमपि विचारयता तेषां वाक्यार्थोऽवधारितः।

भागु०—कुमार, न दुर्बोधोयमर्थः। विजिगीषुमात्मगुणसंपन्नं प्रियहितद्वारेणाश्रयणीयमाश्रयेदिति ननु न्याय्य एवायमर्थः।

मल०—सखे भागुरायण, नन्वमात्यराक्षसोऽस्माकं प्रियतमो हिततमश्च।

भागु०—एवमेतत्। किन्त्वमात्यराक्षसश्चाणक्ये बद्धवैरो न चन्द्रगुप्ते। तद्यदि कदाचिच्चाणक्यमतिजितकाशिनमसहमानः स साचिव्यादवरोपयेत्ततो नन्दकुलभक्त्या

---

निवृत्ताः—नि + √वृत् + क्त कर्तरि + विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में स्वभावोक्ति, उत्प्रेक्षा तथा उपमा नामक अलङ्कार और स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम्॥ ७॥

**शब्दार्थः**—सपरिजनः = अनुचरों के साथ। निवर्तस्व = लौट जाओ। विज्ञप्तः = निवेदन किया गया। द्वारीकृत्य = माध्यम बना कर। आभिरामिकगुणयोगात् = प्रशस्त गुणों से युक्त होने के कारण। अवधारितः = समझा गया। दुर्बोधः = समझने में कठिन। विजिगीषुम् = विजय की कामना करनेवाले। न्याय्यः = उचित, ठीक॥

**टीका**—परिजनेन = परिचरवर्गेण सहितः = युक्तः इति सपरिजनः = सपरिचरवर्गः। निवर्तस्व = प्रतिनिवृत्तो भव। विज्ञप्तः = निवेदितः। द्वारीकृत्य = साधनं विधाय। आभिरामिकगुणयोगात्—आभिरामिकाः = प्रशस्ताः ते च ते गुणाः तेषां योगात् = सम्बन्धात्। अवधारितः = सम्यगधिगतः। दुर्बोधः = ज्ञातुं दुःशक्यः। विजिगीषुम् = विजयाभिलाषिणम्। न्यायादनपेतः न्याय्यः = युक्तः, समीचीनः इत्यर्थः॥

**टिप्पणी—भागुरायण एको मामनुगच्छतु**—यहाँ यह ध्यान रखना है कि भागुरायण चाणक्य का घनिष्ठ व्यक्ति है। जिस प्रयोजन के लिए यह मलयकेतु का मित्र बना हुआ है उसका अवसर अब आ गया है। इसी स्थल पर यह बात-चीत के प्रसङ्ग से मलयकेतु के मन में राक्षस के प्रति सन्देह का बीज बो देगा। भविष्य में यह सन्देह क्रमशः बढ़ता ही जायगा। परिणामस्वरूप मलयकेतु राक्षस से अलग हो जायगा।

**'भद्रभटप्रभृतिभिः**—यहाँ मलयकेतु यह समझ रहा है कि भद्रभट आदि वस्तुतः चन्द्रगुप्त से विरक्त होकर हमारे पास आये हैं। किन्तु वास्तविकता कुछ और ही है। ये सब चाणक्य के गुप्तचर हैं। इनका चन्द्रगुप्त के पास से भाग कर मलयकेतु के पास आने का वर्णन प्रथम अङ्क में आ चुका है।

**न वयममात्यराक्षसद्वारेण**—भद्रभट आदि के कहने का जोर इसी स्थल पर है।

**मलयकेतु**—आर्य, अनुचरों के साथ तुम भी लौट जाओ। केवल भागुरायण ही मेरे पीछे-पीछे आवे।

**कञ्चुकी**—कुमार की जैसी आज्ञा। (ऐसा कह कर अनुचरों के साथ निकल गया।

**मलयकेतु**—मित्र भागुरायण, यहाँ (मेरे पास) आने वाले भद्रभट आदि के द्वारा मुझसे निवेदन किया गया है कि—'हम लोग अमात्य राक्षस के द्वारा आश्रय के योग्य कुमार का आश्रयण नहीं कर रहे हैं; किन्तु कुमार के सेनापति शिखरसेन को माध्यम बना कर दुष्ट मन्त्री (चाणक्य) के वशीभूत चन्द्रगुप्त से विरक्त होकर प्रशस्त गुणों से युक्त होने के कारण आश्रय करने के योग्य कुमार का आश्रयण कर रहे हैं।' तो बहुत देर तक विचार करनेवाले मेरे द्वारा उनके वाक्यों का अर्थ नहीं समझा जा सका।

**भागुरायण**—कुमार, यह अर्थ समझने में कठिन नहीं है। विजय की कामना करनेवाले, क्रूरता, उदारता आदि गुणों से विभूषित, आश्रयण करने के योग्य (व्यक्ति) का आश्रय प्रिय और हितकारी व्यक्तियों के माध्यम से करना चाहिए—यह अर्थ तो उचित ही है ॥

**मलयकेतु**—मित्र भागुरायण, अमात्य राक्षस हमारे सर्वाधिक प्रिय और सबसे अधिक हितकर्ता हैं।

**भागुरायण**—यह ऐसा ही है। किन्तु अमात्य राक्षस चाणक्य से वैर बाँधनेवाला (अर्थात् चाणक्य का वैरी) है न कि चन्द्रगुप्त से। तो यदि कभी वह चन्द्रगुप्त विजय से अत्यन्त गर्वीले चाणक्य को बर्दाश्त न करता हुआ मन्त्रिपद से हटा दे, उसके पश्चात्

---

वे यह कह रहे हैं कि हम लोग जो आपके पास आये हैं इसमें राक्षस का कोई श्रेय नहीं है। राक्षस की किसी विशिष्टता के कारण हम आपके पास नहीं आये हैं।

**दुष्टामात्यपरिगृहीतात्**—भद्रभट आदि के इस कथन का अभिप्राय यह है कि— चन्द्रगुप्त को छोड़ने का एकमात्र कारण यह है कि वह दुष्ट मन्त्री चाणक्य के ही इशारे पर चलता है। यदि आप भी ऐसा ही करेंगे तो हम लोग एवम् अन्य बहुत-से आपके व्यक्ति आपका परित्याग कर देंगे।

**अवधारितः**—अव + √धृ + णिच् + क्त कर्मणि।

मलयकेतु का अभिप्राय यह है कि—यह बात मेरी समझ में न आ सकी कि सर्वथा योग्य राक्षस को छोड़ कर शिखरसेन को यहाँ मेरे पास आने का माध्यम उन लोगों ने क्यों बनाया ? ॥

**शब्दार्थः**—प्रियतमः = सर्वाधिकप्रिय, हिततमः = सबसे अधिक हितकर्ता। बद्धवैरः = वैर बाँधनेवाला, वैरी, अतिजितकाशिनम् = विजय से अत्यन्त गर्वीले। साचिव्यात् = मन्त्रिपद से, अवरोपयेत् = हटा दे। नन्दान्वयः = नन्द के ही वंश का। सुहृज्जनापेक्षया = मित्रों (चन्दनदास आदि की सुरक्षा) की अपेक्षा से। सन्दधीत = सन्धि कर ले। पितृ-

नन्दान्वय एवायमिति सुहृज्जनापेक्षया चामात्यराक्षसश्चन्द्रगुप्तेन सह सन्दधीत । चन्द्रगुप्तोऽपि पितृपर्यायागत एवायमिति सन्धिमनुमन्येत । एवं सत्यस्मासु कुमारो न विश्वसेदित्ययमेषां वाक्यार्थः ।

**मल०**—युज्यते । अमात्यस्य गृहमादेशय ।

**भागु०**—इत इतः कुमारः । ( उभौ परिक्रामतः ) इदममात्यगृहम् । प्रविशतु कुमारः ।

**मल०**—एष प्रविशामि ।

**राक्ष०**—( आत्मगतम् ) अये स्मृतम् । ( प्रकाशम् ) भद्र, अपि दृष्टस्त्वया कुसुमपुरे स्तनकलशः ।

**पुरु०**—अमात्य, अथ किम् । ( अमच्च अह इं । )

**मल०**—( आकर्ण्य ) भागुरायण, कुसुमपुरवृत्तान्तः प्रस्तूयते । न तत्र तावदुपसर्पामः । शृणुमस्तावत् । कुतः ?—

**सत्त्वभङ्गभयाद्राज्ञां कथयन्त्यन्यथा पुरः ।**
**अन्यथा विवृतार्थेषु स्वैरालापेषु मन्त्रिणः ॥ ८ ॥**

---

पर्यायागतः=वंशपरम्परा से चला आया हुआ ॥

**टीका**—अतिशयेन प्रियः इति प्रियतमः=सर्वाधिकप्रियः, हिततमः=सर्वाधिकं हितकर्ता । बद्धवैरः—बद्धः=कृतः वैरः=शत्रुत्वं येन असौ, वैरीत्यर्थः, अतिजितकाशितकाशिनम्—अतिजितेन=अतिजयेन काशते=अहंकुरुते तच्छीलोऽतिजितकाशी तम् । साचिव्यात्=मन्त्रिपदात्, अवरोपयेत्=च्यावयेत् । नन्दान्वयः—नन्दस्य अन्वयः=कुलम्, कुलोत्पन्नः इत्यर्थः ('सन्ततिर्गोत्रजननकुलान्यभिजनान्वयौ' इत्यमरः), सुहृज्जनापेक्षया—सुहृज्जनाः=मित्रजनाः चन्दनदासादयः तेषाम् अपेक्षया=अपेक्षणेन, ध्यानेनेत्यर्थः । सन्दधीत=सन्धिं कुर्यात् । पितृपर्यायागतः—पितृपर्यायेण=वंशपरम्परया आगतः=प्राप्तः ॥

**टिप्पणी—अवरोपयेत्**—अव + √रुह् + णिच् + लिङ् यात् ।

भागुरायण करभक के विषय में पूरी जानकारी रखता है । उसे विश्वास है कि करभक राक्षस को यह बतलायेगा कि चन्द्रगुप्त ने चाणक्य को मन्त्री के पद से हटा दिया है । अतः वह चाणक्य के हटाये जाने के कारण को कुछ अन्य प्रकार से ही उपस्थित करता है ।

**पितृपर्यायागतः**—पहले समय में राजा के मन्त्री का लड़का राजा के लड़के का मन्त्री होता था । यही क्रम बराबर चलता रहता था । एक की वंशपरम्परा दूसरे की वंशपरम्परा से जुड़ी रहती थी । राजा के यहाँ का कोई भी पद किसी एक खानदान के व्यक्तियों के लिए ही सुरक्षित रहता था । यही कारण है कि राक्षस चन्द्रगुप्त के यहाँ वंशपरम्परा से चला आ रहा है ।

नन्द के वंश में भक्ति होने के कारण यह (चन्द्रगुप्त) नन्द के ही वंश का है—ऐसा सोच कर और मित्रों (चन्दनदास आदि की सुरक्षा) की अपेक्षा से अमात्य राक्षस चन्द्रगुप्त के साथ सन्धि कर ले और चन्द्रगुप्त भी वंशपरम्परा से ही चला आया हुआ यह (राक्षस) है—ऐसा सोच कर सन्धि का अनुमोदन कर दे। ऐसा होने पर हम लोगों पर कुमार विश्वास न करेंगे—यह इन (भद्रभट आदि) के वाक्य का अर्थ है।

मलयकेतु—ठीक है। अमात्य के घर (के मार्ग) को बतलाओ।

भागुरायण—इधर से, इधर से (आइए) कुमार। (दोनों घूमते हैं) यह अमात्य का घर है। कुमार प्रवेश करें।

मलयकेतु—यह (मैं) प्रवेश करता हूँ॥

राक्षस—(अपने आप) अरे, स्मरण आ गया। (प्रकट रूप में) भद्र, क्या कुसुमपुर में आप स्तनकलश से मिले थे?

पुरुष—अमात्य, और क्या (अर्थात् मिला था)।

मलयकेतु—(सुनकर) भागुरायण, कुसुमपुर का समाचार चल रहा है। तो तब तक (हमलोग) वहाँ नहीं चलते हैं। पहले सुन लें। क्योंकि—

मन्त्री लोग राजाओं के सामने (उनके) उत्साह के भङ्ग हो जाने के भय से दूसरे प्रकार से बोलते हैं, (और) स्पष्ट अर्थवाली परस्पर स्वच्छन्द बातचीत में दूसरे प्रकार से (बोलते हैं)॥ ८॥

---

सुहृज्जनापेक्षया—राक्षस चन्दनदास का अभिन्न मित्र है। अतः वह उसकी विपत्ति नहीं बर्दाश्त कर सकता। यही कारण है कि वह चन्द्रगुप्त से सन्धि कर लेगा॥

सत्त्वभङ्गेति—

अन्वयः—मन्त्रिणः, राज्ञाम्, पुरः, सत्त्वभङ्गभयात्, अन्यथा, कथयन्ति; विवृतार्थेषु, स्वैरालापेषु, अन्यथा, (कथयन्ति)॥ ८॥

शब्दार्थः—मन्त्रिणः = मन्त्री लोग, राज्ञाम् = राजाओं के, पुरः = सामने, सत्त्व-भङ्ग-भयात् = उत्साह के-भङ्ग हो जाने के-भय से, अन्यथा = दूसरे प्रकार से, कथयन्ति = बोलते हैं; विवृतार्थेषु = स्पष्ट अर्थवाली, स्वैरालापेषु = परस्पर स्वच्छन्द बातचीत में, अन्यथा = दूसरे प्रकार से, (कथयन्ति = बोलते हैं)॥ ८॥

टीका—सत्त्वभङ्गेति—मन्त्रिणः = सचिवाः, राज्ञाम् = भूपालानाम्, पुरः = समक्षम्, सत्त्वभङ्गभयात्—सत्त्वस्य = उत्साहस्य, बलस्येत्यर्थः ('सत्त्वं गुणे पिशाचादौ बले द्रव्यस्वभावयोः' इति मेदिनी) भङ्गः = नाशः तस्मात् भयात् = भीतेः, अन्यथा = अन्यप्रकारेण, कथयन्ति = वदन्ति; तथा विवृतार्थेषु—विवृतः = विस्पष्टः अर्थः = अभिप्रायः येषु तेषु, स्वैरालापेषु = विश्रम्भकथासु, अन्यथा = अन्यप्रकारेण, कथयन्तीति शेषः। राज्ञां पुरः मन्त्रिणः कदाचित् सत्यमसत्येन संयोज्य वदन्ति। किन्तु अन्यत्र स्वच्छन्दालापेषु यथार्थं वदन्तीति भावः॥ ८॥

**टिप्पणी—सत्त्वभङ्गभयात्**—राजाओं के सामने यथार्थ बात कह देने से उनके

भागु०—यदाज्ञापयति कुमारः ।

राक्ष०—भद्र, अपि तत्कार्यं सिद्धम् ?

पुरु०—अमात्यप्रसादेन सिद्धम् (अमच्चप्पसाएण सिद्धम् । )

मल०—सखे भागुरायण, किं तत्कार्यम् ?

भागु०—कुमार, गहनः सचिववृत्तान्तः । नैतावता परिच्छेत्तुं शक्यते । अवहितस्तावच्छ्रोतुमर्हति कुमारः ।

राक्ष०—भद्र, विस्तरेण श्रोतुमिच्छामि ।

पुरु०—शृणोत्वमात्यः । अस्ति तावदहममात्येनाज्ञप्तो यथा 'करभक' कुसुमपुरं गच्छ, मम वचनेन भण वैतालिकं स्तनकलशं—यथा चाणक्यहतकेन तेषु तेष्वाज्ञाभंगेष्वनुष्ठीयमानेषु चन्द्रगुप्त उत्तेजनसमर्थैः श्लोकैरुपश्लोकयितव्य इति । ( सुणादु अमच्चो । अत्थि दाव अहं अमच्चेणाणत्तो जह करभअ कुसुमपुरं गच्छ मह वअणेण भण वेआलिअं त्थणकलसं जह चाणक्कहदएण तेसु तेसु अण्णाभंगेसु अणुचिट्ठीअमाणेसु चन्दउत्तो उत्तेअणसमत्थेहिं सिलोएहिं उवसिलोअइदव्वो त्ति । )

राक्ष०—भद्र, ततस्ततः ?

कर०—ततो मया पाटलिपुत्रं गत्वा श्रावितः अमात्यसन्देशं वैतालिकः स्तनकलशः । अत्रान्तरे नन्दकुलविनाशदूनस्य पौरजनस्य परितोषं समुत्पादयता राज्ञा घोषितः कौमुदीमहोत्सवः । स च चिरकालपरिवर्तमानो जनितपरिचयोऽभिमतवधूजनसमागम इव सस्नेहं बहुमानितो नगरजनेन । ( तदो मए पाडलिउत्तं गदुअ सुणाविदो अमच्चसन्देसं वेआलिओ त्थणकलसो । एत्थन्तरे णन्दउलविलासदूणस्स पोरजणस्स परितोसं समुप्पादअन्तेण रण्णा आघोसिदो कौमुदीमहोस्सवो । सो अ चिरकाल परिवट्टमाणो जणिदपरिचओ अभिमदवधूजणसमागमो विअ ससिणेहं बहु माणिदो णअरजणेण ।

राक्ष०—( सबाष्पम् ) हा देव नन्द !

---

उत्साह के ठण्डा पड़ने का भय रहता है । अतः उत्साह दिलाने के लिए मन्त्री लोग बात को तोड़-मरोड़ कर भी कहते हैं ।

इस श्लोक में काव्य लिङ्ग अलङ्कार तथा अनुष्टुप् छन्द है । छन्द का लक्षण—

श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥ ८ ॥

**शब्दार्थः**—गहनः = गूढ़, सचिववृत्तान्तः = अमात्य का वृत्तान्त । परिच्छेत्तुम् = नापने के लिए, जानने के लिए । अवहितः = सावधान । अनुष्ठीयमानेषु = किये जाने पर । उत्तेजनसमर्थैः = भड़काने में समर्थ, श्लोकैः = श्लोकों से, स्तुतियों से, उपश्लोकयितव्यः = प्रशंसा किये जाने के योग्य है ॥

**टीका**—गहनः = गूढः, सचिववृत्तान्तः—सचिवस्य = मित्रस्य वृत्तान्तः = समाचारः । परिच्छेत्तुम् = इयत्तया निर्णेतुम्, सम्यग्ज्ञातुमित्यर्थः । अवहितः = दत्तावधानः । अनुष्ठीयमानेषु = कृतेषु । उत्तेजनसमर्थैः—उत्तेजनं = समुत्तेजने समर्थाः = योग्याः तैः । श्लोकैः = स्तुतिपद्यैः, उपश्लोकयितव्यः = स्तोतव्यः ॥

भागुरायण—कुमार की जैसी आज्ञा ।

राक्षस—भद्र, क्या वह कार्य सिद्ध हुआ ?

पुरुष—अमात्य की (अर्थात् आपकी) कृपा से सिद्ध हो गया ।

मलयकेतु—मित्र भागुरायण, वह कौन-सा कार्य है ?

भागुरायण—कुमार, अमात्य (राक्षस) का वृत्तान्त गूढ़ है। इतने भर से ही (अर्थात् इतना सुनने से ही) जाना नहीं जा सकता। अतः कुमार सावधान होकर सुनें।

राक्षस—भद्र, विस्तार से सुनना चाहता हूँ।

पुरुष—अमात्य सुनें। अमात्य के द्वारा मुझे आज्ञा मिली थी कि—करभक, कुसुमपुर जाओ, मेरी ओर से वैतालिक स्तनकलश से कहो कि—दुष्ट चाणक्य के द्वारा उन-उन आदेशों के भंग किये जाने पर चन्द्रगुप्त भड़काने में समर्थ स्तुतियों से प्रशंसा किये जाने के योग्य है (अर्थात् चाणक्य के द्वारा चन्द्रगुप्त के आदेशों के भंग किये जाने पर तुम भड़कानेवाले श्लोकों से चन्द्रगुप्त की स्तुति करना) ॥

राक्षस—भद्र, उसके बाद, उसके बाद ?

करभक—तदनन्तर पाटलिपुत्र जाकर मेरे द्वारा अमात्य का सन्देश वैतालिक स्तनकलश को सुना दिया गया। इसी बीच नन्द के कुल के विनाश से खिन्न पुरवासियों की प्रसन्नता को उत्पन्न करते हुए राजा के द्वारा कौमुदी महोत्सव मनाये जाने की घोषणा कर दी गयी। बहुत दिनों के बाद आया हुआ पूर्व परिचित भी वह (महोत्सव) पुरवासियों के द्वारा अभीष्ट वधू के साथ मिलने के समान स्नेहपूर्वक अभिनन्दित किया गया ॥

राक्षस—(आँखों में आँसू भर कर) हाय महाराज नन्द,

---

शब्दार्थः—श्रावितः = सुना दिया गया। नन्दकुल—विनाश—दूनस्य = नन्दकुल के विनाश से खिन्न। चिरकालपरिवर्तमानः = बहुत दिनों के बाद आया हुआ। जनितपरिचयः = पूर्व परिचित, पहले से ही जाना-पहचाना गया ॥

टीका—श्रावितः = कथितः। नन्दकुलविनाशदूनस्य—नन्दकुलस्य = नन्दवंशस्य विनाशेन = क्षयेण दूनस्य = सन्तप्तस्य ('सन्तापितसन्तप्तौ धूपितधूपायितौ च दूनश्च' इत्यमरः)। चिरकालपरिवर्तमानः—चिरकालात् = बहोः समयात् परिवर्तमानः = पुनः समागतः। जनितपरिचयः—पूर्वाभिज्ञातः, प्रतिवर्षं प्राप्तत्वात्परिचितः इति भावः ॥

टिप्पणी—दूनस्य—√दू + क्त तस्य नत्वम् + षष्ठ्यैकवचने विभक्तिकार्यम्।

चिरकालपरिवर्तमानः—कई वर्षों से पाटलिपुत्र में गृहयुद्ध की स्थिति चल रही थी। अतः कौमुदीमहोत्सव नहीं मनाया जाता था। यद्यपि नन्द के राज्य में इस पर्व की बड़ी महत्ता थी। इसके स्वागत के लिए लोगों का हृदयसागर उमड़ पड़ता था। यही कारण है कि जब चन्द्रगुप्त ने इसे मनाने की घोषणा की तो लोगों ने इसका स्वागत किया।

कौमुदी कुमुदानन्दे जगदानन्दहेतुना ।
कीदृशी सति चन्द्रेऽपि नृपचन्द्र त्वया विना ॥ ९ ॥

भद्र, ततस्ततः ?

**कर०**—ततः स लोकलोचनानन्दभूतोऽनिच्छत एव तस्य निवारितश्चाणक्यहतकेन । अत्रान्तरे स्तनकलशेन चन्द्रगुप्तसमुत्तेजिका श्लोकपरिपाटी प्रवर्तिता । ( तदो सो लोअलोअणाणन्दभूदो अणिच्छन्तस्स एव तस्स णिवारिदो चाणक्कहदएण । एत्थन्तरे त्थणकलसेण चन्दउत्तसमुत्तेजिआ सिलोअपरिपाटी पवट्टिदा । )

**राक्ष०**—कीदृशी सा ?

**पुरुष०**—( सत्त्वोद्रेकस्येत्यादि पूर्वोक्तं पठति )

**राक्ष०**—( सहर्षम् ) साधु स्तनकलश, साधु । काले भेदबीजमुप्तमवश्यं फलमुपदर्शयति । कुतः ?—

सद्यः क्रीडारसच्छेदं प्राकृतोऽपि न मर्षयेत् ।
किमु लोकाधिकं तेजो बिभ्राणः पृथिवीपतिः ॥ १० ॥

---

**कौमुदीति**—

**अन्वयः**—हे नृपचन्द्र, कुमुदानन्दे, चन्द्रे, सति, अपि, जगदानन्दहेतुना, त्वया, विना, कौमुदी, कीदृशी ? ॥ ९ ॥

**शब्दार्थः**—हे नृपचन्द्र = हे चन्द्र के समान राजन्, कुमुदानन्दे = कुमुदों को आनन्दित करनेवाले, (पक्ष में—पृथिवी के आनन्द को बढ़ानेवाले) चन्द्रे = चन्द्रमा के, (पक्ष में—चन्द्रगुप्त के) सति = रहने पर, अपि = भी, जगदानन्दहेतुना = समग्र संसार के आनन्द के कारण, त्वया = तुम्हारे, विना = बिना, कौमुदी = कौमुदी महोत्सव, चाँदनी, कीदृशी = कैसी ? ॥ ९ ॥

**टीका**—**कौमुदीति** । नृपचन्द्र—नृपः = राजा, नन्दः इत्यर्थः, चन्द्रः इवेति नृपचन्द्रः तत्सम्बुद्धौ हे नृपचन्द्र, कुमुदानन्दे—कुमुदानाम् = कुवलयानाम् आनन्दे = आनन्दजन के, पक्षे—कौ = पृथिव्यां कोः = पृथिव्याः वा मुदम् = हर्षम् आनन्दयति = वर्द्धयतीति तस्मिन् , चन्द्रे = चन्द्रमसि, पक्षे—चन्द्रगुप्ते, सति = वर्तमाने, अपि, जगदानन्दहेतुना—जगतः = सम्पूर्णायाः धरायाः आनन्दस्य = प्रमोदस्य हेतुना = कारणेन, त्वया = भवता विना, कौमुदी = चन्द्रिका, कौमुदीमहोत्सवः इत्यर्थः, कीदृशी = किम्प्रकारा ? निरर्थकः कौमुदी महोत्सवः इति भावः ॥ ९ ॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में श्लेष तथा व्यतिरेक अलंकार तथा अनुष्टुप् छन्द है । छन्द का लक्षण—

श्लोके षष्ठं गुरुज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥ ९ ॥

**शब्दार्थः**—सः = वह कौमुदीमहोत्सव, लोकलोचनानन्दभूतः = मनुष्यों के नेत्रों के लिए आनन्दस्वरूप । निवारितः = रोक दिया गया । चन्द्रगुप्तसमुत्तेजिका = चन्द्रगुप्त को उत्तेजित करनेवाली, श्लोकपरिपाटी = स्तुतिपरम्परा ॥

**टीका**—सः = पूर्वकथितः कौमुदी महोत्सवः, लोकलोचनानन्दभूतः—लोकानाम् =

(१) हे चन्द्रमा के समान राजन्, कुमुदों को आनन्दित करनेवाले चन्द्रमा के रहने पर भी समग्र संसार के आनन्द के कारण तुम्हारे बिना कौमुदी (महोत्सवयुक्त शारदी पूर्णिमा) कैसी ? (अर्थात् निरर्थक है) ॥ ९ ॥

दूसरा अर्थ—

(२) हे चन्द्रमा के समान राजन्, पृथिवी के आनन्द को बढ़ानेवाले चन्द्रगुप्त के रहने पर भी समग्र संसार के आनन्द के कारण तुम्हारे बिना कौमुदी (महोत्सवयुक्त शारदी पूर्णिमा) कैसी ?

भद्र, उसके बाद, उसके बाद ?

**करभक**—उसके बाद मनुष्यों के नेत्रों के लिए आनन्दस्वरूप वह कौमुदी महोत्सव चन्द्रगुप्त के न चाहने हुए भी दुष्ट चाणक्य के द्वारा रोक दिया गया। इसी बीच स्तनकलश के द्वारा चन्द्रगुप्त को उत्तेजित करनेवाली स्तुति-परम्परा प्रारम्भ कर दी गयी।

**राक्षस**—वह कैसी थी ?

**पुरुष**—("सत्त्वोद्रेकस्य" इत्यादि पूर्वोक्त ३।२२ वाँ तथा ३।२३ वाँ श्लोक पढ़ता है) ॥

**राक्षस**—( प्रसन्नता के साथ ) वाह, स्तनकलश वाह ! ठीक समय पर बोया हुआ भेद (फूट) का बीज अवश्य ही फल (प्रभाव) दिखलाता है। क्योंकि—

साधारणजन भी अकस्मात् आनन्द के व्याघात को नहीं सहन करेगा। लोकातिशायी तेज को धारण करनेवाले राजा का क्या कहना ? ( अर्थात् वह तो अवश्य ही नहीं सहन करेगा) ॥ १० ॥

---

जनानाम् लोचनानि = नेत्राणि तेषाम् आनन्दभूतः = आनन्दस्वरूपः, आनन्दप्रदः इति यावत्। निवारितः = प्रतिषिद्धः। चन्द्रगुप्तसमुत्तेजिका—चन्द्रगुप्तस्य = वृषलस्य चमुत्तेजिका = उद्दीपिका, श्लोकपरिपाटी—श्लोकानाम् = स्तुतिपद्यानाम् परिपाटी = परम्परा; बहवः श्लोकाः इति यावत् ॥

**सद्यः इति**—

**अन्वयः**—प्राकृतः, अपि, सद्यः, क्रीडारसच्छेदम्, न, मर्षयेत्; लोकाधिकम्, तेजः, बिभ्राणः, पृथिवीपतिः, किमु ॥ १० ॥

**शब्दार्थः**—प्राकृतः = साधारण जन, अपि = भी, सद्यः = एकाएक, अकस्मात्, क्रीडारसच्छेदम् = आनन्द के, व्याघात को, न = नहीं, मर्षयेत् = सहन करेगा; लोकाधिकम् = लोकातिशायी, तेजः = तेज को, बिभ्राणः = धारण करनेवाला, पृथिवीपति = राजा, किमु = का क्या कहना ! ॥ १० ॥

**टीका—सद्य इति**। प्राकृतः = नीचः ('प्राकृतः पामरो नीचः' इत्यमरः), अपि जनः इति शेषः, क्रीडारसच्छेदम्—क्रीडायाम् = केलौ ('द्रवकेलिपरीहासाः क्रीडा खेला नर्म च' इत्यमरः), उत्सवे इति यावत्, यो रसः = आस्वादः आनन्दः इत्यर्थः तस्य

मल०—एवमेतत् ।

राक्ष०—ततस्ततः ?

कर०—ततश्चन्द्रगुप्तेनाज्ञाभङ्गकलुषितेन प्रसङ्गसूचितममात्यगुणं प्रशस्यापभ्रंशितोऽधिकाराच्चाणक्यहतकः । (तदो चन्दउत्तेण अण्णाभङ्गकलुसिदेण पसङ्गसूचिदं अमच्चगुणं पसंसिअ अपब्भंसिदो अहिआरादो चाणक्कहदओ । )

मल०—सखे भागुरायण, गुणप्रशंसया दर्शितश्चन्द्रगुप्तेन राक्षसे भक्तिपक्षपातः ।

भागु०—न तथा गुणप्रशंसया यथा चाणक्यवटोर्निराकरणेन ।

राक्ष०—किमयमेवैकः कौमुदीमहोत्सवप्रतिषेधश्चन्द्रगुप्तस्य चाणक्यं प्रति कोपकारणमुतान्यदप्यस्ति ।

मल०—सखे, चन्द्रगुप्तस्यापरकोपकारणान्वेषणेन किं फलमेष पश्यति ?

भागु०—कुमार, मतिमांश्चाणक्यो न निष्प्रयोजनमेव चन्द्रगुप्तं कोपयिष्यति न च कृतवेदी चन्द्रगुप्त एतावता गौरवमुल्लङ्घयिष्यति । सर्वथा चाणक्यचन्द्रगुप्तयोः पुष्कलात्कारणाद्यो विश्लेष उत्पद्येत स आत्यन्तिको भविष्यतीति ।

कर०—अस्त्यन्यदपि चन्द्रगुप्तस्य कोपकारणम् । उपेक्षितोऽनेनापक्रामन्मलयकेतुः अमात्यराक्षसश्चेति । ( अत्थि अण्णं वि चन्दउत्तस्स कोवकारणं । उवेक्खिदो अणेण अवक्कमन्तो मलअकेदू अमच्चरक्खसो अ त्ति । )

राक्ष०—( सहर्षम् ) सखे शकटदास, हस्ततलगतो मे संप्रति चन्द्रगुप्तो भविष्यति । इदानीं चन्दनदासस्य बन्धनान्मोक्षस्तव च पुत्रदारैः सह समागमः ।

---

छेदः = भंगः तम् , न मर्षयेत् = न क्षमेत् । लोकेभ्यः अधिकं लोकाधिकम् = लोकातिशायिनम् , तेजः = धाम, बिभ्राणः = धारयन् , पृथिवीपति = भूपालः, किमु = तस्य वार्तैव का, स तु अवश्यमेव न मर्षयिष्यतीति भावः ॥ १० ॥

**टिप्पणी—बिभ्राणः**—$\sqrt{}$भृ + शानच् + विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में अर्थापत्ति अलंकार तथा अनुष्टुप् छन्द है । छन्द का लक्षण—

श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥ १० ॥

**शब्दार्थः**—आज्ञाभंगकलुषितेन = आज्ञा भंग होने के कारण क्रुद्ध, प्रसंग सूचितम् = प्रसंगवश उपस्थित, अमात्यगुणम् = अमात्य के (अर्थात् आपके) गुण की, प्रशस्य—प्रशंसा करके, भ्रंशितः = हटा दिया गया । कृतवेदी = कृतज्ञ, किये गये को माननेवाला, गौरवम् = गौरव को, उल्लंघयिष्यति = उल्लंघित करेगा । पुष्कलात् = महान् , पर्याप्त, विश्लेषः = अलगाव, पार्थक्य । आत्यन्तिकः = दृढ, स्थायी ॥

**टीका**—आज्ञाभंगकलुषितेन = आज्ञायाः = आदेशस्य भंगेन = उल्लंघनेन कलुषितः = क्रुद्धः तेन, प्रसंगसूचितम्—प्रसंगेन = वार्तापरम्परयेत्यर्थः सूचितम् = उपस्थितम् , सन्दर्भागतमित्यर्थः । अमात्यगुणम्—अमात्यस्य = मन्त्रिणः भवतः, गणम् = धीरत्वादिनम् आत्मभावम् , वैशिष्ट्यमिति यावत् , प्रशस्य = प्रशंसां विधाय, भ्रंशितः = च्यावितः, मन्त्रिपदान्निस्सरितः इति यावत् । कृतं वेत्तुं शीलमस्येति कृतवेदी = कृतज्ञः,

**मलयकेतु**—यह ऐसा ही है (जैसा कि अमात्य कह रहे हैं)।

**राक्षस**—उसके बाद, उसके बाद?

**करभक**—उसके बाद, आज्ञा भंग होने के कारण क्रुद्ध चन्द्रगुप्त के द्वारा, प्रसंग-वश उपस्थित अमात्य (आप) के गुण की प्रशंसा करके, दुष्ट चाणक्य अपने अधिकार (अर्थात् मन्त्रिपद) से हटा दिया गया।

**मलयकेतु**—मित्र भागुरायण, गुणों की प्रशंसा के द्वारा चन्द्रगुप्त ने राक्षस में भक्ति का पक्षपात (अर्थात् भक्ति) दिखलाया है।

**भागुरायण**—गुणों की प्रशंसा के द्वारा उतना नहीं जितना (कि) दुष्ट चाणक्य को हटाने के द्वारा।

**राक्षस**—क्या एकमात्र यह कौमुदीमहोत्सव का रोका जाना ही चन्द्रगुप्त का चाणक्य के प्रति कोप का कारण है, अथवा दूसरा भी है?

**मलयकेतु**—मित्र, चन्द्रगुप्त के कोप के दूसरे कारण के खोजने में यह क्या फल देख रहा है?

**भागुरायण**—कुमार, बुद्धिमान् चाणक्य बिना प्रयोजन के ही चन्द्रगुप्त को क्रुद्ध नहीं करेगा, और न तो कृतज्ञ चन्द्रगुप्त (ही) इतने मात्र से (चाणक्य) के गौरव को उल्लंघित करेगा (अर्थात् किसी भी प्रकार से चाणक्य का अपमान करेगा)। निश्चय ही (सर्वथा) चाणक्य और चन्द्रगुप्त में महान् कारण से जो अलगाव उत्पन्न होगा वह स्थायी होगा॥

**करभक**—चन्द्रगुप्त के कोप का कारण दूसरा भी है। इस (चाणक्य) के द्वारा भागते हुए मलयकेतु तथा राक्षस उपेक्षित कर दिये गये (अर्थात् पकड़े नहीं गये)।

**राक्षस**—(प्रसन्नता के साथ) मित्र शकटदास, अब चन्द्रगुप्त हमारी मुट्ठी में आ जायगा। अब चन्दनदास की बन्धन से मुक्ति और तुम्हारा (अपने) स्त्री-बच्चों के साथ समागम होगा।

---

गौरवम्=महत्त्वम्, प्रतिष्ठामिति यावत्, उल्लंघयिष्यति=अतिक्रमिष्यति। पुष्कलात्=श्रेष्ठात् ('श्रेयान् श्रेष्ठः पुष्कलः' इत्यमरः), विश्लेषः=वियोगः, पार्थक्यमिति-यावत्। आत्यन्तिकः=दृढः, अप्रतिकार्य इति यावत्॥

**टिप्पणी**—**निराकरणेन**—निर्+आ+√कृ+ल्युट्+तृतीयैकवचने विभक्तिकार्यम्॥

चन्द्रगुप्त ने चाणक्य को मन्त्रिपद से हटा दिया है। यह सुनकर मलयकेतु के मन में यह बात आ रही है कि उसने ऐसा इसलिए किया है कि राक्षस के लिए स्थान खाली हो जाय।

**कृतवेदी**—कृत्+√विद्+णिनि कर्तरि+विभक्त्यादिकार्यम्।

**आत्यन्तिकः**—अत्यन्त+ठञ्+विभक्त्यादिकार्यम्।

**शब्दार्थः**—हस्ततलगतः=मुट्ठी में आ गया है। व्याहरतः=कहनेवाले। अपकृष्टस्य=अलग हुए, उद्धरणात्=उखाड़ फेंकने से, विनाश से। हृताधिकारः=छीन लिया गया अधिकारवाला। समारूढवान्=चढ़ा, किया, की॥

मल०— सखे भागुरायण, हस्ततलगत इति व्याहरतः कोऽस्याभिप्रायः ?

भागु०—किमन्यत्। चाणक्यादपकृष्टस्य चन्द्रगुप्तस्योद्धरणान्न किंचित्कार्यमवश्यं पश्यति।

राक्ष०—भद्र, हृताधिकारः क्व सांप्रतमसौ बटुः ?

कर०—तदेव पाटलिपुत्रमधिवसति। ( तहिं एव्व पाडलिउत्ते अहिवसदि। )

राक्ष०—( सावेगम् ) भद्र, तत्रैव प्रतिवसति। तपोवनं न गतः प्रतिज्ञां वा पुनर्न समारूढवान् ?

कर०—अमात्य, तपोवनं गच्छतीति श्रूयते। ( अमच्च तपोवणं गच्छदि त्ति सुणीअदि। )

राक्ष०—शकटदास, नेदमुपपद्यते। पश्य—

देवस्य येन पृथिवीतलवासवस्य
स्वाग्रासनापनयनान्निकृतिर्न सोढा।
सोऽयं स्वयंकृतनराधिपतेर्मनस्वी
मौर्यात्कथं नु परिभूतिमिमां सहेत॥ ११॥

---

टीका—हस्ततलगतः—हस्ततले = करतले, गतः = प्राप्तः, वशवर्तीति यावत्। व्याहरतः = कथयतः। अपकृष्टस्य = पृथग्भूतस्य, उद्धरणात् = उन्मूलनात्, विनाशादिति भावः। हृताधिकारः—हृतः = आच्छिद्य गृहीतः अधिकारः यस्य सः। समारूढवान् = कृतवान्॥

टिप्पणी—किमन्यत्। चाणक्यादपकृष्टस्येत्यादि—ऊपर कहे गये राक्षस के 'हस्ततलगतः मे सम्प्रति चन्द्रगुप्तः' इस वाक्य का सीधा-सादा भाव है कि चाणक्य से रहित चन्द्रगुप्त को जीतना आसान है। किन्तु राक्षस की इस सामान्य बात को भी भागुरायण ने अन्यथा व्याख्या की है और मलयकेतु इतना मूर्ख है कि वह इस बात को समझता ही नहीं है।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि राक्षस मलयकेतु के प्रति उतना ही सच्चा है जितना कि चाणक्य चन्द्रगुप्त के प्रति। इस स्थल पर की गयी उसकी सारी बातें कपटशून्य हैं, सरल हैं। किन्तु भागुरायण चातुर्य के साथ उनकी गलत व्याख्या कर रहा है और मलयकेतु उसे महाभाष्यकार के वचन की भाँति प्रामाणिक मान रहा है।

**अपकृष्टस्य**—अप + √कृष् + क्त + षष्ठ्यैकवचने विभक्तिकार्यम्।

**सावेगम्**—राक्षस को आवेग इसलिए हुआ कि पाटलिपुत्र में रहता हुआ चाणक्य सम्भव है कि चन्द्रगुप्त पर विपत्ति आ पड़ने पर उसकी सहायता के लिए तैयार हो जाय।

**देवस्येति**—

**अन्वयः**—येन, पृथिवीतलवासवस्य, देवस्य, स्वाग्रासनापनयनात्, निकृतिः, न,

**मलयकेतु**—मित्र भागुरायण, 'मुट्ठी में आ गया' ऐसा कहनेवाले इस (राक्षस) का क्या अभिप्राय है ?

**भागुरायण**—दूसरा क्या ? चाणक्य से अलग हुए चन्द्रगुप्त को उखाड़ फेंकने में निश्चय ही (राक्षस) किसी प्रयोजन को नहीं देख रहा है।

**राक्षस**—भद्र, छीन लिया गया अधिकारवाला (अर्थात् अधिकारच्युत) वह दुष्ट चाणक्य इस समय कहाँ है ?

**करभक**—उसी पाटलिपुत्र में निवास कर रहा है।

**राक्षस**—(आवेग के साथ) भद्र, वहीं निवास करता है ? तपोवन नहीं गया अथवा फिर प्रतिज्ञा नहीं की ?

**करभक**—अमात्य, तपोवन जा रहा है—ऐसा सुनाई पड़ता है ॥

**राक्षस**—यह ठीक नहीं प्रतीत होता। देखो—

जिसके द्वारा, भूतल के इन्द्र महाराज (नन्द) के (द्वारा) अपने प्रधान आसन से हटाये जाने के कारण, तिरस्कार नहीं सहन किया गया, वही यह स्वाभिमानी (चाणक्य) अपने द्वारा बनाये गये राजा चन्द्रगुप्त से प्राप्त इस अपमान को कैसे सहन करेगा ? (अर्थात् नहीं सहन करेगा) ॥११॥

---

सोढा; सः, अयम्, मनस्वी, स्वयंकृतनराधिपतेः, मौर्यात्, इमाम्, परिभूतिम्, कथम्, नु, सहेत ॥ ११ ॥

**शब्दार्थः**—येन = जिस (चाणक्य) के द्वारा, पृथिवीतलवासवस्य = भूतल के इन्द्र, देवस्य = महाराज (नन्द) के (द्वारा), स्वाग्रासनापनयनात् = अपने प्रधान आसन से हटाये जाने के कारण, निकृतिः = तिरस्कार, न = नहीं, सोढा = सहन किया गया; सः = वही, अयम् = यह, मनस्वी = स्वाभिमानी (चाणक्य), स्वयंकृतनराधिपतेः = अपने द्वारा बनाये गये राजा, मौर्यात् = चन्द्रगुप्त (से प्राप्त), इमाम् = इस, परिभूतिम् = अपमान को, कथम् = कैसे, नु = यह प्रश्न को सूचित करता है, सहेत = सहन करेगा ? ॥११॥

**टीका**—देवस्येति—येन = येन चाणक्येन, पृथिवीतलवासवस्य—पृथिवीतलस्य = भूतलस्य वासवस्य = इन्द्रस्य ('इन्द्रो मरुत्वान्···वासवो वृत्रहा' इत्यमरः) क्षितीन्द्रस्येत्यर्थः, देवस्य = महाराजस्य, नन्दस्येति यावत्, स्वाग्रासनापनयनात्—स्वस्य = निजस्य अग्रासनम् = श्रेष्ठासनमित्यर्थः तस्मात् अपनयनात् = दूरीकरणात्, निकृतिः—निकृष्टा कृतिः निकृतिः = प्रतारणरूपा क्रिया, न सोढा = न क्षान्ता; सः = नन्दविनाशरूपस्वकार्येण प्रसिद्धः, अयम् = कथाप्रसंगे प्रचलितः एषः, मनस्वी = स्वाभिमानी, चाणक्य इति शेषः, स्वयंकृतनराधिपतेः—स्वयंकृतात् = आत्मसम्पादितात् नराधिपतेः = राज्ञः, मौर्यात् = चन्द्रगुप्तात्, इमाम् = पदच्यावनरूपाम्, परिभूतिम् = तिरस्कृतिम्, कथम् = केन प्रकारेण, नु = प्रश्नद्योतकमव्ययमिदम्, सहेत = मर्षयेत्। न कथमपि सहेतेत्यर्थः ॥११॥

मल०—सखे, चाणक्यस्य वनगमने पुनः प्रतिज्ञारोहणे वा कास्य स्वार्थसिद्धिः ?

भागु०—नात्यन्त दुर्बोधोऽयमर्थः। यावद्यावच्चाणक्यहतकश्चन्द्रगुप्ताद्दूरी भवति तावत्तावदस्य स्वार्थसिद्धिः।

राक्ष०—अमात्य, अलमन्यथा विकल्प्य। उपपद्यत एवैतत्। पश्यत्वमात्यः—

राज्ञां चूडामणीन्दुद्युतिखचितशिखे मूर्ध्नि विन्यस्तपादः
स्वैरेवोत्पाद्यमानं किमिति विषहते मौर्य आज्ञाविघातम्।
कौटिल्यः कोपनोऽपि स्वयमभिचरणे ज्ञातदुःखः प्रतिज्ञां
दैवात्पूर्णप्रतिज्ञः पुनरपि न करोत्यायतिग्लानिभीतः ॥ १२ ॥

---

टिप्पणी—मनस्वी—मनस् + विनि + विभक्त्यादिकार्यम्।

मौर्यात्—चन्द्रगुप्त को मौर्य कहकर यहाँ राक्षस ने उसकी निम्न जाति की ओर संकेत किया है। श्लोक का भाव यह है कि उच्चकुलोत्पन्न पृथिवी के इन्द्र महाराज नन्द जैसे अति महान् व्यक्ति के द्वारा किये गये अपमान को जब चाणक्य ने नहीं बर्दास्त किया तो फिर शूद्रा के गर्भ से उत्पन्न अपने ही (चाणक्य के ही) भरोसे राजा बननेवाले चन्द्रगुप्त के द्वारा किये गये अपमान को कैसे बर्दास्त करेगा ?

परिभूतिम्—परि + √भू + क्तिन् + द्वितीयैकवचने विभक्तिकार्यम्।

इस श्लोक में अर्थापत्ति अलंकार तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥ ११ ॥

राज्ञामिति—

अन्वयः—चूडामणीन्दुद्युतिखचितशिखे, राज्ञाम्, मूर्ध्नि, विन्यस्तपादः, मौर्यः, स्वैः, एव, उत्पाद्यमानम्, आज्ञाविघातम्, किमिति, विषहते; स्वयम्, अभिचरणे, ज्ञातदुःखः, दैवात्, पूर्णप्रतिज्ञः, कोपनः, अपि, कौटिल्यः, आयतिग्लानिभीतः, पुनः, अपि, (प्रतिज्ञाम्), न, करोति ॥ १२ ॥

शब्दार्थः—चूडामणीन्दु-द्युति-खचित-शिखे = चन्द्रमा के समान शिरोरत्न की-कान्ति से-मण्डित-शिखावाले, राज्ञाम् = राजाओं के, मूर्ध्नि = मस्तक पर, विन्यस्त-पादः = पैर रखनेवाला, मौर्यः = चन्द्रगुप्त मौर्य, स्वैः = अपने व्यक्तियों के द्वारा, एव = ही, उत्पाद्यमानम् = किये जानेवाले, आज्ञाविघातम् = आज्ञा के उल्लंघन को, किमिति = क्यों कर, विषहते = बर्दास्त करेगा ? स्वयम् = स्वयम्, अपने-आप, खुद, अभिचरणे = मारणादि क्रिया में, ज्ञातदुःखः = (होनेवाले) दुःखों को जाननेवाला, दैवात् = भाग्यवश, पूर्णप्रतिज्ञः = पूर्ण प्रतिज्ञावाला, कोपनः = क्रोधी, अपि = भी, कौटिल्यः = चाणक्य, आयति-ग्लानि-भीतः = भविष्य में होनेवाले कष्ट से डरा हुआ, अथवा (आभिचारिक क्रियाओं में होनेवाले) संयम के-कष्ट से-डरा हुआ, पुनः = फिर, अपि = भी, (प्रतिज्ञाम् = प्रतिज्ञा को), न = नहीं, करोति = कर रहा है ॥ १२ ॥

टीका—राज्ञामिति। चूडामणीन्दुद्युतिखचितशिखे—चूडामणिः = शिरोरत्नम् ('चूडामणिः शिरोरत्नम्' इत्यमरः), इन्दुः = चन्द्रः, इव तस्य द्युतिभिः = कान्तिभिः,

**मलयकेतु**—मित्र, चाणक्य के वन जाने में अथवा फिर प्रतिज्ञा करने में इस (राक्षस) की क्या स्वार्थसिद्धि है ?

**भागुरायण**—यह अर्थ समझने में अत्यन्त कठिन नहीं है। जैसे-जैसे दुष्ट चाणक्य चन्द्रगुप्त से दूर होता जायगा वैसे-वैसे इस (राक्षस) की स्वार्थसिद्धि होती जायगी।

**शकटदास**—अमात्य, दूसरे प्रकार से संकल्प-विकल्प करना व्यर्थ है। यह (चाणक्य के द्वारा प्रतिज्ञा का न किया जाना) ठीक ही है। अमात्य (ही) देखें—चन्द्रमा के समान शिरोरत्न की कान्ति से मण्डित शिखावाले राजाओं के मस्तक पर पैर रखनेवाला चन्द्रगुप्त मौर्य अपने व्यक्तियों के द्वारा ही किये जानेवाले आज्ञा के उल्लंघन को क्यों कर बर्दाश्त करेगा ? (और) स्वयं मारणादि क्रिया में (होनेवाले) दुःखों को जाननेवाला, भाग्यवश पूर्ण प्रतिज्ञावाला, क्रोधी भी चाणक्य भविष्य में (प्रतिज्ञा पूरी करने में) होनेवाले कष्ट से डरा हुआ अथवा (आभिचारिक क्रियाओं में होनेवाले) संयम के कष्ट से डरा हुआ दुबारा प्रतिज्ञा नहीं कर रहा है ॥ १२ ॥

---

रूषिताः = अनुलिप्ताः, शिखाः = चूडाः ('शिखा चूडा शिखण्डश्च' इत्यमरः) यस्मिन् तथाविधे, राज्ञाम् = पृथिवीपालानाम्, मूर्ध्नि = मस्तके, विन्यस्तपादः—विन्यस्तौ = स्थापितौ संस्थापिताविति यावत्, पादौ = चरणौ येन यस्य वा तथाविधः, चक्रवर्तीति यावत्, मौर्यः = चन्द्रगुप्तः, स्वैः = स्वकीयैः जनैः एव, न तु केनचिदन्येन द्विषता, उत्पाद्यमानम् = विधीयमानम्, आज्ञाविघातम्—आज्ञायाः = आदेशस्य, शासनस्येति भावः, विघातम् = हननम्, किमिति = कथम्, विषहते = मर्षयति, न कथमपि विषहते इति भावः। स्वयम् = आत्मनेत्यर्थः, अभिचरणे = मारणादिक्रियायाम् ('हिंसाकर्माभिचारः स्यात्' इत्यमरः); ज्ञातदुःखः—ज्ञातम् = अनुभूतम्, दुःखम् = कष्टम् येन असौ, तथा दैवात् = भाग्यवशात्, पूर्णा = तीर्णा, प्रतिज्ञा = प्रतिश्रुतिः येन असौ, कोपनः = क्रोधशीलः, अपि कौटिल्यः = चाणक्यः, आयतिग्लानिभीतः—अयतेः = भाविनः कालस्य, ग्लानिः = कष्टम्, प्रतिज्ञापूरणे कष्टमित्यर्थः, तस्याः भीतः = शङ्कितः, वस्तुतस्तु आयतेः = संयमस्य अभिचरणे स्वीकृतस्य संयमस्येत्यर्थः ('आयतिः संयमेदैर्घ्ये प्रभावागमिकाल्योः' इति विश्वः), ग्लानिः = दुःखम्, मानसिकं दुःखमिति यावत् तस्याः भीतः, अयमेवार्थः समीचीनः, पुनरपि = मुहुरपि, द्वितीये समये इति यावत्, न करोति = न विदधाति, प्रतिज्ञामिति शेषः ॥ १२ ॥

**टिप्पणी—अलमन्यथा विकल्प्य**—शकटदास का कहना है कि इस समाचार के विषय में अधिक सोचना-विचारना व्यर्थ है। राक्षस बुद्धिमान् है। वह चाणक्य और चन्द्रगुप्त के कलह को शङ्का की दृष्टि से देखता है। यही कारण है कि वह कहता है—'शकटदास, नेदमुपपद्यते'। किन्तु अल्पज्ञ शकटदास उसकी बुद्धि को फेरने का प्रयास करते हुए घटना के बारे में सत्यता का विचार प्रकट करता है। अन्ततः राक्षस शकटदास से सहमत भी हो जाता है और आगे कहता है कि—'सखे शकटदास, एवमेतत्।'

राक्ष०—सखे शकटदास, एवमेतत्। गच्छ, विश्रामय करभकम्।

शक०—यथाज्ञापयत्यमात्यः। ( इति करभकेण सह निष्क्रान्तः )

राक्ष०—अहमपि कुमारं द्रष्टुमिच्छामि।

मल०—( उपसृत्य ) अहमेवार्यं द्रष्टुमागतः।

राक्ष०—( नाट्येनावलोक्य ) अये कुमारः। ( आसनादुत्थाय ) इदमासनम्। उपवेष्टुमर्हति कुमारः।

मल०—अयमुपविशामि। उपविशत्वार्यः। ( यथार्हमुपविष्टौ ) आर्य, अपि सह्या शिरोवेदना।

राक्ष०—कुमार, कुमारस्याधिराजशब्देनातिरस्कृते कुमारशब्दे कुतो मे शिरोवेदनायाः सह्यता।

मल०—ऊरीकृतमेतदार्येण न दुष्प्रापं भविष्यति। तत्कियन्तं कालमस्माभिरेवं सम्भृतबलैरपि शत्रुव्यसनमुदीक्षमाणैरुदासितव्यम्।

राक्ष०—कुमार, कुतोऽद्यापि कालहरणस्यावकाशः। प्रतिष्ठस्व विजयाय।

मल०—आर्य, शत्रुव्यसनमुपलब्धम्।

राक्ष०—उपलब्धम्।

मल०—कीदृशं तत् ?

राक्ष०—सचिवव्यसनं किमन्यत्। अपकृष्टश्चाणक्याच्चन्द्रगुप्तः।

मल०—आर्य, सचिवव्यसनमव्यसनमेव।

राक्ष०—अन्येषां भूपतीनां कदाचिदमात्यव्यसनमव्यसनं स्यात्। न पुनश्चन्द्रगुप्तस्य।

---

**अभिचरणे**—मारण, मोहन, वशीकरण तथा उच्चाटन—ये आभिचारिक क्रियाएँ हैं। शत्रु को नष्ट करने के लिए, मोहित कर लेने के लिए, वश में करने के लिए तथा पागल आदि बनाने के लिए व्यक्ति तान्त्रिक अनुष्ठान तथा मन्त्र आदि का जप करता है। चाणक्य के विषय में यह प्रसिद्धि है कि उसने नन्दों को मारने के लिए इस प्रकार का तान्त्रिक प्रयोग किया था। अपने नीतिसार के प्रारम्भ में कामन्दक चाणक्य के लिए कहता है—'यस्याभिचारवज्रेण' इत्यादि।

इस श्लोक में उत्प्रेक्षा अलङ्कार तथा स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम्॥ १२॥

**शब्दार्थः**—सह्या = सहन करने के योग्य, शिरोवेदना = सिर की पीड़ा। अतिरस्कृते = समाप्त न कर दिये जाने तक, ऊरीकृतम् = स्वीकार किया गया। संभृतबलैः = तैयार सेनाओं से युक्त, शत्रुव्यसनम् = शत्रु की विपत्ति को, उदीक्षमाणैः = देखते हुए, प्रतीक्षा करते हुए, उदासितव्यम् = उदासीन रहा जायगा, शान्त बैठे रहना चाहिए। कालहरणस्य = समय बिताने का।

**टीका**—सह्या = सोढुं योग्या, शिरसः = उत्तमाङ्गस्य, व्यथा = पीड़ा। अति-

राक्षस—मित्र शकटदास, यह ठीक ही है; जाओ, करभक को विश्राम कराओ।

शकटदास—अमात्य की जैसी आज्ञा। (ऐसा कह कर करभक के साथ निकल गया)।

राक्षस—मैं भी कुमार को देखना चाहता हूँ।

मलयकेतु—(पास जाकर) मैं ही आर्य को देखने के लिए आया हूँ।

राक्षस—(अभिनयपूर्वक देख कर) अरे, कुमार! (आसन से उठ कर) यह आसन है; कुमार (इस पर) बैठने के योग्य हैं (अर्थात् बैठें)।

मलयकेतु—यह (मैं) बैठ रहा हूँ। आर्य (भी) बैठें। (यथायोग्य दोनों बैठ गये) आर्य, क्या सिर की पीड़ा सहन करने के योग्य है? (अर्थात् कम है?)।

राक्षस—कुमार, कुमार के 'अधिराज' शब्द के द्वारा 'कुमार' शब्द के स्थान न पर किये जाने तक (अर्थात् 'कुमार' कहे जाने के स्थान पर जब तक आप 'राजाधिराज' नहीं कहे जाते तब तक) कहाँ से मेरी शिरोव्यथा की कमी होगी?

मलयकेतु—(जब) आर्य के द्वारा स्वीकार किया गया है, (तो) यह (कुमार शब्द के स्थान पर अधिराज शब्द का कहा जाना) दुष्प्राप्य नहीं होगा। तो कितने समय तक इस तरह तैयार सेनाओं से युक्त भी, हम लोगों के द्वारा, शत्रु की विपत्ति की प्रतीक्षा करते हुए उदासीन रहा जायगा (अर्थात् हम लोग कब तक आक्रमण नहीं करेंगे)?

राक्षस—कुमार, अब समय खोने का अवसर कहाँ? विजय के लिए प्रस्थान कीजिए।

मलयकेतु—आर्य, शत्रु के सङ्कट का कुछ समाचार मिला है?

राक्षस—मिला है।

मलयकेतु—वह (सङ्कट) कैसा है?

राक्षस—मन्त्रिसङ्कट और क्या? चन्द्रगुप्त चाणक्य से पृथक् हो गया।

मलयकेतु—आर्य, मन्त्रिसङ्कट तो कोई सङ्कट नहीं है।

राक्षस—शायद अन्य राजाओं के लिए मन्त्रिसङ्कट कोई सङ्कट नहीं हो सकता। किन्तु चन्द्रगुप्त के लिए नहीं (अर्थात् उसे मन्त्रिसङ्कट वस्तुतः बहुत बड़ा सङ्कट है)।

---

रस्कृते = अपरिभूते, कुमारशब्दस्य स्थाने अधिराजशब्दे अकथिते इत्यर्थः। ऊरीकृतम् = स्वीकृतम्। सम्भृतबलैः = तत्परसैन्यैः। शत्रुव्यसनम् = अरिसङ्कटम्, उदीक्षमाणैः = प्रतीक्षमाणैः, उदासितव्यम् = जोषं वर्तितव्यम्, शान्त्या स्थेयमित्यर्थः। कालहरणस्य = समययापनस्य॥

**टिप्पणी—अहमपि कुमारं द्रष्टुमिच्छामि—यह वाक्य शकटदास के निकल जाने पर भी राक्षस बोलता रहा।**

मल०—आर्य, नैतदेवम्। चन्द्रगुप्तप्रकृतीनां चाणक्यदोषा एवापरागहेतवस्तस्मिंश्च निराकृते प्रथममपि चन्द्रगुप्तेऽनुरक्ताः संप्रति सुतरामेव तत्रानुरागं दर्शयिष्यन्ति।

राक्ष०—मा मैवम्। ताः खलु द्विप्रकाराः प्रकृतयश्चन्द्रगुप्तसहोत्थायिन्यो नन्दानुरक्ताश्च। तत्र चन्द्रगुप्तसहोत्थायिनीनां चाणक्यदोषा एव विरागहेतवो न नन्दकुलानुरक्तानाम्। तास्तु खलु नन्दकुलमनेन पितृभूतं घातितमित्यपरागामर्षाभ्यां विप्रकृताः सत्यः स्वाश्रयमलभमानाश्चन्द्रगुप्तमेवानुवर्तन्ते। त्वादृशं पुनः प्रतिपक्षोद्धरणे संभावितशक्तिमभियोक्तारमासाद्य क्षिप्रमेनं परित्यज्य त्वामेवाश्रयिष्यन्ते। अत्र निदर्शनं वयमेव।

मल०—आर्य, किमेतदेकमेव सचिवव्यसनमभियोगकारणं चन्द्रगुप्तस्याहोस्विदन्यदप्यस्ति ?

राक्ष०—किमन्यैर्बहुभिरपि एतद्धि प्रधानतमम्।

मल०—आर्य, कथमिव प्रधानतमम्। किमिदानीं चन्द्रगुप्तः स्वकार्यधुरामन्यत्र मन्त्रिण्यात्मनि वा समासज्य स्वयं प्रतिविधातुमसमर्थः ?

राक्ष०—बाढमसमर्थः। कुतः। स्वायत्तसिद्धिषूभयायत्तसिद्धिषु वा भूमिपालेषु तत्संभवति। चन्द्रगुप्तस्तु दुरात्मा नित्यं सचिवायत्तसिद्धावेव स्थितश्चक्षुर्विकल इवाप्रत्यक्षलोकव्यवहारः कथमिव स्वयं प्रतिविधातुं समर्थः स्यात् ?

---

**सह्या**—√सह् + यत् + टाप्।

**अधिराजशब्देनेत्यादि**—राजगद्दी का उत्तराधिकारी राजपुत्र कुमार कहा जाता है। राजगद्दी पर बैठ कर पूरे देश का शासक अधिराज कहा जाता है। राक्षस का दृढ़ निश्चय है कि मैं कुमार मलयकेतु को अधिराज मलयकेतु बना कर छोड़ूँगा॥

**शब्दार्थः**—अपरागहेतवः = विरक्ति के कारण, निराकृते = दूर कर देने पर। चन्द्रगुप्तसहोत्थायिन्यः = चन्द्रगुप्त के साथ उठनेवाली। विप्रकृताः = तिरस्कृत, आहत, प्रतिपक्षोद्धरणे = शत्रु को उखाड़ फेंकने में, सम्भावितशक्तिम् = पर्याप्त शक्तिवाले, अभियोक्तारम् = आक्रमण करनेवाले को। निदर्शनम् = उदाहरण॥

**टीका**—अपरागहेतवः—अपरागस्य = विरक्तेः, हेतवः = कारणानि, निराकृते = निःसारिते, मन्त्रिपदाद्दूरीकृते इत्यर्थः। चन्द्रगुप्तस्य = मौर्यस्य, सहोत्थायिनः = सहायताकर्त्र्यः, चन्द्रगुप्तानुरक्ताः इत्यर्थः, विप्रकृताः = आहताः, पीडिताः इति यावत्। प्रतिपक्षोद्धरणे—प्रतिपक्षस्य = शत्रोः, उद्धरणे = उत्पाटने, सम्भावितशक्तिम्—सम्भाविता = पर्याप्ता अनुमिता, वा शक्तिः = सामर्थ्यं यस्य तादृशम्, अभियोक्तारम् = आक्रमणकर्तारम्। निदर्शनम् = प्रमाणम्॥

**टिप्पणी**—**चन्द्रगुप्तप्रकृतीनाम्**—यहाँ मलयकेतु का गूढ़ संकेत राक्षस के विषय में है। इसका कारण यह है कि भागुरायण ने मलयकेतु को पहले से ही यह समझा रखा है कि राक्षस का वैर चाणक्य के साथ है, चन्द्रगुप्त के साथ नहीं।

**घातितम्**—√हन् + णिच् + क्त कर्मणि + विभक्तिकार्यम्।

**विप्रकृताः**—वि + प्र + √कृ + क्त, कर्मणि + विभक्तिकार्यम्।

**मलयकेतु**—आर्य, यह ऐसा नहीं है, चन्द्रगुप्त की प्रजाओं की विरक्ति के कारण चाणक्य के दोष ही हैं। उस (चाणक्य) के निकाल दिये जाने पर पहले से ही चन्द्रगुप्त में अनुरक्त (प्रजाएँ) इस समय अधिक ही उस (चन्द्रगुप्त) में अनुराग का प्रदर्शन करेंगी।

**राक्षस**—नहीं, ऐसा नहीं है। वे प्रजाएँ दो प्रकार की हैं—चन्द्रगुप्त के साथ (नन्द के विनाश के लिए) उठनेवाली और नन्द में अनुराग करनेवाली। इनमें चन्द्रगुप्त के साथ उठनेवाली (अर्थात् चन्द्रगुप्त में अनुराग करनेवाली) प्रजाओं के ही चाणक्य के दोष विरक्ति के कारण हैं न कि नन्दकुल में अनुराग करनेवाली प्रजाओं के। ये (प्रजाएँ) तो—पितृभूत नन्दकुल को इसने विनष्ट किया है—इस कारण विरक्ति और क्रोध से आहत होती हुई अपने (किसी अन्य) आश्रय को न प्राप्त करती हुई चन्द्रगुप्त का ही अनुसरण कर रही हैं। पुनः शत्रु को उखाड़ फेंकने में पर्याप्त शक्तिवाले तुम्हारे जैसे आक्रमण करनेवाले को प्राप्त कर शीघ्र ही इस (चन्द्रगुप्त) को छोड़ कर तुम्हारा ही आश्रय करेंगी; इस विषय में हम लोग ही उदाहरण हैं॥

**मलयकेतु**—आर्य, क्या यह एकमात्र अमात्यव्यसन (मन्त्री का राजा से भेद) ही चन्द्रगुप्त के ऊपर आक्रमण का कारण है अथवा दूसरा भी है?

**राक्षस**—दूसरे बहुत-से भी (कारणों से) क्या (लाभ)? यही सर्वाधिक प्रधान (कारण) है।

**मलयकेतु**—आर्य, कैसे सर्वाधिक प्रधान है? क्या अब चन्द्रगुप्त अपने कार्य का भार दूसरे मन्त्री पर अथवा अपने पर रख कर स्वयं प्रतिकार करने में असमर्थ है?

**राक्षस**—हाँ, असमर्थ है। क्योंकि—अपने हाथों में अधिकार रखनेवाले अथवा मन्त्री के सहयोग के साथ अपने हाथों में अधिकार रखनेवाले राजाओं में वह (प्रतिकार) सम्भव हो सकता है। किन्तु सर्वदा मन्त्री के हाथों में ही अधिकार समर्पित करके रहनेवाला, (अतएव) अन्धे के समान सांसारिक कार्यों में अनुभवशून्य दुष्ट चन्द्रगुप्त कैसे स्वयं प्रतिकार करने में समर्थ होगा?॥

---

**निदर्शनम्**—नि + $\sqrt{}$ दृश् + णिच् करणे + विभक्तिकार्यम्।

**शब्दार्थः**—**अभियोगकारणम्**—आक्रमण का कारण। आहोस्वित् = अथवा। प्रतिविधातुम् = प्रतिकार करने में। चक्षुर्विकलः = अन्धा, आँख से हीन॥

**टीका**—अभियोगकारणम्—अभियोगस्य = आक्रमणस्य, कारणम् = हेतुः। आहोस्वित् = अथवा। प्रतिविधातुम् = प्रतिकर्तुम्। चक्षुर्विकलः—चक्षुर्भ्याम् = नेत्राभ्याम्, विकलः = हीनः, अन्ध इति यावत्॥

**टिप्पणी**—**स्वायत्तसिद्धिष्वित्यादिः**—राक्षस कहता है कि तीन तरह के राजा लोग होते हैं—(१) अपने ही हाथों में सब अधिकार रखनेवाले, (२) मन्त्री की सहायता से अपने हाथों में अधिकार रखनेवाले तथा (३) मन्त्री के ही हाथों में समूचा अधिकार दे देनेवाले॥

अत्युच्छ्रिते मन्त्रिणि पार्थिवे च विष्टभ्य पादावुपतिष्ठते श्रीः ।
सा स्त्रीस्वभावादसहा भरस्य तयोर्द्वयोरेकतरं जहाति ॥ १३ ॥
नृपोऽपकृष्टः सचिवात्तदर्पणः स्तनन्धयोऽत्यन्तशिशुः स्तनादिव ।
अदृष्टलोकव्यवहारमन्दधीर्मुहूर्तमप्युत्सहते न वर्तितुम् ॥ १४ ॥

---

अत्युच्छ्रित इति—

अन्वयः—श्रीः, अत्युच्छ्रिते, पार्थिवे, (तथा), मन्त्रिणि, च, पादौ, विष्टभ्य, उपतिष्ठते; तयोः, द्वयोः, (सतोः), भरस्य, असहा, सा, स्त्रीस्वभावात्, एकतरम्, जहाति ॥ १३ ॥

शब्दार्थः—श्रीः = राज्यलक्ष्मी, अत्युच्छ्रिते = अत्युन्नत, पार्थिवे = राजा पर, (तथा = और), मन्त्रिणि = मन्त्री पर, च = भी, पादौ = दोनों चरणों को (प्रभुशक्ति तथा मन्त्रशक्तिरूप चरणों को), विष्टभ्य = रख कर, उपतिष्ठते = स्थित होती है; तयोः = उन दोनों के, द्वयोः = परस्पर भिन्न, (सतोः = हो जाने पर), भरस्य = भार को, असहा = सहन करने में असमर्थ होती हुई, सा = वह (राजलक्ष्मी), स्त्रीस्वभावात् = स्त्रीस्वभाव के कारण, एकतरम् = एक को, जहाति = छोड़ देती है ॥ १३ ॥

टीका—अत्युच्छ्रित इति । श्रीः = राजलक्ष्मीः, अत्युच्छ्रिते = अत्युन्नते, लोकश्रेष्ठे इत्यर्थः, पार्थिवे = राजनि, तथा मन्त्रिणि = सचिवे, च, पादौ = चरणौ, प्रभुशक्तिमन्त्रिशक्तिरूपौ चरणौ इत्यर्थः, विष्टभ्य = व्यवस्थाप्य, राजनि एकं प्रभुचरणम् अपरं मन्त्रचरणं च सचिवे निधायेत्यर्थः, उपतिष्ठते = तयोः समीपवर्तिनी भवतीत्यर्थः; किन्तु सति वैमत्ये तयोः = राजसचिवयोः, द्वयोः = द्विधा विभक्तयोरिति भावः, सतोरिति शेषः, भरस्य = भारस्य, असहा = सोढुमसमर्था, सा = राजलक्ष्मीः, स्त्रीस्वभावात् = वनिताप्रकृत्याः, सुकुमारत्वादिति भावः, एकतरम = द्वयोः एकम्, राजानं मन्त्रिणं वा, जहाति = त्यजति । एकमाश्रित्यान्यं त्यजतीत्याशयः । तयोः सुसङ्गतयोः द्वयोः आश्रयणं कृत्वा लक्ष्मीः सन्तिष्ठते किन्तु तयोः द्वैधीभावेन संस्थितयोः एकतरं त्यजतीति भावः । अत्र उभयायत्तसिद्धेः भूपालस्यावस्थावर्णनमिति बोध्यम् ॥ १३ ॥

टिप्पणी—अत्युच्छ्रिते—अति + उद् + √श्रि + क्त कर्तरि + सप्तम्येकवचने विभक्तिकार्यम् ।

मन्त्रिणि पार्थिवे च—यहाँ उभयायत्तसिद्धिभाव का वर्णन किया गया है । किन्तु उभयायत्तसिद्धि की अवस्था चिरस्थायिनी नहीं रहती । अन्ततोगत्वा वह स्वायत्तसिद्धि की अवस्था में या सचिवायत्तसिद्धि की अवस्था में बदल जाती है ।

विष्टभ्य पादौ—राजलक्ष्मी के दो पैर हैं—प्रभुशक्ति तथा मन्त्रशक्ति । वह अपने प्रभुशक्तिरूप चरण को राजा पर तथा मन्त्रशक्तिरूप चरण को मन्त्री पर रखती है । प्रभु का अर्थ होता है स्वामी, शासक और मन्त्र कहते हैं सलाह को । शासन करना राजा का कार्य है अतः उसके ऊपर प्रभुशक्तिरूप चरण रहता है । राजा को मन्त्र देने

राजलक्ष्मी अत्युन्नत राजा पर (और) मन्त्री पर भी (अपने प्रभुशक्ति तथा मन्त्रशक्तिरूपी) दोनों चरणों को रख कर स्थित होती है। (किन्तु) उन दोनों के परस्पर भिन्न हो जाने पर भार को सहन करने में असमर्थ होती हुई वह (राजलक्ष्मी) स्त्रीस्वभाव के कारण (उन दोनों में) एक को छोड़ देती है ॥ १३ ॥

मन्त्री से पृथक् हुआ, उसी (मन्त्री) के आश्रित रहनेवाला (अर्थात् सचिवायत्तसिद्धि), (अतः) लोकव्यवहार को न देखने के कारण मन्द बुद्धिवाला राजा, (माँ के) स्तन से अलग किये गये दुधमुँहे लघु शिशु के समान क्षणभर भी निर्वाह करने में समर्थ नहीं होता ॥ १४ ॥

---

का कार्य मन्त्री करता है अतः मन्त्रशक्ति रूप पैर उसके ऊपर रहता है। इन दोनों के आश्रय से ही राजलक्ष्मी ठीक से चलती तथा चिरस्थायिनी होती है।

विष्टभ्य—वि + √स्तम्भ + ल्यप्।

असहा स्त्रैण्य—जब राजा और मन्त्री में वैमत्य होता है तब शासन में शिथिलता भी होती है। वैसी अवस्था में राजलक्ष्मी दोनों के भार को बर्दाश्त नहीं कर सकती। अतः एक को छोड़ देती है ॥ १३ ॥

**नृप इति—**

**अन्वयः**—सचिवात्, अपकृष्टः, तदर्पणः, अदृष्टलोकव्यवहारमन्दधीः, नृपः, स्तनात्, (अपकृष्टः), स्तनन्धयः, अत्यन्तशिशुः, इव, मुहूर्तम्, अपि, वर्तितुम्, न, उत्सहते ॥ १४ ॥

**शब्दार्थः**—सचिवात् = मन्त्री से, अपकृष्टः = पृथक् हुआ, तदर्पणः = उसी (मन्त्री) के आश्रित रहनेवाला, सचिवायत्तसिद्धि, अदृष्टलोकव्यवहारमन्दधीः = लोकव्यवहार को न देखने के कारण मन्द बुद्धिवाला, नृपः = राजा, स्तनात् = (माँ के) स्तन से, (अपकृष्टः = अलग किये गये), स्तनन्धयः = दुधमुँहे, अत्यन्तशिशुः = लघु शिशु के, इव = समान, मुहूर्तम् = क्षण भर, अपि = भी, वर्तितुम् = निर्वाह करने में, न = नहीं, उत्सहते = समर्थ होता है ॥ १४ ॥

**टीका—नृप इति।** सचिवायत्तसिद्धिं भूपालं वर्णयति प्रसङ्गेन। सचिवात् = मन्त्रिणः, अपकृष्टः = पृथग्भूतः, तदर्पणः—तस्मिन् = मन्त्रिणि, अर्पणम् = सर्वराज्यतन्त्रार्पणम् यस्य तादृशः, सचिवायत्तसिद्धिरितियावत्, अत एव अदृष्टेति—अदृष्टः = अप्रत्यक्षीकृतः, लोकव्यवहारः = लोकाचारः येन असौ अदृष्टलोकव्यवहारः अत एव मन्दा = अपट्वी, धीः = बुद्धिः यस्य सः मन्दधीः अदृष्टलोकव्यवहारश्चासौ मन्दधीः अदृष्टलोकव्यवहार-मन्दधीः, अनुभवशून्यः इति यावत्, नृपः = राजा, स्तनात् = पयोधरात्, मातुः पयो-धरादित्यर्थः, अपकृष्ट = विरहितः, स्तनन्धयतीति स्तनन्धयः = स्तनपायी, अत्यन्त-शिशुः = अत्यन्तस्वल्पः बालकः, इव = यथा, मुहूर्तम् = स्वल्पकालम्, अपि, वर्तितुम् = व्यवहर्तुम्, न उत्सहते = न समर्थो भवतीति। चन्द्रगुप्तस्तु सचिवायत्तसिद्धिरेव अतः चाणक्यमन्तरा तत्पातं सुनिश्चितमेवेति भावः ॥ १४ ॥

मल०—( आत्मगतम् ) दिष्ट्या न सचिवायत्ततन्त्रोऽस्मि । ( प्रकाशम् ) यद्यप्येवं तथापि बहुष्वभियोगकारणेषु सत्सु व्यसनमभियुञ्जानस्य शत्रुमभियोक्तुरैकान्तिकी कार्यसिद्धिर्भवति ।

राक्ष०—ऐकान्तिकीमेव कार्यसिद्धिमवगन्तुमर्हति कुमारः । कुतः ?—

त्वय्युत्कृष्टबलेऽभियोक्तरि नृपे नन्दानुरक्ते पुरे
चाणक्ये चलिताधिकारविमुखे मौर्ये नवे राजनि ।
स्वाधीने मयि । (इत्यर्द्धोक्ते लज्जां नाटयन् )
मार्गमात्रकथनव्यापारयोगोद्यमे
त्वद्वाञ्छान्तरितानि संप्रति विभो तिष्ठन्ति साध्यानि नः ॥ १५ ॥

---

टिप्पणी—नृपेऽपकृष्ट इति—अभी कुछ समय पहले मलयकेतु ने राक्षस से दो प्रश्न किये थे—(१) 'किमिदानीं चन्द्रगुप्तः स्वकार्यधुरामन्यत्र मन्त्रिणि, (२) आत्मनि वा समासज्य स्वयं प्रतिविधातुमसमर्थः ?' इन्हीं दोनों प्रश्नों के उत्तर क्रमशः १३वें तथा १४वें श्लोक में राक्षस ने दिया है । इस १४वें श्लोक का भाव यह है कि चन्द्रगुप्त सर्वदा चाणक्य के सहारे राज्य का सञ्चालन करता है । चाणक्य के बिना वह एक क्षण भी कुछ नहीं कर सकता । ऐसी अवस्था में उसका पतन निश्चित है ।

तदर्पणः—तत् + √ऋ + ण्यत् + ल्युट् भावे अर्पणम् ।

स्तनन्धयः—स्तनं धयतीति स्तन + √धेट् + खश् , खित्वात् 'अरुर्द्विषदजन्तस्य मुम्' (पा० ६।३।६७) इति मुम् + विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा वंशस्थ छन्द है । छन्द का लक्षण—

जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ ॥ १४ ॥

त्वय्युत्कृष्टबल इति—

अन्वयः—हे विभो, सम्प्रति, उत्कृष्टबले, नृपे, त्वयि, अभियोक्तरि, ( सति ); पुरे, नन्दानुरक्ते, चाणक्ये, चलिताधिकारविमुखे, राजनि, मौर्ये, नवे, ( सति ); स्वाधीने, मयि, मार्गमात्रकथनव्यापारयोगोद्यमे, ( सति ), नः, साध्यानि, त्वद्वाञ्छान्तरितानि, तिष्ठन्ति ॥ १५ ॥

शब्दार्थः—हे विभो = हे शक्तिशाली कुमार, सम्प्रति = इस समय, उत्कृष्टबले = उत्कृष्ट सेनावाले, नृपे = राजा, त्वयि = तुम्हारे, अभियोक्तरि = आक्रमण करने वाले, ( सति = होने पर ); पुरे = कुसुमपुर के, नन्दानुरक्ते = नन्द में अनुराग करने पर, चाणक्ये = चाणक्य के, चलिताधिकारविमुखे = अधिकार से हटाये जाने के कारण विमुख हो जाने पर, राजनि = राजा, मौर्ये = चन्द्रगुप्त के, नवे = अनुभवहीन, ( सति = होने पर ); स्वाधीने = स्वतन्त्र, अथवा आपके ही अधीन रहने वाले, अथवा अपने मन्त्रिपद पर आरूढ, मयि = मेरे, मार्गमात्र-कथन-व्यापार-योगोद्यमे = मार्ग-निर्देशन-रूप कार्य के उपाय में यत्नशील, ( सति = होने पर ), नः = हमारे, साध्यानि = अभीप्सित कार्य, त्वद्वाञ्छान्तरितानि = आपकी इच्छामात्र से व्यवहित, तिष्ठन्ति = हैं ॥ १५ ॥

**मलयकेतु**—(अपने आप) सौभाग्य से (मैं) मन्त्री के अधीन राज्य वाला (अर्थात् राज्य के कार्यों के विषय में मन्त्री पर आश्रित) नहीं हूँ। (प्रकटरूप में) भले ही यह सच हो, तो भी आक्रमण के बहुत-से कारणों के रहने पर ही (शत्रु की) विपत्ति को खोजने वाले, शत्रु पर आक्रमण करने वाले की निश्चित कार्यसिद्धि होती है (अर्थात् अन्य कारणों के रहने पर ही शत्रु की विपत्ति भी सफल आक्रमण के लिए कारण बन सकती है, अन्यथा नहीं)।

**राक्षस**—कुमार, कार्य की सिद्धि को निश्चित ही समझें; क्योंकि—

हे शक्तिशाली कुमारजी, इस समय उत्कृष्ट सेना वाले राजा तुम्हारे आक्रमण करने वाले होने पर (अर्थात् शक्तिशाली सेना लेकर तुम जैसे राजा के चढ़ाई कर देने के लिए उद्यत होने पर), कुसुमपुर के (निवासियों के द्वारा) नन्द में अनुराग करने पर, अधिकार से हटाये जाने के कारण चाणक्य के विमुख हो जाने पर, राजा चन्द्रगुप्त के अनुभवहीन होने पर, स्वतन्त्र अथवा आपके अधीन रहने वाले अथवा अपने मन्त्रि-पद पर आरूढ़ मेरे (ऐसा आधा कहने पर लज्जा का अभिनय करते हुए) मार्ग-निर्देशनरूप कार्य के उपाय में यत्नशील होने पर, हमारे अभीप्सित कार्य (चन्द्रगुप्त को राज्य से हटाना और आपको बिठाना रूप कार्य) आपकी इच्छा-मात्र से व्यवहित हैं (अर्थात् आपके आदेश की ही केवल देरी है, अन्य सभी सुयोग उपस्थित है, अतः सफलता में भी सन्देह नहीं है)। ॥ १५ ॥

---

**टीका**—**त्वय्युत्कृष्टबल इति**—हे विभो = हे निग्रहानुग्रह कारक कुमार, सम्प्रति = अस्मिन् काले, उत्कृष्टम् = श्रेष्ठम्, बलम् = सैन्यम् ('बलं सैन्यं चक्रम्' इत्यमरः) यस्य तस्मिन्, नृपे = राजनि, त्वयि = भवति, अभियोक्तरि = योद्धुमुद्यते सति; पुरे = कुसुमपुर-नाम्नि नगरे, नगरनिवासिष्वित्यर्थः, नन्दानुरक्ते = नन्दभक्ते, सति; चाणक्ये = कौटिल्ये, चलिताधिकारविमुखे— चलितः = भ्रष्टः अधिकारः = नियोगः अमात्यपदमिति यावत्, यस्य तथाविधे अत एव विमुखे = पराङ्मुखे, चन्द्रगुप्तसाहाय्यपराङ्मुखे, सतीत्यर्थः, राजनि = नृपतौ, मौर्ये = चन्द्रगुप्ते, नवे = नूतने, अनुभवशून्ये सति, स्वाधीने = स्वच्छन्दे, अथवा अधिगतः प्रभुः अनेन अधीनः = आश्रितः स्वस्य तवैव अधीनः तस्मिन् स्वाधीने= तवैव निजायत्ते अथवा स्वं स्वकीयं साचिव्यमधीनमाश्रितं यस्य तस्मिन्, सचिवे इत्यर्थःऽ अन्तिमार्थः एव प्रसङ्गानुसारी समीचीनश्च प्रतिभाति; मयि = राक्षसे, मार्गमात्रकथनव्या-पारयोगोद्यमे—मार्गमात्रस्य = केवलस्य पथ इत्यर्थः कथनम् = निर्देशनं तदेव व्यापारः = क्रिया तस्य योगे = उपाये उद्यमः = यत्नः यस्य तादृशे सति; नः = अस्माकम्, साध्यानि = कार्याणि, शत्रौ विजयरूपाणि तव च सिंहासने आरोपणरूपाणि कार्याणि, त्वद्वाञ्छान्तरितानि—तव = भवतः वाञ्छा = इच्छा तया अन्तरितानि = व्यवहितानि, तिष्ठन्ति = वर्तन्ते। सर्वमुपपन्नं केवलं तवाज्ञायाः एव विलम्बो वर्तते। अधुना आक्र-मणेन मामकीनो विजयः सुनिश्चित एवेति भावः ॥ १५ ॥

**टिप्पणी**—**स्वाधीने मयीति**—राक्षस यह वाक्य अपने लिए कह रहा है। यहाँ 'स्वाधीने' के तीन अर्थ हो सकते हैं—(१) स्वतन्त्र, (२) आपके अधीन, (३)

मल०—यद्येवमभियोगकालमार्यः पश्यति ततः किमास्यते ।

उत्तुङ्गास्तुङ्गकूलं स्रुतमदसलिलाः प्रस्यन्दिसलिलं
श्यामाः श्यामोपकण्ठद्रुममलिमुखराः कल्लोलमुखरम् ।
स्रोतःखातावसीदत्तटमुरुदशनैरुत्सादिततटाः
शोणं सिन्दूरशोणा मम गजपतयो पास्यन्ति शतशः ॥ १६ ॥

---

मन्त्रिपद पर आरूढ़ । अन्तिम अर्थ ही अधिक युक्तिसङ्गत है । राक्षस इस श्लोक में दोनों पक्षों के राजाओं तथा मन्त्रियों की परस्पर तुलना कर रहा है । उसने यह दिखलाया है कि चन्द्रगुप्त की अपेक्षा आप ( मलयकेतु ) तथा अधिकारविहीन अतएव विमुख चाणक्य की अपेक्षा मैं सुदृढ़ अवस्था में हूँ । चाणक्य अधिकारच्युत है और मैं अधिकारारूढ़ ।

लज्जां नाटयन्—अपने स्वामी नन्द के भक्त राक्षस को अपनी स्वतन्त्रता पर प्रसन्न होना शोभा नहीं देता । अतः मुँह से उक्त वाक्य के निकल जाने पर वह लज्जित होता है ।

शूरवीर एवं अप्रतिम बुद्धिमान् राक्षस जब अपने आपको बेवकूफ मलयकेतु के अधीन बतलाता है तो उसे लज्जा लगती है ।

मलयकेतु के यहाँ मन्त्रि पद पर बने रह कर कार्य करना भी राक्षस के लिए लज्जादायक प्रतीत हो रहा है ।

साध्यानि—√साध + ण्यत् + विभक्तिकार्यम् ।

इस श्लोक में समुच्चयालङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥ १५ ॥

उत्तुङ्गेति—

अन्वयः—मम, उत्तुङ्गाः, स्रुतमदसलिलाः, श्यामाः, अलिमुखराः, उरुदशनैः उत्सादिततटाः सिन्दूरशोणाः, शतशः, गजपतयः, तुङ्गकूलम्, प्रस्यन्दिसलिलम्, श्यामोपकण्ठद्रुमम्, कल्लोलमुखरम्, स्रोतःखातावसीदत्तटम्, शोणम्, पास्यन्ति ॥ १६ ॥

शब्दार्थः—मम = मेरे, उत्तुङ्गाः = अत्यन्त विशालकाय, स्रुतमदसलिलाः = मद-जल को प्रवाहित करने वाले, श्यामाः = श्यामवर्ण, नीले, अलिमुखराः = भौंरों के द्वारा शब्दायमान, उरुदशनैः = विशाल दाँतों से, उत्सादिततटाः = तट को तोड़ने वाले, सिन्दूरशोणाः = सिन्दूर ( लगाने ) के कारण रक्तवर्ण वाले, शतशः = सैकड़ों, गजपतयः = गजराज, तुङ्गकूलम् = ऊँचे किनारे वाले, प्रस्यन्दिसलिलम् = प्रवहमान जल वाले, श्यामोपकण्ठद्रुमम् = किनारे पर स्थित हरित (नील) वर्ण के वृक्षों वाले, कल्लोल—मुखरम् = ऊँची उठती हुई तरङ्गों से शब्दायमान, स्रोतःखातावसीदत्तटम् = जल-प्रवाह से खोखला किये गये अतः गिरते हुए किनारे वाले, शोणम् = सोन नद को, पास्यन्ति = पी डालेंगे ।

टीका—उत्तुङ्गेति—अत्र मलयकेतुः भङ्ग्यन्तरेण स्वबलप्राबल्यं वर्णयति—उत्तुङ्गेति

**मलयकेतु**—यदि इस प्रकार (उचित) आक्रमण का समय आर्य समझते हैं तब मौन होकर बैठने का क्या कारण है? (अर्थात् तब तो शीघ्र आक्रमण कर देना चाहिए)।

मेरे अत्यन्त विशालकाय, मदजल को प्रवाहित करने वाले, नीले, भौंरों के द्वारा शब्दायमान, विशाल दाँतों से तट को तोड़ने वाले, सिन्दूर (लगाने) के कारण रक्तवर्ण वाले, सैकड़ों गजराज ऊँचे किनारे वाले, प्रवहमान जल वाले, किनारे पर स्थित हरित वर्ण के वृक्षों वाले, ऊँची उठती हुई तरङ्गों से शब्दायमान, प्रवाह में खोखला किये गये अतः गिरते हुए किनारे वाले शोण नद को पी डालें ॥ १६ ॥

---

मम = मलयकेतोः, उत्तुङ्गाः = उन्नताः, स्रुतमदसलिलाः—स्रुतम् = प्रवाहितम् मदसलिलम् = दानवारि ('मदो दानम्' इत्यमरः) येषां तादृशाः, श्यामाः = नीलवर्णाः, अलिमुखराः—अलिभिः = भ्रमरैः मुखराः = शब्दायमानाः, उरुदशनैः = बृहद्दन्तैः, उत्सादिततटाः—उत्सादितम् = ध्वंसितम् तटम् = तीरम् ('तीरञ्च प्रतीरञ्च तटम्' इत्यमरः) यैः तथाविधाः, सिन्दूरशोणाः—सिन्दूरैः = रक्तचूर्णकैः ('सिन्दूरं तरुभेदे स्यात् सिन्दूरं रक्तचूर्णके' इति मेदिनी) शोणाः = रक्ताभाः, शतशः = शतसंख्याकाः, बहवः इत्यर्थः, गजपतयः = गजराजाः तुङ्गकूलम्—तुङ्गे = उच्छ्रिते कूले = तटे यस्य तथाविधम्, प्रस्यन्दिसलिलम्—प्रस्यन्दीनि = प्रवहमाणानि सलिलानि = जलानि यस्य तथाविधम्, श्यामोपकण्ठद्रुमम्—श्यामाः = हरिद्वर्णाः उपकण्ठे = प्रान्ते द्रुमाः = वृक्षाः यस्य तथाविधम्, कल्लोलमुखरम्—कल्लोलैः = महातरङ्गैः मुखरम् = सकलकलम्, स्रोतःखातावसीदत्तटम्—स्रोतोभिः = प्रवाहैः खातम् अत एव अवसीदत् = भ्रश्यत् तटम् = तीरम् यस्य तथाविधम्, शोणम् = शोणनदम्, पास्यन्ति = पानेन शोषयिष्यन्ति। महता बलेन कुसुमपुरं वशीकरिष्यामः इति भावः ॥ १६ ॥

**टिप्पणी—शोणम्**—मलयकेतु को उत्तर से दक्षिण की ओर जाना है। शोण नद मार्ग में ही, उस समय, कुसुमपुर के पास में पड़ता था। अतः उसका (मलयकेतु का) कहना यह है कि मेरे पास विशाल हाथियों की इतनी महती सेना है कि शोण नद मेरा अवरोध नहीं कर सकता। हाथियों के माध्यम से हम उसे आसानी से पार कर लेंगे। इस श्लोक में शोण नद और हाथियों की बड़ी सुन्दर तुलना की गयी है। यदि शोण उत्तुङ्ग कूल है तो हाथी भी उत्तुङ्ग हैं। यदि शोण जल बहाने वाला है तो हाथी भी मदजल प्रवाहित करने वाले हैं। इसी तरह आगे की समानताओं पर भी ध्यान देना चाहिए। बहुलांश में शोण और हाथियों में साम्य होने पर भी शोण में एक कमी है कि वह अकेला है जब कि हाथियों की संख्या विशाल है।

इस श्लोक में यथासंख्य एवम् उपमा अलङ्कार तथा सुवदना छन्द है। छन्द का लक्षण—

अश्वैरश्वैश्च षड्भिर्मरभनयभला गः स्यात्सुवदना ॥ १६

अपि च—

गम्भीरगर्जितरवाः स्वमदाम्बुमिश्रम्
आसारवर्षमिव शीकरमुद्गिरन्त्यः ।
विन्ध्यं विकीर्णसलिला इव मेघमाला
रुन्धन्तु वारणघटा नगरं मदीयाः ॥ १७ ॥

(इति भागुरायणेन सह निष्क्रान्तो मलयकेतुः)

राक्ष०—कः कोत्र भोः ?

पुरुषः—(प्रविश्य) आज्ञापयतु अमात्यः । (आणवेदु अमच्चो !)

राक्ष०—प्रियंवदक, ज्ञायतां सांवत्सरिकाणां द्वारि कस्तिष्ठति ?

पुरु०—यदमात्य आज्ञापयति । (निष्क्रम्य पुनः प्रविश्य) अमात्य एष खलु सांवत्सरिकः क्षपणकः—(जं अमच्चो आणवेदि । अमच्च एसो खु संवच्छरिओ क्खवणओ ।)

राक्ष०—(आत्मगतम्, अनिमित्तं सूचयित्वा) कथं प्रथममेव क्षपणकः ।

पुरु०—जीवसिद्धिः । (जीवसिद्धी ।)

राक्ष०—(प्रकाशम्) अबीभत्सदर्शनं कृत्वा प्रवेशय ।

पुरु०—तथा (तह) । (इति निष्क्रान्तः)

---

**गम्भीरेति—**

**अन्वयः**—गम्भीरगर्जितरवाः, स्वमदाम्बुमिश्रम्, शीकरम्, आसारवर्षम्, इव, उद्गिरन्त्यः मदीयाः, वारणघटाः, (गम्भीरगर्जितरवाः), विकीर्णसलिलाः, मेघमालाः, विन्ध्यम्, इव, नगरम्, रुन्धन्तु ॥ १७ ॥

**शब्दार्थः**—गम्भीरगर्जितरवाः = गम्भीर गर्जन की ध्वनि करने वाली (अर्थात् गम्भीर गर्जन करने वाली), स्वमदाम्बुमिश्रम् = अपने मदजल से मिश्रित, शीकरम् = जलकणों को, असारवर्षम् = मूसलाधार वृष्टि के, इव = समान, उद्गिरन्त्यः = उगलती हुई, मदीयाः = मेरी, वारणघटाः = हाथियों की घटाएँ, (गम्भीरगर्जितरवाः = गम्भीर गर्जन की ध्वनि करने वाली), विकीर्णसलिलाः = जल की वर्षा करने वाली, मेघमालाः = बादलों की घटाएँ, विन्ध्यम् = विन्ध्याचल के, इव = समान, नगरम् = (कुसुमपुर नामक) नगर को, रुन्धन्तु = घेर लें ॥ १७ ॥

**टीका—गम्भीरेति**—गम्भीरगर्जितरवाः—गम्भीरम् = बृंहितम् यत् गर्जितम् = गर्जनम् तस्य रवः = ध्वनिः यासां ताः स्वमदाम्बुमिश्रम्—स्वैः = स्वकीयैः मदाम्बुभिः = मदजलैः मिश्रम् = मिश्रितम्, शीकरम् = जलकणम्, जलकणानित्यर्थः, आसारवर्षम्—आसारः = धारासम्पातः एव वर्षम् = वर्षणम्, ('धारासंपात आसारः' इत्यमरः), इव = यथा, उद्गिरन्त्यः = उद्वमन्त्यः, मदीयाः = मामकीनाः, वारणघटाः—वारणानाम् = गजानाम् घटाः = मालाः गम्भीरगर्जितरवाः, विकीर्णसलिलाः—विकीर्णानि = विक्षिप्तानि सलिलानि = जलानि याभिः तादृश्यः, मेघमालाः = मेघपंक्तयः, विन्ध्यमिव = विन्ध्यपर्वतमिव, नगरम् = कुसुमपुरम्, रुन्धन्तु = परितः अवरुन्धन्त्वित्यर्थः ॥ १७ ॥

और भी—

गम्भीर गर्जन की ध्वनि करने वाली, अपने मदजल से मिश्रित जलकणों को मूसलधार वृष्टि के समान उगलती हुई मेरी हाथियों की घटाएँ, ( गम्भीर गर्जन की ध्वनि करने वाली ) जल की वर्षा करने वाली बादलों की घटाएँ विन्ध्याचल के समान ( अर्थात् जैसे बादलों की घटाएँ विन्ध्याचल को घेरती हैं उसी तरह ), ( कुसुम-पुर ) नगर को घेर लें ॥ १७ ॥

( ऐसा कहकर भागुरायण के साथ मलयकेतु निकल गया )

**राक्षस**—अरे, कौन, यहाँ कौन है ?

**पुरुष**—( प्रवेश करके ) आज्ञा दें अमात्य ( कि क्या किया जाय ) ।

**राक्षस**—प्रियम्वदक, देखो ज्योतिषियों में दरवाजे पर कौन है ?

**पुरुष**—जैसी अमात्य की आज्ञा । ( निकलकर और फिर प्रवेश करके ) अमात्य, वह ज्योतिषी क्षपणक—

**राक्षस**—( अपने आप, अपशकुन को सूचित करके ) क्या पहले क्षपणक ही ( मिला ) ।

**पुरुष**—जीवसिद्धि ( अर्थात् जीवसिद्धि नामक क्षपणक दरवाजे पर है ) ।

**राक्षस**—( प्रकट रूप में ) सौम्यवेश वाला बनाकर ( अर्थात् सौम्यवेश में ) अन्दर लिवा आओ ।

**पुरुष**—जैसी आज्ञा । ( ऐसा कहकर निकल गया ) ।

---

**टिप्पणी—शीकरमुद्गिरन्त्यः**—हाथियों का यह स्वभाव होता है कि वे अपनी सूँड़ से पानी के कणों को, श्वासवायु के साथ, बाहर निकालते रहते हैं । उनकी यह क्रिया उस समय बढ़ जाती है जब वे पानी पिये होते हैं । अभी पीछे शोण के जल को हाथियों के द्वारा पी जाने की चर्चा आ चुकी है ।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है । छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥ १७ ॥

**शब्दार्थः**—सांवत्सरिकाणाम्=ज्योतिषियों में, द्वारि=दरवाजे पर । क्षपणकः=बौद्धसंन्यासी । अनिमित्तम्=अपशकुन । अबीभत्सदर्शनम्=भद्रवेश वाला, सौम्य-वेश वाला ।

**टीका**—सांवत्सरिकाणाम्=ज्योतिर्विदाम्, द्वारि=द्वारे । क्षपणकः=बौद्धसंन्यासी, अनिमित्तम्=अशुभम्, अपशकुनमिति यावत् । अबीभत्सदर्शनम्—अबीभत्सम्=सौम्यमित्यर्थः दर्शनम्=वेशादिकम् यस्य तादृशम्, अनिन्दितवेषमिति यावत् ।

**टिप्पणी—क्षपणकः**—किसी भी शुभ कार्य के प्रारम्भ में क्षपणक का दिखलाई पड़ना अशुभ माना गया है । यहाँ यह स्मरणीय है कि क्षपणक जीवसिद्धि चाणक्य का गुप्तचर है । प्रथम अङ्क में इसके कुसुमपुर से निकाले जाने की चर्चा आ चुकी है—'राजापथ्यकारी क्षपणको जीवसिद्धिः सनिकारं नगरान्निर्वास्यते' ।

क्षपणक—(प्रविश्य)

शासनमर्हतां प्रतिपद्यध्वं मोहव्याधिवैद्यानाम् ।
ये मुहूर्तमात्रकटुकं पश्चात्पथ्यमुपदिशन्ति ॥ १८ ॥
सासणमलिहन्ताणं पडिवज्जह मोहवाहिवेज्जाणं ।
जे मुत्तमात्तकडुअं पच्छा पत्थं उवदिसन्ति ॥१८॥

(उपसृत्य) धर्मसिद्धिर्भवतु श्रावकाणाम् । (धम्मसिद्धि होदु सावगाणम् ।)

राक्ष०—भदन्त, निरूप्यतां तावदस्मत्प्रस्थानदिवसः ।

क्षप०—(नाट्येन चिन्तयित्वा) श्रावक, निरूपिता मया मध्याह्नान्निर्वृत्तसर्वकल्याणा तिथिः संपूर्णचन्द्रा पौर्णमासी । युष्माकमुत्तरस्या दिशो दक्षिणां दिशं प्रस्थितानां च (अ) दक्षिणं नक्षत्रम् । अपि च—(सावगा णिरुविदा मए आमज्झण्णादो णिव्वुत्तसव्वकल्लाणा तिही संपुण्णचन्दा पुण्णमासी । तुह्माणं उत्तलाए दिसाए दक्खिणां दिसं पत्थिदाणं अदक्खिणे णक्खत्ते अवि अ—)

अस्ताभिमुखे सूर्ये उदिते संपूर्णमण्डले चन्द्रे ।
गमनं बुधस्य लग्ने उदितास्तमिते च केतौ ॥ १९ ॥

---

क्षपणकः""जीवसिद्धिः—बीच में ही राक्षस के द्वारा अनिमित्त की सूचना करने पर पुरुष का वाक्य दो खण्डों में विभक्त हो जाता है ( १ ) क्षपणकः, ( २ ) जीवसिद्धिः । वस्तुतः वह एक साथ ही कहना चाहता है--क्षपणको जीवसिद्धिः । 'क्षपणकः' सुनकर राक्षस को अरुचि हुई किन्तु 'जीवसिद्धिः' सुनकर उसे भीतर आने की अनुमति दे दी । क्योंकि प्रथम खण्ड अशुभसूचक है तो दूसरा खण्ड शुभसूचक तथा द्विधा विभक्त इस वाक्य से एक और सूचना मिलती है । प्रथम खण्ड-क्षपणकः—के द्वारा राक्षस की राजनीति में विघ्न की सूचना दी गयी है और दूसरे खण्ड-जीवसिद्धिः—के द्वारा मलयकेतु के राक्षस का वध करने के लिए तत्पर होने पर भागुरायण की नीति के द्वारा इसके प्राणों की रक्षा = जीवसिद्धि—सूचित की गयी है ।

**शासनमिति—**

**अन्वयः**—मोहव्याधिवैद्यानाम्, अर्हताम्, शासनम्, प्रतिपद्यध्वम्; ये मुहूर्तमात्रकटुकम्, पश्चात्, पथ्यम्, उपदिशन्ति ॥ १८ ॥

**शब्दार्थः**—मोह-व्याधि-वैद्यानाम् = अज्ञानरूपी-रोगों के-वैद्य, अर्हताम् = बौद्ध संन्यासियों के, शासनम् = उपदेश को, प्रतिपद्यध्वम् = स्वीकार करो; ये = जो बौद्ध संन्यासी, मुहूर्तमात्रकटुकम् = क्षणभर के लिए कटु, पश्चात् = बाद में, पथ्यम् = हितकारक, उपदिशन्ति = उपदेश करते हैं ॥ १८ ॥

**टीका**—**शासनमिति**—मोहः = अज्ञानम् स एव व्याधिः = रोगः तस्य वैद्यानाम् = चिकित्सकानाम्, उपदेशेन ज्ञानप्रदानामित्यर्थः, अर्हताम् = पूज्यानां बौद्धसंन्यासिनाम् शासनम् = उपदेशम्, आज्ञामित्यर्थः, प्रतिपद्यध्वम् = गृह्णीत । ये = ये बौद्धसंन्यासिनः, मुहूर्तमात्रकटुकम्—मुहूर्तमात्रम् = क्षणमात्रम् कटुकम् = अप्रियम्, श्रवणकाले एव

**क्षपणक**—( प्रवेश करके )

अज्ञानरूपी रोगों के वैद्य बौद्ध संन्यासियों के उपदेश को स्वीकार करो; जो ( बौद्ध संन्यासी ) क्षण भर के लिए कटु ( किन्तु ) बाद में हितकारक उपदेश करते हैं ॥ १८ ॥

( पास में जाकर ) बुद्ध के भक्तों की ( श्रावकगण की ) धर्मसिद्धि हो।

**राक्षस**—भदन्त, हमारे ( विजय-यात्रा के लिए ) प्रस्थान करने के दिन को विचार कर बतलाओ।

**क्षपणक**—(अभिनयपूर्वक सोच कर), बुद्धोपासक, दोपहर के समय से सम्पूर्ण चन्द्रमावाली सब प्रकार के शुभों से सम्पन्न पूर्णमासी तिथि मेरे द्वारा (आपके प्रस्थान के लिए) विचार कर निश्चित की गयी है। उत्तर दिशा से दक्षिण दिशा के लिए प्रस्थान करने वाले आप लोगों के लिए (यह) अनुकूल नक्षत्र है। और भी—

**प्रथम अर्थः**—सूर्य के अस्ताभिमुख होने पर सम्पूर्ण कलाओं से युक्त चन्द्रमा के उदित होने पर केतु के उदित और अस्त होने पर अर्थात् उदित होकर अस्त होने पर बुध के लग्न में प्रस्थान (करना चाहिये) ॥१९॥

---

अप्रियानुभवमित्यर्थः, पश्चात्=आगामिनि काले, परिणामे इति यावत्। पथ्यम्=हितकरम्, उपदिशन्ति=उपदेशं कुर्वन्ति। अनेन कथनेन सम्प्रति रूक्षमपि त्वकीयं वचनं परिणामे राक्षसस्य पथ्यमिति सूचितम् ॥ १८ ॥

**टिप्पणी**—**कटुकम्**—इस कथानक से यह भी सूचित होता है कि—मैं जो बात राक्षस से कहने जा रहा हूँ वह सम्प्रति कटु भले ही हो, किन्तु परिणाम में कल्याण-प्रद है।

**अर्हताम्**—अर्ह् + शतृ कर्तरि अर्हन् ( 'अर्हः प्रशंसायाम्' पा० ३।२।१३३ इति शतृप्रत्ययः ) तेषाम्।

इस श्लोक में अप्रस्तुतप्रशंसा तथा रूपक अलङ्कार तथा आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण—

यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥ १८ ॥

**शब्दार्थः**—भदन्त=यह बौद्ध संन्यासियों के लिए सम्बोधन है, मान्य। श्रावक=बौद्ध संन्यासी दूसरों को श्रावक कह कर सम्बोधित करते हैं, बुद्धोपासक। निर्वृत्तसर्व-कल्याणा=सब प्रकार के शुभों से सम्पन्न। दक्षिणम्=अनुकूल ॥

**टीका**—भदन्त=भदन्तेति बौद्धसंन्यासिनां सम्बोधनम्, आदरणीयेति तदर्थः। श्रावक=बुद्धोपासक। निर्वृत्तसर्वकल्याणा—निर्वृत्तम्=सम्पन्नम् सर्वम्=निखिलम् कल्याणम्=मङ्गलम् यस्यां तादृशी, सर्वमङ्गलसम्पन्नेत्यर्थः। दक्षिणम्=अनुकूलम् ॥

**अस्ताभिमुख इति**—

**अन्वयः**—सूर्ये, अस्ताभिमुखे, सम्पूर्णमण्डले, चन्द्रे, उदिते, केतौ, च, उदयास्तमिते, बुधस्य, लग्ने, गमनम्, (कर्तव्यम्) ॥१९॥

अत्थाहिमुहे सूरे उदिए संपुण्णमण्डले चन्दे ।
गमणबुधस्सलग्गे उदिदत्थमिदे अ केदुम्मि ॥ १९ ॥

राक्ष०—भदन्त, तिथिरेव न शुध्यति ।

क्षप०—श्रावक, (सावगा)—

एकगुणा भवति तिथिश्चतुर्गुणं भवति नक्षत्रम् ।
चतुःषष्टिगुणं लग्नमेष ज्योतिषतन्त्रसिद्धान्तः ॥ २० ॥
एक्कगुणा होइ तिथि चउग्गुणे होइ णक्खत्ते ।
चउसत्तिगुणे लग्गे एसे जोइसतन्तसिद्धन्ते ॥ २० ॥
लग्नं भवति सुलग्नं सौम्ये ग्रहे यद्यपि दुर्लग्नम् ।
व्रहसि दीर्घां सिद्धिं चन्द्रस्य बलेन गच्छन् ॥ २१ ॥
लग्गे होइ सुलग्गे सोमम्मि गहम्मि जइवि दुल्लग्गे ।
वहेसि दीहं सिद्धिं चन्दस्स बलेण गच्छन्ते ॥ २१ ॥

---

**प्रथम शब्दार्थः**—सूर्ये = सूर्य के, अस्ताभिमुखे = अस्ताभिमुख होने पर; सम्पूर्णमण्डले = सम्पूर्ण कलाओं से युक्त, चन्द्रे = चन्द्रमा के, उदिते = उदित होने पर, केतौ = केतुके, उदयास्तमिते = उदित और अस्त होने पर (अर्थात् राहु और केतु में एक के उदित तथा दूसरे के अस्त होने पर) अथवा उदित होकर अस्त होने पर, बुधस्य = बुध के, लग्ने = लग्न में, गमनम् = प्रस्थान, (कर्तव्यम् = करना चाहिये) ॥१९॥

**द्वितीय शब्दार्थः**—सूर्ये = शूर राक्षस के, आधाराभिमुखे = आधार—नन्द के द्वारा उत्पन्न चन्द्रगुप्त—की ओर अभिमुख होने पर, सम्पूर्णमण्डले = सम्पूर्ण राष्ट्रवाले, चन्द्रे = चन्द्रगुप्त के, उदिते = उम्युदययुक्त होने पर, केतौ = मलयकेतु के, उदयास्तमिते = उठने के बाद ही पराजित हो जाने पर, बुधस्य = विद्वान् चाणक्य के, लग्ने = सम्पर्क में आने पर, गमनम् = प्रस्थान, (कर्तव्यम् = करना चाहिए) ॥१९॥

**टीका—अस्ताभिमुख इति** । सूर्ये = दिनमणौ, तेजस्विनि राक्षसे चापि, अस्ताभिमुखे = अस्ताचलाश्रयिणि, अन्यत्र अस्तः = स्वाश्रयः, असृधातोः आधारे क्तप्रत्ययः, तत्र अभिमुखे = गन्तुमुद्यते, सम्पूर्णमण्डले—सम्पूर्णम् = समग्रम् मण्डलम् = बिम्बम् यस्य तस्मिन्, कलासमग्रे इत्यर्थः, अन्यत्र सम्पूर्णं मण्डलम् = राष्ट्रम् यस्य तस्मिन्, चक्रवर्तिनीत्यर्थः, चन्द्रे = रजनीपतौ, अन्यत्र चन्द्रगुप्ते, उदिते = कृतोदये, केतौ = क्रूरग्रहे केतौ, अन्यत्र मलयकेतौ, उदयास्तमिते = आविर्भूय तिरोभूते, अन्यत्र उद्गते पराजिते च, बुधस्य = सोमपुत्रस्य शुभग्रहस्य, अन्यत्र विदुषः चाणक्यस्य, लग्ने = राशौ, अन्यत्र संसर्गे, गमनम् = प्रस्थानम्, (कर्तव्यम् = विधेयम्) ॥१९॥

**टिप्पणी—निरूप्यताम्**—शरद् पूर्णिमा के अवसर पर चाणक्य ने कौमुदीमहोत्सव मनाने का निषेध किया है । उस समय उसने यह भी कहा है कि यह तैयारी करने का समय है, उत्सव मनाने का नहीं । आज मार्गशीर्ष की पूर्णिमा है जब कि राक्षस प्रस्थान

**द्वितीय अर्थः**—शूर-वीर राक्षस के आधार—नन्द के द्वारा उत्पन्न चन्द्रगुप्त—की ओर अभिमुख होने पर, सम्पूर्ण राष्ट्रवाले चन्द्रगुप्त के अभ्युदययुक्त होने पर, मलयकेतु के उठने के बाद ही पराजित हो जाने पर, विद्वान् चाणक्य के सम्पर्क में आने पर प्रस्थान (करना चाहिए) ॥१९॥

**राक्षस**—भदन्त, (पहले तो) तिथि ही नहीं शुद्ध है।

**क्षपणक**—श्रावक !

तिथि एक गुणवाली होती है, नक्षत्र चार गुणोंवाला होता है, लग्न चौंसठ गुणोंवाला (होता है)—यह ज्योतिषशास्त्र का सिद्धान्त है ॥२०॥

लग्न भले ही अशुभ लग्न (हो तो भी) सौम्य ग्रह बुध के होने पर शुभ लग्न हो जाता है। (उस अवस्था में) चन्द्रमा के बल से जाते हुए (तुम) महान् सफलता को प्राप्त करोगे ॥२१॥

**गूढार्थः**—लग्न भले ही अशुभ लग्न हो (तो भी) विद्वान् चाणक्य के होने पर शुभ लग्न हो जाता है। (उस अवस्था में) चन्द्रगुप्त के सैनिक (भद्रभट आदि) के साथ जाते हुए (तुम) महान् सफलता को प्राप्त करोगे ॥२१॥

---

का मुहूर्त विचरवा रहा है। इस बीच दो माह तक दोनों पक्षों ने एक-दूसरे के ऊपर भेद उपाय का प्रयोग किया है।

**अस्तः**—अस् + आधारे क्तः + विभक्तिकार्यम्।

चन्द्रगुप्त नन्द के ही बच्चों में से एक है। राक्षस का आश्रयस्थल सर्वदा नन्दकुल ही रहा है। नन्द के वंश में अब केवल चन्द्रगुप्त के ही शेष रह जाने से वही राक्षस का आश्रय कहा गया है।

इस श्लोक में श्लेष अलङ्कार तथा आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण--

यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥१९॥

**एकगुणेति**--

**अन्वयः**—तिथिः, एकगुणा, भवति; नक्षत्रम्, चतुर्गुणम्, भवति; लग्नम्, चतुःषष्टिगुणम्, ( भवति ); एषः, ज्योतिषतन्त्रसिद्धान्तः ॥२०॥

**शब्दार्थः**—तिथिः = तिथि, एकगुणा = एक गुणवाली, भवति = होती है; नक्षत्रम् = नक्षत्र, चतुर्गुणम् = चार गुणोंवाला, भवति = होता है, लग्नम् = लग्न, चतुःषष्टिगुणम् = चौंसठ गुणोंवाला, (भवति = होता है), एषः = यह, ज्योतिषतन्त्रसिद्धान्तः = ज्योतिष शास्त्र का सिद्धान्त है ॥२०॥

**टीका**—तिथिः एकगुणा—एकः गुणः यस्याः सा तादृशी, शुभाशुभयोर्विषये अस्याः अल्पशक्तिर्निगदिता, भवति = अस्ति; नक्षत्रम् = अश्विन्यादिनक्षत्रम्, चतुर्गुणम्—चत्वारः गुणाः यस्य तादृशम्, लग्नं चतुःषष्टिगुणम्—चतुःषष्टिः गुणाः यस्य तादृशम्, भवति; एषः = तिथिनक्षत्रादीनां बलाबलविचाररूपः, ज्योतिषतन्त्रसिद्धान्तः = ज्योतिष-

राक्ष०—भदन्त, अपरैः सांवत्सरिकैः सह संवाद्यताम् ।

क्षप०—संवादयतु श्रावकः । अहं पुनर्गमिष्यामि । (संवादेदु सावगो । अहं उण गमिस्स ।)

राक्ष०—न खलु कुपितो भदन्तः ?

क्षप०—कुपितो न युष्माकं भदन्तः । (कुविदे ण तुह्माणं भदन्ते ।)

राक्ष०—कस्तर्हि ?

क्षप०—भगवान्कृतान्तः । येनात्मनः पक्षमुज्झित्वा परपक्षः प्रमाणीक्रियते । (भअवं कअन्तो । जेण अत्तणो पक्खं उज्झिअ परपक्खो प्पमाणीकरीअदि ।)

(इति निष्क्रान्तः क्षपणकः)

राक्ष०—प्रियंवदक, ज्ञायतां का वेला वर्तत इति ?

प्रियं०—अस्ताभिलाषी भगवान्सूर्यः । (अत्थाहिलासी भअवं सूरो ।)

राक्ष०—(उत्थाय विलोक्य) अये अस्ताभिलाषी भगवान्भास्करः । संप्रति हि—

**आविर्भूतानुरागाः क्षणमुदयगिरेरुज्जिहानस्य भानोः**
**पर्णच्छायैः पुरस्तादुपवनतरवो दूरमाश्वेव गत्वा ।**
**एते तस्मिन्निवृत्ताः पुनरपरगिरिप्रान्तपर्यस्तबिम्बे**
**प्रायो भृत्यास्त्यजन्ति प्रचलितविभवं स्वामिनं सेवमानाः ॥ २२ ॥**

---

शास्त्रमतमित्यर्थः, आस्ते इति शेषः ॥२०॥

**टिप्पणी—तिथिरेव न शुध्यति**—राक्षस विद्वान् राजनेता है। वह ज्योतिष का भी मर्मज्ञ है। उसे मालूम है कि पूर्णिमा को यात्रा करना वर्जित है—'न षष्ठी न च द्वादशी नाष्टमी नो सिताद्या तिथिः पूर्णिमामा न रिक्ता।' 'विनाशदाथ पूर्णिमा यशःक्षयं करोत्यमा।' अतः वह कह उठता है कि—सर्वप्रथम तो तिथि ही हमारी यात्रा के लिए नहीं उपयुक्त है नक्षत्र आदि की बात तो दूर रही ॥२०॥

**लग्नमिति—**

**अन्वयः**—लग्नम्, यद्यपि, दुर्लग्नम्, (स्यात्, तथापि), सौम्ये, ग्रहे, सुलग्नम्, भवति । (तदा), चन्द्रस्य, बलेन, गच्छन्, दीर्घाम्, सिद्धिम्, वहसि ॥२१॥

**शब्दार्थः**—लग्नम्=लग्न, यद्यपि=भले ही, दुर्लग्नम्=अशुभ लग्न, (स्यात्=हो, तथापि=तो भी), सौम्ये=सौम्य, ग्रहे=ग्रह (बुध) के होने पर, सुलग्नम्=शुभ लग्न, भवति=हो जाती है। (तदा=उस अवस्था में), चन्द्रस्य=चन्द्रमा के (पक्ष में–चन्द्रगुप्त के), बलेन=बल से (पक्ष में–सैनिक भद्रभट आदि के साथ), गच्छन्=जाते हुए, दीर्घाम्=महान्, सिद्धिम्=सफलता को, वहसि=धारण करोगे, प्राप्त करोगे ॥२१॥

**टीका**—लग्नं यद्यपि दुर्लग्नम्=अशुभं लग्नम्, स्यात्तथापीति शेषः, सौम्ये=शुभकरे, ग्रहे=नक्षत्रे, बुधे इति यावत्, चाणक्ये इत्यपि ध्वनितम्, सति, सुलग्नम्=शोभनं

**राक्षस**—भदन्त, दूसरे ज्योतिषियों के साथ (इसके विषय में) परामर्श कर लीजिये।

**क्षपणक**—बुद्धोपासक ही परामर्श कर लें। मैं फिर चला जाऊँगा।

**राक्षस**—भदन्त क्रुद्ध तो नहीं हो गये?

**क्षपणक**—आप लोगों पर भदन्त नहीं कुपित हुआ है।

**राक्षस**—तो कौन (क्रुद्ध हो गया है)?

**क्षपणक**—भगवान् यमराज। (क्योंकि) जिसके द्वारा (अर्थात् जिस तुम्हारे द्वारा) अपना पक्ष छोड़ कर दूसरा पक्ष (अर्थात् मुझको छोड़ कर दूसरा) प्रमाणित माना जा रहा है।

(ऐसा कह कर क्षपणक निकल गया)

**राक्षस**—प्रियम्वदक, ज्ञात करो क्या समय है?

**प्रियम्वदक**—भगवान् सूर्य अस्त होने वाले हैं॥

**राक्षस**—(उठ कर, देख कर) अरे, भगवान सूर्य अस्त होना चाह रहे हैं। क्योंकि इस समय—

क्षण भर के लिए अनुराग (लालिमा) प्रदर्शित करनेवाले ये उद्यान के वृक्ष उदयाचल से अलग होकर ऊपर उठनेवाले सूर्य के सामने (अपने) पत्तों की छाया के द्वारा शीघ्र ही दूर तक जाकर पुनः उसी (सूर्य) के अस्तोन्मुख होने पर लौट आये। प्रायः सेवा करते हुए सेवक सम्पत्ति-विहीन स्वामी को छोड़ देते हैं॥२२॥

---

लग्नम्, भवति = जायते। तदा चन्द्रस्य = चन्द्रमसः, चन्द्रगुप्तस्य इत्यपि, बलेन = शक्त्या, सैनिकैः भद्रभटादिभिरित्यपि, गच्छन् = विजयार्थं व्रजन्, दीर्घाम् = महतीम्, दीर्घकालव्यापिनीं वा, सिद्धिम् = सफलताम्, वहसि = वक्ष्यसि, अधुना तव प्रस्थानं शोभनमेवास्ते इति भावः॥२१॥

**टिप्पणी—लग्नं भवति सुलग्नम्**—अशुभ लग्न भी यदि बुध से अधिष्ठित हो तो शुभ हो जाता है॥

इस श्लोक में श्लेष अलंकार है॥२१॥

**शब्दार्थः**—सांवत्सरिकैः = ज्योतिषियों के साथ, संवाद्यताम् = परामर्श कर लीजिये। कृतान्तः = यमराज। अस्ताभिलाषी = अस्त होने वाले॥

**टीका**—सांवत्सरिकैः = ज्योतिषशास्त्रविशारदैः, संवाद्यताम् = विचार्यताम्। कृतान्तः = यमराजः ('कृतान्तो' 'यमराड्यमः' इत्यमरः)। अस्ताभिलाषी = अस्ताचलगमनोत्सुकः॥

**टिप्पणी—संवाद्यताम्**—सम् + $\sqrt{}$ वद् = णिच् + लोट् ताम् = भावे।

**संवादयतु श्रावकः**—क्षपणक के इस कथन से यह प्रतीत होता है कि वह राक्षस के ऊपर क्रुद्ध हो गया है॥

**आविर्भूतानुरागा इति**—

**अन्वयः**—क्षणम्, आविर्भूतानुरागाः, एते, उपवनतरवः, उदयगिरेः, उज्जिहानस्य, भानोः, पुरस्तात्, पर्णच्छायैः, आशु, एव, दूरम्, गत्वा, पुनः, तस्मिन्, अपरगिरिप्रान्त-

(इति निष्क्रान्ताः सर्वे)

## इति राक्षसोद्योगो नाम चतुर्थोऽङ्कः ।

पर्यस्तबिम्बे, (सति), निवृत्ताः प्रायः, सेवमानाः, भृत्याः, प्रचलितविभवम्, स्वामिनम्, त्यजन्ति ॥२२॥

**शब्दार्थः**—क्षणम् = क्षण भर के लिए, आविर्भूतानुरागाः = प्रकट अनुरागवाले (अर्थात् अनुराग प्रदर्शित करनेवाले), एते = ये, उपवनतरवः = उद्यान के वृक्ष, उदयगिरेः = उदयाचल से, उज्जिहानस्य = अलग होकर ऊपर उठनेवाले, भानोः = सूर्य के, पुरस्तात् = सामने, पर्णच्छायैः = पत्तों की छाया के द्वारा, आशु = शीघ्र, एव = ही, दूरम् = दूर तक, गत्वा = जाकर, पुनः = पुनः, तस्मिन् = उसी के, अपरगिरिप्रान्तपर्यस्त-बिम्बे = अस्ताचल के—प्रान्त भाग पर—लटकते हुए—बिम्बवाला, (सति = होने पर) (अर्थात् अस्तोन्मुख होने पर), निवृत्ताः = लौट आये; प्रायः = प्रायः, सेवमानाः = सेवा करते हुए, भृत्याः = सेवक, प्रचलितविभवम् = विगत ऐश्वर्यवाले (अर्थात् सम्पत्तिविहीन), स्वामिनम् = स्वामी को, त्यजन्ति = छोड़ देते हैं ॥२२॥

**टीका**—**आविर्भूतानुरागा इति** । क्षणम् = मुहूर्तमात्रम्, प्रातःकाले वा ('क्षणः कालविशेषे स्यात् पर्वण्यवसरे मदे । व्यापारे विकलत्वे च पारतन्त्र्यमध्ययोः' इति हैमः), आविर्भूतानुरागाः—आविर्भूतः = प्रकटीकृतः, अनुरागः = अनुरक्तिः यैस्तादृशाः, एते = दृश्यमानाः, उपवनतरवः—उपवनस्य = आरामस्य, तरवः = वृक्षाः, उदयगिरेः = उदयाचलात्, उज्जिहानस्य = उदयमानस्य, भानोः = सूर्यस्य, पुरस्तात् = समक्षम्, पर्णच्छायैः = पत्रानातपैः, आशु = शीघ्रमेव, दूरम् = विप्रकृष्टम्, गत्वा = उपसृत्य, प्रत्युद्गतिं विधायेत्यर्थः, पुनः = मुहुः, तस्मिन् = तस्मिन्नेव सूर्ये न त्वन्यस्मिन्निति-भावः, अपरगिरिप्रान्तपर्यस्तबिम्बे = अपरगिरेः = अस्ताचलस्य, प्रान्ते = पृष्ठे, पर्यस्तम् = स्रस्तम्, बिम्बम् = मण्डलम् यस्य तादृशे सति, निवृत्ताः = परागताः, तैः अनुगमनमपि न कृतमिति भावः । तत्र लौकिकोदाहरणमपि प्रस्तूयते—प्रायः = बाहुल्येन, सेवमानाः = सेवां कुर्वाणाः, भृत्याः = सेवकाः, प्रचलितविभवम्—प्रचलितः = प्रारम्भविनाशः, विभवः = ऐश्वर्यम् यस्य तादृशम्, स्वामिनम् = प्रभुम्, त्यजन्ति = विहायान्यत्र व्रजन्तीति । सम्पत्तौ प्रत्युद्गमनं कुर्वन्ति किन्तु विपत्तौ अनुगमनमपि परित्यजन्तीति भावः ॥२२॥

॥ इति राक्षसोद्योगो नाम चतुर्थोऽङ्कः ॥

**टिप्पणी**—**आविर्भूतानुरागाः**—भगवान् भास्कर की प्रातःकालीन अरुणाभ किरणें, ओस के कणों से व्याप्त वृक्षों के पल्लवों पर जब पड़ती हैं तो उनमें भी लालिमा झलक उठती है । इसी लालिमा को कवि सूर्य के प्रति व्यक्त किये गये वृक्षों के अनुराग के रूप में देखता है । शास्त्रों में अनुराग (प्रेम) का रङ्ग रक्त कहा गया है ।

**उज्जिहानस्य**—उद् + √हा (गतौ) + शानच् कर्तरि + षष्ठ्येकवचने विभक्ति-

(इस प्रकार सभी निकल जाते हैं)

॥ 'राक्षसोद्योग' नामक चौथा अङ्क समाप्त ॥

---

कार्यम् ।

**प्रचलितविभवम्**—इससे मलयकेतु के पतन की सूचना दी गयी है।

**तरवो गत्वा''' निवृत्ताः**—यहाँ यह ध्यान रखना है कि शुक्लपक्ष की पूर्णिमा को ये सारी बातें हो रही हैं। शुक्लपक्ष के अन्तिम उत्तरार्द्ध में चन्द्रमा प्रायः रात भर रहता है। प्रातःकाल वह पश्चिम में अस्त होता है। उस समय वृक्षों की छाया पूरब की ओर दूर-दूर तक फैली रहती है। सूर्य जैसे-जैसे ऊपर चढ़ता है छाया पूरब से पश्चिम की ओर सिकुड़ने लगती है। यह क्रिया दिन के बारह बजे तक रहती है। बाद में ढलता हुआ सूर्य पश्चिम की ओर जाता है तो छाया पूरब की ओर। इसी प्राकृतिक नियम को कवि यहाँ आलङ्कारिक रूप में व्यक्त कर रहा है।

इस श्लोक में अर्थान्तरन्यास तथा उत्प्रेक्षा अलङ्कार एवं स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—

म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ॥२२॥

॥ 'राक्षसोद्योग' नामक चौथा अङ्क समाप्त ॥

---

## पञ्चमोऽङ्कः

( ततः प्रविशति लेखमलङ्करणस्थगिकां मुद्रितामादाय सिद्धार्थकः )

सिद्धा०—आश्चर्यमाश्चर्यम् ! (ही हीमाणहे हीमाणहे !)

बुद्धिजलनिर्झरैः सिच्यमाना देशकालकलशैः ।
दर्शयिष्यति कार्यफलं गुरुकं चाणक्यनीतिलता ॥ १ ॥

बुद्धिजलणिज्झरेहिं सिच्चन्ती देसकालकलसेहिं ।
दंसिस्सदि कज्जफलं गुरुअं चाणक्कणीदिलदा ॥ १ ॥

तद्गृहीतो मयार्यचाणक्येन प्रथमलेखितोऽमात्यराक्षसस्य मुद्रालाञ्छितोऽयं लेखस्तस्यैव मुद्रालाञ्छितेयमाभरणपेटिका । चलितोऽस्मि किल पाटलिपुत्रम् । यावद्गच्छामि । (परिक्रम्यावलोक्य च) कथं क्षपणक आगच्छति । यावदस्याशकुनभूतं दर्शनं मम सम्मतमेव तस्मान्न परिहरामि । (ता गहीदो मए मुद्दालंच्छिओ अज्जचाणक्केण पढमलिहिदो अमच्चरक्खसस्स अअं लेहो तस्स ज्जेव्व मुद्दालंछिआ इअं आहरणपेडिओ । चलिदोह्मि किल पाडलिउत्तं । जाव गच्छामि । कहं खवणओ आअच्छदि । जाव से असउणभूदं दंसणं मह संमदं एव्व ता ण पडिहरामि ।)

---

बुद्धिजलेति—

अन्वयः—देशकालकलशैः, बुद्धिजलनिर्झरैः, सिच्यमाना, चाणक्यनीतिलता, गुरुकम्, कार्यफलम्, दर्शयिष्यति ॥१॥

शब्दार्थः—देशकालकलशैः = देश और कालरूपी घड़ों के द्वारा, बुद्धिजलनिर्झरैः = बुद्धिरूपी जलप्रवाहों से, सिच्यमाना = सींची जाती हुई, चाणक्यनीतिलता = चाणक्य की नीतिरूपी लता, गुरुकम् = महान्, कार्यफलम् = कार्यरूप फल को, दर्शयिष्यति = दिखलायेगी ॥१॥

टीका—बुद्धिजलेति । देशकालकलशैः—देशश्च = स्थानञ्च, कालश्च = समयश्च तौ एव कलशौ = घटौ येषां तादृशैः, बुद्धिजलनिर्झरैः—बुद्धयः = मतयः एव जलानि = सलिलानि तेषां निर्झरैः = प्रवाहैः, सिच्यमानाः = आर्द्रीक्रियमाणा, चाणक्यनीतिलता—चाणक्यस्य = कौटिल्यस्य, नीतिः = नयः, एव लता = वल्ली ('वल्ली तु व्रततिर्लता' इत्यमरः), गुरुकम् = महत्, कार्यफलम्—कार्यम् = कृत्यम्, राक्षसग्रहणरूपं कृत्यमित्यर्थः, तदेव फलम् = प्रसवम्, परिणाममित्यर्थः, दर्शयिष्यति = प्रकटयिष्यति । अनेन पूर्वं निक्षितस्य चाणक्यनयबीजस्य फलं शीघ्रमेव प्रकटीभविष्यतीति सूचितम् ॥१॥

**टिप्पणी—अलङ्करणस्थगिकाम्—स्थगयति इति स्थग + णिच् + अच् कर्तरि स्थगः = मञ्जूषा; स एव स्थगकः । स्त्रियां स्थगिका । अलङ्करणानाम् = आभूषणानाम्, स्थगिका = मञ्जूषा ताम् ।**

# पञ्चम अङ्क

[तदनन्तर लेख और (राक्षस की मुद्रा से) मुद्रित आभूषणों की पेटी को लेकर सिद्धार्थक प्रवेश करता है] ।

सिद्धार्थक—आश्चर्य है, आश्चर्य है !

देश और कालरूपी घड़ों के द्वारा बुद्धिरूपी जलधाराओं से सींची जाती हुई चाणक्य की नीतिरूपी लता (राक्षस को वश में करना रूप) महान् कार्यरूप फल को दिखलायेगी ॥१॥

इसलिए मैंने आर्य चाणक्य के द्वारा (शकटदास से) पहले से ही लिखवाया गया, अमात्य राक्षस की अँगूठी से मुद्रित वह लेख ले लिया है (और) उसी (राक्षस) की अँगूठी से चिह्नित आभूषणों की वह पेटी (है) । (अब मैं) बनावटी रूप से (किल) पाटलिपुत्र के लिए चला हूँ । अच्छा जाता हूँ । (घूम कर और देख कर) क्या क्षपणक आ रहा है ? क्योंकि इसका अपशकुनरूप दर्शन मेरे लिए अभीष्ट ही है, अतः (इसको) बचाता नहीं हूँ ॥

---

यहाँ यह ध्यान रखना है कि लेख वही है जिसे प्रथम अङ्क में चाणक्य ने शकटदास से लिखवाया था और आभूषण तो वही हैं जिन्हें खुश होकर राक्षस ने सिद्धार्थक को दिया था ।

**आश्चर्यम् आश्चर्यम्**—सिद्धार्थक चाणक्य का गुप्तचर है । वह सारी घटनाओं को बड़े ध्यान से देखता आ रहा है । यद्यपि उसे चाणक्य की कूटनीति पर पूरा भरोसा है, किन्तु सफलता इतने शीघ्र चाणक्य का वरण कर लेगी—यह उसे ज्ञात न था । यही कारण है कि वह आश्चर्य व्यक्त कर रहा है ।

**कार्यफलम्**—चाणक्य ने राक्षस को वश में करने के लिए ही चारों ओर अपनी नीति का जाल बिछा रखा है । राक्षस का चाणक्य के वश में हो जाना ही कार्यरूप फल है ।

इस श्लोक में रूपक अलङ्कार तथा आर्या छन्द है । छन्द का लक्षण—

यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि ।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥१॥

**शब्दार्थः**—मुद्रालाञ्छितः = अँगूठी से चिह्नित, आभरणपेटिका = आभूषणों की पेटी । सम्मतम् = अभीष्ट ॥

**टिप्पणी—प्रथमलेखितः**—चाणक्य ने कपटपूर्वक इस लेख को सिद्धार्थक के हाथों भेज कर शकटदास से लिखवाया था । इसका प्रसङ्ग प्रथम अङ्क में आ चुका है ।

**तस्यैव मुद्रालाञ्छितेयम्**—इस पेटी में वे ही आभूषण बन्द हैं जिन्हें राक्षस ने

**क्षपणकः**—(प्रविश्य)—

आर्हतानां प्रणमामि ये ते गम्भीरतया बुद्धेः ।
लोकोत्तरैर्लोके सिद्धिं मार्गैर्गच्छन्ति ॥ २ ॥
अलहन्ताणं पणमामि जे दे गम्भीलदाए बुद्धीए ।
लोउत्तलेहिं लोए सिद्धिं मग्गेहिं गच्छन्दि ॥ २ ॥

**सिद्धा०**—भदन्त, वन्दे ! (भदन्त वन्दामि !)

**क्षप०**—श्रावक, धर्मसिद्धिर्भवतु । (निर्वर्ण्य) श्रावक प्रस्थानसमुद्वहने कृतव्यवसायमिव त्वां पश्यामि । (सावगा धम्मसिद्धी होदु । सावगा पत्थाणसमुव्वहणे किदव्ववसाअं विअ तुमं पेक्खामि ।)

**सिद्धा०**—कथं भदन्तो जानाति । (कहं भदन्तो जाणादि ।)

**क्षप०**—श्रावक, किमत्र ज्ञातव्यम् । एष ते मार्गादेशकुशलः शकुनः करगतो लेखश्च सूचयति । (सावगा किं एत्थ जाणिदव्वं । एसो दे मग्गादेसकुसलो सउणो करगदो लेहो अ सूअदि ।)

**सिद्धा०**—ज्ञातं भदन्तेन । देशान्तरं प्रस्थितोऽस्मि । तस्मात्कथयतु भदन्तः कीदृशोऽद्य दिवसः । (जाणिदं भदन्तेण । देसन्तरं पत्थिदोह्मि । ता कहेदु भदन्तो कीदिसो अज्ज दिवसो त्ति ।)

**क्षप०**—(विहस्य) श्रावक, मुण्डितमुण्डो नक्षत्राणि पृच्छसि । (सावगा मुण्डिअमुण्डो णक्खत्ताइं पुच्छसि ।)

**सिद्धा०**—भदन्त, सांप्रतमपि किं जातम् । कथय प्रस्थानस्य यद्यनुकूलं भविष्यति तदा गमिष्यामि । अन्यथा निवर्तिष्ये । (भदन्त, सप्पदं वि किं जादं । कहेहि पत्थाणस्स जइ अणुकूलं भविस्सदि तदो गमिस्सं । अण्णधा निवत्तिस्सं ।)

---

प्रसन्न होकर सिद्धार्थक को पुरस्कार के रूप में दिया था । उस समय सिद्धार्थक ने यह कह कर कि जब आवश्यकता होगी तब ले लूँगा—उन आभूषणों को उसी पेटी में रख कर राक्षस की अँगूठी से मुद्रित करके उसी के पास में ही रख दिया था । वस्तुतः इन आभूषणों को मलयकेतु ने राक्षस के लिए अपने कञ्चुकी के हाथों भेजा था ।

**किल**—यहाँ यह शब्द मिथ्या के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है । वस्तुतः वह पाटलिपुत्र जाना नहीं चाहता, किन्तु ऐसा स्वांग रच रहा है मानो वह सचमुच पटना के लिए ही तैयार होकर जा रहा है ।

**कथं क्षपणकः**—क्षपणक के दिखलाई पड़ने पर सिद्धार्थक इसलिए क्रुद्ध हो रहा है क्योंकि वह जीवसिद्धि को चाणक्य के गुप्तचर के रूप में नहीं जानता है ।

**तस्मान्न परिहरामि**—क्योंकि सिद्धार्थक वस्तुतः पाटलिपुत्र जाना नहीं चाहता है अतः क्षपणक का दर्शन बचाना नहीं चाहता है ।

**आर्हतानामिति**—

**अन्वयः**—(अहम्), आर्हतानाम्, प्रणमामि, ये, ते, बुद्धेः, गम्भीरतया, लोके, लोकोत्तरैः, मार्गैः, सिद्धिम्, गच्छन्ति ॥२॥

**क्षपणक**—(प्रवेश करके)—

(मैं) बौद्धों को प्रणाम कर रहा हूँ; जो बौद्ध बुद्धि की गम्भीरता से संसार में अनुपम साधनों से सफलता (मोक्ष) को प्राप्त करते हैं ॥२॥

**सिद्धार्थक**—भदन्त (बौद्धसंन्यासिन्), प्रणाम कर रहा हूँ।

**क्षपणक**—श्रावक (बुद्धोपासक), धर्म की सिद्धि हो। (देख कर) श्रावक, तुम को यात्रा की तैयारी में तत्पर-सा देख रहा हूँ।

**सिद्धार्थक**—भदन्त कैसे जानते हैं ?

**क्षपणक**—श्रावक, इसमें जानना क्या है ? तुम्हारे मार्ग को बतलाने में कुशल यह शकुन और हाथ में वर्तमान (यह) लेख सूचित कर रहा है।

**सिद्धार्थक**—भदन्त ने जान लिया। दूसरे देश के लिए चला हूँ। तो भदन्त बतलायें कि आज कैसा दिन (मुहूर्त) है।

**क्षपणक**—(हँस कर) श्रावक, सिर मुड़ा कर नक्षत्रों को पूछ रहे हो। (अर्थात् यात्रा प्रारम्भ करके मुहूर्त पूछ रहे हो)।

**सिद्धार्थक**—भदन्त, अब भी क्या हुआ है ? बतलाइये, यदि यात्रा के अनुकूल (दिन) होगा तो जाऊँगा। नहीं तो लौट जाऊँगा ॥

---

**शब्दार्थः**—(अहम् = मैं), आर्हतानाम् = बौद्धों को, प्रणमामि = प्रणाम कर रहा हूँ, ये = जो, ते = बौद्ध, बुद्धेः = बुद्धि की, गम्भीरतया = गम्भीरता से, लोके = संसार में, लोकोत्तरैः = अनुपम, मार्गैः = साधनों से, सिद्धिम् = सफलता को, मोक्ष को, गच्छन्ति = प्राप्त करते हैं ॥२॥

**टीका**—आर्हतानामिति। आर्हतानाम् = बौद्धसंन्यासिनाम्, अत्र कर्मणः शेषत्वविवक्षायां षष्ठी, प्रणमामि = नमस्करोमि, ये ते = बौद्धसंन्यासिनः, बुद्धेः = ज्ञानस्य, गम्भीरतया = दुःखगाहनीयतया, लोके = संसारे, लोकोत्तरैः = अनुपमैः, अतिकठिनैः इतिभावः, मार्गैः = साधनैः, सिद्धिम् = सफलताम्, मुक्तिरूपां सफलतामित्यर्थः, गच्छन्ति = प्राप्नुवन्ति ॥२॥

**टिप्पणी**—**आर्हतानाम्**—अर्ह + शतृ = अर्हत्, अर्हतः = बुद्धस्य इमे अर्हत् + अण् आर्हताः तेषाम्।

**विशेष**—इस श्लोक में चाणक्य की नीति की अपूर्व गम्भीरता ध्वनित होती है।

इस श्लोक में अप्रस्तुतप्रशंसा अलङ्कार तथा आर्या छन्द है ॥२॥

**शब्दार्थः**—प्रस्थानसमुद्वहने = यात्रा की तैयारी में, कृतव्यवसायम् = कृतनिश्चय, तत्पर। मार्गादेशकुशलः = मार्ग को बतलाने में कुशल ॥

**टीका**—प्रस्थानसमुद्वहने—प्रस्थानस्य = यात्रायाः, समुद्वहने = सम्पादने, पूर्णे इत्यर्थः, कृतव्यवसायम्—कृतः = विहितः, व्यवसायः = निश्चयम् येन तादृशम्। मार्गादेशकुशलः—मार्गस्य = पथः, आदेशे = कथने, कुशलः = प्रवीणः, यात्रासूचकः इत्यर्थः ॥

क्षप०—श्रावक, न सांप्रतमेतस्मिन्मलयकेतुकटकेऽनुकूलं भविष्यति। (सावगा ण संपदं एदस्सिं मलअकेदुकडए अणुकूलं भविस्सदि।)

सिद्धा०—भदन्त, कथय कुत एतत्। (भदन्त, कहेहि कुदो एदम्।)

क्षप०—श्रावक, निशामय। प्रथमं तावदत्र कटके लोकस्यानिवारितो निर्गमप्रवेश आसीत्। इदानीमितः प्रत्यासन्ने कुसुमपुरे न कोऽप्यमुद्रालाञ्छितो निर्गन्तुं प्रवेष्टुं वानुमोद्यते। तद्यदि भागुरायणस्य मुद्रालाञ्छितस्तदा गच्छ विश्रब्धोऽन्यथा तिष्ठ। मा गुल्माधिकारिकैः संयमितकरचरणो राजकुलं प्रवेश्यसे। (सावगा णिसामेहि। पुढमं दाव एत्थ कडए लोअस्स अणिवारिदो णिग्गमप्पवेसो आसी। दाणीं इदो पच्चासण्णे कुसुमपुले ण कोवि अमुद्दालंच्छिओ णिग्गमिदुं पवेट्ठुं वा अणुमोदीअदि। ता जदि भाउराअस्स मुद्दालंच्छिओ तदो गच्छ विस्सद्धो अण्णहा चिट्ठ। मा गुम्माहिआरिएहिं सञ्जमिअकलचलणो राअकुलं पवेसीअसि।)

सिद्धा०—किं न जानाति भदन्तो अमात्यराक्षसस्य सन्निहित इति। तदमुद्रालाञ्छितमपि मां निष्क्रामन्तं कस्य शक्तिर्निवारयितुम्। (किं ण जाणादि भदन्तो अमच्चरक्खसस्स सण्णिहिदो त्ति। ता अमुद्दालंच्छिदं वि मं णिक्कमन्तं कस्स सत्ती णिवारेदुं।)

क्षप०—(सावेगम्) श्रावक राक्षसस्य पिशाचस्य वा भव न पुनरमुद्रालाञ्छितस्येतो निष्क्रमणोपायः। (सावगा रक्खसस्स पिसाचस्स वा होहि ण उण अमुद्दालंच्छिदस्स इदो णिक्कमणोवाओ।)

सिद्धा०—भदन्त, मा कुप्य मे कार्यसिद्धिर्भवतु। (भदन्त, मा कुप्य मे कज्जसिद्धी होदु।)

क्षप०—श्रावक, गच्छ भवतु ते कार्यसिद्धिः। अहमपि भागुरायणान्मुद्रां याचे। (सावगा गच्छ। होदु दे कज्जसिद्धि। अहं वि भाउराअणादो मुद्दं जाचेमि।) (इति निष्क्रान्तौ)

इति प्रवेशकः।

---

**टिप्पणी—मुण्डितमुण्डः**—जैसे सिर मुड़ा कर कोई उसके लिए मुहूर्त पूछे उसी प्रकार तुम्हारे द्वारा यात्रा आरम्भ करके फिर उसका मुहूर्त पूछना है।

**शकुनः**—यात्रा आरम्भ करने के समय लोग मस्तक पर हल्दी-अक्षत आदि लगाते हैं। सिद्धार्थक ने भी ऐसा ही किया है। उसी को देख कर क्षपणक कह रहा है कि—तुम्हारे मार्ग (अर्थात् तुम्हारी यात्रा) को बतलाने में कुशल यह शकुन और हस्तगत पत्र सूचित कर रहा है॥

**शब्दार्थः**—मलयकेतुकटके=मलयकेतु के शिविर में। निशामय=सुनिए। अमुद्रालाञ्छितः=जो मुद्रा से मुद्रित (चिह्नित) नहीं है ऐसा (अर्थात् जिसके पास मुद्रा से मुद्रित अनुमति पत्र नहीं है ऐसा)। गुल्माधिकारिकैः=पुलिस चौकी के अधिकारियों के द्वारा। संयमितकरचरणः=बँधा है हाथ-पैर जिसका ऐसा (अर्थात् हाथ-पैर बाँध कर)॥

**क्षपणक**—बुद्धोपासक, इस समय मलयकेतु के इस शिविर से (जाना) उचित न होगा।

**सिद्धार्थक**—भदन्त, बतलाइए वह कैसे।

**क्षपणक**—बुद्धोपासक, सुनिए। पहले तो इस शिविर में लोगों का बेरोक-टोक आना-जाना था। अब यहाँ से कुसुमपुर के निकट आ जाने पर मुहर लगा हुआ अनुमतिपत्र बिना लिये किसी को भी बाहर जाने अथवा अन्दर आने की अनुमति नहीं दी जाती। तो यदि भागुरायण की मुद्रा से चिह्नित हो (अर्थात् भागुरायण की मुद्रा से मुद्रित अनुमतिपत्र लिये हो) तो विश्वासपूर्वक जाओ अन्यथा ठहरो। (अनुमतिपत्र के अभाव में) कहीं ऐसा न हो कि पुलिस-चौकी के अधिकारियों के द्वारा हाथ-पैर बाँध कर राजकुल में पहुँचा दिये जाओ।

**सिद्धार्थक**—भदन्त (क्या यह) नहीं जानते हैं कि (मैं) अमात्य राक्षस के पास रहनेवाला व्यक्ति हूँ। अतः मुद्रा से बिना मुद्रित (अर्थात् बिना अनुमतिपत्र लिये) भी बाहर जाते हुए मुझको रोकने की किसकी शक्ति है?

**क्षपणक**—(क्रोध के साथ) बुद्धोपासक, राक्षस के हो अथवा पिशाच के, किन्तु मुद्रा से बिना मुद्रित (व्यक्ति) का यहाँ से निकल कर जाने का कोई उपाय नहीं है।

**सिद्धार्थक**—भदन्त, कुपित मत हों, मेरे कार्य की सिद्धि हो।

**क्षपणक**—बुद्धोपासक, जाओ, तुम्हारे कार्य की सिद्धि हो। मैं भी भागुरायण से मुद्रा (मुद्रा से मुद्रित अनुमतिपत्र) माँगता हूँ।

(इस प्रकार दोनों निकल गये)

**॥ प्रवेशक समाप्त ॥**

---

**टीका**—मलयकेतुकटके—मलयकेतोः = पर्वतकपुत्रस्य, कटके = सैन्यावासे, शिविरे इत्यर्थः। निशामय = शृणु। मुद्रया = राज्यसञ्चालनस्थापितया, मुद्रया लाञ्छितः = अङ्कितः मुद्रालाञ्छितः न मुद्रालाञ्छितः अमुद्रालाञ्छितः बिना अनुमतिपत्रमित्यर्थः। गुल्माधिकारिकैः—गुल्मस्य = सेनायाः ('सेनामुखं गुल्मगतौ वाहिनी पृतना चमूः' इत्यमरः) अथवा प्रहरीणां स्थानस्य अधिकारिकैः = अधिपैः प्रहरिभिरित्यर्थः॥

**टिप्पणी—गुल्माधिकारिकैः**—पुलिस चौकी के अधिकारियों के द्वारा, शिविर के अधिकारियों के द्वारा—शिविर के चारों ओर कुछ दूरी पर पुलिस की अस्थायी चौकियाँ स्थापित कर दी गयी थीं। यह कार्य शिविर की सुरक्षा को दृष्टि में रख कर किया जाता है।

**इति प्रवेशकः**—प्रवेशयति सामाजिकहृदयेऽप्रत्यक्षानर्थान् अथवा प्रवेशयति कथा-प्रसङ्गं गमयति पात्रं प्रवेशयतित्वा। प्र + √विश् + णिच् + ण्वुल् कर्तरि। प्रवेशक का लक्षण—

**'वृत्तवर्तिष्यमाणानां कथांशानां निदर्शकः।**
**प्रवेशकस्तु नाट्याङ्के नीचपात्र-प्रयोजितः।**

( ततः प्रविशति पुरुषेणानुगम्यमानो भागुरायणः )

भागु०—(स्वगतम्) अहो वैचित्र्यमार्यचाणक्यनीतेः—

मुहुर्लक्ष्योद्भेदा मुहुरधिगमाभावगहना
मुहुः संपूर्णाङ्गी मुहुरतिकृशा कार्यवशतः ।
मुहुर्नश्यद्बीजा मुहुरपि बहुप्रापितफले-
त्यहो चित्राकारा नियतिरिव नीतिर्नयविदः ॥ ३ ॥

(प्रकाशम्) भद्र भासुरक, न मां दूरीभवन्तमिच्छति कुमारः । अतोऽस्मिन्नेवाऽऽस्थानमण्डपे न्यस्यतामासनम् ।

---

दो अङ्कों के अन्तराल में घटित तथा आगे आनेवाली घटनाओं को सूचित करनेवाला, नीच पात्रों के द्वारा प्रयुक्त प्रवेशक होता है । यह प्रथम अङ्क के प्रारम्भ तथा अन्तिम अङ्क की समाप्ति पर कभी नहीं प्रयुक्त होता । विष्कम्भक प्रथम अङ्क के प्रारम्भ में भी प्रयुक्त होता है । यही इन दोनों का भेद है ।

**मुहुरिति—**

**अन्वयः**—मुहुः, लक्ष्योद्भेदा, मुहुः, अधिगमाभावगहना, मुहुः, कार्यवशतः, अतिकृशा, मुहुः, नश्यद्बीजा, मुहुः, सम्पूर्णाङ्गी, मुहुः, बहुप्रापितफला, अपि, नयविदः, नीतिः, नियतिः, इव, चित्राकारा, (अस्ति), इति, अहो ॥३॥

**शब्दार्थः**—मुहुः = कुछ समय के लिए, लक्ष्योद्भेदा = व्यक्त अंकुरवाली (अर्थात् मुखसन्धि में थोड़ा कही गयी), मुहुः = कुछ काल के लिए, अधिगमाभावगहना = ज्ञात न होने के कारण गम्भीर, मुहुः = फिर, कार्यवशतः = प्रयोजनवश, अतिकृशा = अत्यन्त सूक्ष्म (अर्थात् प्रतिमुखसन्धि में कभी दिखलाई पड़ने के कारण और कभी न दिखलाई पड़ने के कारण सूक्ष्म), मुहुः = फिर, नश्यद्बीजा = नष्ट उद्योगवाली (अर्थात् गर्भसन्धि में विफल-सी प्रतीत होती हुई), मुहुः = पुनः, सम्पूर्णाङ्गी = सम्पूर्ण अङ्गोंवाली (अर्थात् विमर्श सन्धि में दृष्टिगोचर बीजवाली), मुहुः = तदनन्तर, बहुप्रापितफला = बहुत फलों को प्राप्त करानेवाली (अर्थात् निर्वहण सन्धि में सभी कार्यों का उपसंहार होने के कारण फलवती), अपि = भी, नयविदः = नीतिज्ञ (चाणक्य) की, नीतिः = नीति, नियतिः = नियति (भाग्य) के, इव = समान, चित्राकारा = विविध रूपों को धारण करनेवाली, (अस्ति = है), इति = यह, अहो = आश्चर्यजनक है ॥३॥

**टीका—मुहुरिति**—मुहुः = कञ्चित्कालमित्यर्थः, लक्ष्योद्भेदा—लक्ष्यः = दृश्यः, उद्भेदः = परिव्यक्तिः, यस्याः तादृशी (मुखसन्धौ अल्पोद्दीष्टेत्यर्थः), मुहुः = पुनः, अधिगमाभावगहना—अधिगमस्य = उपलब्धेः, अभावात् = राहित्यात्, गहना = दुर्बोधा, मुहुः = पुनः, कार्यवशतः = प्रयोजनवशादित्यर्थः, अतिकृशा = अतिक्षीणा (प्रतिमुखसन्धौ लक्ष्यालक्ष्यतया सुसूक्ष्मा), मुहुः नश्यद्बीजा—नश्यत् = तिरोभवत्, बीजम् = उद्योगः यस्याः सा तथोक्ता (गर्भसन्धौ विफलेव प्रतीयमाना), मुहुः = क्षणम्, सम्पूर्णाङ्गी—सम्पूर्णानि = परिपूर्णानि, अङ्गानि = अवयवाः यस्याः तादृशी (विमर्शसन्धौ

(इसके बाद पुरुष के द्वारा अनुगमन किया जाता हुआ भागुरायण प्रवेश करता है।)

**भागुरायण**—(अपने आप) आर्य चाणक्य की नीति की विलक्षणता आश्चर्यजनक है—

कुछ समय के लिए व्यक्त अंकुरवाली (अर्थात् मुखसन्धि में थोड़ा कही गई), कुछ काल के लिए ज्ञात न होने के कारण गम्भीर, फिर प्रयोजनवश अत्यन्त सूक्ष्म (अर्थात् प्रतिमुख सन्धि में कभी दिखलाई पड़ने के कारण और कभी न दिखलाई पड़ने के कारण सूक्ष्म), फिर नष्ट उद्योगवाली (अर्थात् गर्भ सन्धि में विफल-सी प्रतीत होती हुई), पुनः सम्पूर्ण अङ्गोंवाली (अर्थात् विमर्श सन्धि में दृष्टिगोचर बीजवाली), तदनन्तर बहुत फलों को प्राप्त करानेवाली (अर्थात् निर्वहण सन्धि में सभी कार्यों का उपसंहार होने के कारण फलवती) भी नीतिज्ञ (चाणक्य) की नीति नियति (भाग्य) के समान विविध रूपों को धारण करनेवाली (है)—यह आश्चर्यजनक है ॥३॥

(प्रकट रूप में) भद्र भासुरक, कुमार (मलयकेतु) मुझको दूर नहीं होने देना चाहते। अतः इसी सभामण्डप में आसन बिछा दो।

---

बीजस्य सुव्यक्तत्वात् सम्पूर्णाङ्गीन्युक्तत्न्), मुहुः बहुप्रापितफला—बहु = अधिकं यथा तथा प्रापितम् = दापितम् फलम् = परिणामम् यया तादृशी (निर्वहणे सर्वकार्योपसंहारात् सफला), अपि, नयविदः = नीतिज्ञस्य, चाणक्यस्येत्यर्थः, नीतिः = राजनीतिः, नियतिः = भाग्यम् ('भाग्यं स्त्री नियतिर्विधिः' इत्यमरः), इव = यथा, चित्राकारा—चित्रः = विविधरूपः, आकारः = आकृति यस्याः तादृशी, आश्चर्यरूपेत्यर्थः, अस्तीति शेषः, इति अहो = आश्चर्यम्। विलक्षणा दुर्बोधा च चाणक्यनीतिरिति भावः ॥३॥

**टिप्पणी—लक्ष्योद्भेदा**—यहाँ कथानक की प्रथम अवस्था की ओर संकेत है। इसी समय भागुरायण आदि कुसुमपुर से नाटकपूर्वक भाग कर मलयकेतु के पास आये हैं। संयोग से मलयकेतु ने उन लोगों को अपनी सेवा में रख भी लिया है। यही बीज का उद्भेद है।

**अधिगमाभावगहना**—भागुरायण आदि के मलयकेतु और राक्षस की सेवा मे आये काफी दिन बीत चुके हैं किन्तु कोई भी स्पष्ट घटना घटित नहीं हुई।

**सम्पूर्णाङ्गी**—चाणक्य की नीति के सभी अङ्ग इस प्रकार हैं—(१) भद्रभट आदि का मलयकेतु की सेवा में आना, (२) शकटदास का पहुँचना, (३) सिद्धार्थक का राक्षस का प्रिय बन कर उसके पास रहना, (४) सिद्धार्थक को आभूषणों का पुरस्कार मिलना तथा (५) राक्षस के ही पास आभूषणों को रखना।

**अतिकृशा**—मलयकेतु राक्षस का भक्त है। अतः उसके मन में भेद डालने में धीरे-धीरे तथा सावधानी से कार्य करना है। अन्यथा बुद्धिमान् राक्षस सारी बातों को समझ जायगा।

पुरु०—एतदासनम् । उपविशत्वार्यः । (एदं आसणं । उपविसदु अज्जो ।)

भागु०—(उपविश्य) भद्र, यः कश्चिन्मुद्रार्थी मां द्रष्टुमिच्छति स त्वया प्रवेशयितव्यः ।

पुरु०—यदार्य, आज्ञापयति । (जं अज्जो आणवेदि ।) (इति निष्क्रान्तः)

भागु०—(स्वगतम्) कष्टमेवमप्यस्मासु स्नेहवान्कुमारो मलयकेतुरतिसन्धातव्य इत्यहो दुष्करम् । अथवा—

कुले लज्जायां च स्वयशसि च माने च विमुखः
शरीरं विक्रीय क्षणिकधनलोभाद्धनवति ।
तदाज्ञां कुर्वाणो हितमहितमित्येतदधुना
विचारातिक्रान्तः किमिति परतन्त्रो विमृशति ।। ४ ।।

(ततः प्रविशति प्रतीहार्यनुगम्यमानो मलयकेतुः)

मल०—(स्वगतम्) अहो राक्षसं प्रति विकल्पबाहुल्यादाकुला मे बुद्धिर्न निश्चयमधिगच्छति । कुतः ?—

भक्त्या नन्दकुलानुरागदृढया नन्दान्वयालम्बिना
किं चाणक्यनिराकृतेन कृतिना मौर्येण सन्धास्यते ।

---

नश्यद्बीजा—(१) चाणक्य के द्वारा स्तनकलश का राक्षस के गुप्तचर के रूप में पहचान लिया जाना, (२) राक्षस के द्वारा चाणक्य और चन्द्रगुप्त के कलह पर शङ्का करना । इन कारणों से बीज विनष्ट होता हुआ-सा प्रतीत होता है ।

बहुप्रापितफला—यहाँ उस परिस्थिति की ओर इशारा है जब कि भागुरायण और मलयकेतु छिप कर राक्षस की बात सुनते हैं और भागुरायण मलयकेतु के मन में राक्षस के प्रति सन्देह का बीज बो देता है ।

नियतिरिव—नियति और नीति—दोनों ही फल के द्वारा पहचानी जाती हैं ।

इस श्लोक में उपमा, काव्यलिङ्ग तथा अप्रस्तुत-प्रशंसा अलङ्कार तथा शिखरिणी छन्द है । छन्द का लक्षण—

रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागाः शिखरिणी ॥३॥

कुल इति—

अन्वयः—क्षणिकधनलोभात्, कुले, लज्जायाम्, च, स्वयशसि, च, माने, च, विमुखः, (भूत्वा), धनवति, शरीरम्, विक्रीय, तदाज्ञाम्, कुर्वाणः, विचारातिक्रान्तः, परतन्त्रः, अधुना, एतत्, हितम्, (वा), अहितम्, इति, किमिति, विमृशति ॥४॥

शब्दार्थः—क्षणिकधनलोभात्=नश्वर धन के लोभ से, कुले=(अपने) कुल के विषय में, लज्जायाम्=लज्जा के विषय में, च=तथा, स्वयशसि=अपने यश के विषय में, च=और, माने=सम्मान के विषय में, च=भी, विमुखः=विमुख, (भूत्वा=होकर), धनवति=धनवान् के पास, धनवान् के हाथों में, शरीरम्=शरीर को, विक्रीय=बेच कर, तदाज्ञाम्=उसकी आज्ञा को, कुर्वाणः=करता हुआ, विचारातिक्रान्तः

**पुरुष**—यह आसन है; आर्य (इस पर) बैठें।

**भागुरायण**—(बैठ कर) भद्र, मुद्रा (मुद्रित प्रवेशपत्र) को चाहनेवाला जो कोई मुझसे मिलना चाहता है उसको तुम अन्दर लाना।

**पुरुष**—आर्य की जैसी आज्ञा। (ऐसा कह कर निकल गया)

**भागुरायण**—(अपने आप) बड़े दुःख की बात है कि हम लोगों के ऊपर इस तरह भी स्नेह करनेवाले कुमार मलयकेतु को (हम) धोखा देने के लिए सोच रहे हैं—ओफ, यह बड़ा कठोर कार्य है। अथवा—

नश्वर धन के लोभ से (अपने) कुल के विषय में, लज्जा के विषय में तथा अपने यश के विषय में और सम्मान के विषय में भी विमुख (होकर) धनवान् के हाथों में (अपने) शरीर को बेच कर उसकी आज्ञा को करता हुआ (स्वतन्त्र कुछ भी) विचार करने में असमर्थ पराधीन (मेरे जैसा व्यक्ति) इस समय यह उचित (अथवा) अनुचित है—इस प्रकार क्योंकर सोचता है? ॥४॥

(तदनन्तर प्रतिहारी से अनुसरण किया जाता हुआ मलयकेतु प्रवेश करता है)

**मलयकेतु**—(अपने आप) कष्ट है कि राक्षस के प्रति सन्देह की अधिकता के कारण व्याकुल मेरी बुद्धि (किसी) निश्चय पर नहीं पहुँच पा रही है। क्योंकि—

(राक्षस) नन्दकुल से सम्बद्ध चाणक्य को निकाल बाहर कर देनेवाले (राज्य मिल जाने से) कृतकृत्य चन्द्रगुप्त के साथ, नन्दवंश में अनुराग होने से प्रबल भक्ति के कारण, क्या सन्धि कर लेगा? अथवा (अपने प्रति मेरी) श्रद्धा के महत्त्व की स्थिरता को अधिक

---

क्रान्तः = विचार करने में असमर्थ, परतन्त्रः = पराधीन (व्यक्ति), अधुना = इस समय, एतत् = यह, हितम् = उचित, (वा = अथवा), अहितम् = अनुचित (है), इति = इस प्रकार, किमिति = क्योंकर, विमृशति = सोचता है ॥४॥

टीका—कुल इति। क्षणिकधनलोभात्—क्षणिकम् = अस्थायि यत् धनम् = द्रविणम् तस्य लोभात् = स्पृहायाः, कुले = प्रशस्ते स्ववंशे, लज्जायाम् = व्रीडायाम् ('व्रीडा लज्जा सापत्रपान्यतः' इत्यमरः), अकार्यकरणाल्लज्जा तस्यामिति यावत्, च = तथा, स्वयशसि = आत्मकीर्तौ, परम्पराप्राप्ते यशसि चेत्यर्थः, च = पुनः, माने = स्वाभिमाने, चापि, विमुखः = निरपेक्षः, भूत्वेति शेषः, धनवति = धनशालिनि, शरीरम् = आत्मानमित्यर्थः, विक्रीय = जीविकया तदायत्तं कृत्वेत्यर्थः, तदाज्ञाम्—तस्य = धनवतः, आज्ञाम् = आदेशम्, उचितमनुचितं वादेशमिति यावत्, कुर्वाणः = सम्पादयन्, विचारातिक्रान्तः—विचारम् = उचितं वाऽनुचितं वेति विमर्शावस्थाम्, अतिक्रान्तः = अतीतः, अतिक्रान्तविचारावस्थः इत्यर्थः, परतन्त्रः = परायत्तः, चन्द्रगुप्तायत्तश्चाणक्यायत्तो वेति भावः, मादृशः जनः, अधुना = सम्प्रति, प्राप्ते विश्वस्तस्य मलयकेतोः अतिसन्धानकाले इत्यर्थः, एतत् = इदम्, हितम् = उचितम्, वा = अथवा, अहितम् = अनुचितम्, इति = इत्थमेतद्वा, किमिति = कथङ्कारम्, विमृशति = विचारयति। स्वतन्त्रेच्छाविरहात्, निष्फलं तद्विचारमिति भावः ॥४॥

स्थैर्यं भक्तिगुणस्य वाधिगणयन्किं सत्यसन्धो भवेद्
इत्यारूढकुलालचक्रमिव मे चेतश्चिरं भ्राम्यति ॥ ५ ॥

(प्रकाशम्) विजये, क्व भागुरायणः ?

प्रतीहारी—कुमार, एष खलु कटकान्निष्क्रमितुकामानां मुद्रासंप्रदानमनुतिष्ठति। (कुमार, एसो खु कडआदो णिक्कमिदुकामाणं मुद्दासंपदाणं अणुचिट्ठदि।)

मल०—विजये, मुहूर्तमसञ्चारा भव यावदस्य पराङ्मुखस्यैव पाणिभ्यां नयने पिदधामि।

---

**टिप्पणी—विचारातिक्रान्तः**—परतन्त्र व्यक्ति की इच्छाओं और विचारों का कोई मूल्य नहीं होता। वे कभी भी स्वतन्त्रतापूर्वक कार्य के रूप में परिणत नहीं की जा सकतीं। यही कारण है कि परतन्त्र के विचार करने का समय बीत गया रहता है।

**विक्रीय**—वि + √क्री + ल्यप्।

इस श्लोक में काव्यलिङ्ग अलङ्कार तथा शिखरिणी छन्द है। छन्द का लक्षण—

रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागाः शिखरिणी ॥४॥

**भक्त्येति**—

**अन्वयः**—(राक्षसः), नन्दान्वयालम्बिना, चाणक्यनिराकृतेन, कृतिना, मौर्येण, नन्दकुलानुरागदृढया, भक्त्या, किम्, सन्धास्यते; किं वा, भक्तिगुणस्य, स्थैर्यम्, अधिगणयन्, सत्यसन्धः, भवेत्, इति, आरूढकुलालचक्रम्, इव, मे, चेतः, चिरम्, भ्राम्यति ॥५॥

**शब्दार्थः**—(राक्षसः = राक्षस), नन्दान्वयालम्बिना = नन्द के कुल से सम्बद्ध, चाणक्यनिराकृतेन = चाणक्य को निकाल बाहर कर देनेवाले, कृतिना = कृतकृत्य, मौर्येण = चन्द्रगुप्त के साथ, नन्दकुलानुरागदृढया = नन्दवंश में अनुराग के कारण प्रबल, भक्त्या = भक्ति के कारण, किम् = क्या, सन्धास्यते = सन्धि कर लेगा? किं वा = अथवा, भक्तिगुणस्य = (अपने प्रति मेरी) श्रद्धा के महत्त्व की, स्थैर्यम् = स्थिरता को, अधिगणयन् = अधिक (बहुमूल्य) समझता हुआ, सत्यसन्धः = दृढ़ प्रतिज्ञावाला, सत्यप्रतिज्ञ, भवेत् = होगा, इति = ऐसा सोचता हुआ, आरूढकुलालचक्रम् = कुम्हार की चाक पर चढ़ा हुआ, इव = सा, मे = मेरा, चेतः = चित्त, चिरम् = काफी दिनों से, भ्राम्यति = घूम रहा है, सङ्कल्प-विकल्प कर रहा है ॥५॥

**टीका—भक्त्येति**। (राक्षसः), नन्दान्वयालम्बिना—नन्दस्य अन्वयः = वंशः ('अभिजनान्वयौ। वंशोऽन्ववायः' इत्यमरः), तत्र अवलम्बते = आश्रयते इति नन्दान्वयालम्बी तेन, नन्दवंशसम्बद्धेनेत्यर्थः, अनेन मौर्ये राक्षसस्य सम्भाविता श्रद्धा सूचिता, चाणक्यनिराकृतेन—चाणक्यस्य = कौटिल्यस्य, निराकृतम् = निराकरणम् (भावे क्तः) येन तादृशेन, परित्यक्तचाणक्येनेत्यर्थः, अनेन राक्षसस्य मौर्यसाचिव्याभिलाषा निर्दिष्टा, कृतिना = राज्यप्राप्त्या कृतकृत्येनेत्यर्थः, अनेन चाणक्येन सह मौर्यस्य पुनरसन्धेयता प्रतिपादिता, मौर्येण = चन्द्रगुप्तेन सह, नन्दकुलानुरागदृढया—नन्दकुले = नन्दवंशे, अनु-

(बहुमूल्य) समझता हुआ दृढ़प्रतिज्ञ होगा ?—ऐसा सोचता हुआ, कुम्हार की चाक पर चढ़ा हुआ-सा, मेरा चित्त काफी दिनों से घूम रहा (सङ्कल्प-विकल्प कर रहा) है ॥५॥

(प्रकट रूप से) विजये, भागुरायण कहाँ है ?

प्रतिहारी—कुमार, वह (भागुरायण) शिविर से बाहर जाने की इच्छावाले व्यक्तियों को मुद्रा (मुहर लगा परिचयपत्र) दे रहे हैं।

**मलयकेतु**—विजये, क्षण भर के लिए निश्चल हो जाओ (अर्थात् चुपचाप खड़ी हो जाओ) जब तक मैं दूसरी ओर मुख किये हुए इन (भागुरायण) के नेत्रों को ही बन्द करता हूँ।

---

रागः = प्रीतिः तेन दृढया = प्रगाढया, भक्त्या = श्रद्धया, किमिति प्रश्ने, सन्धास्यते = सन्धिं करिष्यति ? किं वा = अथवा, भक्तिगुणस्य—भक्तेः = श्रद्धायाः, गुणस्य = महत्त्वस्येत्यर्थः, ममेति शेषः, स्थैर्यम् = स्थिरताम्, अधिगणयन् = अधिकं मन्यमानः, सत्यसन्धः—सत्या = अवितथा, सन्धा = प्रतिज्ञा यस्य तादृशः, भवेत् = स्यात् ; इति = इत्थं विचार्येत्यर्थः, आरूढकुलालचक्रम्—आरूढम् = अधिष्ठितम्, कुलालचक्रम् = कुम्भकारचक्रम् येन तादृशम्, इव = यथा, मे = मम, मलयकेतोरित्यर्थः, चेतः = चित्तम्, मनः इति यावत्, चिरम् = बहोः कालादित्यर्थः, भ्राम्यति = परिवर्तते, निश्चयं न गच्छतीत्यर्थः ॥५॥

**टिप्पणी—भक्त्या**—राक्षस की नन्दकुल में भक्ति है। मौर्य नन्दकुल का ही व्यक्ति है। अतः वह मौर्य चन्द्रगुप्त की ओर झुक सकता है। उससे सन्धि कर सकता है।

**चाणक्यस्य निराकृतेः**—यह विशेषण इस बात की ओर संकेत करता है कि चन्द्रगुप्त के यहाँ से चाणक्य के चले जाने के कारण राक्षस मन्त्री बन जाने की अभिलाषा से चन्द्रगुप्त से सन्धि कर सकता है।

**कृतिना**—राज्य के मिल जाने से चन्द्रगुप्त कृतकृत्य हो गया है। अब उसका कोई भी स्वार्थ पूरा होने के लिए बाकी नहीं है। अतः वह चाणक्य से पुनः परस्पर नहीं भी रख सकता। अतः राक्षस के लिए आश्रयणीय है।

इस श्लोक में परिकर तथा उत्प्रेक्षा अलङ्कार और शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥५॥

**शब्दार्थः**—कटकात् = शिविर से, निष्क्रमितुकामानाम् = बाहर जाने की इच्छावाले, मुद्रासम्प्रदानम् = मुहर देना (मुहर लगा परिचयपत्र देना), अनुतिष्ठति = कर रहे हैं। असञ्चारा = गतिशून्य, निश्चल, खामोश ॥

**टीका**—कटकात् = शिविरात्, निष्क्रमितुकामानाम्—निष्क्रमितुम् = निर्गन्तुम्, कामः = इच्छा येषां तादृशानाम्, मुद्रासम्प्रदानम्—मुद्रायाः = मुद्रितस्य परिचयपत्र-

प्रती०—यत्कुमार आज्ञापयति। (जं कुमारो आणवेदि।)

पुरुषः—(प्रविश्य) आर्य, एष खलु क्षपणको मुद्रानिमित्तमार्यं प्रेक्षितुमिच्छति। (अज्ज एसो खु खवणओ मुद्दाणमित्तं अज्जं पेक्खिदुमिच्छदि।)

भागु०—प्रवेशय।

पुरुषः—तथा (तह)। (इति निष्क्रान्तः)

क्षपणकः—(प्रविश्य) धर्मसिद्धिः श्रावकाणां भवतु। (धम्मसिद्धी सावगाणं होदु।)

भागु०—(अवलोक्य स्वगतम्) अये राक्षसस्य मित्रं जीवसिद्धिः। (प्रकाशम्) भदन्त, न खलु राक्षसस्य प्रयोजनमेव किञ्चिदुद्दिश्य गम्यते।

क्षप०—(कर्णौ पिधाय) शान्तं पापं शान्तं पापम्। श्रावक, तत्र गमिष्यामि यत्र राक्षसस्य पिशाचस्य वा नामापि न श्रूयते। (सन्तं पावं सन्तं पावं। सावगा तहिं गमिस्सं जहिं रक्खसस्स पिसाचस्स वा णामं वि ण सुणीअदि।)

भागु०—बलवान्सुहृदि प्रणयकोपः। तत्किमपराद्धं राक्षसेन भदन्तस्य ?

क्षप०—श्रावक, न मे किमपि राक्षसेनापराद्धम्। स्वयमेव मन्दभाग्य आत्मनोऽपराध्यामि। (सावगा ण मम किंवि रक्खसेण अवरद्धं। सअं जेव्व मन्दभाओ अत्तणो अवलद्धामि।)

भागु०—भदन्त, वर्द्धयसि मे कुतूहलम्। श्रोतुमिच्छामि।

मल०—(स्वगतम्) अहमपि श्रोतुमिच्छामि।

क्षप०—श्रावक, किमनेनाश्रोतव्येन श्रुतेन (सावगा किं अणेण असुणिदव्वेण सुदेण।)

भागु०—यदि रहस्यं तत्तिष्ठतु।

क्षप०—श्रावक, न रहस्यं किंत्वतिनृशंसम्। (सावगा ण रहस्सं किंदु अदिणिसंसं।)

भागु०—यदि न रहस्यं तत्कथ्यताम्।

क्षप०—श्रावक, न रहस्यमेतत्तथापि न कथयिष्यामि। (सावगा ण रहस्सं एदं तहवि ण कहिस्सं।)

भागु०—अहमपि मुद्रां न दास्यामि।

---

स्येत्यर्थः, सम्प्रदानम् = वितरणम्, अनुतिष्ठति = विदधाति। नविद्यते सञ्चारः = गतिः यस्याः तादृशी, गतिविरहितेति यावत्॥

**टिप्पणी—पाणिभ्यां नयने पिदधामि**—पीछे से चुपचाप किसी की आँख को ढँक कर अपने को पहचनवाना आज भी सर्वत्र प्रचलित है। यह कार्य अत्यन्त घनिष्ठ लोगों में ही सम्पन्न होता है। अतः इससे मलयकेतु का भागुरायण को प्रगाढ़ मित्र मानना सूचित होता है।

**शब्दार्थः—प्रणयकोपः** = प्रेम के कारण क्रोध, बनावटी कोप, नाज-नखरों से भरा कोप। अपराद्धम् = अनिष्ट किया गया। अश्रोतव्येन = जो सुनने के योग्य नहीं है ऐसे,

**प्रतिहारी**—जैसी कुमार की आज्ञा ।

**पुरुष**—(प्रवेश करके) आर्य, यह क्षपणक मुद्रा (मुहर लगा परिचयपत्र) के लिए आर्य को देखना चाहता है ।

**भागुरायण**—प्रविष्ट कराओ ।

**पुरुष**—जैसी आज्ञा (ऐसा कह कर निकल गया) ।

**क्षपणक**—(प्रवेश करके) बुद्धोपासकों की धर्मसिद्धि हो ।

**भागुरायण**—(देख कर अपने आप) अरे, राक्षस का मित्र जीवसिद्धि (है) । (प्रकट रूप में) भदन्त, राक्षस के किसी कार्य को लक्ष्य करके तो नहीं जा रहे हैं ?

**क्षपणक**—(कानों को ढँक कर) पाप शान्त हो, पाप शान्त हो । बुद्धोपासक, वहाँ जाऊँगा जहाँ राक्षस अथवा पिशाच का नाम भी नहीं सुनाई पड़ेगा ।

**भागुरायण**—(आपका अपने) मित्र पर बहुत प्रबल प्रणयकोप है । तो राक्षस के द्वारा भदन्त का क्या अनिष्ट किया गया है ?

**क्षपणक**—बुद्धोपासक, राक्षस के द्वारा हमारा कुछ भी अपराध नहीं किया गया है । मन्दभाग्य (मैं) स्वयं ही अपना अपराध कर रहा हूँ ।

**भागुरायण**—भदन्त, मेरी जिज्ञासा को बढ़ा रहे हो । (अतः) सुनना चाहता हूँ ।

**मलयकेतु**—(अपने आप) मैं भी सुनना चाहता हूँ ।

**क्षपणक**—बुद्धोपासक, जो सुनने के योग्य नहीं है उसके सुनने से क्या (लाभ) ?

**भागुरायण**—यदि अत्यन्त गुप्त है तो रहने दिया जाय ।

**क्षपणक**—बुद्धोपासक, रहस्य की बात नहीं है किन्तु अत्यन्त क्रूरतापूर्ण है ।

**भागुरायण**—यदि अत्यन्त गुप्त नहीं है तो कहिये ।

**क्षपणक**—बुद्धोपासक, यह अत्यन्त गोपनीय नहीं है तो भी नहीं कहूँगा ।

**भागुरायण**—मैं भी मुद्रा (मुहर लगा परिचयपत्र) नहीं दूँगा ।।

---

अश्रवणीय, न सुनने लायक । रहस्यम्=अत्यन्त गुप्त । अतिनृशंसम्=अत्यन्त क्रूरतापूर्ण ।।

**टीका**—प्रणयकोपः=प्रणयक्रोधः, कृत्रिमकोपः इति यावत् । अपराद्धम्=अपराधः कृतः । अश्रोतव्येन=श्रोतुमयोग्येन । रहस्यम्—रहसि—एकान्ते भवं रहस्यम्=अप्रकाश्यम्, गुप्तमिति यावत् । अतिनृशंसम्=अतिक्रूरम् ('नृशंसो घातुकः क्रूरः' इत्यमरः) ।।

**टिप्पणी**—**प्रणयकोपः**—इस प्रकार का कोप मित्रता को तोड़नेवाला नहीं, अपितु जोड़नेवाला होता है । इससे मित्रता की प्रगाढ़ता भी सूचित होती है । किन्तु इस प्रकार के कोप का व्यवहार प्रेमी-प्रेमिका या स्त्री-पुरुष में देखा जाता है ।

**अपराद्धम्**—अप् + √राध् + क्त (भावे) + विभक्तिकार्यम् ।।

**अहमपि मुद्रां न दास्यामि**—यहाँ यह ध्यान रखना है कि क्षपणक एवं भागुरायण एक-दूसरे से तथा एक-दूसरे के कार्यों से भी पूर्ण परिचित हैं । इन दोनों का सम्वाद

**क्षप०**—(स्वगतम्) युक्तमिदानीमर्थिने कथयितुम्। (प्रकाशम्) का गतिः शृणोतु श्रावकः। अस्ति तावदहं मन्दभाग्यः प्रथमं पाटलिपुत्रे निवसन् राक्षसेन मित्रत्वमुपगतः। तस्मिन्नवसरे राक्षसेन गूढविषकन्यकाप्रयोगमुत्पाद्य घातितो देवः पर्वतेश्वरः। (का गदी सुणादु सावेगो। अत्थि दाव अहं मन्दभग्गो पढमं पाडलिउत्ते णिवसमाणे लक्खसेण मित्तत्तणं उवगदे। तहिं अवसले लक्खसेण गूढं विसकण्णआपओअं उप्पादिअ घादिदे देवे पव्वदीसले।)

**मल०**—(सवाष्पमात्मगतम्) कथं राक्षसेन घातितस्तातो न चाणक्येन।

**भागु०**—भदन्त, ततस्ततः?

**क्षप०**—ततोऽहं राक्षसस्य मित्रमिति कृत्वा चाणक्यहतकेन सनिकारं नगरान्निर्वासितः। इदानीमपि राक्षसेनानेकाकार्यकुशलेन किमपि तादृशमारभ्यते। येनाहं जीवलोकान्निष्कासिष्ये। (ततो हगे लक्खसस्स मित्तं त्ति कदुअ चाणक्कहदएण सणिकालं णअरादो णिव्वसिदे। दाणीं वि लक्खसेण अणेअअकज्जकुसलेण किंवि तालिसं आलहीअदि जेण हगे जीअलोआदो णिक्कासिज्जेमि।)

**भागु०**—भदन्त, प्रतिश्रुतराज्यार्द्धमयच्छता चाणक्यहतकेनेदमकार्यमनुष्ठितं न राक्षसेनेति श्रुतमस्माभिः।

**क्षप०**—(कर्णौपिधाय) शान्तं पापम्। चाणक्येन विषकन्याया नामापि न श्रुतम्। (सन्तं पावं। चाणक्केण विसकण्णाए णामं वि ण सुदम्।)

**भागु०**—भदन्त, इयं मुद्रा दीयते। एहि कुमारं श्रावय।

**मल०**—(उपसृत्य)

श्रुतं सखे श्रवणविदारणं वचः
सुहृन्मुखाद्रिपुमधिकृत्य भाषितम्।

---

यहाँ जिस हद तक पहुँचता है उसका एकमात्र यही प्रयोजन है कि अन्य लोगों में किसी प्रकार की आशङ्का न पैदा हो जाय तथा बात को सुननेवाला उसे पूर्ण यथार्थ ही समझे।

**शब्दार्थः**—अर्थिने = चाहनेवाले को, अभिलाषा करनेवाले को। गूढविषकन्यकाप्रयोगम् = प्रच्छन्न विषकन्या के प्रयोग को। सनिकारम् = तिरस्कारपूर्वक। तादृशम् = वैसा ही, पर्वतेश्वर के विनाश के समान ही। प्रतिश्रुतराज्यार्द्धम् = प्रतिज्ञा किये गये राज्य के आधे भाग को, अयच्छता = न देनेवाले॥

**टीका**—अर्थिने = अभिलाषिणे, श्रोतुमिच्छते इत्यर्थः। गूढविषकन्यकाप्रयोगम्—गूढम् = प्रच्छन्नं यथास्यात्तथा विषकन्यकायाः, प्रयोगम् = प्रेरणम्। सनिकारम्—निकारेण = तिरस्कारेण सहितं सनिकारम् = तिरस्कारपूर्वकमित्यर्थः। तादृशम् = पर्वतेश्वरवधसदृशम्, मलयकेतुनिग्रहोऽपीति ध्वनितम्। प्रतिश्रुतराज्यार्द्धम्—प्रतिश्रुतम् = दातुं प्रतिज्ञातम् यत् राज्यस्य अर्द्धम् = अर्द्धभागम्, अयच्छता = अप्रयच्छता॥

**क्षपणक**—( अपने आप ) अब चाहनेवाले को बतला देना उचित है। (प्रकट रूप में) (दूसरा) क्या उपाय है, (तो) बुद्धोपासक सुनें। यह सत्य है कि, भाग्यहीन मैं पहले पटना में निवास करता हुआ राक्षस के साथ मित्रभाव को प्राप्त हो गया (अर्थात् राक्षस का मित्र बन गया)। उस समय राक्षस ने प्रच्छन्न विषकन्या के प्रयोग को करके पर्वतेश्वर को (मेरे द्वारा) मरवा दिया।

**मलयकेतु**—(आँखों में आँसू भर कर अपने आप) क्या राक्षस के द्वारा मेरे पिताजी मरवाये गये, चाणक्य के द्वारा नहीं?

**भागुरायण**—भदन्त, उसके बाद, उसके बाद (क्या हुआ)?

**क्षपणक**—तदनन्तर 'मैं राक्षस का मित्र हूँ' ऐसा समझ कर दुष्ट चाणक्य के द्वारा तिरस्कारपूर्वक (कुसुमपुर) नगर से निकाल दिया गया। इस समय भी अनेक कार्यों में कुशल राक्षस के द्वारा कुछ वैसा (ही) कार्य आरम्भ किया जा रहा है। जिससे मैं (इस) संसार से (ही) निकाल बाहर कर दिया जाऊँगा!

**भागुरायण**—भदन्त, प्रतिज्ञा किये गये राज्य के आधे भाग को (पर्वतक के लिए) न देनेवाले दुष्ट चाणक्य के द्वारा यह (पर्वतक का वध रूप) कार्य किया गया है, राक्षस के द्वारा नहीं—ऐसा हम लोगों ने सुना है।

**क्षपणक**—(कानों को ढँक कर) पाप शान्त हो! चाणक्य ने तो विषकन्या का नाम भी नहीं सुना था।

**भागुरायण**—भदन्त, यह मुद्रा (अर्थात् मुद्रित परिचय-पत्र) दिया जा रहा है। आओ, (इसी बात को) कुमार मलयकेतु को सुना दो।

**मलयकेतु**—(पास में जाकर) मित्र, (उस राक्षस के) मित्र के मुख से (मेरे) शत्रु (राक्षस) को लक्ष्य करके कहा गया कान को विदीर्ण कर देनेवाला वचन सुन लिया गया;

---

**टिप्पणी—तस्मिन्नवसरे**—क्षपणक जीवसिद्धि यहाँ जिस बात को कह रहा है उसकी अफवाह तो चाणक्य ने पहले ही फैलवा दी थी। किन्तु मलयकेतु इस अफवाह से अनभिज्ञ था। राक्षस को यह अफवाह पहले से भी ज्ञात थी। तभी तो उसने कहा है—"परिहृतमयशः" (२।१९)। किन्तु राक्षस ने इसका कुछ भी प्रतिकार नहीं किया क्योंकि वह जानता था कि इस पर सभी विश्वास नहीं करेंगे।

**किमपि तादृशम्**—गुप्त रूप से विषकन्या का प्रयोग करके राक्षस ने पहले पर्वतक को मरवाया था। अब वह मलयकेतु के पीछे पड़ा हुआ है। वह उसे (मलयकेतु को) भी मरवाना चाहता है॥

**श्रुतमिति**—

**अन्वयः**—सखे, सुहृन्मुखात्, रिपुम्, अधिकृत्य, भाषितम्, श्रवणविदारणम्, वचः, श्रुतम्; येन, हि, इदम्, मे, पितुः, वधव्यसनम्, चिरात्, अपि, अद्य, द्विगुणम्, इव, वर्धते॥६॥

पितुर्वधव्यसनमिदं हि येन मे
चिरादपि द्विगुणमिवाद्य वर्धते ॥ ६ ॥

क्षप०—( स्वगतम् ) अये श्रुतं मलयकेतुहतकेन । हन्त कृतार्थोऽस्मि । ( इति निष्क्रान्तः )

मल०—( प्रत्यक्षवदाकाशे लक्ष्यं बद्ध्वा ) राक्षस राक्षस, युक्तं युक्तम् ।

मित्रं ममायमिति निर्वृतचित्तवृत्तिं
विश्रम्भतस्त्वयि निवेशितसर्वकार्यम् ।
तातं निपात्य सह बन्धुजनाश्रुतोयै-
रन्वर्थतोऽपि ननु राक्षस राक्षसोऽसि ॥ ७ ॥

---

**शब्दार्थः**—सखे = हे मित्र, सुहृन्मुखात् = (उस राक्षस के) मित्र के मुख से, रिपुम् = (मेरे) शत्रु को, अधिकृत्य = लक्ष्य करके, भाषितम् = कहा गया, श्रवण-विदारणम् = कान को विदीर्ण कर देनेवाला, वचः = वचन को, श्रुतम् = सुन लिया गया; येन = जिसके कारण, हि = निश्चित ही, इदम् = यह, मे = मेरे, पितुः = पिता के, वधव्यसनम् = वध से उत्पन्न होनेवाला दुःख, चिरात् = काफी दिन बीत जाने पर, अपि = भी, अद्य = आज, द्विगुणम् = दुगुना, इव = सा होकर, वर्धते = बढ़ रहा है ॥६॥

**टीका**—**श्रुतमिति** । सखे = मित्र, सुहृन्मुखात्—सुहृदः = मित्रस्य, राक्षसमित्रस्य क्षपणकस्येत्यर्थः, मुखात् = आननात्, रिपुम् = शत्रुम्, मम शत्रुं राक्षसमित्यर्थः, पितृ-वधाच्छत्रुत्वं ज्ञेयम्, अधिकृत्य = आश्रित्य, भाषितम् = कथितम्, श्रवणविदारणम्—श्रवणयोः = श्रोत्रयोः विदारणम् = भेदकम्, वचः = वचनम्, श्रुतम्, न पुनः श्रवणस्या-वश्यकतेति बोध्यम्; येन = येन हेतुना, हीति निश्चये, इदम् = एतदनुभूयमानम्, मे = मम, पितुः = जनकस्य पर्वतकस्येत्यर्थः, वधव्यसनम्—वधेन = घातनेन यत् व्यसनम् = दुःखम्, चिरादपि = चिराज्जातादपि, अद्य = अधुना, क्षपणकवचनश्रवणानन्तरमित्यर्थः, द्विगुणमिव = पूर्वानुभूतात्प्रबलतरमिवेत्यर्थः, वर्धते = वृद्धिं गच्छति ॥६॥

**टिप्पणी**—**श्रवणविदारणम्**—श्रवणयोः विदारणम्—वि + √दारि + ल्युट् कर्तरि बाहुलकात् विदारणम् ।

**सुहृन्मुखात्**—यह बात मैंने राक्षस के मित्र क्षपणक के मुख से सुनी है । अतः अविश्वास करने का कोई कारण नहीं है ।

**रिपुम्**—अब तक राक्षस मेरा मित्र था । किन्तु आज यह सिद्ध हो गया है कि वह मेरा मित्र नहीं, शत्रु है ।

**द्विगुणमिवाद्यवर्धते**—शत्रु चाणक्य ने मेरे पिता को मरवाया है—यह तो सह्य भी था, क्योंकि शत्रु से इस बात की सम्भावना की भी जा सकती है । किन्तु मित्र राक्षस ने पिताजी का वध करवाया है—यह असह्य है ।

इस श्लोक में उत्प्रेक्षा अलंकार तथा रुचिरा छन्द है । छन्द का लक्षण—

जिसके कारण यह मेरे पिता के वध से उत्पन्न होनेवाला दुःख काफी दिन बीत जाने पर भी आज दुगुना-सा होकर बढ़ रहा है ।।६।।

**क्षपणक**—( अपने आप ) अहा, दुष्ट मलयकेतु ने सुन लिया । खुशी है कि (मैं) कृतकृत्य हो गया ( अर्थात् अपने काम में सफल हो गया ) ।

( ऐसा सोचकर निकल गया )

**मलयकेतु**—( प्रत्यक्ष के समान आकाश की ओर आँख लगा कर ) राक्षस, राक्षस, ठीक है, ठीक है ।

यह ( राक्षस ) मेरा मित्र है—ऐसा सोचकर विश्वास के कारण तुम्हारे ऊपर सभी कार्यों को सौंप देनेवाले ( अतः ) निश्चिन्त चित्तवृत्तिवाले पिताजी को, भाई-बन्धुओं की आँसुओं के साथ, गिराकर, हे राक्षस, ( तुम ) सार्थक रूप से भी राक्षस हो ( अर्थात् तुम नाम एवं कर्म—दोनों से ही राक्षस हो ) ।।७।।

---

जैसी सजी रीति नचिरा चतुर्थ है ।।६।।

**मित्रं ममायमिति**—

**अन्वयः**—अयम्, मम, मित्रम्, इति, विश्रम्भतः, त्वयि, निवेशितसर्वकार्यम्, निर्वृतचित्तवृत्तिम्, तातम्, बन्धुजनाश्रुतोयैः, सह, निपात्य, राक्षस, ननु, अन्वर्थतः, अपि, राक्षसः, असि ।।७।।

**शब्दार्थः**—अयम् = यह, मम = मेरा, मित्रम् = मित्र ( है ), इति = ऐसा सोचकर, विश्रम्भतः = विश्वास के कारण, त्वयि = तुम्हारे ऊपर, निवेशितसर्वकार्यम् = सभी कार्यों को सौंप देनेवाले, निर्वृतचित्तवृत्तिम् = निश्चिन्त चित्तवृत्तिवाले, तातम् = पिताजी को, बन्धुजनाश्रुतोयैः = भाई-बन्धुओं की आँसुओं के, सह = साथ, निपात्य = गिराकर, मारकर, राक्षस = हे राक्षस, ननु = निश्चय ही, (त्वम् = तुम), अन्वर्थतः = सार्थक रूप से, अपि = भी, राक्षसः = राक्षस, असि = हो ।।७।।

**टीका**—**मित्रं ममायमिति** । अयम् = एषः राक्षसः, मम = मदीयम्, मित्रम् = सुहृत्, इति = इत्थं विचार्येत्यर्थः, विश्रम्भतः = विश्वासात्, त्वयि = राक्षसे, निवेशितसर्वकार्यम्—निवेशितम् = स्थापितम् सर्वकार्यम् = निखिलकृत्यम्, अतः निर्वृतचित्तवृत्तिम्—निर्वृता = निश्चिन्ता चित्तवृत्तिः = मनोवृत्तिः यस्य तादृशम्, तातम् = मम पितरं पर्वतेश्वरम्, बन्धुजनाश्रुतोयैः = बन्धुजनानाम् = बान्धवानाम्, अश्रुतोयैः = अश्रुजलैः, सह = साकम्, निपात्य = धराशायिनं कृत्वा, प्राणैर्वियोज्येत्यर्थः; राक्षस = हे राक्षसनामधारिन्, त्वं ननु = निश्चितम्, अन्वर्थतः = यथार्थतः, सार्थकरूपेणेत्यर्थः, अपीति दार्ढ्यसूचकम्, राक्षसः = निशाचरः, असि = भवसि । नाम्ना कर्मणा चोभयविधया राक्षसः असीति धिक्कारवचनम् ।।७।।

**टिप्पणी**—**कृतार्थोऽस्मि**—चाणक्य ने प्रथम अंक में इसी क्षपणक के लिए कहा है कि—'तेनेदानीं महत्प्रयोजनमनुष्ठेयं भविष्यति ।' वह प्रयोजन अब सिद्ध हो गया । मलयकेतु इस समय राक्षस का प्रबल शत्रु बन गया है । अतः क्षपणक कहता है कि—हन्त, कृतार्थोऽस्मि ।

भागु०—( स्वगतम् ) रक्षणीया राक्षसस्य प्राणा इत्यार्यादेशः। भवत्वेवं तावत्। ( प्रकाशम् ) कुमार, अलमावेगेन। आसनस्थं कुमारं किंचिद्विज्ञापयितुमिच्छामि।

मल०—( उपविश्य ) सखे, किमसि वक्तुकामः ?

भागु०—कुमार, इह खल्वर्थशास्त्रव्यवहारिणामर्थवशादरिमित्रोदासीनव्यवस्था न लौकिकानामिव स्वेच्छावशात्। यतस्तस्मिन्काले सर्वार्थसिद्धिं राजानमिच्छतो राक्षसस्य चन्द्रगुप्तादपि बलीयस्तया सुगृहीतनामा देवः पर्वतेश्वर एवार्थपरिपन्थी महानरातिरासीत्। तस्मिंश्च राक्षसेनेदमनुष्ठितमिति नातिदोषमिवात्र' पश्यामि। पश्यतु कुमारः—

**मित्राणि शत्रुत्वमुपानयन्ती मित्रत्वमर्थस्य वशाच्च शत्रून्।**
**नीतिर्नयत्यस्मृतपूर्ववृत्तं जन्मान्तरं जीवत एव पुंसः॥ ८॥**

तदत्र वस्तुनि नोपालम्भनीयो राक्षसः। आ नन्दराज्यलाभादुपग्राह्यश्च। परतश्च परिग्रहे वा परित्यागे वा कुमारः प्रमाणम्।

---

**मित्रं ममायमिति**—इस कथन से यह प्रतीत होता है कि राक्षस और पर्वतक में काफी घनिष्ठ मित्रता थी। बाद में चाणक्य ने पर्वतक को यह कह कर कि—मैं जीतने के बाद नन्द का आधा राज्य तुमको दे दूँगा;—राक्षस से फोड़कर अपने पक्ष में कर लिया था। यही कारण है कि भागुरायण मलयकेतु को समझाता हुआ कहता है कि उस समय पर्वतक चन्द्रगुप्त से भी बड़ा राक्षस का शत्रु था।

**बन्धुजनाश्रुतोयैः**—उस समय सभी बन्धु-बान्धवों ने आँसू गिराये किन्तु तुमने अपने क्रूर कर्मों से पिताजी को गिराया (मार डाला)।

इस श्लोक में सहोक्ति अलंकार तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः॥७॥

**शब्दार्थः**—आवेगेन = क्रोध से (अर्थात् क्रोध करना)। विज्ञापयितुम् = निवेदन करने के लिए (अर्थात् निवेदन करना)। अर्थशास्त्रव्यवहारिणाम् = नीतिशास्त्र का प्रयोग करनेवालों की, अर्थवशात् = प्रयोजनवश, अरिमित्रोदासीनव्यवस्था = शत्रु, मित्र एवं तटस्थ (व्यक्तियों) के विषय में व्यवस्था, लौकिकानाम् = सामान्य व्यक्तियों के। बलीयस्तया = प्रबल होने से। अर्थपरिपन्थी = प्रयोजन के विघातक, स्वार्थ के कण्टक; अरातिः = शत्रु॥

**टीका**—आवेगेन = क्रोधेन। विज्ञापयितुम् = निवेदयितुम्। अर्थशास्त्रव्यवहारिणाम्—अर्थशास्त्रस्य = नीतिशास्त्रस्य व्यवहारिणाम् = प्रयोगकर्तृणाम्, नीतिमनुसृत्य-कार्यसञ्चालनं कुर्वताम्, अर्थवशात् = प्रयोजनवशात्, प्रयोजनेनेत्यर्थः, अरिमित्रोदासीनव्यवस्था—अरिश्च = शत्रुश्च मित्रञ्च = सखा च उदासीनश्च = तटस्थश्चेत्यरिमित्रोदासीनाः तेषु व्यवस्था = व्यवस्थितिः; लौकिकानाम् = सामान्यानां जनानाम्। बलीयस्तया = बलवत्तया। अर्थपरिपन्थी—अर्थस्य = प्रयोजनस्य परिपन्थी = अभिघाती ('अभिघातिपरारातिप्रत्यर्थिपरिपन्थिनः' इत्यमरः) कार्यविघातकः इति यावत्। अरातिः = शत्रुः॥

**भागुरायण**—(अपने आप) राक्षस के प्राणों की रक्षा करनी चाहिये—यह आर्य (चाणक्य) का आदेश है। (प्रकट रूप में) कुमार, क्रोध करना व्यर्थ है। कुमार आसन पर बैठ जायँ। (मैं) कुछ निवेदन करना चाहता हूँ।

**मलयकेतु**—(बैठकर) मित्र, क्या कहना चाहते हो?

**भागुरायण**—कुमार, इस संसार में नीतिशास्त्र का प्रयोग करनेवालों को प्रयोजन-वश शत्रु, मित्र एवं तटस्थ (व्यक्तियों) के विषय में व्यवस्था (होती है), सामान्य व्यक्तियों के समान अपनी इच्छा के अनुसार नहीं। क्योंकि उस समय सर्वार्थसिद्धि को राजा (बनाने की) इच्छा करनेवाले राक्षस के चन्द्रगुप्त से भी अधिक प्रबल होने से प्रातःस्मरणीय महाराज पर्वतेश्वर ही प्रयोजन के विघातक महान् शत्रु थे। अतः उनमें (अर्थात् उनके साथ) राक्षस ने यह कार्य किया। इसलिये इस विषय में (उसका ही) पूर्ण दोष मैं नहीं समझ रहा हूँ। कुमार ही देखें—

राजनीति प्रयोजनवश मित्रों को शत्रुभाव को तथा शत्रुओं को मित्र भाव को प्राप्त कराती हुई (अर्थात् मित्रों को शत्रु और शत्रुओं को मित्र बनाती हुई) जीवित ही पुरुष को: पहले किये गये व्यवहारों के स्मरण से रहित दूसरे जन्म को प्राप्त करा देती है (अर्थात् पुरुषों को इस प्रकार बदल देती है कि वे पहले किये गये परस्पर के व्यवहारों को एकदम भूल जाते हैं) ॥८॥

तो इस विषय में (पर्वतेश्वर के वध के विषय में) राक्षस को उलाहना नहीं देना चाहिये और नन्द के राज्य की प्राप्ति तक अपना ही बनाकर रखना चाहिये। इसके बाद अपने पास रखने में अथवा छोड़ने में कुमार प्रमाण (स्वतन्त्र) हैं।

---

**टिप्पणी—अर्थशास्त्रव्यवहारिणाम्**—अर्थ = धन। अर्थस्य = धनस्य अत्र राजनीतेः शास्त्रम्, तेन व्यवहरन्तीति अर्थशास्त्र + वि + अव + √हृ + णिनि कर्तरि ताच्छील्ये।

**सर्वार्थसिद्धिं राजानम्**—इससे यह प्रतीत होता है कि जिस समय पर्वतेश्वर की हत्या की गयी थी उस समय सर्वार्थसिद्धि जीवित था॥

**मित्राणीति**—

**अन्वयः**—नीतिः, अर्थस्य, वशात्, मित्राणि, शत्रुत्वम्, च, शत्रून्, मित्रत्वम्, उपनयन्ती, जीवतः, एव, पुंसः, अस्मृतपूर्ववृत्तम्, जन्मान्तरम्, नयति ॥८॥

**शब्दार्थः**—नीतिः = राजनीति, अर्थस्य = प्रयोजन के, वशात् = कारण से, मित्राणि = मित्रों को, शत्रुत्वम् = शत्रुभाव को, च = तथा, शत्रून् = शत्रुओं को, मित्रत्वम् = मित्रभाव को, उपनयन्ती = प्राप्त कराती हुई, जीवतः = जीवित, एव = ही, पुंसः = पुरुष को, अस्मृतपूर्ववृत्तम् = पहले किये गये व्यवहारों के स्मरण से रहित; जन्मान्तरम् = दूसरे जन्म को प्राप्त करा देती है ॥८॥

**टीका—मित्राणीति**। नीति = नयः, राजनीतिरित्यर्थः, अर्थस्य = प्रयोजनस्य, वशात् = हेतोः, प्रयोजनवशादित्यर्थः, मित्राणि = सुहृदः, शत्रुत्वम् = शत्रुभावम्, च = तथा, शत्रून् = अरीन्, मित्रत्वम् = सुहृद्भावम्, उपनयन्ती = प्रापयन्ती, जीवतः =

मल०—एवम् । सखे, सम्यग्दृष्टवानसि । यतोऽमात्यवधे प्रकृतिक्षोभः स्यादेवं च सन्दिग्धो विजयः ।

( प्रविश्य )

पुरुषः—जयतु कुमारः । आर्य, गुल्मस्थानाधिकृतो दीर्घरक्षो विज्ञापयति । एष खल्वस्माभिः कटकान्निष्क्रामन्नगृहीतमुद्रः सलेखः पुरुषो गृहीतः । तत्प्रत्यक्षीकरोत्वेनमार्य इति । ( जेदु कुमारो । अज्ज गुम्मट्ठाणाधिकिदो दीहरक्खो विण्णवेदि एसो खु अह्मेहिं कडआदो णिक्कमन्तो अगहीदमुद्दो सलेहो पुरिसो गहीदो । ता पच्चक्खीकरेदु णं अज्जोत्ति । )

भागु०—भद्र, प्रवेशय ।

पुरु०—यदार्य आज्ञापयति । ( जं अज्जो आणवेदि । ) ( इति निष्क्रान्तः ) ( ततः प्रविशति पुरुषेणानुगम्यमानः संयतः सिद्धार्थकः । )

सिद्धा०—( स्वगतम् )

**आनयन्त्यै गुणेषु दोषेषु पराङ्मुखं कुर्वत्यै ।**
**अस्मादृशजनन्यै प्रणमामः स्वामिभक्त्यै ॥ ९ ॥**

आणंतीए गुणसु दोसेसु परंमुहं कुणन्तीए ।
अह्मारिसजणणीए पणमामो सामिभत्तीए ॥ ९ ॥

---

मृत्युमनधिगतान्, एव, पुंसः = पुरुषान्, अस्मृतपूर्ववृत्तम्—अस्मृतम् = स्मृतिपथमनारूढम् पूर्ववृत्तम् = पूर्वव्यवहारः यस्मिन् तत् तादृशम्, जन्मान्तरम् = अन्यत् जन्म, नयति = प्रापयति । राजनीतौ सति प्रयोजने शत्रवः मित्राणि मित्राणि शत्रवश्च जायन्ते । परिवर्तनमेतन्नापेक्षते पूर्वसम्बन्धमिति सारः ॥८॥

इस श्लोक में विषमालंकार तथा इन्द्रवज्रा छन्द है । छन्द का लक्षण—

स्यादिन्द्रवज्रा यदितौ जगौ गः ॥८॥

शब्दार्थः—दृष्टवान् = विचारा, सोचा । प्रकृतिक्षोभः = प्रजा में उत्तेजना । गुल्मस्थानाधिकृतः = पुलिसचौकी का अधिकारी (आफिसर) । कटकात् = शिविर से । अगृहीतमुद्रः = विना मुद्रा (मुद्रित परिचय-पत्र) लिये । संयतः = बँधा हुआ ॥

टीका—दृष्टवान् = विचारितवान् । गुल्मस्थानाधिकृतः—गुल्मस्थाने = सीमानिरीक्षणस्थाने अधिकृतः = नियुक्तः अधिकारी इत्यर्थः । कटकात् = शिविरात् । अगृहीतमुद्रः—अगृहीता = अनधिगता मुद्रा = परिचयमुद्रा परिचयपत्रमिति यावत् येन तादृशः ॥

**टिप्पणी—उपग्राह्यः**— उप + $\sqrt{}$ ग्रह् + ण्यत् कर्मणि + विभक्तिकार्यम् ।

**अमात्यवधे**—राक्षस मलयकेतु का अमात्य नहीं है । यह नन्द का एवं कुछ समय के लिए पर्वतक का भी अमात्य रहा । इसीलिए इसे अमात्य राक्षस कहा जाता है । मलयकेतु का मन्त्री तो भागुरायण है । तृतीय अंक में आ चुका है कि—"अमात्यपदं ग्राहितः" ।

**मलयकेतु**—ठीक है। मित्र, (तुमने) ठीक सोचा है। क्योंकि अमात्य (राक्षस) का वध कर देने पर प्रजा में उत्तेजना फैलेगी और इस प्रकार (हमारी) विजय सन्दिग्ध हो जायगी।

(प्रवेश करके)

**पुरुष**—कुमार की जय हो। आर्य, पुलिस चौकी का अधिकारी (अधिकृत) दीर्घरक्ष निवेदन करता है—'हमने बिना मुद्रा (मुद्रित आदेशपत्र) लिये लेख (पत्र) के साथ शिविर से बाहर निकलते हुए एक पुरुष को पकड़ा है। तो आर्य इसको (स्वयं) देख लें।'

**भागुरायण**—भद्र, अन्दर लिवा आओ।

**पुरुष**—जैसी आर्य की आज्ञा। (ऐसा कहकर निकल गया।)

(तदनन्तर पुरुष से अनुगम्यमान बँधा हुआ सिद्धार्थक प्रवेश करता है।)

**सिद्धार्थक**—(अपने आप)—

(अपने) दोषों के विषय में विमुख करनेवाली (तथा) गुणों के विषय में अभिमुख करनेवाली हम जैसे व्यक्तियों के लिए माता (के सदृश) स्वामि-भक्ति को (हम) प्रणाम करते हैं ॥१॥

---

**प्रकृतिक्षोभः**—प्रकृति = प्रजा—यहाँ उस प्रजावर्ग की ओर संकेत है जो नन्द और राक्षस में अनुरक्त हैं।

**सलेखः पुरुषो गृहीतः**—दीर्घरक्ष ने सिद्धार्थ की बगल में स्थित आभूषणों की पेटी नहीं देखी है, अतः वह उसकी सूचना नहीं दे रहा है।

**आनयन्त्यै इति**—

**अन्वयः**—दोषेषु, पराङ्मुखम्, कुर्वत्यै, गुणेषु आनयन्त्यै, अस्मादृशजनन्यै, स्वामिभक्त्यै, प्रणमामः ॥१॥

**शब्दार्थः**—दोषेषु = (अपने) दोषों के विषय में, पराङ्मुखम् = विमुख, कुर्वत्यै = करनेवाली, गुणेषु = (अपने) गुणों के विषय में, आनयन्त्यै = अभिमुख करनेवाली, अस्मादृशजनन्यै = हम जैसे व्यक्तियों के लिए माता (के सदृश), स्वामिभक्त्यै = स्वामिभक्ति को, प्रणमामः = प्रणाम करते हैं ॥१॥

**टीका**—**आनयन्त्यै इति।** दोषेषु = आत्मीयेषु दूषणेषु, पराङ्मुखम् = विमुखम्, दोषानगणयन्तमित्यर्थः, कुर्वत्यै = विदधत्यै, गुणेषु = आत्मगुणेषु, आनयन्त्यै = अभिमुखं कुर्वत्यै, अस्मादृशजनन्यै—अस्मादृशानाम् = मद्विधानां सेवकानामित्यर्थः जनन्यै = अन्नदानादिपूर्वकं पोषणकर्मभिः मातृरूपायै, स्वामिभक्त्यै = प्रभुपरायणतायै, वयं प्रणमामः = नमस्कुर्मः। सेवकाः भक्तिवशात् स्वामिनः गुणानेव पश्यन्ति न दोषान् वा दोषानपि गुणान् कृत्वा पश्यन्तीति भावः ॥१॥

**टिप्पणी**—**आनयन्त्यै गुणेष्वित्यादि**—व्यक्ति स्वामी में भक्ति के कारण उनके आदेश के अनुसार हर प्रकार के कार्यों को करता है। भक्तिवश किये गये अनुचित

पुरु०— आर्य, अयं स पुरुषः । ( अज्ज अअं सो पुरिसो । )

भागु०—( नाट्येनावलोक्य ) भद्र, किमयमागन्तुक आहोस्विदिहैव कस्यचित्परिग्रहः ।

सिद्धा०—आर्य, अहं खलु अमात्यराक्षसस्य सेवकः । (अज्ज अहं खु अमच्चरक्खसस्स सेवओ । )

भागु०—भद्र, तत्किमगृहीतमुद्रः कटकान्निष्क्रामसि ।

सिद्धा०—आर्य. कार्यगौरवेण त्वरायितोऽस्मि ( अज्ज कज्जगोरवेण तुवराविदोह्मि । )

भागु०—कीदृशं तत्कार्यगौरवं यद्राजशासनमुल्लंघयति ?

मल०—सखे, भागुरायण लेखमपनय ।

भागु०—( सिद्धार्थकहस्ताद्गृहीत्वा पत्रमुद्रां दृष्ट्वा ) कुमार अयं लेखः । राक्षसनामाङ्कितेयं मुद्रा ।

मल०—मुद्रां परिपालयन्नुद्घाटय दर्शय ।

( भागुरायण तथा कृत्वा दर्शयति ) ।

मल०—( वाचयति) "स्वस्ति यथास्थानं कुतोऽपि कोऽपि कमपि पुरुषविशेषमवगमयति अस्मत्प्रतिपक्षं निराकृत्य दर्शिता कापि सत्यता सत्यवादिना । सांप्रतमेतेषामपि प्रथममुपन्यस्तसन्धीनामस्मत्सुहृदां पूर्वप्रतिज्ञातसन्धिपरिपणनप्रोत्साहनेन सत्यसन्धः प्रीतिमुत्पादयितुमर्हति । एतेप्येवमनुगृहीताः सन्तः स्वाश्रयविनाशेनोपकारिणमाश्रयिष्यन्ति ।

---

कार्यों को भी वह उचित ही समझता है । यही कारण है कि आज सिद्धार्थक राक्षस को धोखा देने के लिए भी कृतसंकल्प है ।

इस श्लोक में रूपक अलंकार तथा आर्या छन्द है । छन्द का लक्षण—

यस्याः पादे प्रथमे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि ।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश: साऽऽर्या ॥९॥

**शब्दार्थः**—आगन्तुकः = बाहर से आया हुआ, आहोस्वित् = अथवा, परिग्रहः = सेवक । अगृहीतमुद्रः = बिना मुद्रा (मुद्रित परिचयपत्र) लिये । त्वरायितः = शीघ्रता करायी गयी । अपनय = ले लो, छीन लो । परिपालयन् = बचाते हुए ॥

**टीका**—आगन्तुकः = अन्यस्मादस्थानादत्रागतः; आहोस्वित् = उताहो; अथवेत्यर्थः; परिग्रहः = सेवकः परिजनः इति यावत् ('पत्नीपरिजनादानमूलशापाः परिग्रहाः' इत्यमरः) । अगृहीतमुद्रः—अगृहीता = अनुपलब्धा मुद्रा = मुद्रिता अनुमतिपत्रिकेत्यर्थः येन तादृशः । त्वरायितः = शीघ्रतां कारितः । अपनय = आच्छिद्य गृहाण । परिपालयन् = रक्षन् ॥

**टिप्पणी—आगन्तुकः**—वस्तुतः भागुरायण सिद्धार्थक को पूर्णतया पहचान रहा है, क्योंकि दोनों ने एक साथ ही कुसुमपुर छोड़कर मलयकेतु और राक्षस के यहाँ नौकरी प्रारम्भ की थी । किन्तु मलयकेतु को ठगने के लिए वह सिद्धार्थक के साथ एकदम अपरिचित के समान व्यवहार कर रहा है ।

**पुरुष**—आर्य, यह वह पुरुष है।

**भागुरायण**—(अभिनय के साथ देखकर) भद्र, क्या यह (पुरुष) बाहर से आया हुआ है अथवा यहीं पर किसी का सेवक है?

**सिद्धार्थक**—आर्य, मैं तो अमात्य राक्षस का सेवक हूँ।

**भागुरायण**—भद्र, तो क्यों बिना मुद्रा (मुद्रित परिचयपत्र) लिये शिविर से निकल कर जा रहे हो?

**सिद्धार्थक**—आर्य, कार्य की गुरुता के कारण शीघ्रता करायी गयी है।

**भागुरायण**—कार्य की कैसी यह गुरुता है, जो राजा की आज्ञा का भी उल्लंघन करवा रही है?

**मलयकेतु**—मित्र भागुरायण, लेख (पत्र) ले लो।

**भागुरायण**—[सिद्धार्थक के हाथ से लेकर पत्र की मुद्रा (पत्र पर अंकित मुद्रा) को देखकर] कुमार, यह लेख है। यह मुद्रा (अर्थात् अँगूठी की निशानी) राक्षस के नाम से अंकित है।

**मलयकेतु**—मुद्रा को बचाते हुए (अर्थात् मुद्रा की निशानी कटने न पावे इसका ध्यान रखते हुए) खोल कर दिखलाओ।

(भागुरायण वैसा करके दिखलाता है)

**मलयकेतु**—(पढ़ता है) "कल्याण हो, किसी भी स्थान से कोई भी किसी भी विशिष्ट पुरुष को ठीक समय पर (यथास्थान) सूचित कर रहा है—हमारे शत्रु (चाणक्य) को तिरस्कृत करके सत्यवादी (आप) के द्वारा विलक्षण सत्यता प्रदर्शित की गयी है। अब पहले से ही प्रस्तावित सन्धिवाले (अर्थात् सन्धि के लिए प्रस्ताव करनेवाले) हमारे मित्रों की, पहले प्रतिज्ञा की हुई सन्धि के वादे के प्रोत्साहन से (अर्थात वादे को पूरा करके) सत्यप्रतिज्ञ (आप), प्रीति उत्पन्न करने के योग्य हैं। इस प्रकार (अर्थात् वादे को पूरा कर देने से) अनुगृहीत होते हुए ये (हमारे मित्र) भी अपने आश्रय (मलयकेतु) के विनष्ट हो जाने से उपकार करनेवाले आप (चन्द्रगुप्त) का आश्रय ले लेंगे।

---

**परिग्रहः**—परि + √ग्रह् + अप् कर्मणि + विभक्तिकार्यम्।

**मुद्रां परिपालयन्**—पत्र तथा आभूषणों की पेटी पर अङ्कित मुद्रा की रक्षा इसलिए की जा रही है कि आगे आवश्यकतानुसार प्रमाण के रूप में राक्षस के समक्ष इसे रखा जा सके।

**उद्घाट्य**—उद् + √घट् + ल्यप्॥

**शब्दार्थः**—अवगमयति = सूचित कर रहा है, अस्मत्प्रतिपक्षम् = हमारे शत्रु को, निराकृत्य = तिरस्कृत करके, उपन्यस्तसन्धीनाम् = प्रस्तावित सन्धिवाले, पूर्वप्रतिज्ञातसन्धिपरिपणनप्रोत्साहितेन = पहले प्रतिज्ञा की हुई सन्धि के वादे के प्रोत्साहन से, सत्यसन्धः = सत्यप्रतिज्ञ। अर्थिनः = इच्छुक, विषयेण = राज्य से। उपगतम् = प्राप्त

अविस्मृतमेतत्सत्यवतः स्मारयामः। एतेषां मध्ये केचिदरेः कोपहस्तिम्यामर्थिनः केचिद्विषयेणेति। अलङ्कारत्रयं च सत्यवता यदनुप्रेषितं तदुपगतम्। मयापि लेखस्याशून्यार्थं किंचिदनुप्रेपितं तदुपगमनीयम्। वाचिकं चाप्ततमादस्माच्छ्रोतव्यमिति।" सखे, भागुरायण कीदृशो लेखः।

भागु०—भद्र सिद्धार्थक कस्यायं लेखः?

सिद्धा०—आर्य न जानामि। (अज्ज ण जाणामि।)

भागु०—हे धूर्त, लेखो नीयते न ज्ञायते कस्यायमिति। सर्वं तावत्तिष्ठतु। वाचिकं त्वत्तः केन श्रोतव्यम्।

सिद्धा०—(भयं नाटयन्) युष्माभिः। (तुह्मेहिं।)

भागु०—किमस्माभिः?

सिद्धा०—मिश्रैर्गृहीतो न जानामि किं भणामीति। (मिस्सेहिं गिहीदो ण आणामि किं भणामि त्ति।)

भागु०—(सरोषम्) एष जानासि। भासुरक, बहिर्नीत्वा तावत्ताडयतां यावत्कथयति।

पुरु०—यदमात्य आज्ञापयति। (जं अमच्चो आणवेदि।) (इति तेन सह निष्क्रम्य पुनः प्रविश्य) आर्य इयं मुद्रालाञ्छिता पेटिका तस्य ताड्यमानस्य कक्षातो निपतिता। (अज्ज इअं मुद्दालञ्छिदा पेडिआ तस्स ताडिअमाणस्स कक्खादो णिवडिदा।)

---

हुआ। अशून्यार्थम् = अकेला न भेजने के लिए (अर्थात् साथ में)। उपगमनीयम् = स्वीकार करने के योग्य है। वाचिकम् = जवानी सन्देश, आप्ततमात् = अत्यन्त विश्वसनीय॥

**टीका**—अवगमयति = विनिवेदयति, अस्मत्प्रतिपक्षम् = मम विद्वेषिणम्, चाणक्यमिति गूढोऽर्थः, निराकृत्य = तिरस्कृत्य, दूरीकृत्येत्यर्थः। उपन्यस्तसन्धीनाम्—उपन्यस्तः = प्रस्तावितः सन्धिः = श्लेषणम् यैस्तेषाम्, पूर्वत एव सन्ध्युत्सुकानामित्यर्थः, पूर्वप्रतिज्ञातसन्धिपरिपणनप्रोत्साहितेन—पूर्वम् = प्राक् प्रतिज्ञातः = प्रतिश्रुतः यः सन्धिः तस्य परिपणनम् = मूल्यम् तेन प्रोत्साहनम् = उत्साहवर्धनम् तेन, सन्धौ प्रतिश्रुतस्य वस्तुनः प्रदानेन—तेषामुत्साहं वर्धयित्वेत्यर्थः, सत्यसन्धः—सत्या = अवितथा सन्धा = प्रतिज्ञा यस्य असौ, अर्थिनः = अभिलाषिणः, विषयेण = देशेन ('देशविषयौ तूपवर्तनम्' इत्यमरः), उपगतम् = प्राप्तम्। अशून्यार्थम् = अरिक्तार्थम्। उपगमनीयम् = स्वीकरणीयम्। वाचिकम् = सन्देशवचनम् ('संदेशवाग्वाचिकम्' इत्यमरः), आप्ततमात् = अतिविश्वासपात्रात्॥

**टिप्पणी—स्वस्ति यथास्थानम्**—इस पत्र के समूचे निष्कर्ष को चार भागों में करके रखा जा सकता है—

(१) जिसके लिए यह पत्र लिखा गया है वह कोई राजा या राजातुल्य व्यक्ति होना चाहिये। (२) जिसके लिए यह पत्र लिखा गया है उसका कोई एक ऐसा शत्रु है जिसके पास विशाल भूसम्पत्ति, अपार धनराशि एवं हाथियों की अधिकता है। (३) जिसके लिए यह पत्र लिखा गया है उसके शत्रु के विनाश से उसे उपकृत किया जा सकता है। यही कारण है कि उसने पत्र लिखने वाले को पुरस्कार के रूप में तीन बहुमूल्य

(यद्यपि यह) सत्य का परिपालन करनेवाले (आप) को भूला न होगा (तो भी हम) स्मरण दिला रहे हैं। इनमें से कुछ (मित्र) शत्रु के कोश और हाथियों के इच्छुक हैं और कुछ (मित्र) प्रदेश को चाहनेवाले हैं। सत्यप्रतिज्ञ (आप) के द्वारा जो तीन आभूषणों का भेंट भेजा गया था वह प्राप्त हुआ है। मेरे द्वारा भी लेख (पत्र) के साथ कुछ (अर्थात् आभूषणों की पेटी) भेजा जा रहा है वह स्वीकार करने के योग्य है (अर्थात् इसे आप स्वीकार कर लें)। जबानी सन्देश अत्यन्त विश्वसनीय इस (व्यक्ति) से सुनना चाहिए।" मित्र भागुरायण, (यह) कैसा लेख है ?॥

भागुरायण—भद्र सिद्धार्थक, यह लेख किसका है ?

सिद्धार्थक—आर्य, (मैं) नहीं जानता।

भागुरायण—हे धूर्त, लेख ले जा रहे हो और यह नहीं जानते कि किसका है यह। अच्छा, पहले यह सब दूर रहे। तुमसे मौखिक सन्देश किसके द्वारा सुना जायगा ? (अर्थात् कौन तुम्हारा मौखिक सन्देश सुनेगा ?)

सिद्धार्थक—(भय का अभिनय करते हुए) आप लोगों के द्वारा (अर्थात् आप लोग हमारा मौखिक सन्देश सुनेंगे)।

भागुरायण—क्या हम लोगों के द्वारा (सुनना है) ?

सिद्धार्थक—आदरणीय (आप लोगों) के द्वारा पकड़ा गया (मैं) क्या कह रहा हूँ—यह नहीं जानता हूँ।

भागुरायण—(क्रोध के साथ) अभी जानोगे। भासुरक, (इसे) बाहर ले जाकर तब तक पीटो जब तक (नहीं) बतलाता है।

पुरुष—अमात्य की जैसी आज्ञा। (ऐसा कहकर उसके साथ निकलकर फिर प्रवेश करके) आर्य, पीटे जाते हुए उसकी काँख से अँगूठी से चिह्नित यह पेटी (जमीन पर) गिरी है॥

---

आभूषणों को भेजा है। इसके बदले में पत्र के लेखक ने अपने उन मित्रों की सहायता से जो कि उसके शत्रु की सेवा में हैं, उसकी सहायता का आश्वासन दिया है। (४) पत्र के लेखक के मित्रों ने इस षड्यन्त्र में भाग लेना स्वीकार कर लिया है—यदि उन्हें बदले में पत्र-प्राप्तकर्ता के शत्रु का धन, प्रदेश और हाथी मिल जायँ।

यहाँ यह स्मरणीय है कि यही वह पत्र है जिसे प्रथम अंक में चाणक्य ने शकटदास से लिखवा कर राक्षस की मुद्रा से मुद्रित करके सिद्धार्थक को उसके कान में कुछ कह कर दिया था। पत्र का भाव यह व्यक्त करता है कि राक्षस के हृदय में चन्द्रगुप्त के लिए अपार श्रद्धा का भाव है।

**अस्मत्सुहृदाम्**—पहले अंक के २० वें श्लोक में कहे गये कौलूतादि की ओर संकेत है।

**लेखस्याशून्यार्थम्**—यह भारतीय परिपाटी है कि राजा एवं अपने गुरुओं के पास खाली हाथ न तो जाना चाहिये और न कोई चीज ही भेजनी चाहिये। यही कारण है कि साथ में आभूषणों की पेटी है।

भागु०—( विलोक्य ) कुमार, इयमपि राक्षसमुद्राङ्कितैव ।

मल०—सखे, अयं लेखस्याशून्यार्थो भविष्यति । इमामपि मुद्रां परिपालयन्नुद्घाट्य दर्शय ।

( भागुरायणस्तथा कृत्वा दर्शयति )

मल०—( विलोक्य ) अये तदिदमाभरणं मया स्वशरीरादवतार्य राक्षसाय प्रेषितम् । व्यक्तं चन्द्रगुप्तस्य लेखः ।

भागु०—कुमार, एव निर्णीयत एव संशयः । भद्र, पुनरपि ताड्यताम् ।

पुरु०—यदार्य आज्ञापयति । ( जं अज्जो आणवेदि ।) ( इति निष्क्रम्य सिद्धार्थकेन सह पुनः प्रविश्य ) एप खलु ताड्यमानः कुमारस्यैव निवेदयामीति भणति । ( एसो क्खु ताडिअमाणो कुमारस्स एव्व णिवेदमित्ति भणादि । )

मल०—तथा भवतु ।

सिद्धा०—( पादयोर्निपत्य ) अभयेन मे प्रसादं करोत्वार्यः । ( अभएण मे पसादं करेदु अज्जो । )

मल०—भद्र, अभयमेव परवतो जनस्य । निवेद्यतां यथावस्थितम् ।

सिद्धा०—निशामयतु कुमारः । अहं खल्वमात्यराक्षसेनेमं लेखं दत्वा चन्द्रगुप्तसकाशं प्रेषितः । ( णिसामेदु कुमारो । अहं खु अमच्चरक्खसेण इमं लेहं देइअ चन्दउत्तसआसं पेसिदो । )

मल०—वाचिकमिदानीं श्रोतुमिच्छामि ।

सिद्धा०—कुमार आदिष्टोऽस्म्यमात्येन यथा—एते मम प्रियवयस्याः पञ्च राजानस्त्वया सह समुत्पन्नस्नेहाः ते यथा कुलूताधिपश्चित्रवर्मा मलयनगराधिपः सिंहनादः काश्मीरदेशनाथः पुष्कराक्षः सिन्धुराजः सिन्धुसेनः पारसीको मेघनाद इति । एतेषु प्रथमगृहीतास्त्रयो राजानो मलयकेतोर्विषयमिच्छन्त्यपरौ हस्तिबलं कोषं च । तद्यथा चाणक्यं निराकृत्य महाभागेन मम प्रीतिः समुत्पादिता तथैतेषामपि प्रथमभणितोऽर्थः संपादयितव्य इत्येतावान्वाक्सन्देशः । ( कुमाल आदिट्ठोह्मि अमच्चेण जहा एदे मह पिअवअस्सा पञ्च राआणो तुए सह समुप्पण्णसिणेहा । ते जहा कुलूदाहिवो चित्तवम्मो मलअणअराहिवो सिंहणादो कह्मीरदेसणाहो पुक्खरक्खो सिन्धुराओ सिन्धुसेणो पारसीओ मेहणादोत्ति । एदेसु पढमगिहीदा तिण्णि राआणो मलअकेदुणो विसअं इच्छन्ति अवरे हत्थिबलं कोसं अ । ता जहा चाणक्कं णिराकरिअ महाभाएण मह पीदी समुप्पादिदा तहा एदाणं वि पढम पणिदो अत्थो संपादइदव्वोत्ति एत्तिओ वाआसन्देसो । )

---

**शब्दार्थः**—भद्र सिद्धार्थक = भले सिद्धार्थक । मिश्रैः = आदरणीय (आप लोगों) के द्वारा । मुद्रालाञ्छिता = अँगूठी से चिह्नित । कक्षातः = काँख से ॥

**टीका**—भद्र सिद्धार्थक = पुरुषस्य सिद्धार्थकः इतिनाम, तत्सम्बोधने रूपमेतत् । वस्तुतस्तु पूर्वं 'भद्र, किमय मागन्तुक आहोस्विदिहैव कस्यचित्परिग्रहः ?' इतिवदतः अत्र प्रसङ्गे कुत्रापि आगतस्य पुरुषस्य नाम अपृच्छतो भागुरायणस्यात्र 'भद्र

**भागुरायण**—( देखकर ) कुमार यह भी राक्षस की मुद्रा ( अँगूठी ) से अङ्कित है।

**मलयकेतु**—मित्र, यह लेख का अशून्यार्थ होगा (अर्थात् यही लेख के साथ भेजी गयी वह वस्तु होगी जिसकी पत्र में चर्चा है)। इस मुद्रा (मुहर) को भी बचाते हुए खोलकर दिखलाओ।

(भागुरायण खोलकर दिखलाता है)

**मलयकेतु**--(देखकर) अरे, यह वही आभूषण है (जिसे) मैंने अपने शरीर से उतार कर राक्षस के लिए भेजा था। स्पष्ट (ही) चन्द्रगुप्त के लिए (लिखा गया यह) लेख है।

**भागुरायण**—कुमार, अभी संशय का निर्णय हो ही जाता है। भद्र, और भी पीटो।

**पुरुष**—जैसी आर्य की आज्ञा। (इस प्रकार निकलकर फिर सिद्धार्थक के साथ प्रवेश करके) पीटा जाता हुआ यह कहता है कि—कुमार को ही बतलाऊँगा। (अर्थात् पीटने पर यह कहता है कि कुमार को ही बतलाऊँगा)।

**मलयकेतु**--वैसा ही हो (अर्थात् मुझसे ही कहे)।

**सिद्धार्थक**—( पैरों पर गिरकर) अभय (दान) के द्वारा आर्य मुझ पर कृपा करें ( अर्थात् आप मुझे अभयदान दें तब बतलाऊँगा )।

**मलयकेतु**—भद्र, पराधीन व्यक्ति के लिए अभय (दान) ही है। (अर्थात् इस विषय में तुम्हारा क्या दोष ? तुम तो केवल सन्देशवाहक सेवक मात्र हो। अतः तुम्हें दण्डित नहीं किया जायगा)। ठीक-ठीक बतलाओ।

**सिद्धार्थक**—कुमार, सुनें। अमात्य राक्षस ने यह लेख देकर मुझे चन्द्रगुप्त के पास भेजा है।

**मलयकेतु**—मौखिक सन्देश अब सुनना चाहता हूँ।

**सिद्धार्थक**—कुमार, अमात्य राक्षस ने मुझे सन्देश दिया है कि—मेरे ये पाँच मित्र राजा तुम्हारे साथ स्नेह करनेवाले हैं। वे इस प्रकार हैं—(१) कुलूत देश का शासक चित्रवर्मा, (२) मलयनगर का राजा सिंहनाद, (३) काश्मीर देश का अधिपति पुष्कराक्ष, (४) सिंध देश का नरपति सिन्धुसेन और (५) फारस देश का राजा मेघनाद। इनमें पहले गिनाये गये तीन राजा मलयकेतु के देश (विषय) को चाहते हैं, शेष दो हाथियों की सेना और खजाना (चाहते हैं)। तो जैसे चाणक्य का तिरस्कार करके महाभाग (आप) ने मेरी प्रीति को उत्पन्न किया है (अर्थात् मुझे प्रसन्न किया है) उसी तरह इनका भी पहले कहा गया (वादा किया गया) प्रयोजन पूरा करना चाहिए—बस, इतना (ही) मौखिक सन्देश है।

---

सिद्धार्थक' इति कथनमसमीचीनं प्रमादद्योतकञ्चाभाति ।:मिश्रैः = आदरणीयैः । मुद्रालाञ्छिता--मुद्रया = अङ्गुलिमुद्रया लाञ्छिता = अङ्किता । कक्षातः = बाहुमूलादित्यर्थः ॥

**टिप्पणी—भद्रसिद्धार्थक**—भागुरायण ने पीछे पकड़ कर लाये गये पुरुष को

मल०—( स्वगतम् ) कथं चित्रवर्मादयोपि मामभिद्रुह्यन्ति। अथवाऽत एव राक्षसे निरतिशया प्रीतिः। ( प्रकाशम् ) विजये, राक्षसं द्रष्टुमिच्छामि।

प्रती०—यत्कुमार आज्ञापयति। ( जं कुमारो आणवेदि। ) ( इति निष्क्रान्ता )

( ततः प्रविशत्यासनस्थः स्वभवनगतः पुरुषेण सह सचिन्तो राक्षसः )

राक्ष०—( आत्मगतम् ) पूर्णमस्मद्बलं चन्द्रगुप्तबलैरिति यत्सत्यं न मे मनसः परिशुद्धिरस्ति। कुतः ?—

साध्ये निश्चितमन्वयेन घटितं बिभ्रत्सपक्षे स्थितिं
व्यावृत्तं च विपक्षतो भवति यत्तत्साधनं सिद्धये।
यत्साध्यं स्वयमेव तुल्यमुभयोः पक्षे विरुद्धं च यत्
तस्याङ्गीकरणेन वादिन इव स्यात्स्वामिनो निग्रहः॥ १०॥

---

देखकर कहा है—'भद्र किमयमागन्तुक आहोस्विदिहैव कस्यचित्परिग्रहः ?' और यहाँ नाम लेकर पूछता है। यह ठीक नहीं है। इससे नाटककार की असावधानी सूचित होती है। किसी भी तर्क के आधार पर भागुरायण के द्वारा सिद्धार्थक का यहाँ मलयकेतु के सामने नाम लेकर पूछना ठीक नहीं है।

साध्ये निश्चितमिति—

अन्वयः—यत्, साध्ये, निश्चितम्; अन्वयेन, घटितम्; सपक्षे, स्थितिम्, बिभ्रत्, विपक्षतः, च, व्यावृत्तम्, भवति; तत्, साधनम्, सिद्धये, (भवति); यत्, स्वयम्, एव, साध्यम्; उभयोः, तुल्यम्; यत्, च, पक्षे, विरुद्धम्, तस्य, अङ्गीकरणेन, स्वामिनः, इव, वादिनः, निग्रहः, स्यात्॥ १०॥

वादिनः पक्षे—

शब्दार्थः—यत्=जो (धूमरूप हेतु=साधन), साध्ये=अग्नि आदि अनुमेय (सिद्ध की जानेवाली वस्तु) में, निश्चितम्=असन्दिग्ध रूप से वर्तमान है, अन्वयेन=अन्वय व्याप्ति से, घटितम्=युक्त है; सपक्षे=निश्चित है साध्य जिसमें ऐसे रसोईघर आदि में, स्थितिम्=सत्ता (उपस्थिति) को, बिभ्रत्=धारण करता हुआ, विपक्षतः=जिसमें निश्चय ही साध्य नहीं रहता है ऐसे जलाशय आदि से, च=भी, व्यावृत्तम्=पृथक्, भवति=होता है; तत्=वह, साधनम्=(धूमरूप) हेतु, सिद्धये=अग्नि के याथार्थ अनुमान के लिए, (भवति=होता है); यत्=जो (साधन=हेतु), स्वयम्=खुद, एव=ही, साध्यम्=अनुमेय है, उभयोः=सपक्ष और विपक्ष दोनों में, तुल्यम्=समान रूप से स्थित है; यत्=जो साधन, पक्षे=अनुमेय पदार्थ अग्नि आदि की स्थिति जिसमें सन्दिग्ध है ऐसे पर्वत आदि में, विरुद्धम्=विपरीत हैं; तस्य=उस हेतु के, अङ्गीकरणेन=स्वीकार करने से, स्वामिनः=स्वामी के, इव=समान, वादिनः=तर्क-वितर्क करनेवाले की (शास्त्रार्थी की), निग्रहः=हार, पराजय, स्यात्=होती है॥१०॥

स्वामिनः पक्षे—

यत्=जो (सैन्य रूप साधन), साध्ये=शत्रुओं को जीतने आदि कार्य में, निश्चि-

मलयकेतु—(अपने आप) क्या चित्रवर्मा आदि भी मुझसे द्रोह करते हैं? अथवा इसीलिए ही (उन लोगों की) राक्षस में अत्यधिक प्रीति है। (प्रकट रूप में) विजये, राक्षस को देखना चाहता हूँ (अर्थात् राक्षस से मिलना चाहता हूँ)।

प्रतिहारी—जैसे कुमार आज्ञा देते हैं। (ऐसा कहकर निकल गयी)।

(तदनन्तर, आसन पर बैठा हुआ, अपने भवन में स्थित, पुरुष के साथ, चिन्तायुक्त राक्षस प्रवेश करता है)।

राक्षस—(अपने आप) हमारी सेना चन्द्रगुप्त के सैनिकों से (भटभट आदि से) व्याप्त है, अतः सचमुच मेरे मन को शान्ति नहीं है। क्योंकि—

वादी के पक्ष में—

जो (धूमरूप हेतु=साधन) अग्नि आदि अनुमेय (सिद्ध की जानेवाली वस्तु) में असन्दिग्ध रूप से वर्तमान है, अन्वय व्याप्ति से युक्त है, निश्चित है साध्य जिसमें ऐसे रसोईघर आदि में सत्ता (उपस्थिति) को धारण करता हुआ, जिसमें निश्चय ही साध्य नहीं रहता है ऐसे जलाशय आदि से भी पृथक् होता है वह (धूमरूप) हेतु अग्नि के यथार्थ अनुमान के लिए (होता है)। जो (साधन=हेतु) स्वयं ही अनुमेय है, (अर्थात् पक्ष में अनिश्चित है) सपक्ष और विपक्ष—दोनों में समान रूप से स्थित है, जो पक्ष में (अर्थात् अनुमेय पदार्थ अग्नि आदि की स्थिति जिसमें सन्दिग्ध है ऐसे पर्वत आदि में) विपरीत है (अर्थात् अनुपस्थित है) उस हेतु के स्वीकार करने से, स्वामी के समान, तर्क-वितर्क करनेवाले की हार होती है ॥१०॥

स्वामी के पक्ष में—

जो (सैन्यरूप साधन) शत्रुओं को जीतने आदि कार्य में अवश्य समर्थ है, वंश-परम्परा से सेवारत है, अपने (स्वामी के) पक्ष में स्थिति को धारण करता हुआ शत्रु के पक्ष से विरक्त होता है वह सैन्यरूप साधन विजय के लिए (अर्थात् विजयप्रद) होता है। जो (सैन्यरूप साधन) खुद ही जहाँ-तहाँ से इकट्ठा किया हुआ है, अपने और शत्रु—दोनों के लिए समान है, जो अपने (स्वामी के) पक्ष के विपरीत है उस (सैन्यरूप साधन) के स्वीकार करने से स्वामी (राजा) का, तर्क-वितर्क करनेवाले के समान, पराभव होता है ॥१०॥

---

तम्=अवश्य समर्थ है; अन्वयेन=वंशपरम्परा से, घटितम्=आया हुआ है, सेवारत है; सपक्षे=अपने (स्वामी के) पक्ष में, स्थितिम्=स्थिति को, बिभ्रत्=धारण करता हुआ, विपक्षतः=शत्रु के पक्ष से, व्यावृत्तम्=विरक्त, भवति=होता है, तत्=वह, साधनम्=सैन्यरूप साधन, सिद्ध्यै=सफलता के लिए, विजय के लिए, भवति=होता है; यत्=जो, स्वयम्=खुद, एव=ही, साध्यम्=जहाँ-तहाँ से इकट्ठा किया हुआ है, उभयोः=अपने और शत्रु दोनों के लिए, तुल्यम्=समान है, यत्=जो, पक्षे=अपने (स्वामी के) पक्ष के, विरुद्धम्=विपरीत है, तस्य=उस सैन्य के, अङ्गीकरणेन=स्वीकार करने से, ग्रहण करने से, स्वामिनः=स्वामी का, वादिनः=शास्त्रार्थी के,

अथवा विज्ञातापरागहेतुभिः प्राक्परिगृहीतोपजापैरापूर्णमिति न विकल्पयितुमर्हामि। ( प्रकाशम् ) भद्र प्रियंवदक, उच्यन्तामस्मद्वचनात्कुमारानुयायिनो राजानः। संप्रति दिने दिने प्रत्यासीदति कुसुमपुरम्। तत्परिकल्पितविभागैर्भवद्भिः प्रयाणे प्रयातव्यम्। कथमिति—

**प्रस्थातव्यं पुरस्तात्खसमगधगणैर्मामनु व्यूह्य सैन्यै—**
**र्गान्धारैर्मध्ययाने सयवनपतिभिः संविधेयः प्रयत्नः।**

---

इव = समान, निग्रहः = पकड़ लिया जाना, हार जाना, पराभव, स्यात् = होता है ॥१०॥

**वादिपक्षे—**

**टीका—साध्ये निश्चितमिति।** यत् = धूमादिरूपं साधनम्, साध्ये = अनुमेये वह्न्यादावित्यर्थः, निश्चितम् = नियतव्यातिकम्, असन्दिग्धमिति यावत्, अन्वयेन = अन्वयव्याप्त्या, घटितम् = विशिष्टम्; सपक्षे = निश्चितसाध्यवति महानसादौ, स्थितिम् = सत्ताम्, विभ्रत् = धारयत्, विपक्षतः = निश्चितसाध्याभावात् ह्रदात्, च = अपि, व्यावृत्तम् = निवृत्तम्, भवति = जायते; तत् = पूर्वोक्तलक्षणलक्षितम्, साधनम् = धूमादिरूपःहेतुः, सिद्धये = वह्न्यनुमानाय, भवतीति शेषः, यत् = यत्साधनम्, स्वयमेव साध्यम् = साध्याभिन्नम् अनुमेयमित्यर्थः, यथा—ज्ञानं प्रमाणं तद्वति तत्प्रकारकत्वात्। अत्र साधनं साध्येन प्रामाण्येनाभिन्नम्। उभयोः = सपक्षविपक्षयोः, पर्वतजलह्रदाद्योरित्यर्थः, तुल्यम् = समम्, वृत्तिमत्त्वेन व्यावृत्तत्त्वेन सममित्यर्थः; यदनुमानम्, पक्षे = निश्चितसाध्यवति पर्वतादौ, विरुद्धम् = विपरीतम्, साध्यासमानाधिकरण्यविशिष्टमित्यर्थः, तस्य = एतादृशस्य साधनस्य, अङ्गीकरणेन = स्वीकरणेन, स्वामिनः = प्रभोः राज्ञः, इव = यथा, वादिनः = तार्किकस्य, निग्रहः = पराभवः, स्यात् = भवेत् ॥१०॥

**स्वामिपक्षे—**

यत् = सैन्यरूपं साधनम्, साध्ये = अभीप्सिते शत्रुविजयादिकार्ये, निश्चितम् = निश्चितशक्तिकम्; अन्वयेन = वंशेन, वंशपरम्परयेत्यर्थः, घटितम् = सेवारतम्, संयुक्तमिति यावत्; सपक्षे = निजवर्गे, स्थितिम् = अवस्थानम्, विभ्रत् = दधत्, विपक्षतः = शत्रुपक्षात्, चापि, व्यावृत्तम् = विरक्तम्, भवति = जायते; तत् = तादृशम्, साधनम् = सैन्यम्, सिद्धये = सफलतायै विजयायेति भावः, भवतीति शेषः; यत् = यत्सैन्यम्, स्वयमेव साध्यम् = आत्मनैव न तु वंशपरम्परया, आत्मसात्करणीयम्, एकत्रीकरणीयमित्यर्थः; उभयोः = स्वामितत्प्रतिपक्षयोः, तुल्यम् = समानम्, एकत्र पक्षे श्रद्धाभावात्सममित्यर्थः; यत्सैन्यम्, पक्षे = निजवर्गे, स्वामिवर्गः इति यावत्, विरुद्धम् = विपरीतवृत्तिकम्, तस्य = एतादृशस्य सैन्यस्येत्यर्थः, अङ्गीकरणेन = स्वीकरणेन, स्वामिनः = प्रभोः, वादिनः = तार्किकस्य, निग्रहः = पराभवः, स्यात् = भवेत् ॥१०॥

**टिप्पणी**—अनुमान करने में निम्न वस्तुओं की आवश्यकता पड़ती है—

१—**साध्य** = जिसको सिद्ध किया जाय, जैसे—अग्नि। **पक्ष** = जिसमें साध्य को सिद्ध किया जाय, जैसे—पर्वत। **साधन** = जिसके द्वारा साध्य को पक्ष में सिद्ध किया

अथवा जान लिया गया है ( चन्द्रगुप्त के प्रति ) विरक्ति का कारण जिनका ऐसे, भेद डालनेवाली हमारी नीति को पहले से ही स्वीकार कर लेनेवाले (भद्रभट आदि के द्वारा हमारा सैन्यदल) व्याप्त है, अतः सन्देह करना ठीक नहीं है। (प्रकट रूप में) भद्र प्रियम्वदक, हमारी ओर से कुमार (मलयकेतु) का अनुगमन करनेवाले राजाओं से (जाकर) कहो। अब दिन-प्रतिदिन कुसुमपुर निकट आ रहा है। अतः (ठीक रूप से) विभागों को बनाकर आप लोगों को (विजय) यात्रा में चलना चाहिए। कैसे—

( सेना के ) सामने व्यूह बना कर मेरे पीछे-पीछे खस और मगध गणों-वाली सेनाओं को चलना चाहिए। आक्रमणकारी (हमारी) सेना के बीच में यवन राजाओं के साथ गान्धार देश की सेनाओं को सावधानी बरतनी (रखनी) चाहिए।

---

जाय, जैसे—धूम। सपक्ष = जहाँ साध्य की स्थिति निश्चित हो, जैसे—रसोईघर। **विपक्ष** = जहाँ निश्चित रूप से साध्य की अनुपस्थिति हो, जैसे—जलाशय।

**अन्वयेन घटितम्**—साध्य और साधन में अन्वय होना चाहिए। साध्य और साधन की सतत तथा अपरिवर्त्य सहवर्तिता को अन्वय कहते हैं, जैसे—आग और धूम की सहवर्तिता है।

इस श्लोक में श्लेष से अनुप्राणित उपमा अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१०॥

**शब्दार्थः**—विज्ञातापरागहेतुभिः = जान लिया गया है (चन्द्रगुप्त के प्रति) विरक्ति का कारण जिनका ऐसे, प्राक्परिगृहीतोपजापैः = पहले से ही स्वीकार कर लिया है भेद डालने की नीति को जिन्होंने ऐसे (अर्थात् भेद डालनेवाली हमारी नीति को पहले से ही स्वीकार कर लेनेवाले)। आपूर्णम् = व्याप्त। प्रत्यासीदति = निकट आ रहा है॥

**टीका**—विज्ञातापरागहेतुभिः—विज्ञाताः = अस्माभिः अवबुद्धाः, अपरागस्य = चन्द्रगुप्तं प्रति विरक्तेः, हेतवः = कारणानि येषां तादृशैः, प्राक्परिगृहीतोपजापैः—प्राक् = पूर्वम्, कुसुमपुरपरित्यागात्प्रथममेवेत्यर्थः, परिगृहीतः = स्वेच्छया स्वीकृतः, उपजापः = भेदः ('भेदो द्वैधे विशेषे स्यादुपजापे विदारणे' इतिविश्वमेदिन्यौ) यैस्तादृशैः, भद्रभटादिभिरिति शेषः। आपूर्णम् = व्याप्तम्, अस्मत्सैन्यं व्याप्तमित्यर्थः। अतः न संशयितव्यमिति भावः। प्रत्यासीदति = निकटवर्ति भवति॥

**टिप्पणी—विज्ञातापरागहेतुभिः**—राक्षस कहता है कि इन भद्रभट आदि की चन्द्रगुप्त के प्रति विरक्ति वास्तविक थी। इस बात की जाँच-पड़ताल कर ली गयी थी। अतः इनके अलग होने की आशा पहले से ही थी।

**प्राक्परिगृहीतोपजापैः**—इन लोगों को चन्द्रगुप्त से विरक्त जान कर हमने इनके सामने अपने पक्ष में आने का प्रस्ताव रखा और उन्होंने स्वीकार कर लिया तथा चले भी आये। अतः इनके ऊपर यह सोच कर सन्देह नहीं करना चाहिए कि—ये चन्द्रगुप्त के व्यक्ति हैं॥

